जयपुरमें खरतरगच्छवालोंका बड़ा जोर था। तपगच्छके साधुओंका टिकाव वहाँ कठिनतासे हो सकता था। मगर जब आप वहाँ पहुँचे हैं तब सभी गच्छवालोंने आपका बड़ा सत्कार किया। आपके पुण्योदयने और आपके एकता वर्द्धक, जैन-धर्मके शुद्ध उपदेशने सभीको आपका भक्त बना दिया। जो एक बार आपकी वाणी सुन लेता वह फिर उसे सुननेके लिए व्याकुल रहता। हरेक कहता,— अपने जीवनमें पहली ही बार मैंने ऐसे मधुर भाषी और सभी गच्छवालोंको अपने अपने गच्छानुसार धर्मक्रिया करते हुए संपसे रहनेका उपदेश देने वाले साधु देखे हैं।

आप ढ़ाई महीने तक जयपुरमें रहे। जब कभी आप विहार करनेको उद्यत होते लोग कहते अभी और थोड़े दिन विराजिए। कौन अमृत पिलानेवालेको जाने देना चाहता है? प्रति दिन मंदिरोंमें पूजा प्रभावना होती थी। आज इस मंदिरमें है तो कल उस मंदिरमें।

पूजाके वक्त एक समा बंध जाता था। जिस समय साधु-मंडली अपने सुरीले कंठोंसे पूजा गाती सभी आनंदमें झूमने लग जाते। पं० श्रीललितविजयजीका गला तो मोहन मंत्र था। इतना मधुर और इतना लोचदार! श्रोता मंत्रमुग्ध सर्पकी भाँति झूमते रहते। तीन चार घंटे इस तरह निकल जाते जैसे दिनभर परिश्रम करनेवाले मनुष्यकी रात एक ही झपकीमें निकल जाती है! पूजाके समय श्वेतांबर श्रावकोंके सिवा दूसरे भी अनेक स्त्रीपुरुष मंदिरमें जमा हो जाते थे।

जब आप विहार करनेका दृढ इरादा कर चुके तब जयपुरके संघने विनती की कि, आपके साथ जो दीक्षा लेनेवाले भाग्यशाली हैं उन्हें यहीं दीक्षा देकर हमें अनुग्रहीत कीजिए। आपने श्रावकोंकी इस विनतीको स्वीकार कर लिया।

संयमलेनेवालोंके वारिसोंको सूचना दी गई। वे आये मगर दीक्षाके उत्सुकोंको वैराग्यमें दृढ देखकर, आज्ञा दे चले गये।

पन्द्रह दिनतक बड़ी धूमधामसे उत्सव हुआ। पंजाब, मारवाड़, मेवाड़, मालवा और गुजरात आदि सभी स्थानोंके श्रावक वहाँ जमा हुए थे। बाहरसे आये हुए लोगोंमें पंजाबियोंकी संख्या अधिक थी। जयपुरके संघने सभी अतिथियोंका अच्छा आदरसत्कार किया था। दीक्षा मोहनवाड़ीमें—जो गलता दर्वाजेके बाहिर है—हुई थी। हजारों नरनारी मोहनवाड़ीमें सवेरेहीसे जाकर जमा हो गये थे। पंजाबी श्रावक दीक्षा लेनेवालोंकी पालकियाँ उठाकर गये थे। दीक्षाके दिन नारियलकी प्रभावना हुई थी। कुल नव हजार नारियल खर्चे हुए थे। दीक्षामहोत्सवका सारा खर्चा जयपुरनिवासी सेठ फूलचंदजी कोठारीकी माता इन्द्रबाईने किया था। दीक्षा सं. १९६५ के चैत्र वदि ५ के दिन हुई थी। अच्छर और मच्छरका नाम क्रमशः विद्याविजयजी और विचारविजयजी रक्खा गया। दोनों हमारे चरित्रनायकके शिष्य हुए। कृष्णचंद्रका नाम तिलकविजयजी रक्खा गया। वे पं० श्रीललितविजयजी महाराजके शिष्य हुए।

जयपुरमें दीनदयालजी तिवारी एक बहुत ही सज्जन पुरुष थे। उन्हें धार्मिक वातोंसे विशेष स्नेह था। वे हरेक मजहबकी वातको समझते और धर्मगुरुओंसे मिलते थे। वे उस समय मुन्सिफ थे। उन्हें ऐसा शौक लगा कि वे हमेशा आपका व्याख्यान सुने विना नहीं रहते। यदि कभी किसी खास कार्यके कारण व्याख्यानके समय नहीं आ सकते थे तो दुपहरको अथवा शामके वक्त आकर उस दिनके व्याख्यानकी वातें संक्षेपमें आपसे पूछ कर पहलेका अनुसंधान कर लेते थे।

सं० १९६५ में लार्ड कर्जनने बंगालको दो भागोंमें विभक्त कर दिया था। इससे बंगालमें बड़ी हल चल मची हुई थी। कई क्रान्तिकारी बंगाली लोग खीजकर षडयंत्रकारी बन गये और सरकारी अफ्सरोंकी हत्याएँ करने लग गये थे। वे रहा करते थे प्रायः सन्यासियों और साधुओंके वेशमें। इस लिए उनपर सरकारी अफ्सरोंकी कड़ी निगाह रहती थी।

एक दिनकी बात है। हमारे चरित्रनायक अपने दो तीन शिष्यों सहित जयपुर स्टेशनके पासवाले मंदिरजीके दर्शन करके वापिस आरहे थे। साथमें जयपुरवाले गुलाबचंद्रजी ढड्ढा एम. ए. के बड़े भाई लक्ष्मीचंद्रजी भी थे। उसी समय किसी गोरे अफ्सरकी बग्घी वहाँसे निकली। उसने साधुओंको देखा। एक तो बंगाली लोग वैसे नंगे सिर ही रहा करते हैं, दूसरे उस समय क्रान्तिकारी बंगाली प्रायः साधुओंके वेशमें रहते थे; गोरा यह जानता नहीं था कि बंगालियोंके

सिवा और भी कई नंगे सिर रहा करते हैं। जैन साधुओंके संबंधमें तो उसे जरासी भी जानकारी न थी। अतः उसने समझ लिया कि ये बंगाली ही हैं। बँगले पर पहुँचकर उसने सूचना दी कि, लक्ष्मीचंद्रजीके यहाँ कुछ बंगाली हैं। वे कौन हैं और क्यों आये हैं? इसकी जाँच करो।

पुलिसने लक्ष्मीचंद्रजीको बुलाया और पूछाः—" तुम्हारे घरपर बंगाली महमान कौन हैं?"

लक्ष्मीचंद्रजीने कहाः—" मेरे घर पर तो कोई बंगाली महमान नहीं है।"

पुलिस अफ्सर बोलाः—" हैं क्यों नहीं? आप उनके साथ स्टेशनसे आ रहे थे तब साहबने आपके साथ उन्हें, देखा था, इतना ही नहीं आपने, साहबसे सलाम भी की थी।"

लक्ष्मीचंद्रजी मुस्कुराये और बोलेः—" ओह! साहबको बड़ा भ्रम हुआ है। जिनके साथ आते हुए साहबने मुझे देखा था वे तो हमारे गुरु महाराज थे। स्टेशनके पास पुगलियोंकी ( पुगलिया ओसवालोंका एक गोत्र है ) निशियाँ है। उसमें जिन मंदिरके दर्शन करानेके लिए मैं गुरुमहाराजके साथ गया था और उन्हींके साथ वापिस आ रहा था। आप जानते हैं कि, जैनसाधु नंगे सिर ही रहते हैं और उन्हें नंगे सिर देख कर साहबने बंगाली समझ लिया है"

असली बातको समझ कर पुलिस अफ्सर खिल खिला कर हँस पड़ा और लक्ष्मीचंद्रजीसे बोलाः—" आप जाइए मैंने मतलब समझ लिया है।"

पुलिसने साहबको सारी बातें समझा दीं, तो भी उसके दिलसे खटका न निकला। उसने कहा:-"मुमकिन है यही बात सच हो, तो भी सावधान रहना अच्छा है। तुम इस बातका खयाल रखना कि, वे यहाँ क्यों आये हैं? क्या करते हैं? लोगोंको क्या उपदेश देते हैं? कहाँ ठहरे हैं आदि।"

मुन्सिफ महाशय और पुलिस अफ्सरका आपसमें अच्छा स्नेह था। उसने सारी बातें मुन्सिफ साहबसे कहीं। मुन्सिफ साहब हँसे और बोले:-"अच्छी बात है। मैं खुद इसकी जाँच करूँगा। तुम जानते हो कि, मुझे धर्मसे ज्यादा प्रेम है; धर्मकी बातें सुनना मैं बहुत ज्यादा पसंद करता हूँ। वैसे भी कोई बात होगी तो मुझे जाँच तो करनी ही पड़ेगी, इस लिए मैं स्वयं उनके व्याख्यानमें जाऊँगा। यदि वे वास्तविक साधु होंगे तो मुझे धर्मकी प्राप्ति होगी और यदि वे ढोंगी होंगे तो भविष्यमें मुकदमेके समय मुझे कम कठिनता होगी।"

दूसरे दिन सवेरे ही मुन्सिफ साहब व्याख्यानमें चले गये। एक बार लोगोंके दिलमें भय पैदा हुआ। भय इस लिए हुआ कि, उन्होंने लक्ष्मीचंद्रजीके द्वारा सारी बातें सुनी थीं; मगर थोड़ी देरके बाद उनका भय जाता रहा। उन्हें मुन्सिफ साहबके बोल चालसे मालूम हुआ कि, वे किसी बुरे इरादेसे यहाँ नहीं आये हैं। जबतक व्याख्यान होता रहा वे ध्यान-पूर्वक सुनते रहे। अनेक लोग उनकी तरफ एक टक देख

रहे थे। उनके चहरेसे मालूम हुआ कि, उन्हें व्याख्यानमें बड़ा आनंद आ रहा है और वे तल्लीन होकर उसे सुन रहे हैं।

जब व्याख्यान समाप्त हो चुका तब मुन्सिफ साहब बोले:— "मेरी आयु पचास बरससे कुछ ज्यादा ही होगी। बचपन-हीसे मुझे धर्मकी बातें सुननेका शौक है। किसी मजहबका व्याख्यान हो,—धर्मकथा हो मैं यथासाध्य सुननेके लिए जरूर जाता हूँ। ये लोग मुझे अच्छी तरह जानते हैं। मैं गुणग्राही हूँ। जहाँसे गुण मिलता है मैं वहींसे गुणग्रहण करता हूँ। किसीकी प्रशंसा उसके सामने ही करना अनुचित है, तो भी मुझसे यह कहे विना नहीं रहा जाता कि, मुझे आजके व्याख्यानमें जैसा आनंद मिला है वैसा आनंद उम्रमें कभी नहीं मिला; आनंदकी अनुभूति शब्दोंके द्वारा प्रकट नहीं की जा सकती। व्याख्यान क्या कल भी होगा?"

हमारे चरित्रनायकने फर्माया:—"साधुओंका और काम ही क्या है? गृहस्थोंके अन्नजलसे साधुओंका निर्वाह होता है इस लिए साधुओंका कर्त्तव्य है कि, वे बदलेमें गृहस्थोंको उपदेश दें, उन्हें धर्मकार्यमें लगे रहनेकी प्रेरणा करें और उन्हें उनके उद्धारका मार्ग बतावें, उस मार्ग पर चलनेमें उन्हें सहायता दें। इस लिए जब तक हम यहाँ रहेंगे तब तक अपना कर्तव्य करते ही रहेंगे।"

मुन्सिफ साहबने पूछा:—"आप कब तक यहाँ विराजेंगे?"

आपने उत्तर दिया:—"जब तक यहाँके अन्नजल हैं।"

मुन्सिफ साहब नमस्कार करके चले गये। तबसे वे रोज व्याख्यानमें आते थे। एक दिन वे देरसे आये। देखते क्या हैं कि दो पुलिसके मनुष्य श्रोताओंके पीछेकी तरफ बैठे हुए हैं। उन्हें बुलाया और पूछाः—"तुम यहाँ क्यों आये हो?"

उन्होंने उत्तर दियाः—"हाकिमके हुक्मसे।"

मुन्सिफ साहबने कहाः—"तुम आरामसे बैठो। यहाँ तुम्हारी दाल न गलेगी। मैं यहाँ रोज व्याख्यानमें आता हूँ। हमेशा कुछ न कुछ नयापन व्याख्यानमें रहता है। इनका व्याख्यान श्रोताओंकी भलाईके लिए होता है। उनके मनमें किसी किसमका लालच नहीं है। लालच हो ही क्यों? जिन्होंने दुनियाको फानी—नाशमान समझकर इससे किनारा कर लिया है, जो पैसे टकेको कभी स्पर्श नहीं करते। जो अनेक घरोंमेंसे थोड़ी थोड़ी भिक्षा लेकर पेट भरते हैं, जो नंगे पैर फिरते हैं, जो कभी किसी सवारीपर नहीं चढ़ते, जो एक ठिकाने नहीं रहते, जिनके रहनेका कोई नियत स्थान नहीं, जो रमते राम हैं, जो कोई किसी गाँवमें या शहरमें ठहरनेको जगह दे देता है तो वहाँ ठहर जाते हैं, अन्यथा वृक्षके नीचे ही रात गुजार लेते हैं, जो भोजनकी तरह ही वस्त्र भी माँगकर ले आते हैं अर्थात् गृहस्थ अपने लिए कपड़ा लाता है उसमेंसे कुछ बच रहता है तो ले लेते हैं, उनके लिए लाया हुआ कपड़ा कभी नहीं लेते, जो कीमती या भड़कीला कपड़ा नहीं लेते, जो

अपने पास सिर्फ इतनासा सामान रखते हैं जितनेको वे उठाकर ले जा सकते हैं और जो कभी किसी गृहस्थसे अपनी चीजें नहीं उठवाते। इनका धर्म है,—किसी जीवको किसी भी दशामें कष्ट न पहुँचाना। हर समय उनकी भावना रहती है—

'शिवमस्तु सर्वजगतः, परहितनिरता भवंतु भूतगणाः।
दोषाः प्रयान्तु नाशं, सर्वत्र सुखी भवतु लोकः॥'

इस भावनाको भानेवाला, इस मंत्रकी साधना करनेवाला क्या कभी किसीका विरोधी हो सकता है? यद्यपि इसकी साधना कठिन है तथापि इन महात्माओंने इसको साधा है।"

पुलिसवाले बोलेः—"आप बजा फर्माते हैं। तीन राजसे हम बराबर यहाँ आरहे हैं। हमने इन साधुओंको आपके फर्मानेके अनुसार बिलकुल ही बेलाग और दूसरोंके हितका उपदेश देनेवाले ही देखा है। हमने पहले दिन जब आपको यहाँ बैठे देखा तभी समझ लिया था कि, यहाँ ऐसा वैसा उपदेश कभी न होता होगा। यदि होता तो आप यहाँ हरगिज न आते। इन महात्माओंके शब्दोंमें जादू है। हम इनके उपदेशपर मुग्ध हैं। हमें जाँचके बहाने ही इन महात्माओंका उपदेश सुननेको मिल जाता है।"

मुन्सिफ साहबने कहाः—"बहुत अच्छा करते हो। उपदेशके माफिक कुछ अमल भी किया करो। अमलके विना सुना न सुना एकसा है।"

जिस समय अच्छर मच्छरादिका दीक्षा महोत्सव हो रहा

था उस समय किसी ईर्षालुने सर्कारमें अर्जी दी कि,-जिन लड़कोंको दीक्षा दी जानेवाली है उनके माता पिताको इसकी विल्कुल खवर नहीं है। यह काम चुपके ही चुपके हो रहा है। इस लिए सरकार इसकी जाँच करे। दैवयोगसे वह दर्ख्वास्त मुन्सिफ साहवके पास ही जाँचके लिए पहुँची। उन्होंने उस दर्ख्वास्तको ईर्ष्याका परिणाम समझकर दफ्तर दाखिल करा दिया। उन्हें मालूम था कि, दीक्षामहोत्सव वड़ी धूमधामसे हो रहा है, रोज जुलूस निकलते हैं। सारा शहर इससे वाकिफ है। इतना ही क्यों अच्छर मच्छरके ताऊजी (पिताके वड़े भाई) जयपुरमें आये थे। वे अच्छर मच्छरकी जायदादका प्रवंध स्वयं करके उन्हें दीक्षा लेनेकी आज्ञा दे गये थे। मुन्सिफ साहव भी उस समय मौजूद थे; क्यों कि यह वात व्याख्यानके समय ही हुई थी। मुन्सिफ साहवने पासमें वैठकर दीक्षाकी सारी क्रियाएँ देखी थीं।

हमारे चरित्रनायकने जयपुरसे विहार किया तव वे दो तीन माइल तक साथमें गये थे। और भी सैकड़ों मनुष्य आपको पहुँचाने गये थे।

जिस समय जयपुरमें तीन भाइयोंकी दीक्षाकी तैयारियाँ हो रही थीं उस वक्त अजमेरनिवासी सेठ हीराचंदजी सचेती कुछ अन्य सधर्मी भाइयोंको साथ लेकर हमारे चरित्रनायकके चरणोंमें उपस्थित हुए और अर्ज करने लगे कि-" कृपानिधान हम आपकी खिदमतमें इस लिए हाजिर हुए हैं कि कृपाकर आप हमारी प्रार्थना पर ध्यान दें।

"हम सब सेवक यह प्रार्थना करनेको आये हैं कि आप इन तीनों वैरागियोंको अजमेरमें दीक्षा दें। खास फायदा वहाँ यह होगा कि अजमेरमें स्थानकवासी भाइयोंने कॉन्फरन्सका जलसा कायम किया है। तारीख वही है जो दीक्षाकी है। कॉन्फरन्सके मौके पर हजारों स्त्री पुरुष वहाँ मौजूद होंगे इससे सैंकड़ों गामोंमें घूमकर जो उपकार आप श्रीजी वर्षोंमें कर सकेंगे वह तीन दिनोंमें हो सकेगा।" सचेतीजीने यह भी अर्जकी कि उस मौकेपर हम मूर्तिपूजक संप्रदायकी कॉन्फरन्सका अधिवेशन कायम करनेकी योजना भी करना चाहते हैं, इस कार्यमें हमारे सर्व भाई मददगार हैं और अगर गुरु महाराज अजमेर पधारें तो ४०००० रु० तकका खर्च मैं अकेला करनेको तैयार हूँ।

हमारे चरित्रनायक इसकार्यमें बड़ा लाभ समझते थे मगर जयपुरके श्रीसंघको वचन दे चुके थे। जब जयपुरके श्री-संघको पूछा तो उसने कहाः—"अपने हाथमें आया हीरा कौन दूसरेको दे देता है।" अजमेरके श्रीसंघकी आशा अपूर्ण रह गई। दीक्षा जयपुरमें ही हुई।

जयपुरसे विहार कर आप अजमेर पधारे। बड़े उत्साह और आडंबरके साथ श्रावकोंने आपका नगरप्रवेश कराया। करीब दस रोजतक आप वहाँ विराजे और लोगोंको उपदेशा-मृतका पान कराते रहे।

अजमेरसे विहार करके आप नयेशहर (ब्यावर) पधारे

यहाँके लोगोंने अति उत्साहके साथ आपका स्वागत किया। बड़े भारी जूलूसके साथ लोग आपको उपाश्रयमें ले गये। आपके पधारनेकी खुशीमें लोगोंने वहाँ अठाई महोत्सव शुरू किया। सवेरे लोग व्याख्यान सुनते थे और दुपहरको पूजाका आनंद उठाते थे।

ब्यावरसे आप पिपलीगाँवमें पधारे। वहाँ स्थानकवासियों और मंदिर मार्गियोंके आपसमें फूट थी। आपके उपदेशसे वह मिट गई और दोनों मिलकर रहने लगे।

पिपलीगाँवसे आप मुँडावा होते हुए चंडावल पधारे। वहाँ दो दिनतक लोगोंको उपदेशामृत पिलाकर निहाल किया।

चंडावलसे आप सोजत पधारे। वहाँ पालीके धर्मात्मा सेठ तेजमलजी चाँदमलजी आदि भी आये थे। लोगोंने बड़े उत्साहसे आपका स्वागत किया और आपका उपदेशामृत पी अपनेको कृतकृत्य बनाया।

सोजतसे आप जाडण होते हुए पाली पधारे। वहाँसे गोलवाड़में पंचतीर्थीकी यात्राके लिए पधारे। वरकाणाजी, नाडलाई, नाडोल, घाणेराव, सादड़ीकी यात्रा कर, मुँडारा, बाली, शिवगंज, और सीरोही होते हुए और इन गाँवोंके लोगोंको धर्मामृत पिलाते हुए आप आबूजी पधारे। वरकाणाजीसे आचार्य श्रीविजयकमल सूरिजीके शिष्य श्रीलावण्यविजयजी भी आपके साथ हो गये थे। वे चार सालतक आपके साथ रहकर आपकी सेवा भक्ति करते रहे। आपने भी उन्हें, विद्यादान देकर, विद्वानोंकी पंक्तिमें बिठा दिया।

आबूसे विहार करके आप मढार पधारे। आपके लघु गुरु भ्राता मुनि मोतीविजयजी भी गुजरातकी तरफसे विहार करके यहीं आपकी सेवामें हाजिर हो गये ।

मढारसे विहार करके सं० १९६६ की ज्येष्ठ शुक्ला २ के दिन आप पालनपुर पहुँचे। उमंगोंसे भरे श्रावकोंने आपका कल्पनातीत स्वागत किया । पालनपुरमें साधुओंका सामैया (जुलूस) यही सबसे पहला था, इस कारणसे भी लोगोंमें उत्साह अत्यधिक था ।

नगरप्रवेश बड़ी धूमधामसे कराया। जुलूसमें हजारों नर नारी आये थे। करीब आधे माइलमें जुलूस था। स्त्रियाँ बधाईके गीत गाती थीं और पुरुष जैनधर्मकी जय, आत्मारामजी महाराजकी जय और मुनि वल्लभविजयजी महाराजकी जयके घोषसे आकाश मंडलको गुँजाते थे ।

बड़ोदेके कोठारी जमनादास, खीमचंद भाई आदि लगभग पचास श्रावक आपको बड़ोदेमें चौमासा करनेकी विनती करनेके लिए आबूजी पहुँचे थे; मगर वे आबूजी पहुँचे उसके पहले ही आप दूसरे (अनादराके) रस्ते होकर नीचे उतर गये थे, इसलिए वे सभी आबूजीकी यात्रा करके प्रवेशमहोत्सवके समय पालनपुर आ पहुँचे थे ।

होनी, भवितव्यता, पहलेहीसे कुछ न कुछ चिन्ह प्रकट कर देती है। पालनपुरके संघका ऐसा अपूर्व उत्साह और सामैया देखकर उनको संदेह हुआ कि संभवतः पालनपुरवाले महाराजका विहार कभी न होने देंगे ।

शामको पालनपुरके कई श्रावक वड़ोदावालोंके डेरेपर पहुँचे और हाथ जोड़ कर कहने लगे,—" भाई साहब आप हमारी मदद कीजिए, जिससे हम महाराज साहबसे यहीं चौमासा करनेकी विनतीको स्वीकार करा सकें। महाराज साहबका यहाँ चौमासा होना बहुत जरूरी है। यहाँके संघका बड़ा उपकार होगा। आदि।"

वड़ोदावालोंका संदेह विश्वासमें बदल गया। उन्होंने सलाह की कि खीमचंदभाइ आदि पाँच सात आदमी यहाँ रह जायँ, जो महाराज साहबको यहाँसे विहार कराके ही निकलें। दूसरे अभीसे चले जायँ।

दो दिनके बाद आपने मोतीविजयजी महाराजको वहाँसे विहार करवा दिया। कारण आपने मुनिमंडलके साथ यह स्थिर कर लिया था कि, सबका चौमासा एक ही साथ दादाके चरणोंमें-सिद्धाचलजीमें-हो। धीरे धीरे सभी वहाँ पहुँच जायँगे; मगर ज्ञानी महाराजने तो कुछ और ही देखा था।

चौथके दिन व्याख्यानमें, आपने पंचमीके दिन विहार करनेकी इच्छा प्रकट की और कहा कि, हम भोयणीमें गुरुदेवकी जयन्ती मनाना चाहते हैं। श्रावकोंने साग्रह वहीं की जयन्ती करनेकी विनती की। आपको वह स्वीकारनी पड़ी। श्रावकोंने कहा था आपके विराजनेसे अनेक उपकार होंगे। सो हुए।

करीब बीस बरससे पालनपुरके संघमें दो धड़े हो रहे

थे। पैंतीस घर एक तरफ थे और शेष दूसरी तरफ। झगड़ेको मिटानेके लिए अनेक मुनिराजोंने परिश्रम किया परन्तु कोई फल नहीं हुआ। होता तो तब जब झगड़ेकी काललब्धि समाप्त हो गई होती! अब वह समाप्त हो चुकी थी और उसका यश आपहीको बदा था।

आपने लोगोंको आपसी कलह मेटनेका उपदेश दिया। उपदेशको सुन उनके मन पसीजे। उन्होंने आपको ही न्यायाधीश नियत कर जो प्रतिज्ञापत्र लिख दिया, उसकी नकल यहाँ दी जाती है।

"परम पूज्य १०८ श्रीमहामुनिराज श्रीवल्लभविजयजी महाराज साहब। जोग लि० पालनपुर० तपगच्छके ओसवाल श्रीमाली महाजन समस्त। यहाँ हमारे आपसमें तकरार है। वह बाबत, निकाल करनेके लिए, हमने आप साहबको सौंपी है। इसलिए आप साहब, सबकी हकीकत सुनकर जो फैसला कर देंगे, वह हमको कबूल मंजूर है और उसके मुजिब हम वर्ताव करेंगे। उसमें कसूर नहीं करेंगे। मिति (गुजराती) सं १९६५ का ज्येष्ठ सुदी ४"

यह मूल गुजरातीका अनुवाद है। इसके नीचे करीब नव्वे पुरुषोंके हस्ताक्षर हैं।

आपने जो फैसला दिया उसकी नकल नीचे दी जाती है—

"नमोऽर्हत्सिद्धाचार्योपाध्यायसर्वसाधुभ्यः।

मैं स्वयं यह बताते अत्यंत प्रसन्न हूँ कि पालनपुरमें श्रीजिनेश्वर देवके मनोहर चैत्यमें प्राचीन श्रीजिन प्रतिमाओंका दर्शन भव्य जीवोंको बहुत आनंद देता है। ऐसी ऐसी अद्भुत प्राचीन प्रतिमाएँ यहाँ देखी हैं जैसी अन्य स्थानोंपर कठिनतासे मिल सकती हैं। श्रावक समुदाय भी धर्मका पूर्ण रागी और प्रतापी है। इतना होने पर भी ऐसा मालूम हुआ कि यहाँके मंदिरोंमें जितनी चाहिए उतनी देखरेख नहीं होती, इसलिए प्रसंगवश व्याख्यानमें इसके लिए कुछ कहा गया। जिससे श्रावकोंके हृदय भर आये। मगर उत्तर मिला कि, साहब इसमें कोई खास कारण है। पूछने पर विदित हुआ कि किसी साधारणसी बातपर आपसमें झगड़ा हो गया है। इसका अंत करनेके लिए सूचना दी गई। इससे सर्वानुमतसे यह बात प्रकट की गई की आप सारी बातोंसे वाकिफ होकर जैसी आज्ञा देंगे वैसा ही हम सब करनेके लिए तैयार हैं। इस विषयका पत्र लिख उस पर सबने हस्ताक्षर कर दिये। दोनों पक्षोंके आदमियोंसे जुदा जुदा सारी बातें जान लीं। इसके बाद जो कुछ मैंने उचित समझा वह बताता हूँ।

(१) यद्यपि कुछ बातोंमें कुछ व्यक्तियाँ अपराधी साबित होती हैं; परन्तु समयके फेरसे विरुद्ध धर्मवालोंको हँसी या आलोचनाका मौका न मिले इसी हेतुसे मैं उन्हें अपराधी बताना नहीं चाहता; तथापि पैंतीस घरवालोंने या दूसरे किसीने एकड़ामें (ऐक्यमें) भाग नहीं लिया वे एकड़ामें भाग लेने यानी एकड़ा भरनेके लिए बाध्य हैं।

( २ ) सभी एकड़ावाले तथा एकड़ासे विपरीत वर्तावबाले तथा पांत्रीसी आदि सभी एकतासे, संपसे बिगड़ता हुआ धार्मिक काम सुधारनेके लिए बाध्य हैं; और आजके बाद जो कोई एकड़ासे विरुद्ध आचरण करेगा उसको जाति इकट्ठी हो जो मुनासिब ठहराव करेगी उसके अनुसार वर्तना पड़ेगा। अर्थात् इस विषयमें जातिको अख्तियार दिया जाता है कि जाति चाहे तो उसे जातिसे अलग कर दे और चाहे तो उससे उसकी योग्यताके अनुसार चाहे जिस खातेके लिए दंड ले, अथवा उसे माफ कर दे।

( ३ ) एकड़ावालोंने, एकड़ासे विपरीत चलनेवालोंने अथवा पांत्रीसीने, किसीने भी मुझसे, अपनी किसी तरहके दुःखकी बात नहीं कही थी; मगर मैंने धर्मकी वृद्धिके बदले हानि होते देख उनसे कहा और मेरे कहनेसे सभीने सच्चे अन्तःकरणसे उद्योगकर मेरे कहनेके माफिक वर्ताव करनेकी मंजूरी दे मुझे ऐसे शुभ काममें भाग लेनेका सम्मान दिया है। मैं आशा करता हूँ कि तुम सभी पालनपुरके निवासी, मंदिर-आम्नायके सुश्रावक अपने वचनको पालनेके लिए और धर्मकी खातिर इस किये हुए ठहरावको सच्चे अंतःकरणसे मान दोगे और अबसे फिर उपर्युक्त विषयमें कभी भी द्वेष नहीं करनेके संबंधमें अपने मनमें प्रतिज्ञा धारण करोगे।

( ४ ) आज स्वर्गवासी गुरु महाराज तपगच्छाचार्य श्री १००८ श्रीमद्विजयानंद सूरि ( आत्मारामजी ) महाराज साहबके

स्वर्गवासका दिन होनेसे आप श्रीसंघने महोत्सव प्रारंभ किया है। इसीके दर्मियानमें यह शुभ कार्य हुआ है, इसलिए तुम्हें अपार आनंद होगा और आजका दिन तुम्हारे लिए सुनहरी अक्षरोंमें लिखने योग्य सावित होगा। अस्तु, श्रीवीर संवत् २४३५ श्रीआत्म संवत १४ विक्रम संवत (गुजराती) १९६५. जेठ सुदी ८ गुरुवार।"

यह फैसला गुजराती भाषामें लिखा गया है और इसके अंतमें हमारे चरित्र नायककी सही है।

यह फैसला ऐसा हुआ कि इससे किसीको किसी तरहकी शिकायत न रही। बड़े आनंदके साथ इसका स्वागत किया गया और सभी पक्षवालोंने परस्परमें गले मिलकर इसको आचरणीय स्वरूप दे दिया। स्वर्गीय आत्मारामजी महाराजकी वह अवसान तिथि थी इस लिए उत्सव हो रहा था। इस फैसलेसे उत्सवमें दुगनी शोभा बढ़ गई। उस दिन जब आप शामको प्रतिक्रमण कर चुके तब श्रीसंघने वहीं चौमासा करनेकी अर्ज की। आपने पालीतानेमें चौमासा करनेका इरादा बताया। श्रीसंघ वहीं डटकरके बैठ गया कि जब तक आप चौमासा यहीं करनेकी स्वीकारता न देंगे हम यहाँ से न उठेंगे—

आये हैं तेरे दरपे तो कुछ करके हटेंगे।
या वस्लही हो जायगी या मरके हटेंगे॥

आप इन्कार करते थे। श्रावक हाँ कहलानेके लिए डटे हुए थे। इसी 'हाँ' 'ना' में रात आधीसे भी ज्यादा बीत गई।

उस समय गोदड़शाह नामक एक भाग्यवान श्रावकने, आग्रह और भक्ति विकंपित कंठसे कहाः—

" महाराज साहब ! आप कृपा किजिए और श्रीसंघकी विनती स्वीकार कर लीजिए। मेरा अन्तरात्मा कहता है कि, आपके यहाँ विराजनेसे अनेक उपकार होंगे। यदि आप चौमासा करना इसी वक्त स्वीकार कर लें तो मैं अपना मकान-जो इसी धर्मशालाके मैदानमें सामने दिखाई दे रहा है—देनेको तैयार हूँ। "

वहाँ बैठे हुए सभी श्रावकोंके शरीरमें मानों बिजली दौड़ गई। उन्होंने उच्चस्वरसे कहाः—" गुरु महाराज ! आप इस प्रतिज्ञाको साधारण न समझिए। इस प्रतिज्ञाकी पूर्त्तिसे संघकी इज्जत बढ़ेगी और धर्मशाला वास्तविक धर्मशाला बन जायगी। इस मकानके बिना यह धर्मशाला एक कौड़ीके कामकी भी नहीं है। इस मकान के लिए मुकदमें हुए, संघ दस हजार देनेको तैयार हुआ और अन्तमें संघ बाहर कर देनेकी धमकी भी गोदड़शाहको दी गई; मगर इन्होंने एक भी बात न मानी। आज ये भाई गुरु महाराजके और आपके पुण्य प्रतापसे, बिना ही किसीकी प्रेरणाके उसी मकानको देनेके लिए तैयार हैं। आप ज्ञानी हैं लाभालाभको विचार लें। इस मकानका धर्मशालाके लिए मिलना मानों एक बहुत बड़े कामका सिद्ध होना है। "

गोदड़शाहकी उदारता और श्रावकोंका आग्रह देख, साथके

साधुओंकी सम्मति ले आपने पालनपुरहीमें चौमासा करनेकी सम्मति दे दी।

वह कौनसा उकदा[1] है जो वाँ[2] हो नहीं सकता ?
हिम्मत करे इन्सान तो क्या हो नहीं सकता ?

श्रावकोंकी इच्छा पूर्ण हुई। वे जयजयकार करते हुए अपने अपने घर जाकर मीठी नींदमें सोये। आपने भी आराम किया।

सवेरे ही आपने मुनि श्रीमोतीविजयजीको एक पत्र दिया। उसमें पालनपुरका हाल दरज कर उन्हें वापिस आनेके लिए लिखा था। वे उस समय ऊँझामें थे। ऊँझाके श्रीसंघको ये समाचार मिले। उसने उनसे ऊँझामें ही चौमासा करनेकी विनती की। उन्होंने आपकी आज्ञा लानेके लिए कहा। इस पर वहाँके कुछ मुखिया पालनपुरमें आपके पास गये। यद्यपि आप चाहते थे कि, सभीका चौमासा साथ ही हो, मगर श्रीसंघका आग्रह देखकर आपको इजाजत देनी पड़ी।

खीमचंदभाई आदि वड़ोदेके जो सज्जन हमारे चरित्रनायकको विहार करानेके लिए ठहरे हुए थे, पालनपुरमें यह उत्साह और यह लाभ देख, वंदना कर चले गये।

चौमासा जब पालनपुरहीमें स्थिर हो गया तब आपने मुनि श्रीललितविजयजी महाराजको, विज्ञानविजयजी, विबुधविजयजी, तिलकविजयजी, विद्याविजयजी और विचारविज-

1 कठिन प्रश्न, गाँठ; 2-हल होना, खुलना;

यजीका मॉडलिया योगोद्वहन करानेके लिए, पाँचोंके साथ महेसाने पंन्यासजी श्रीसिद्धिविजयजी महाराजके पास भेजा। पाँचों मुनिराजोंकी वड़ी दीक्षा कराकर मुनि श्रीललित-विजयजी वापिस आपकी सेवामें आ गये। आपके वड़े शिष्य मुनि श्रीविवेकविजयजी महाराज भी अपने शिष्य उमंग-विजयजी सहित आपकी सेवामें पालनपुर आ गये। सारे शह-रमें आनंद ही आनंद छा रहा था।

इस आनंदमें अभिवृद्धि करनेवाली एक वात और हुई। कलकत्तेसे वावू भँवरसिंहजी, दिल्लीनिवासी लाला दलेलसिंह-जीके साथ दीक्षा लेनेकी गरजसे आपके पास आये। आपने उसी समय उनकी माताके पास मुर्शिदावाद तार दिया कि, भँवरसिंह यहाँ दीक्षा लेनेके लिए आया हुआ है। आपका-आपका ही नहीं स्वर्गीय महाराज श्री आत्मारामजी महाराजके संघाड़ेके प्रायः सभी साधुओंका-यह दस्तूर है कि, जव कोई सज्जन आपके पास दीक्षा लेने आते हैं आप तत्काल ही उनके वारिसोंको सूचना दे देते हैं। जव उनके वारिस आते हैं तव दीक्षा लेनेके अभिलाषीको उनके सिपुर्द कर देते हैं और उनसे कह देते हैं कि, इनको सम-झाओ और पूछताछ कर लो। हम तुम्हारी आज्ञाके विना दीक्षा नहीं देंगे। जव उनके कुटुंवसे दीक्षा देनेकी इजाजत मिलती है तभी आप दीक्षा देते हैं। इससे दो लाभ होते हैं। एक तो दीक्षा लेनेवालेकी जाँच हो जाती है कि, वास्तवमें यह वैरागी

है या नहीं दूसरे किसीको यह कहनेका मौका नहीं मिलता कि, महाराज झटसे हरेकको मूँड डालते हैं। अस्तु।

भँवरसिंहजीके भाई और उनकी माता पालनपुर आये। उन्होंने भँवरसिंहजीको बहुत समझाया मगर उनका मन तो दृढ था। वे एकके दो न हुए। आखिर हार कर उनके बड़े भाई तो चले गये। उनकी माताने हर्षविषादपूर्ण हृदयके साथ उन्हें आज्ञा दी। हर्ष इसलिए था कि, आज उनका लाल संसारका त्याग कर स्वपर कल्याणमें लीन होता है। विषाद इसलिए था कि आज उनका लाल उन्हें छोड़ रहा है। भँवरलालजीकी माता और उनके दो छोटे भाई दीक्षा होने तक पालनपुरहीमें रहे।

दीक्षा-महोत्सव बड़े ठाटसे हुआ। सं० १९६६ के आषाढ़ सुदिमें दीक्षा हुई। नाम विचक्षणविजयजी रक्खा गया। हमारे चरित्रनायकके शिष्य हुए।

दीक्षाके समय पालनपुरके नवाब साहब भी आये थे। उन्होंने भँवरलालजीकी मातासे कहाः—"तुम्हारा लड़का फकीर होता है। तुम्हें इसका कुछ दुःख नहीं है।"

उनकी माताने जवाब दियाः—"इसमें दुःख काहेका है? मुझे इस बातकी खुशी है कि मेरा बेटा आज प्रभुके चरणोंमें लीन हुआ है और उसने इस असार संसारको छोड़ दिया है।"

नवाब साहबको खुशी हुई। उन्होंने भी उल्लासके साथ

श्रावकोंके साथ, नव दीक्षित पर वासक्षेप मिश्रित चावल डाले।

आप नित्य व्याख्यान बाँचते थे और उसमें हमेशा इस बात पर जोर दिया करते थे कि—

'पहले ज्ञान और पीछे किरिया, नहिं कोई ज्ञानसमान रे।'

समाजमें ज्ञानका कितना अभाव हो रहा है? ज्ञानके विना आज प्राचीन जैनधर्मकी कैसी हालत हो रही है? करोड़ों मनुष्य जिस धर्मके अनुयायी थे उसी धर्मके आज सिर्फ लाखों अनुयायी ही रह गये हैं। इसका मुख्य कारण है ज्ञानका अभाव। ज्ञानके विना ही धर्मकी बाढ रुक गई है; उदार जैनधर्मके अनुयायी आज संकीर्ण हृदयवाले हो गये हैं। उनकी दूसरोंको अपने धर्ममें मिलानेकी शक्ति नष्ट हो गई है। आदि।

संघ पर इसका बड़ा प्रभाव पड़ा और एक दिन उसने 'आत्मवल्लभ केलवणी फंड' स्थापित किया। पचीस हजार रुपये उसी दिन वहाँ जमा हो गये। आज वह फंड धीरे धीरे बढ़ कर करीब नव्वे हजार का हो गया है। अनेक विद्यार्थी आज इससे लाभ उठा रहे हैं।

पालनपुरमें कई रिवाज भी सुधरे। वहाँ जब कोई अठाइ ( आठ दिनके व्रत ) करता था तब उसको बिरादरीका एक भारी टेक्स भरना पड़ता था; अर्थात् उसे जाति भोज देना पड़ता था। जातिभोजके खर्चेके डरसे अनेक साधारण स्थितिवाले अठाई जैसे महान तपके करनेसे वंचित रहते थे। आपने उपदेश देकर यह जातिभो-

जका टेक्स बंद करवाया। धनवान लोगोंके लिए यह नियम हो गया कि, वे चाहें तो सधर्मीवात्सल्य करें। इस टेक्सके हट जाने पर उस चौमासेमें पालनपुरमें अनेक अठाइयाँ हुईं।

चौमासा समाप्त होनेमें कुछ ही दिन बाकी थे तब दानवीर, ब्रह्मचर्यव्रतके धारी सेट मोतीलाल मूलजी आपके दर्शन करनेके लिए, राधनरपुसे आये। उनका विचार श्रीसिद्धाचलजीका संघ निकालनेका था। उसमें शामिल होनेके लिए उन्होंने आपसे प्रार्थना की। आपके साथ सेठ मोतीलालजीका भाईकासा संबंध था। राधनपुरमें जब आप दीक्षा लेनेसे पहले और पीछेसे भी गुरु महाराज श्रीहर्षविजयजीके पास अध्ययन करते थे तब सेठ मोतीलालजी भी उन्हीं सद्गुरुके चरणकमलमें बैठकर आपके साथ ही अध्ययन करते थे। दोनोंका, एक गुरुके शिष्य होनेसे, इतना अधिक स्नेह था कि, यथासाध्य दोनों साथ ही रहते और अध्ययनके समय एक यदि गुरु महाराजके दाहिनी तरफ बैठते थे तो दूसरे बाँई तरफ। इस लिए यदि आपकी इच्छा न होती तो भी संघमें जाना स्वीकारना पड़ता; परन्तु यहाँ तो साथके साधुओंकी इच्छानुसार आप पहलेहीसे दादाकी यात्रा करनेके लिए इच्छुक थे, इस लिए संघके साथ चलनेकी सेठ मोतीलालजीकी विनतीको तत्काल ही स्वीकार कर लिया। सेठ प्रसन्न होते हुए चले गये।

इस चौमासेमें आपके साथ (१) तपस्वीजी महाराज

श्रीविवेकविजयजी ( २ ) मुनि श्रीललितविजयजी ( ३ ) मुनि श्रीलावण्यविजयजी ( ४ ) मुनि श्रीसोहनविजयजी (५) मुनि श्रीविमलविजयजी ( ६ ) मुनि श्रीउमंगविजयजी ( ७ ) मुनि श्रीविज्ञानविजयजी ( ८ ) मुनि श्रीविबुधविजयजी ( ९ ) मुनि श्रीतिलकविजयजी (१०) मुनि श्रीविद्याविजयजी (११) मुनि श्रीविचारविजयजी और ( १२ ) मुनि श्रीविचक्षण विजयजी ऐसे बारह साधु थे।

चौमासा समाप्त होने पर वड़ोदानिवासी श्रावक नाथालालपटेलको दीक्षा दी गई। यह शाह खीमचंद दीपचंदके साथ आया था। सं० १९६६ के मगसर ( गुजराती कार्त्तिक ) वदि दूजके दिन दीक्षा हुई। नाम मित्रविजयजी और महाराज श्रीसोहनविजयजीके शिष्य हुए।

आपने १३ साधुओंके साथ पालनपुरसे विहार किया। ग्रामानुग्राम लोगोंको उपदेशामृत पान कराते हुए आप मेत्राणा श्रीऋषभदेवजी तीर्थ पधारे। वहाँ तीर्थवंदना की। ऊँझासे विहार करके मुनि श्रीमोतीविजयजी महाराज भी संघ सहित वहाँ पधार गये।

ऊँझाका संघ आपके दर्शन और तीर्थयात्रा कर पुनः ऊँझा चला गया। आप विहार करके पंद्रह साधुओं सहित पाटन पहुँचे। बड़ी धूमसे आपका स्वागत हुआ। सारे शहरमें जुलूस घूमा। आप थोड़े दिन तक वहाँ रहे और धर्मोपदेशरूपी अमृत पिलाकर वहाँकी जनताको कृत कृत्य किया।

वहाँके लोगोंका बहुत आग्रह होने पर भी आप विशेष समयतक वहाँ न रह सके। क्योंकि आपने सेठ मोतीलाल मूलजीको उनके संघमें शामिल होनेका वचन दे दिया था। और संघके रवाना होनेका मुहूर्त निकट था।

पाटनसे विहार करके आप राधनपुर पहुँचे। राधनपुरमें उस समय जो उत्साह और आनंद था वह वर्णनातीत है। राधनपुरको इस बातका अभिमान था कि, जिस महान आत्माको उसने हजारों खर्च करके दीक्षित कराया था वह आज जैनसंघके आकाशमें सूर्यकी तरह प्रकाशित हो रहा है; जिस महान आत्मासे उसने आशा की थी कि, वह जैन धर्मकी जयपताका फर्रायगा, उस आत्माने उसकी वह अभिलाषा पूरी की है। जिस महान आत्माको उसने यौवनके उषः कालमें; वासनाओंसे परिपूर्ण प्रभातमें, संयमके समान अमूल्य रत्न देकर उसकी रक्षा करनेके लिए, सहस्रावधि प्रलोभन रूपी लुटेरोंके बीचमें छोड़ दिया था; वही महान् आत्मा विजयी वीरकी भाँति बाईस बरसके बाद संयमरत्नको सुरक्षित लेकर वापिस आया। ऐसे मौके पर राधनपुरवालोंका उत्साहित एवं आनंदित होना स्वाभाविक था। घर घर बाँदनवार बँधे। सारे संघमें आनंद ही आनंद छा रहा।

सं० १९६६ के मिगसर सुदी द्वितियाके दिन संघ जुलूसके साथ रवाना हुआ। और श्रीसंखेश्वर पार्श्वनाथ पहुँचा। तीन दिन तक वहीं रहा। पूजा प्रभावनाएँ हुईं। यहाँ

स्वर्गवासी शांतमूर्त्ति तपस्वीजी महाराज श्री १०८ श्रीथोभण-विजयजी महाराजके शिष्य श्री १०८ श्रीगुणविजयजी आ मिले।

संखेश्वर पार्श्वनाथसे रवाना होकर संघ दसाडा होता हुआ माँडल पहुँचा। माँडलमें संघके आनेसे और उसमें आपके समान उपदेशामृतकी वर्षा करनेवाले महात्माके विराजनेसे संघका हृदय उल्लास समुद्रमें झकोरे खाने लगा। उसने यथोचित संघका आदर–आतिथ्य किया और संघपति सेठ मोतीलाल मूलजीको एक मानपत्र दिया। जबतक संघ रहा आप वहाँ हमेशा व्याख्यान देते रहे और व्याख्यानमें हजारों जैन अजैन आते रहे। यहाँ आपके साथमें पंन्यासजी महाराज श्रीसुंदरविजयजीके शिष्य श्रीजिन विजयजी आ मिले। इस तरह आपके साथ सहस्र भेदी संयमके समान १७ संयमी–साधुसंमिलित हुए। संघ माँडलसे रवाना होकर ऊपरियाला तीर्थ, पाटडी, लखतर, वढवाण और लीमड़ी होता हुआ चूडाराणपुर पहुँचा। वहाँ पंजाबका संघ भी पहुँच गया। पंजाबका संघ श्रीआबू, भोयणी आदि तीर्थोंकी यात्रा करता हुआ खास कर हमारे चरित्रनायकके दर्शनार्थ चूडाराणपुरमें पहुँचा था और सिद्धाचलजी तक राधनपुरके संघके साथ ही रहा।

लींवड़ी दर्वारको जब संघके आनेके समाचार मिले तब उन्होंने कहला भेजा कि मुझे दर्शन दिये विना संघ रवाना न हो। मैं सवेरे ही संघका और संघके साथ आये हुए मुनि

महाराजोंके दर्शनका लाभ उठाऊँगा। यदि संघमें पधारे हुए पंजाबके मुनि महाराजका–जिन्हें खास आमंत्रण देकर संघपति लाये हैं–व्याख्यान होगा तो मैं उसका लाभ भी लेना चाहता हूँ। इस लिए सूचना दीजिए कि, व्याख्यान सवेरे कितने बजे होगा और कहाँ होगा ?

यद्यपि संघ वहाँ एक ही दिन ठहरना चाहता था तथापि दर्बारके आग्रहसे उसे एक दिन अधिक ठहरना पड़ा। दर्बारको सादर संघपतिने कहलाया कि,–आपकी इच्छाको मान देकर संघने कल और ठहरनेका निश्चय किया है। संघ और मुनि महाराज पूरवाईकी धर्मशालामें ठहरे हुए हैं और वहीं गुरु दयाल सवेरे आठ बजे व्याख्यान भी करेंगे।

ठीक व्याख्यान प्रारंभ होनेके समय ही दर्बार सपरिवार आ गये थे। डेढ़ घंटे तक हमारे चरित्रनायकने देवादि तत्त्वके स्वरूपका निष्पक्ष वर्णन किया। उसे सुनकर वे बड़े प्रसन्न हुए और उत्साह पूर्वक हाथ जोड़कर बोले:–" आपका व्याख्यान सुनकर मुझे बड़ा ही आनंद हुआ। मैंने सुना था कि आप स्वर्गवासी आत्मारामजी महाराजके सहवासमें रहकर उत्तीर्ण हुए हैं। आज मैंने जैसा आपको सुना था वैसा ही बल्के उससे भी बढ़कर आपको देखा। आपके वचनामृतका पान करनेकी मेरी अधिक इच्छा थी; परन्तु आप इस समय संघके साथमें हैं इस लिए कुछ विशेष अर्ज नहीं कर सकता; मगर जब आप वापिस पधारें तब आठ दस दिनतक यहाँ विराजकर अवश्यमेव हमें लाभ पहुँचावें। "

आपने फर्माया:—" अगर इधरसे आना हुआ तो अवश्य-मेव आपकी इच्छा पूरी की जायगी।"

दर्बार फिर वंदना कर रवाना हुए। संघपति सेठ मोती-लालजीने दर्बारकी खातिरके लिए दूसरी जगह प्रबंध किया था। वहाँ उनका योग्य सत्कार किया गया।

वहाँसे रवाना होकर संघ बोटाद पहुँचा। जिस दिन आपने बोटादमें प्रवेश किया वह दिन बोटादके लिए चिरस्मरणीय रहेगा। कारण,—बोटादके श्रीसंघको कहींसे एक प्राचीन जिनबिंब प्राप्त हुआ था। श्रीसंघ धूमधामके साथ जिनबिंबको शहरमें लाकर गद्दीपर बिठाना चाहता था; परन्तु स्थानकवा-सियोंके साथ अमुक प्रकारके प्रतिबंध होनेसे उनके मनमें आशंका थी। श्रीसंघके मुखियोंने आपसे आकर प्रार्थना की। आपने उनको हिम्मत बँधाई और कहा,—" तुम कुछ चिन्ता न करो। शासनदेव अपनी सहायता करेंगे। संघके सामैयेके साथ ही अपनी मर्यादानुसार कार्य करो।"

बोटादके श्रीसंघका हौसला बढ़ गया। उसने समारोहके साथ प्रभुका, पालखीमें विराजमानकर, प्रवेश कराया और फिर मंदिरजीमें प्रभुको विराजमान कर दिया। वहाँके लोग कहते हैं कि, जिस समय हम प्रभुके दर्शनार्थ जाते हैं उसी समय हमें महाराज साहब वल्लभविजयजी याद आ जाते हैं।

बोटादसे रवाना होकर संघ लाठीधर पहुँचा। वहाँ पंजाबके संघने राधनपुरके संघको प्रीति भोजन दिया।

लाठीधरसे रवाना होकर पछेगाम, वला आदि गाँवोंमे होता हुआ संघ सं० १९६६ के पोससुदी १० के दिन पालीताने पहुँचा। पालीतानेके श्रीसंघने बड़े समारोहके साथ संघका स्वागत किया। दूसरे दिन शुक्रवार एकादशीके सिद्धियोगमें संघने आनंदपूर्वक दादाकी यात्रा की। उस समय आपने भक्तिभरे हृदयके साथ दादाके गुणगान किये थे। वह स्तुति यहाँ दी जाती है।

( चाल—वारी जाऊँरे साँवरिया। )

दादा आदीश्वर प्रभुजी, मोहे तारनारे, पार उतारनारे ॥
शत्रुंजय मंडन जगस्वामी, अघखंडन पद आतमरामी।
अर्ज करी माँगूँ शिवगामी, आवागमन निवारनारे ॥ दा० ॥ १ ॥
जगतारक अघहारक नामी, टारक मदनके अन्तर्यामी।
पूर्णानंद सुधाके धामी, तारक विरुद सँभारनारे ॥ दा० ॥ २ ॥
अपने जन सब तुमने तारे, सेवक तुमरा अर्जगुजारे।
तारक सेवक विरुद पुकारे, गुण अवगुण न विचारनारे ॥ दा० ॥ ३ ॥
श्रीसिद्धाचल सिद्ध अनंता, कर्म खपा सब हुए भगवंता।
जयजय ऐसे संतमहंता, बलिहारी जाऊँ वारनारे ॥ दा० ॥ ४ ॥
सेवक करुणा कीजे दाता, दीजे प्रभुजी शिवसुख साता।
तुम बिन और कोई नहीं त्राता, तारो करो मुझ सारनारे ॥ दा० ॥ ५ ॥
सूरि जिनवर वीरके ( २४३६ ) साले, ओगणी छासठ विक्रम काले।
आतम पूर्व पोष उजियाले, रुद्र तिथि कवि वारनारे ॥ दा० ॥ ६ ॥
पुण्य उदय प्रभु दर्शन पायो, वल्लभ आतम अति हर्षायो।
रावनपुरसे संघमें आयो, सेठजी मोतीलालनारे ॥ दा० ॥ ७ ॥

संघमें सब मिलाकर सोलह सौ मनुष्य थे। राधनपुरसे पालीताने पहुँचनेमें संघको एक महीना और कुछ दिन लगे थे। संघपति दानवीर मोतीलाल मूलजीने उस मौके पर आपके समक्ष तीर्थमाला स्वीकार की थी। पालीतानेसे संघ लौट गया और आप एक महीनेतक वहीं रहे। ऊँझासे मुनि श्रीमोतीविजयजी महाराजके साथ एक सज्जन दीक्षालेनेके लिए आये थे, उन्हें उनके पिताजीके समक्ष श्रीसिद्धाचलजीकी तलहटीमें आपने सं० १९६६ के माघ सुदी ५ के दिन दीक्षा दी।

मासकल्प समाप्त होने पर आप विहार करके भावनगर पधारे। वहाँ मुनि श्रीमित्रविजयजी और मुनि श्रीउदयविजयजीकी, वड़ी दीक्षा श्रीबालब्रह्मचारी पंन्यासजी श्रीकमलविजयजी महाराजके हाथसे हुई। एक महीने तक आपने वहाँके लोगोंको सुधापान कराया। अठाई महोत्सव आदि अनेक धार्मिक कार्य हुए।

भावनगरसे आप घोघा बंदर पधारे। वहाँ श्रीनवखंडा पार्श्वनाथकी यात्रा की।

वहाँसे विहार करके वरतेज होते हुए आप सिहोर पधारे। समारोहके साथ आपका नगरप्रवेश हुआ। वहाँके लोगोंने उपदेशामृतका पान कर तृप्ति लाभ की। मुनि श्रीमूलचंदजी महाराजके बड़े शिष्य १०८ श्रीगुलाबविजयजी उस समय वहीं विराजमान थे। उनके दर्शन कर आप बहुत प्रसन्न हुए। तीन दिन तक आपने वहाँ निवास किया।

सीहोरसे विहार करके आप वले पधारे । वहाँ तप गच्छ और लौंका गच्छवालोंमें कुछ तनाजा था । उसको मिटानेके लिए आप थोड़े दिनतक वहीं ठहर गये । धोलेराके श्रावकोंने आकर धोलेराको पवित्र करनेके लिए आपसे वड़े आग्रहके साथ विनती की । वलाका झगड़ा मिटाना भी जरूरी था । इस लिए आप दो तीन साधुओंके साथ वहीं रहे और अन्य साधुओंको धोलेराकी तरफ विहार करा दिया । वड़े परिश्रमके वाद आप वलाका तनाजा मिटा सके।

वलासे विहार करके आप धोलेरा पहुँचे । धोलेराके संघमें एक अपूर्व उत्साह था । न केवल श्रावक ही वल्के अन्यान्य धर्मावलंवी भी आपके वचनामृतका पान करनेके लिए वड़े व्याकुल हो रहे थे । आपके स्वागतके उपलक्षमें सारा शहर सजाया गया था । करीव ग्यारह दर्वाजे तैयार किये गये । मुसलमान और हिन्दु भाइयोंने भी इसमें सहायता दी थी । वाजारका श्रृंगार अपनी शोभा निराली ही रखता था । शहरके वाहरसे ही जूलूस शुरू हुआ था । वेंड वाजोंकी मधुर झन्कार और भजन मंडलियोंकी सुरीली तानोंसे सारा शहर मुखरित हो रहा था । वीचवीचमें ' आत्मारामजी महाराजकी जय' 'वल्लभविजयजी महाराजकी जयके नादसे सारा शहर गूँज उठता था । श्राविकाओंकी भक्तिरस परिपूर्ण गहुलियाँ अपनी जुदा ही फवन रखती थीं । जव जुलूस उपाश्रयमें पहुँचा और आपने पाट पर विराजकर उपदेश

दिया तब सब वाह वाह करने लगे । सार्वभौम जैनधर्मका उपदेश सुनकर सभी कहने लगे, हमने अपनी उम्रमें ऐसा उपदेश आज पहले ही सुना है और इस शहरने सबसे पहले आपहीका ऐसा स्वागत किया है । अठाई महोत्सव पूजा प्रभावनादि अनेक धर्मकार्य हुए । जब तक आप वहाँ रहे हमेशा उपदेशामृतकी वर्षा करते रहे । अनेक अजैन और जैन उस अमृतको पीकर तृप्त होते रहे ।

धोलेरासे विहार करके आप खंभात पहुँचे । सेठ पोपट भाई अमरचंद आदि खंभातके श्रीसंघने आपका आशातीत स्वागत किया । आपने भी आठ दिन वहाँ रह, उनके आत्माको उपदेशामृत पिलाकर तृप्त किया । पोपटभाईने पाली तानेमें आपको टोपी पहने स्वर्गीय आचार्य महाराजके साथ सं० १९४३ में जब उनका चौमासा पालीतानेमें था, देखा था । तेईस वरसमें परिवर्तित अपूर्व रूप देखकर पोपटभाईकी आँखोंसे हर्षाश्रु बहने लगे । इक्कीस वरस पहले जो एक साधारण भाविक आत्मा था वही आज एक महापुरुष है, यह देख कर उन्हें आल्हाद हुआ । इस विचारने उन्हें परम संतुष्ट किया कि आत्माओंको ऐसे महान जैन धर्म ही बना सकता है । उन्होंने संघको इकट्ठाकर आपसे वहीं चौमासा करनेकी विनती की; परन्तु क्षेत्रस्पर्शना वहाँ की न थी, इस लिए आप वहाँ चौमासा न कर सके । कारण, खीमचंद भाई और वड़ोदेके दूसरे श्रावक आपसे वड़ोदेमें चौमासा करनेकी

विनती करने आये थे; अमृतसरसे ही वड़ोदेका संघ आपसे विनती कर रहा था इस लिए आपने उनकी विनतीको स्वीकार कर लिया।

खंभातसे विहार करके आप नार, पेटलाद, वोरसद, छानी, होते हुए और लोगोंको उपदेशामृत पिलाते हुए सं. १९६७ का चौवीसवाँ चौमासा करनेके लिए वड़ोदे पधारे। वड़ोदावालोंके दिलोंमें वड़ा उत्साह था, वड़ा अभिमान था कि आज उन्हींके शहरका एक वच्चा, वह वच्चा जिसने वड़ोदेके अंदर सूर्यके प्रथम दर्शन किये थे, जिसका शरीर वड़ोदेके अन्नजलसे परिपुष्ट हुआ था और जिसको वड़ोदेने पाल पोसकर वड़ा किया था, वही वड़ोदेका वच्चा आज महात्मा होकर, समस्त पंजाव, राजपूताना तथा काठियावाड़में अपने नामका डंका वजाता, अपने गुरुकी जयध्वनिसे आकाशमंडलको गुँजवाता, जैनधर्मकी ध्वजापताका फर्राता और अपने मातापिताको धन्य धन्य कहलाता हुआ, वापिस वड़ोदेमें आया है। खीमचंद भाईके आनंदकी तो सीमा ही नहीं थी। सं० १९६७ के वैशाख सुदी १० गुरुवारके दिन वड़े समारोहके साथ आपका प्रवेश महोत्सव हुआ। कालकी वलिहारी है। एक दिन वह था कि, आप इसी वड़ोदेसे छिपकर भागते थे, एक दिन ऐसा आया कि, वड़े उत्साहके साथ वड़ोदेने आपको सिर आँखोंपर उठा लिया। इसको देवगुरुकी कृपा कहिए, भाग्योदय कहिए या

और किसी नामसे पुकारिए। भक्त प्रवर तुलसीदासजीने ठीक ही कहा है—

मूकं करोति वाचालं, पङ्गुं लङ्घयते गिरिम्।

यत्कृपा तमहं वंदे, परमानंदमाधवम्[1] ॥

उस साल आपके साथ निम्न लिखित उन्नीस साधु थे १ मुनि श्रीमोतीविजयजी, २ मुनि श्रीगुणविजयजी, ३ मुनि श्री विवेकविजयजी, ४ मुनि श्रीरूपविजयजी, ५ मुनि श्रीउत्तमविजयजी, ६ मुनि श्रीललितविजयजी, ७ मुनि श्रीलावण्यविजयजी, ८ मुनि श्रीसोहनविजयजी, ९ मुनि श्रीविमलविजयजी, १० मुनि श्रीउमंगविजयजी, ११ मुनि श्रीजिनविजयजी, १२ मुनि श्रीविज्ञानविजयजी, १३ मुनि श्रीविबुधविजयजी, १४ मुनि श्रीतिलकविजयजी, १५ मुनि श्रीविद्याविजयजी, १६ मुनि श्रीविचारविजयजी १७ मुनि श्रीविचक्षणविजयजी, १८ मुनि श्रीमित्रविजयजी, १९ मुनि श्रीउदयविजयजी।

इनमेंसे मुनि श्रीमोतीविजयजी आपके गुरुभ्राता थे, मुनि श्रीउत्तमविजयजी मुनि श्रीमोतीविजयजीके शिष्य; श्री उदयविजयजी श्रीउत्तमविजयजीके शिष्य; श्रीगुणविजयजी स्वर्गीय श्रीथोभणविजयजी महाराजके शिष्य; मुनि श्रीरूपविजयजी उपाध्यायजी महाराज श्रीवीरविजयजीके शिष्य; मुनि

१–जिसकी कृपासे गूँगा वाचाल हो जाता है और पाँगला गिरिको–पर्वतको लाँघ जाता है मैं उस परमानंद स्वरूप परमात्माको नमस्कार करता हूँ।

श्रीलावण्यविजयजी आचार्य महाराज १०८ श्रीविजयकमलसूरि जीके शिष्य और मुनि श्रीजिनविजयजी पंन्यासजी महाराज श्रीसुंदरविजयजीके शिष्य थे; बाकी आपहीका, शिष्य प्रशिप्यादि, परिवार था। बड़े योगमें प्रवेश कराया। पालनपुरकी तरह बड़ोदेमें भी अठाई करनेवाले पर जातिभोजका टेक्स था। वह आपके उपदेशसे बंद हो गया। पर्युषणपर्वमें श्रीमहावीर स्वामीके जन्म-महिमावाले दिन, कोठीपोलकी रहनेवाली श्रीमती प्रधानबाईकी तरफसे हर साल नोकारसी होती थी। उसमें सबजी काममें लाई जाती थी। आपके उपदेशसे उसका इस्तेमाल—उपयोग बंद हुआ। आपके व्याख्यानोंकी तो बड़ी धूम थी। जिन्होंने आपकी बचपनमें कर्णमधुर तोतली बोली सुनकर जितनी प्रसन्नता लाभ की थी, वे ही अब आपकी कर्णमधुर, हृदयमें धर्मज्योति जगानेवाली, ज्ञानगंभीर वाणी सुनकर दंग रह जाते थे और उससे सौगुनी प्रसन्नता एवं तृप्ति लाभ करते थे। चौमासा बड़े आनंदसे समाप्त हुआ।

इस चौमासेमें खीमचंद भाईने सोचा,—यदि छगन दीक्षित न हुआ होता और विवाह-शादीका प्रसंग आता तो मुझे उस समय उचित खर्च करना ही पड़ता, तब इस समय भी मैं, छगनके, नहीं मेरे कुलदीपकके,—वल्लभविजयजी महाराजके यहाँ विराजते हुए, इनके दर्शनार्थ जो भाई बहिन आवें उनकी यथाशक्ति सेवाभक्ति करके सधर्मीवात्सल्यका लाभ क्यों न उठाऊँ? संघके सामने उन्होंने अपनी इच्छा

प्रकट की। संघने एकहीके सिरपर बोझा डालना अनुचित समझा; क्योंकि ऐसा करनेसे प्रचलित मर्यादामें बाधा पड़ती थी और यह बाधा भविष्यमें कठिनता उपस्थित कर सकती थी। संघने उनकी विनती अस्वीकार की। इससे उनको दुःख हुआ।

उन्होंने कुछ देरके बाद श्रीसंघसे विनती की,—" यदि संघ इस प्रार्थनाको स्वीकार नहीं कर सकता है तो इतनी कृपा तो अवश्य करे कि, पंजाबसे जो भाई बहिन दर्शनार्थ आवें उनकी सेवाभक्तिका कार्य तो मुझे सौंप दे। "

श्रीसंघने यह बात सानंद स्वीकार कर ली। खीमचंद भाईने बड़े उत्साह और आनंदके साथ, पंजाबी भाई बहिनों की, तन, मन और धनसे सेवा की। आप पंजाबके प्यारे हैं, पंजाबसे आये आपको दो बरस बीत चुके थे, तीर्थयात्राका भी कार्य गुरुदर्शनके साथ ही हो सकता था और गुरुका गृहस्थ घर देखनेकी इच्छासे भी इस साल पंजाबी अधिक संख्यामें आये थे। उनके लिए बड़ोदा और आपका ( खीमचंद भाईका ) घर तीर्थरूप हो गया था। खीमचंद भाईने ऐसी भक्ति की कि पंजाब आज भी उसे स्मरण करता है और अनुकरणीय समझता है।

चौमासा समाप्त होने पर शाह खीमचंद दीपचंद और शाह चुन्नीलाल त्रिभुवनदास-मामा भानेज दोनोंने मिलकर कावी व गंधारका संघ निकाला। पादरा, मासर होता हुआ संघ

कावी तीर्थ पर पहुँचा। यात्रा कर आपने संघके साथ परमानंद प्राप्त किया। यहाँ पर आपने इकीस प्रकारकी पूजा रची। यहाँ सासू वहूके दो मंदिर हैं। वे बड़े ही सुंदर और आकर्षक हैं। तीन दिन वहाँ ठहरकर संघ रवाना हुआ और गंधार पहुचा।

'दिननके फेरतें सुमेरु होत माटीको'

कविका यह कथन अक्षरशः गंधारके लिए चरितार्थ होता है। तीन सौ वरस पहले जिस गंधारमें लाखोंकी वस्ती थी उसीमें आज पचीस पचासकी वस्ती है। जिसमें हजारों मनोहर महल अटारियाँ थे उसीमें अब २०,२५ झौंपड़े रह गये हैं। जो स्थान सायंसंध्या मंदिरोंके घंट-नादसे मुखरित हो उठता था वहीं आज एक मंदिरका घंटा भी कठिनतासे वजता है। जिस गंधारको श्रीहीरविजय सूरिके समान प्रभावक पुरुषोंने कभी पावन किया था और उसमें दिव्य उपदेश दिया था एवं जिस उपदेशकी प्रतिध्वनि अकबरके समान महान सम्राट्के कानोंतक पहुँची थी वहीं आज मुनिराजोंके ठहरनेतकका ठोर ठिकाना नहीं है। आज गंधारका ध्वंसावशेषमात्र रह गया है; एक जिनालयमात्र वहाँ सिर ऊँचा किए गंधारकी प्राचीन स्मृतिको लेकर खड़ा है।

गंधारकी यात्रा करके संघ भरूच पहुँचा। भरूचवालोंने आपका वड़ा स्वागत किया। संघ यहाँसे वड़ोदे चला गया। आपने यहाँ पंन्यासजी श्रीसिद्धिविजयजी महाराजके दर्शनकर तृप्ति लाभ की। तीन रोजतक आप उन्हींकी सेवामें रहे।

भरूचसे विहार करके आप झगड़िया तीर्थपर पधारे। आपके साथ पंन्यासजी श्रीसिद्धिविजयजीके शिष्य मुनि श्रीमेघविजयजी भी झगड़ियाजी तक आये थे। यात्रा करके आपने सूरतकी तरफ़ विहार किया और वे वापिस भरूच चले गये।

बड़े समारोहके साथ आपका सूरतमें नगर प्रवेश हुआ। करीब दो घंटे आप छापरियासेरीमें विराजे। उसी समय प्रवर्तकजी १०८ श्रीकान्तिविजयजी महाराज और मुनि श्री १०८ श्री हंसविजयजी महाराज एवं पंन्यासजी श्री १०८ श्रीसंपत्तिविजयजी महाराज सपरिवार वहाँ पधारे। आपने तीनों महात्माओंके चरणकमलमें सादर वंदना करके अपने आपको धन्य माना।

हमारे चरित्रनायक, कान्तिविजयजी महाराज और हंसविजयजी महाराज तीनों ही प्रभावक पुरुष हैं और तीनोंको ही अपनी गोदमें खिलानेका मान बड़ोदेको है। तीनों एक साथमें जब जुलूसके साथ रवाना हुए हैं उस समयका आनंद अद्वितीय था। लोगोंमें भी अभूतपूर्व उत्साह था। जुलूस जब गोपीपुरेमें पहुँचा तब उस समयमें पंन्यास और वर्तमानमें आचार्य श्री १०८ श्रीआनंदसागरजी महाराज एवं अन्यान्य साधु महात्मा भी—जो उस समय उस उपाश्रयमें विराजमान थे—शामिल हो गये। इस जुलूसमें करीब ४० साधु महाराज और करीब इतनी ही साध्वियाँजी महाराज थीं।



आचार्य श्रीमद्विजयवल्लभ सूरिजी महाराज.
मुनि श्री लावण्यविजयजी आदि साधुमंडलसहित ( मियागाममें ) पृ. २२७.
मनोरंजन प्रेस, बम्बई नं. ४

जिस जुलूसमें करीब अस्सी साधु साध्वियाँ हों उसमें श्रावक श्राविकाएँ कितने होंगे इसका अनुमान सहजहीमें किया जा सकता है। आप बड़े चोटेके उपाश्रयमें ठहरे। धर्मोपदेश दिया। वहाँ कुछ दिन रहनेके बाद गोपीपुराके श्रावकोंकी विनतीसे आप मोहनलालजी महाराजके नामसे मशहूर गोपीपुराके उपाश्रयमें जाकर ठहरे। वहीं आपने पालीनिवासी–जो थोड़े बरसोंसे बड़ोदेहीमें आ रहे थे–सुखराजजीको सं० १९६७ के फागन वदि छठके दिन दीक्षा दी। नाम समुद्रविजयजी रक्खा। श्रीसोहनविजयजीके शिष्य हुए।

सूरतसे, पालीताने चौमासा करनेके इरादेसे, आपने विहार किया। भावी प्रबल! आपको बीचहीमें रुकना पड़ा। मियागाँवमें आपका सं० १९६८ का पचीसवाँ चौमासा हुआ।

मियागाँववालोंके और कठोरवालोंके आपसमें कुछ तनाजा था। उसको मिटानेके लिए आपने उपदेश दिया। मियागामवालोंने आपको न्यायाधीश नियतकर आपके फ़ैसलेको स्वीकार करनेका सं० १९६८ के कार्तिक शुक्ला १३ के दिन एक प्रतिज्ञापत्र लिख दिया। तदनुसार आपने जो फ़ैसला दिया वह यहाँ दिया जाता है—

वंदे वीरम्।

( १ ) श्रीमहावीर स्वामी तथा श्रीगुरु महाराज श्रीमद्विजयानंदसूरि आत्मारामजी महाराजको नमस्कार करके प्रकट करता हूँ कि, आज चौमासी चौदस है। इस लिए किसी भी

तरहका वैर-विरोध यदि शान्त हो जाय तो चौंमासी प्रतिक्रमण सफल हुआ माना जाय।

( २ ) प्रति वर्ष पर्युषणके दिनोंमें वाँचा जाता है कि, उदायन राजाने, अपने अपराधीको राज्य देकरके भी जब चंडप्रद्योतने क्षमापना स्वीकार करी तभी उन्होंने अपना सांवत्सरिक प्रतिक्रमण सफल माना।

( ३ ) इस झगडे़में तो ऐसी कोई बात नहीं है कि जिससे किसीको कुछ देना पडे़। केवल मानरूपी तलवारको म्यानमें रखनेहीका काम है। और वह दोनों पक्षोंके योग्य है। कारण यह झगड़ा दोनों तरफकी खींचतानके कारण ही जातिमें एक गड़बड़ी रूप हो गया है। आशा है कि उदायनराजाका दृष्टान्त ध्यानमें रख, दोनों पक्ष अपने मनको शान्त कर श्रीजिनेश्वर देवकी आज्ञाके आराधक बनेंगे।

( ४ ) मैं साधु कहलाता हूँ। जातिके झगडे़में हाथ डालना या उसमें किसी तरहका दखल देना साधुताको शोभा नहीं देता। मगर दीर्घ दृष्टिसे विचार करने पर अन्तमें, धर्मसंबंधी कार्योंमें बाधा पड़नेकी संभावना देख, पारस्परिक वैर-विरोध कम हो इस हेतुसे और पंचोंकी तरफ़के नेता दस आदमियोंकी—जिनका हस्ताक्षर युक्त इकरारनामा मेरे पास है—प्रबल इच्छा और प्रेरणासे, इस विषयको मुझे अपने हाथमें लेना पड़ा है।

( ५ ) यह बात निःसंदेह है कि जहाँ दो पक्ष होते हैं वहाँ फैसला देनेवालेका फैसला, दोनों पक्षोंकी धारणाके अनुसार

होना असंभव है। तो भी दोनों-पक्ष उसको माननेकी प्रतिज्ञा कर लेते हैं इस लिए वह फैसला किसी दूसरे रूपमें उतर कम ज्यादा प्रमाणमें दोनों पक्षोंको संतोप देनेवाला होता है। इस विपयमें भी जहाँतक हो सका इसी तरह किया गया है। इस लिए आशा है कि दोनों पक्ष संतोप धारण कर क्षुद्र वातोंको अपने दिलोंमेंसे निकाल देंगे।

(६) इसमें कोई शक नहीं है कि, वह आदमी जिसके लिए यह वखेड़ा खड़ा हुआ है वास्तवमें अपराधी है और सजाके लायक है। कारण दोनों पक्षोंकी तरफसे और चुने हुए आदमियोंकी वातोंसे–फिर वे चाहे कोई अपेक्षा ग्रहण करें–करनेवाले आदमीका कार्य अनुचित तो समझा जाता ही है। और जव अनुचित कार्य हो गया तव उसका करनेवाला अपराधी हो ही चुका। अपराधीको यथोचित दंड मिले यह एक प्रकारकी नीति ही है। मगर अपराधीके पुण्यवलसे आज पर्वका दिन आ गया है।

(७) पर्वके दिन सजा पाये हुए अपराधियोंको मुक्त कर देना, ऐसा एक शास्त्रका नियम है। और उसके अनुसार श्रीहेमचंद्रसूरि महाराजके उपदेशसे महाराजा कुमारपालने और श्रीहीरविजयसूरि महाराजके उपदेशसे वादशाह अकवरने, जो कुछ किया, उसको सभी जैन जानते हैं। इस लिए आज पर्वके दिन अपराधीको किसी भी तरहकी सजा देना मैं उचित नहीं समझता, वल्कें अपराधीको सजासे मुक्त करना उचित

समझता हूँ । और इसी लिए मैं अपराधीको मुक्त हुआ प्रकट करता हूँ ।

( ८ ) अदालतको भी ऐसी सत्ता होती है कि अपराध सावित हो जाने पर भी यदि अदालतकी दयादृष्टि हो जाय तो वह अपराधीको अपराधकी क्षमा दे सकती है ।

( ९ ) ऐसा होने पर भी अपराधी अपनी खुशीसे जाति भोज देनेको तैयार है । यह बात चुने हुए दस आदमियोंके कहनेसे मालूम होती है; इस लिए मैं इतना परिवर्तन करना उचित समझता हूँ कि दो की जगह एक ही जातिभोजसे सभी भाई सन्तुष्ट हों और दूसरे जातिभोजमें जितनी रकम खर्च होनेवाली हो उतनी रकम यदि श्रीसंभवनाथजीके मंदिरके जीर्णोद्धारमें दी जाय तो इह लोक और पर लोक दोनों साधे समझे जायँ । मगर इस कामको राजी खुशीका समझना चाहिए, किसी तरहकी सजा या दंडके रूपमें नहीं ।

( १० ) बाईके भरणपोपणके लिए यदि वह अपनी भलाई समझ अपने पतिके और पंचायतके अनुसार वर्ताव करे तो उसका बंदोवस्त पंचायतको योग्य रीतिसे करना कराना चाहिए । इस कामको दोशी वृजलाल सेठ, कस्तूरचंद सेठ और जिणोरवाले वृजलाल दीपचंदको, अभी सौंपना योग्य मालूम होता है । क्योंकि तीनों व्यक्तियाँ वृद्ध हैं और जातिके रीतिरिवाजोंसे भली प्रकार परिचित हैं इस लिए कोई अनुचित कार्य नहीं करेंगे । मगर बाई यदि ऐसा न करे और

कोर्ट आदिकी शरण ले तो, फिर पंचायतको उसमें दखल देनेकी कोई आवश्यकता नहीं है। कोर्टकी इच्छा हो वैसा हुक्म करे।

( ११ ) छोकरा छोटा है इस लिए उसकी तरफ स्वभावतः सबका ध्यान जाता है। समय अपना काम किये जाता है। क्या होगा इस बातकी किसीको भी खबर नहीं है; तो भी पानीके पहले पाल बाँधना उचित ही मालूम होता है। यदि छोकरा अपने बापके पास रहे तो सौतेली माँ उसके साथ कैसा बर्ताव करेगी यह बात संदेहास्पद है। माँके पास रहनेपर, योग्य उम्रका होनेपर, किस रंगमें उतर जायगा सो कुछ कहा नहीं जा सकता। इस लिए छोकरा योग्य उम्रका हो तब उसे सुशिक्षा मिले और उसका जीवन न बिगड़े इसलिए उसके दादाको—जिसके नामसे यह झगड़ा खड़ा हुआ कहलाता है—चाहिए कि वह कमसे कम एक हजार रुपये, किसी बैंकमें सेठ नेमचंद पीतांबर, मगनलाल पीतांबर और झणोरवाले खूबचंद पानाचंद इन तीनोंके साथ मिल, अपने नाम सहित जमा करादे कि, जिससे उनके व्याजसे छोकरेको शिक्षा मिलती रहे। यदि व्याजसे काम न चले तो भले मूलमेंसे भी खर्चा किया जाय। अभिप्राय यह कि लड़केको सुशिक्षा देनेके लिए चारों आदमी पूरा ध्यान दें। दैव-योगसे लड़का यदि शिक्षा प्राप्त करने योग्य न बने तो उपर्युक्त रकम, सारी जातिमेंसे यानी सारे संभा (?)—समुदायमेंसे

जो लड़का मेट्रिकमें पहले नंबर पास हो उसे आगेका अभ्यास करनेके लिए मदद की तरह दी जाय। मगर उस लड़केको धर्मका साधारण ज्ञान अवश्य होना चाहिए। इसी तरह उसे धर्मपर श्रद्धा भी होनी चाहिए। इति।

ताजा कलम—मैं पहले कह चुका हूँ कि यह फैसला कानूनकी तरह नहीं माना जाय, इस बातकी मैं यहाँ फिरसे याद दिलाता हूँ। श्रीवीर संवत् २४३८ श्रीआत्मसंवत् १६ विक्रम संवत् १९६८ कार्तिक सुदी १४ रविवार ता. ५ नवंबर सन् १९११.

दस्तखत—श्रीजैनसंघका दास मुनि वल्लभविजय। ”

मियागाँवके जागीरदार प्रायः आपके दर्शनार्थ आया करते और धर्म चर्चा करके आनंद लाभ करते थे। मियागाँवमें पहले एक जैनपाठशाला चलती थी। वह आपसी कलहके कारण बंद हो गई थी। उसे भी आपने फिर शुरू करवाई। पाठशालाका खर्चा हमेशा चलता रहे इसके लिए वहाँके कपासके व्यापारियोंपर कुछ लागा लगा दिया। उपाध्यायजी श्रीवीरविजयजी महाराजकी प्रेरणासे आपने रतलाम शहरके श्रीसंघकी इच्छानुसार ऋषिमंडलकी और नंदीश्वर द्वीपकी पूजा रची। इस प्रकार धार्मिक कार्य संपादन करते और लोगोंको धर्मामृत पिलाते आपका वह चौमासा आनंद पूर्वक समाप्त हुआ।

मियागामसे विहार करके आप सुरवाड़े पधारे। आपके

उपदेशामृतका पान करनेके लिए यहाँ अनेक अन्य धर्मावलंबी मांसमदिराका उपभोग करनेवाले भी आया करते थे। उनके हृदयोंपर आपके उपदेशने पूरा असर किया और अनेकोंने मांस मदिराकी, आपके सामने ही, प्रतिज्ञा लेली।

सुरवाड़ेसे विहार करके आप वणछरा पधारे। वहाँ उस इलाकेके ७० ग्रामोंके दशा श्रीमालियोंमें जो फूट थी वह आपके उपदेशसे दूर हुई और उन लोगोंने आपके उपदेशसे कई सामाजिक कुरितियोंको भी दूर कर दिया।

कन्याविक्रयकी भयंकर और घातक चाल जैन समाजमें प्रायः देखी जाती है। इसके भयंकर परिणाम भी प्रायः हुए हैं और होते हैं मगर बहुत कम धर्मोपदेशक और अन्यान्य मुनिराज इस ओर लक्ष देते हैं। आपने इसपर खास लक्ष्य दिया था और देते हैं। आपके उपदेशसे यह घातक प्रथा कई स्थानोंसे उठ गई है। वणछरामें भी इस प्रथाका और इसके साथ ही, जिन अनेक बुरे रिवाजोंका जोर था वे सभी, बंद हो गये या उनमें परिवर्तन हो गया। आपके उपदेशसे वणछरामें मिले हुए दशा श्रीमालियोंके पंचोंने जो सुधार किये उनकी नकल यहाँ दी जाती है।

" संवत् १९६८ का कार्तिक वुदी ४ शुक्रवार श्रीदशा ओसवालके पंच समस्त नीचे हस्ताक्षर करनेवाले मौजे वणछरा मुकामपर ठहराव करते हैं। वे नीचे प्रमाणे।

( १ ) हमारी जातिमें कन्याविक्रयका रिवाज पहलेसे है वह आजतक कायम रहा। इसके लिए श्रीमुनि महाराज श्री श्री

श्रीवल्लभविजयजीके उपदेशसे हमारे परिणामोंमें परिवर्तन हुआ। इस लिए उस रिवाजको बंद करनेके लिए हम आतुर होकर महाराज साहबके रूबरू बाधा ( प्रतिज्ञा ) लेनेको तैयार हुए हैं।

( २ ) विशेष हम पाटन अहमदाबाद आदि परदेशोंमें कन्याएँ देते थे। वे भी--अभीसे कन्याओंको बाहर देना बंद करते हैं।* इतना होकर भी यदि कोई जातिकी इच्छाके विरुद्ध होकर अपराध करेगा तो वह आदमी जातिबाहर समझा जायगा। उसके साथ कोई किसी भी तरह का व्यवहार न करे।

( ३ ) ब्याहके समय तीन दिनतक 'गौरव'[1] जिमाने का और चौथे दिन 'वरोठी'[2] जिमानेका ठहराव था, उसके स्थानमें यह ठहराव किया जाता है कि, एक दिन 'गौरव' करना और एक दिन 'वरोठी' करना। वरोठी कन्याके बापके घर ही हो और उसके लिए वरवाले १०१) रु. कन्याके बापको दे दें।" †

यहाँ श्रीधरणेंद्रपार्श्वनाथजीकी अलौकिक मूर्तिके दर्शन

---

* इसका मतलब यह है कि बाहर गामवाले रुपयोंका लालच देकर कन्याएँ ले जाते थे जिसके कारण कन्याविक्रयका अधिक जोर हो गया था। दूसरा शहरों वाले कन्या ले तो जाते हैं परंतु देते नहीं हैं जिससे अपने समुदायकी कन्या वहाँ चली जाती है और अपने लड़के कुँवारे रह जाते हैं। यह भी एक कारण था।

१-वरात जिमाना; २--वरकी तरफसे बेटीवालोंको जिमाना;

† दो और भी ठहराव हैं, मगर वे अनुपयोगी समझ कर छोड़ दिये गये हैं।

कर आपको आनंद हुआ। तीन दिन पूजा प्रभावना स्वामिवात्सल्यादिका ठाठ होता रहा।

वणछरेसे विहार करके आप पाछियापुर पधारे। वहाँके श्रीसंघने आपके उपदेशसे एक अठाई महोत्सव किया।

पाछियापुरसे विहारकर अन्यान्य ग्रामोंमें विचरण करते, अज्ञानांधकारमें डूबे हुए श्रावकोंको निकालकर धर्म ज्ञानके प्रकाशमें रखते, और आहारपानी आदिके अनेक तरहके परिसह सहते हुए आप सीनोर पधारे। बीचमें अनेक गाँव ऐसे आये जिनमें श्रावक बसते थे; मगर वे नहीं जानते थे कि, वे श्रावक क्यों कहलाते हैं? उनका धर्म क्या है? उनके देव कौन हैं? उनके गुरु कौन हैं और वे कैसे होते हैं? जब वे अपनेको तथा अपने गुरुको ही नहीं पहचानते थे तब वे यह तो जान ही कैसे सकते थे कि उन्हें आहारपानी कैसे दिया जाता है? इस लिए आपको एक दो बार आहारपानी बिना भी रहना पड़ा। यह जानकर पाठकोंको दुःख हुए बिना न रहेगा कि, गुजरात जैसे प्रदेशमें—जहाँ सैकड़ों साधु मुनिराज विहार करते हैं—ऐसे गाँव भी हैं जिनके अंदर हमारे मुनि महाराज कभी नहीं जाते। इसका मुख्य कारण यह बताया जाता है कि उन गाँवोंमें साधुओंके लिए योग्य व्यवस्था नहीं हैं। अर्थात् वे पक्की सड़कोंसे दूर हैं; आहारपानीके लिए साधु मुनिराजोंको तकलीफ़ होती है। राजपूताना, पंजाब, दक्षिण, मध्यप्रान्त, बंगाल और संयुक्त प्रान्त आदिके क़स्बों और

गाँवोंके श्रावकोंको यह जानकर संतोष हुए विना न रहेगा कि, वे ही ऐसे नहीं हैं जिन्हें साधु मुनिराजोंके दर्शन दुर्लभ हैं, वल्के गुजरातमें भी—जिसके श्रावकोंको वे लोग भाग्यमान वताते हैं—ऐसे श्रावक हैं जिन्हें उन्हींकी तरह साधु मुनिराजोंके दर्शन नहीं मिलते। साधु महाराजोंके ऐसे स्थानोंमें विहार नहीं करनेसे जैन समाजकी एक वहुत वड़ी हानि हो रही है। वह हानि है उसके संख्यावलकी। वे लोग मर्दुमशुमारीमें अपने आपको जैन न वताकर हिन्दु वताते हैं और उनके हिन्दु वतानेसे जैनोंकी इतनी संख्या कम हो जाती है। अस्तु।

सीनोरमें आपका व्याख्यान सुननेके लिए अजैन भी आते थे। वहाँ एक मुसलमानके हृदय पर आपके उपदेशने ऐसा प्रभाव डाला कि, उसने आपके पास मांसत्यागकी प्रतिज्ञा लेली। वह एक परम श्रद्धावान श्रावककी तरह रोज आपके व्याख्यानमें आता था। इतना ही नहीं वह कई गाँवों तक आपके साथ भी गया था।

सीनोरसे विहार करके आप कोरल पधारे। कोरलके श्रीसंघके अन्तराय कर्मका पर्दा उस दिन अनेक वरसोंके वाद आपके पधारनेसे फटा! वहाँके लोगोंका कथन था कि, अठारह वरसके वाद आपहीने अपने चरणकमलसे कोरलको पवित्र किया है। अठारह वरस पहले वहाँ प्रतिष्ठा हुई थी तव एक मुनि महाराज पधारे थे। श्रीसंघने वड़े उत्साहके साथ

अठाई महोत्सव किया। मंडपमें आप उपदेशामृत बरसाते थे और उसको पान करनेके लिए झुंडके झुंड जैन और अजैन नरनारी आते थे। आस पासके गाँवोंके भी अनेक लोग उस अमृतको पीने वहाँ आते थे।

कोरलसे विहार करके लीलापुर, मेथी आदि कई जुदे जुदे गावोंमें विचरते हुए आप डभोई पधारे, क्योंकि डभोईके श्रीसंघका बड़ा आग्रह था। एक मासतक आप डभोईमें वचनामृत बरसा वड़ोदेके लिए रवाना हुए और डभोईके संघ सहित वड़ोदे पहुँचे। वड़ोदे जानेका हेतु एक मुनिसम्मलेन स्थापित करने की इच्छा थी।

'साधु' 'मुनि' 'संयति' 'यति' 'संवेगी' इन नामोंमें और इनकी मुद्रामें असाधारण शक्ति है। इनके आगे राजा महाराजा नतमस्तक होते हैं; अमीर उम्रा सिर झुकाते हैं; सेठ साहूकार, धनी गरीब भक्ति भावसे चरणरज मस्तक पर चढ़ाते हैं और वड़े वड़े जालिम भी सम्मानसे आँखें नीची कर लेते हैं।

इस अनेक गुणान्वित अकेले साधु शब्दमें और उसकी मुद्रामें जब इतनी महिमा है; इतनी शक्ति है तब इनके धारक,– साधु नाम और वेषको अपने गुणोंसे अलंकृत करनेवाले जीवमें– मनुष्यमें कितनी शक्ति होगी इसका अंदाजा पाठक सहजहीमें लगा सकते हैं।

मगर अब यह बात इस पंचम कालमें–इस कलिकालमें

केवल एक मधुर स्वप्नसी रह गई है । आज इनकी शक्ति छिन्न भिन्न प्रायः हो गई है; आज इनमें वह शक्ति नहीं रही है कि सिंहासनसे राजा उतर पड़ें, सेठ साहूकार भक्तिभावसे चरणोंमें गिर पड़ें । पंचमकाल का प्रभाव–ईर्ष्या, द्वेष, वैमनस्य, अहंमन्यता, ज्ञान न होते हुए भी महाज्ञानी होनेका आडंबर, दूसरोंकी उन्नतिसे जलन आदि–साधुओं पर भी पड़े बिना न रहे; जैनसाधुओंमें भी इसने धीरे धीरे पैर फैलाना शुरू किया । इस बातको हमारे चरित्रनायकने देखा । आपने सोचा, अब साधुओंमें,–प्रत्येक साधुमें,–प्राचीनकालके तेज, त्याग और तपस्याकी कमी हो गई है । इस कमीकी यदि पूर्ति न की जायगी तो साधुताका निर्वाह असाध्य साधना हो जायगी । अनेक दिनतक आप इस विषयका विचार करते रहे । अन्तमें आप इस निर्णय पर आये कि, साधुओंके संगठनसे यह शक्ति अक्षुण्ण रक्खी जा सकती है । तदनुसार आपने अपने माननीय वृद्ध पुरुष आचार्य श्रीविजयकमलसूरिजी महाराज; उपाध्यायजी श्रीवीरविजयजीमहाराज प्रवर्तकजी श्रीकान्तिविजयजी महाराज तथा मुनि श्रीहंसविजयजी महाराज, आदिकी सम्मतिसे 'मुनिसम्मेलन' स्थापित करनेकी योजना की । आपने सोचा इस समय स्वर्गीय गुरु महाराज श्रीआत्मारामजी महाराजके संघाड़ेका ही सम्मेलन और संगठन करना आवश्यक है यदि हम सफलता पूर्वक दो तीन वरस यह कार्य कर सकेंगे तो दूसरे संघाड़ेवाले

स्वयमेव अपना संगठन कर लेंगे; या अवसर देखकर अपना दायरा बड़ा कर दिया जायगा । इस विचारको परिणत करनेके लिए आपने जो पत्र साधुओंके पास भेजा, उसकी पूरी नकल यहाँ दी जाती है ।

ॐ अर्ह !

श्री १००८श्री मद्विजयानंद सूरिभ्यो नमो नमः ।

चरणकरणधारिमुनिभ्यो नमो नमः ।

श्री १००८ श्रीमद्विजयानंद सूरि सद्गुरुके सन्तानीय सर्व मुनिमंडलके पाद–पद्मोंमें मुनिचरणोंके दास वल्लभविजयकी सविनय प्रार्थना है कि,–शास्त्रकारोंने द्रव्य, क्षेत्र, काल, भावानुसार उत्सर्गापवाद, विधिप्रतिपेधादि प्रतिपादन किया है सो आप महात्माओंको सुविदित ही है ।

आजकल समय कैसा है और समयानुसार अपना कर्तव्य क्या है सो भी आप महात्माओंसे छिपाहुआ नहीं है । सोते हुओंको जगाना उचित कहा जाता है मगर जागतोंको जगानेका प्रयास करना मूर्खताके सिवा अन्य कुछ नहीं कहा जाता है । तो भी जो कुछ मेरे मनमें आया है आप महात्माओंके चरणोंमें जाहिर कर देता हूँ और आशा करता हूँ कि, आप महात्मा मेरी मूर्खताका खयाल न कर तत्त्व दृष्टिकी ओर खयाल करेंगे ।

श्री १००८ श्रीमद्विजयानंद सूरि सद्गुरु–जो अपने परमोपकारी हो चुके हैं और जिनके उपकारोंका बदला जन्म जन्ममें

नहीं दिया जासकता है—श्रीमन्महावीर स्वामी शासन नाय
की स्तवना करते हुए फर्माते हैं।

" कोटि वदन कोटि जीभसुरें, कोटि सागर पर्यंत।
गुण गाउँ तोरे भक्तिसुंरे तो तुम ऋणका न अन्त। "

इसी प्रकार इन सद्गुरुके ऋणका भी अन्त नहीं हो सकता
इन परमोपकारी महात्माके स्वर्गारोहणके अनन्तर आज पर
कोई ऐसा समय प्राप्त नहीं हुआ है जैसा कि उनकी हयाति
कभी कभी कहीं कहीं सम्मेलनका हो सकता था
अब शासन देवता और गुरु महाराजकी कृपासे वह सम
निकट आया नजर आता है, इस लिए दिल चाहता है f
श्रीगुरुमहाराजजीके यावत् साधु हैं, सबका कहीं न क
एकत्र होना होवे तो अपूर्व लाभ प्राप्त होवे। जिन मह
त्माओंके सुदर्शनका लाभ इस मुनिचरणोंके दासको नहीं हु
है सो होवे और परस्पर आनंद प्राप्त होवे। इसमें शक नहीं
हम तुम आनंदगुरुके सन्तानीय हैं। वहाँ निरानंदको अ
काश ही नहीं है; तथापि आजकलके समयानुसार एव
सम्मेलनसे अत्यानंद की प्राप्तिका संभव है।

शासन देवताकी कृपासे और श्रीसद्गुरुमहाराजकी कृपा
आजकलके समयानुसार जितना समुदाय और संप त
ज्ञान क्रियादि गुण श्रीगुरुमहाराजजीके परिवारका लोगो
मुखसे सुना जाता है उतना अन्य किसीका भी नहीं सुन
जाता है तो एकत्र सम्मेलनेसे श्रीगुरुमहाराजजीकी अवर्णनी

महिमाकी वृद्धि और लोगोंके भावोंकी वृद्धिका भी लाभ होवेगा। आपके एकत्र होनेसे अन्य भी आपका अनुकरण करेंगे तो भी एक गुरु महाराजजीके नामका जयकार होनेका संभव है। इत्यादि अनेक लाभोंको विचार कर यह प्रार्थनापत्र आपकी सेवामें भेजा गया है। आशा की जाती है कि इसको आप योग्य मान देवेंगे। इति। श्रीवीर संवत् २४३८ श्रीआत्म-संवत् १६ फाल्गुन वदी १२ बुधवार।

हस्ताक्षर—सर्व मुनियोंके चरणोंका दास, वल्लभविजय।

दासकी राय।

मेरी समझ मूजिब यह कार्य बहुत ही शीघ्र होना चाहिए; क्योंकि इस समय प्रायः बहुतसे महात्मा आसपासमें निकट प्रायः विचर रहे हैं। इस लिए यदि आप सब महात्माओंको अनुकूल हो तो ज्येष्ठ सुदी ५–६–७ के तीन दिन सम्मेलन और अष्टमीको सर्व मिल श्रीगुरुजी महाराजजीकी तिथिका आराधन कर आनंदकी लहरें लूटें।

इस कामके लिए इस समय वीरक्षेत्र ( वड़ोदा ) मेरी समझमें क्षेत्र ठीक मालूम देता है। आगे आप सर्व महात्माओंको जो समय और क्षेत्र अधिक अनुकूल मालूम देवे और जहाँ सर्व महात्माओंका दिल खुश हो वही क्षेत्र और समय नियत किया जावे। यह दास हर तरहसे तैयार है। परन्तु यह कार्य होना तो जरूर ही चाहिए। यही दासकी अन्तिम प्रार्थना है।"

द: मुनिचरणोंका दास—वल्लभविजय।

इसमें जिन महात्माओंने सम्मति दी उनके नाम और सम्मतियाँ भी यहाँ उद्धृत कर दिये जाते हैं।

( १ ) ऊपरका लिखा अति–उत्तम है। इस लिए सर्व मुनियोंको एकत्र होना मुनासिब है। हम आवेगें वास्ते तुम भी जरूर आवो।

कमलविजय द० खुद।

( २ ) सर्व स्वसमुदायके मुनियोंका एक जगह मिलना अच्छा है। फायदा दिखलाता है। हम भी हाजिर होवेगें।

द: वीरविजय।

( ३ ) मुनि सम्मेलनकी खास आवश्यकता है। उसमें अनेक लाभ गर्भित हैं। इस लिए उस प्रसंगपर हाजिर होनेको हम भी खुशी हैं।

लि० हंसविजय।

( ४ ) मुनि संपतविजय, ऊपर लिखे अनुसार ठीक है।

( ५ ) मुनि श्रीवल्लभविजयजी महाराजके लिखे माफिक मुनिमंडलका सम्मेलन होनेमें अनेक लाभ गर्भित हैं। इस लिए सम्मेलन होनेकी खास जरूरत है। ऐसा हम अन्तःकरण पूर्वक चाहते हैं और उस अवसर पर हम आनेमें खुश हैं। मुनिमंडलके सम्मेलनके लिए डभोई विशेष अनुकूल होगी, ऐसा हमें मालूम होता है। यदि बड़ोदेमें होगा तो भी हमें कोई बाधा नहीं है।

मु० कांति विजय द० पोते
ल० अमृत विजय द० पोते

सम्मेलनका उत्सव प्रारंभ होनेमें अभी देरी थी। अतः जिन मुनिराजोंने सम्मेलनमें, दूर होनेके कारण, शरीक होनेमें असमर्थता प्रकट की थी उनके नामसे जो पत्र प्रेषित किया गया उसकी अक्षरशः नक़ल नीचे दी जाती है,—

" वड़ोदा,

श्री १०८ श्री आचार्य महाराजजी श्री १०८ श्रीविजय कमल सूरि, श्री १०८ श्रीप्रवर्तकजी महाराज श्रीकांतिविजयजी श्री १०८ श्री मुनि महाराज श्रीहंसविजयजी आदि साधु ३७ की तरफ़से तत्र योग्य अनुवंदना वंदनाके साथ मालूम होवे यहाँ सुख साता है आपकी सुखसाताके समाचार देना। विशेष स्वर्गवासी गुरु महाराजजी श्री १००८ श्रीमद्विजयानंदसूरि (आत्मारामजी) महाराजजीके प्रतापसे साधुओंका एकत्र मिलना हुआ है। दूरका फ़ासला और गरमीकी मोसम होनेसे आपका पधारना नहीं बन सका सो अमर लाचारी है। तथापि आपके ध्यानमें जो जो बातें साधु समुदायको उपकारी मालूम होवें जिससे कि श्रीगुरुमहाराजजीके समुदायमें एकता और तरक्की होवे वे ताकीदसे लिख भेजें ताके श्री १०८ श्रीउपाध्यायजी महाराजजी श्रीवीरविजयजीके पधारने पर उन सब बातोंपर विचार कर कोई बंधारण किया जावे। जिससे कि, साधुओंको अपने कर्तव्यमें प्रायः सुगमता होवे। इति

दृःमुनिचरणोंका दास वल्लभविजयकी त्रिकाल वंदना स्वीकारनीजी, कृपादृष्टि विशेष रखनी जी।"

इस पत्रकी नकलें मुनि महाराज श्री जयविजयजी, अमरविजयजी, मोहनविजयजी, हीरविजयजी, सुमतिविजयजी, मोतीविजयजी, माणकविजयजी और अमीविजजीके पास भेजी गई थीं।

विज्ञप्तिके अनुसार करीव पचास साधु वड़ोदेमें एकत्रित हुए और सम्मेलनमें जो कार्रवाई हुई उसका पूरा वर्णन इस ग्रंथके उत्तरार्द्धमें दे दिया गया है। पाठक उत्तरार्द्धके ५२ वें पृष्ठमें इसे पढ़ लेवें।

इस सम्मेलनकी बातको सुनकर अनेकोंके दिलोंमें जलन पैदा हुई; खास तरहसे हमारे चरित्र नायककी प्रशंसासे कई लोगोंके दिल ईर्ष्यासे परिपूर्ण हो गये। उस समय शिवजी और लालनको लेकर समाजमें वड़ी हलचल मची हुई थी। कई इनके पक्षमें और कई विपक्षमें। शिवजी और लालनपर यह दोष लगाया गया था कि, इन लोगोंने सिद्धाचलजी पर अपने भक्तोंसे अपनी पूजा कराई थी। सिद्धाचलके समान पुण्यतीर्थ पर इन लोगोंने यदि अपनी पूजा कराई हो तो इनके वरावर दोषपात्र दूसरा नहीं है। इस बातको दोनों दल मानते थे। मगर मतभेद होनेका कारण यह था कि, एक दल कहता था इन्होंने अपनी पूजा कराई है; दूसरा कहता था इस वातका प्रमाण चाहिए। आचार्य श्रीविजयकमल सूरिजी प्रथमपक्षमें थे। लोगोंने इससे फायदा उठाकर सम्मेलन भंग करनेका



१००८ आचार्यमहाराज श्रीमद्विजयवल्लभ सूरिजी महाराज
( डभोई में ) पृ. २४५.

मनोरंजन प्रेस, बम्बई नं. ४.

प्रयत्न किया; उन्होंने आचार्यश्रीको समझाया कि, मुनि वल्लभविजयजी और प्रवर्तक श्रीकान्तिविजयजी उनलोगोंके ( शिवजीलालनके ) पक्षमें हैं ।

आचार्यश्रीने हमारे चरित्रनायकसे और प्रवर्तकजी महाराजसे पूछा तब उन दोनों महात्माओंने कहा, यह बात बिल्कुल झूठ है । जहाँ आप हैं वहीं हम भी हैं ।

यह मामला यहीं पर समाप्त हो गया । सभापतिकी हैसियतसे दिये हुए व्याख्यानमें आचार्यश्रीने आपकी बड़ी प्रशंसा की । द्वेषी लोगोंके हृदयोंमें ईर्ष्याग्नि द्विगुण वेगसे प्रज्वलित हो उठी । वे तो वल्लभविजयजीको आचार्यश्रीकी निगाहसे गिराना चाहते थे, मगर बात उल्टी हो गई । आचार्यश्रीकी निगाहमें आपकी इज्जत, कमसे कम उस समय, दुगनी हो गई । उन लोगोंने सम्मेलनको विध्वंस और आपको नीचा दिखानेका दृढ निश्चय कर लिया । सच है—

औरनको उत्कर्ष जग; देखि सकत नहीं नीच ।

आप बड़ोदेसे विहार करके डभोई पधारे और आचार्य महाराज श्री १०८ श्रीविजयकमलसूरिजीकी आज्ञानुसार सं० १९६९ छब्बीसवाँ चौमासा आपने डभोईमें किया । इस चौमासेमें आपके साथ सोलह साधु थे । आपके उपदेशसे वहाँ कई शुभ काम हुए । दो तीन अठाई महोत्सव भी हुए । कई साधुओंने बृहद् योगोद्वहन भी किया । चौमासा समाप्त होने

पर आप डभोईसे विहार करके डभोईके आस पासके गामोंमें विचरते हुए मियागाम पधारे।

१०८ श्रीहंसविजयजी महाराजके पास, नांदोदके एक सज्जन—जो 'वक्षी वकील' के नामसे प्रख्यात हैं,—नांदोद चलनेकी, नांदोद महाराजकी तरफसे, विनती करने के लिए आये। उन सज्जनका राज्यमें वड़ा मान था और वे मुनि महाराज श्रीहंसविजयजी पर बड़ी श्रद्धा रखते थे। दर्शन और प्रार्थना कर उनके चले जानेपर पानेथासे श्रीहंसविजयजी महाराजने आपको लिखा—"+ + + अब नांदोद जानेका समय है। यदि आप पधारेंगे तो वहुत अच्छा होगा। यदि मुझे साथ रखनेकी इच्छा होगी तो मैं भी चलूँगा। कारण वहाँ बहुतसे लाभ होनेकी संभावना है। वहाँसे वक्षी वकील—जिनकी राज्यमें पूर्ण सत्तासी है—विनती करनेके लिए प्रताप नगरमें और वाघोरियामें आये थे। वहाँ श्रावकोंका एक भी घर नहीं है। वे कहते थे कि, वहाँ हमारी जातिके बनियोंके वहुतसे घर हैं। और मुझे श्रावकके समान ही समझिए। इस-तरह बहुत आग्रह कर गये हैं। यदि आपका नक्की हो तो वहाँसे निमंत्रणपत्रिका आनेकी भी संभावना है। उसमें आप वहाँके अनेक नेताओंके हस्ताक्षर देख सकेंगे + + + +"

एक दूसरे पत्रमें आप और लिखते हैं,—"+ + + आपके लिखनेसे, हम, उमरवामें पटेलको दूसरी पूजा पढ़ाना था तो भी, तीन पूजाएँ ही पढ़ाकर, आपके साथ प्रतिक्रमण

करनेके लिए, यहाँ पर पहुँच गये हैं। आप कहीं न रुककर आज ही यहाँ आजायँ तो अच्छा है। कारण नांदोदसे वकीके भाई आये थे। वे आपके लिए दो दिन ठहर कर कल गये हैं। आज डेप्युटेशनके तौर पर बहुतसे लोग आनेवाले हैं इस लिए कहीं ठहरना नहीं।"

श्रीहंसविजयजी महाराजकी सूचनानुसार आप मियागामसे रवाना हुए और प्रतापनगरमें आपके साथ उनकी भेट हुई। नांदोदके राजाका दीवान वहीं आपके स्वागतार्थ आया था।

वहाँसे मुनि महाराज श्री १०८ श्रीहंसविजयजी पंन्यासजी महाराज श्रीसंपतविजयजी और आप नांदोदके लिए रवाना हुए। आपके साथ पाँच सात साधु दूसरे भी थे। नांदोदसे करीब आध माइल जब आप रहे होंगे तब नांदोद महाराजका सारा राजसी लवाजमा १०८ श्रीहंसविजयजी महाराज तथा आपके स्वागतार्थ आया। छोटेसे कस्बेमें जितनी अच्छी तरहसे स्वागत हो सकता था उतनी ही अच्छी तरहसे स्वागत हुआ। स्वागतके जुलूसमें डभोईका संघ भी अपनी भजनमंडली सहित शामिल हो गया था। इससे जुलूसकी शोभा और भी ज्यादा बढ़ गई थी।

नांदोदके राजाने व्याख्यानके लिए एक खास मंडप बनवाया था। सारे नांदोदमें फिरकर जुलूस वहाँ समाप्त हो गया। नांदोदके राजाने तीनों महात्माओंको और अन्यान्य मुनिराजोंको सादर अभिवंदन किया। मुनिराजोंको ऊँचे आसनपर

बिठाया और राजा अन्यान्य श्रोताओंके साथ दरीपर ही बैठ गये। उनके सेवकोंने उनके लिए गद्दी बिछाई थी उसको उन्होंने हटवा दी और कहाः—"सन्तोंके दर्बारमें सभी समान हैं। यहाँ ऊँच नीचका भेद नहीं है।" धन्य हैं ऐसे विचार-शील और नम्र राजा।

पाट पर विराजने पर श्रीहंसविजयजी महाराजने सुललित भाषामें मंगलाचरण कर गुरूका स्वरूप समझाया। उसके बाद उन्होंने हमारे चरित्रनायकसे व्याख्यान देनेके लिए कहा। आपने उत्तराध्ययनके तीसरे अध्ययनकी इस पहली गाथाका उच्चारण कर व्याख्यान प्रारंभ कियाः—

चत्तारी परमंगाणी, दुल्लहाणीह जन्तुणो।
माणु सत्तं सुई सद्धा, संजमम्मीय वीरियं॥ *

मनुष्यता क्या है? वह कैसे प्राप्त हो सकती है? ज्ञान क्या है? उसका उपयोग क्या है? श्रद्धा क्या है? उसके होनेसे क्या नफ़ा है? संयम क्या है और उसमें किस प्रकार आत्म-शक्तिका विकास होता है?,–किया जाता है? लगातार आठ दिनतक आप इसी श्लोकपर व्याख्यान देते रहे। तीन घंटेतक रोज व्याख्यान होता था। मगर लोग इतने तल्लीन होते थे कि, तीन घंटे तीन मिनिटके समान निकल जाते थे।

* संसारमें जन्तुओंके लिए–जीवोंके लिए–चार परम अंग–साधन दुर्लभ हैं। वे चार परम साधन ये हैं–मनुष्यत्त्व, श्रुति–ज्ञान, श्रवण–श्रद्धा और संयममें वीर्यको प्रस्फुटित करना।

राजा व्याख्यानोंको सुनकर बहुत खुश हुए। एक दिन उन्होंने हाथ जोड़कर भक्तिपूर्ण स्वरमें कहा:–"गुरु दयाल! मेरी उम्रमें यह पहला ही अवसर है कि, मैंने इतनी देरतक बैठकर व्याख्यान सुना है। मैंने अनेक व्याख्यान सुने हैं मगर आजतक इतने मधुर इतने गंभीर, इतने हृदयग्राही और साथ ही इतने मनको लगाये रखनेवाले व्याख्यान नहीं सुने थे। आज मैं कृतकृत्य हो गया।"

डभोईका संघ अपने साथ एक प्रतिमाजी लाया था। अतः आठ दिनतक दुपहरको हमेशा वहाँ पूजा पढ़ाई जाती थी। आठ दिनतक रहकर वहाँसे आपने विहार किया।

गुजराती समाचार पत्रोंमें आपके व्याख्यानोंकी धूम मच गई। वड़ोदा नरेशके कानोंतक ये समाचार पहुँचे। उन्होंने डॉक्टर बालाभाई मगनलालकी मारफत मुनि श्रीहंसविजयजी महाराजको तथा आपको आमंत्रण दिया। दोनों प्रसन्नतापूर्वक वड़ोदा नरेशका आमंत्रण स्वीकार कर वड़ोदे पधारे। बड़े समारोहके साथ दोनों महात्माओंका वड़ोदेमें स्वागत हुआ। आत्मानंद प्रकाशने लिखा है,–"इस समय श्रीमान् महाराज हंसविजयजी साहबका तथा विद्वान् मुनिराज श्रीवल्लभविजयजीका आगमन खास गायकवाड सरकारके निमंत्रणसे हुआ था, इस लिए, श्रीमान् महाराजाकी तबीअत बराबर न थी तो भी श्रीमंत सरकार राजमहलमें इन मुनिराजोंसे मिले थे। उस समय मुनि महाराज श्रीहंसविजयजी साहबने प्रसंगानुसार बोध

दिया था। उसे सुनकर महाराजा साहब बहुत प्रसन्न हुए थे और उन्होंने सार्वजनिक व्याख्यान देनेके लिए आग्रह किया था। तदनुसार हमारे चरित्रनायकके दो व्याख्यान हुए थे। एकका विषय था 'धर्मतत्त्व' और दूसरेका था 'सार्वजनिक धर्म' ये व्याख्यान ता० ९ और १६ मार्च सन् १९१२ ईस्वी रविवारको शामके समय न्यायमंदिरमें हुए थे। इस न्याय-मंदिरमें सार्वजानिक व्याख्यान देनेका सौभाग्य उन्हींको प्राप्त होता है जो बहुत बड़े वक्ता समझे जाते हैं। व्याख्यान इस ग्रंथके उत्तरार्द्धमें प्रकाशित हो चुके हैं। सभापतिके पद पर शान्तमूर्ति मुनि श्रीहंसविजयजी महाराज विराजे थे।

इन व्याख्यानोंमें दोनों महात्माओंके साथके साधुओंके अलावा। पंन्यासजी श्रीसिद्धविजयजी महाराजके तथा पं० श्री-आनंदसागरजी महाराजके साधु भी थे। साधुओंकी संख्या सब मिलाकर ३५ थी। वड़ोदेके जो बड़े बड़े आदमी शामिल हुए थे उनमेंसे कुछ मुख्य मुख्यके नाम यहाँ दिये जाते हैं।

श्री हिं० वा. आनंदराव गायकवाड, दी० ब० समर्थ साहब, श्री रा. रा. सम्पतराव गायकवाड, श्री अवचितराव गायकवाड, राय बहादुर हरगोविन्ददास द्वारकादास काँटावाला, श्री रा. रा. नृसिंहराव घोरपडे, श्री बाबोजीराव राजशिर्के, रा. रा. चिमनलाल सामलदास, राय बहादुर लक्ष्मीलाल दौलतराम, रा. रा. रामचंद्र दिनकर फडके, केप्टन बल्देवप्रसाद, मे० नवाब नसरुद्दीन साहब, मि० सारंगपाणि जज, मि० अब्बास

तैयवजी जज, तर्क वाचस्पति पंडित वद्रीनाथ शास्त्री, मि०आंवे-गाँवकर, और मि० लाल भाई जौहरी, पाटनके सुप्रसिद्ध वकील लेहरु भाई आदि।

व्याख्यान प्रारंभ होनेके पहले श्रीयुत लालभाई जौहरीने आपका संक्षेपमें परिचय देते हुए कहा था कि—" आपकी विद्वत्ता और साधुताके संबंधमें विशेष कहना सोनेपर मुलम्मा चढ़ाना है। जिस प्रकार अपने महाराजा साहबकी न्याय शासन और प्रजाप्रियता आदि श्रेष्ठगुणों द्वारा संसार भरमें फैलनेवाली निर्मल कीर्तिका हमें अभिमान है इसी तरह मुनि श्रीवल्लभविजयजी महाराजकी जन्मभूमि वड़ोदा होनेसे आपके निर्मल चरित्र और परोपकारी जीवन पर भी हमें अभिमान है।"

दूसरे व्याख्यानके समय एक वात वडी मजेदार हुई। व्याख्यानमें लोगोंको आनंद आरहा था। सूर्यास्त होनेमें सिर्फ एक घंटा रह गया था। आप वोलेः—" आप जानते हैं कि जैन साधु रातमें अन्नोदक नहीं लेते; न वे किसीके घर जाकर खाते हैं और न किसी गृहस्थका लाकर दिया हुआ ही खाते हैं। इस लिए मैं अपना व्याख्यान शीघ्र ही समाप्त कर दूँगा। अन्यथा देर होनेसे साधुओंको भूखा रहना पड़ेगा। मैंने तो आज एकासन किया है, मगर दूसरोंको तो भोजन करना है।"

श्रीमान संपतराव गायकवाड़ वोलेः—" महाराज हम

प्यासे हैं, अभी तृप्ति नहीं हुई। आप हमें उपदेशामृत पिलाइए। हम साधुओंके जानेको रस्ता कर देते हैं। ”

रस्ता कर दिया गया। कुछ साधु चले गये और कुछ वहीं रह गये।

\+ + + +

दो तीन सालसे वंबईका संघ आपसे वंबईमें चौमासा करनेकी विनती कर रहा था। इस साल संघने विशेष आग्रहके साथ विनती की। आपने उसको स्वीकार कर लिया।

सूरत आदि स्थानोंमें होते हुए और लोगोंको उपदेशामृत पिलाते हुए आप दादर पधारे। वहाँ हेमचंद अमरचंदके वँगलेमें ठहरे। वंवईके लोग जवसे आप विरार पधारे तभीसे आपके दर्शनार्थ आने लग गये थे। दादरसे तो वहुत ही ज्यादा आने लगे। तीन रात दादर ठहरकर आप भायखाला पधारे। एक रात वहाँ रहकर वड़े भारी जुलूसके साथ जेठ सुदी ३ सं० १९७० के दिन वंवईमें, वड़े समारोहके साथ, प्रवेश किया। सामैयेमें करीव दसके, जुदा जुदा मंडलोंकी तरफसे, वेंड वाजे आये थे। हजारों नर नारी आपके साथमें थे।

उस चौमासेमें आपके साथ १६ मुनिराज थे। उनके नाम ये हैं (१) तपस्वीजी महाराज श्रीविवेकविजयजी (२) श्रीसोहनवि० (३) श्रीविमलवि० (४) श्रीकस्तूरवि० सद्गत १०८ श्रीउद्योत विजयजी महाराजके शिष्य। (५) श्रीउमंगवि० (६) श्रीविज्ञानवि० (७) श्रीविबुधवि० (८)

श्रीविद्यावि० ( ९ ) श्रीविचारवि० ( १० ) श्रीविचक्षणवि० ( ११ ) श्रीमित्रवि० ( १२ ) श्रीसमुद्रवि० ( १३ ) श्रीसागरवि० ये सब आपके ही परिवारके थे। इनके उपरांत शांतमूर्ति १०८ श्रीहंसविजयजी महाराजके शिष्य दौलत विजयजी अपने शिष्य श्रीधर्म वि० और प्रशिष्य श्रीकपूरवि० सहित आपके साथहीमें थे। इस तरह कुल १६ साधु थे।

लालबागके उपाश्रयमें पहुँचकर आपने जो उपदेश दिया था उसे सुनकर सभी एक स्वरसे बोल उठे कि, जैसी प्रशंसा सुनते थे उससे भी बढ़कर प्रशंसा करने योग्य आपकी व्याख्यानशैली है।

ज्येष्ठसुदी ८ के दिन स्वर्गीय गुरुदेव श्रीआत्मारामजी महाराजकी जयन्तीपर आपने जो व्याख्यान दिया था उसमें गुरुदेवका चरित्र वर्णन करनेके पहले कहा था—"व्याख्यानका या महात्माओंके चरित्र सुनानेका मूल्य तभी होता है जब महात्माओंके पद्चिन्हों पर चलनेका प्रयत्न किया जाता है। एक कानसे सुनना और दूसरे कानसे निकाल देना इससे कोई व्यावहारिक लाभ नहीं। महात्माओंके चरित्र हमें अपने साध्यको सिद्ध करनेमें बहुत बड़ी सहायता देते हैं। जंगलमें रस्ता भूले हुए आदमीको जैसे आदमीके पद्चिन्ह सरल मार्ग पर पहुँचा देते हैं, वैसे ही संसार रूपी जंगलमें भटकते हुए लोगोंको, महात्माओंके चरित्रोंसे सत्य और सरल मार्ग मिल जाता है और वे सीधा मोक्षका रस्ता पकड़ लेते हैं। मैं

आशा करता हूँ कि, गुरुदेवका चरित्रश्रवण तुम्हें भववंधनसे मुक्त होनेमें मददगार होगा।"

इसके बाद आपने गुरुदेवका जीवन संक्षेपमें सुनाकर उपसंहार करते हुए कहा थाः—"महाराजके चरित्रसे साधु और श्रावक वहुत कुछ सीख सकते हैं। महाराजश्रीके विहारका प्रमाण, उनकी उपदेश करनेकी रीति, स्वतंत्र और सत्य भाषण, जगत्के मान और कीर्तिकी आश्चर्यकारक उपेक्षा, अन्य धर्मावलंवियोंको, लड़ाई झगड़ा किये वगैर अपनी वात समझानेकी और उनके हृदयोंपर प्रभाव डालनेकी रीति, और जैन कौममें शान्ति रखनेकी अपूर्व शक्ति आदि गुण साधुओंके लिए अनुकरणीय हैं। यदि साधु अभी समझानेकी जो रीति है उससे भी उत्तम रीतिके साथ दूसरे धर्मवालोंको समझावें और अपने धर्ममें शामिल करें तो जैनियोंकी संख्यामें ज्यादती हो सकती है। श्रावकोंको भी ध्यानमें रखना चाहिए कि गुरुदेवने वचपनहीमें, जव दुनियाको, नापायदार-असार समझा तव तत्काल ही छोड़ दिया। इस लिए श्रावकोंको भी यह नियम कर लेना चाहिए कि वे सत्यको ही श्रेष्ठ और अपना समझें, अपनेको ही सत्य और श्रेष्ठ न मान वैठें। सभी हमेशा धर्ममें प्रवृत्ति रक्खें। धनवान सदा गरीवोंके दुःख दूर करनेका खयाल रक्खें। प्रत्येकका कर्तव्य है कि, वह धर्मकाममें आगे आवे और यथासाध्य कलहसे दूर रहे।"

सं० १९७० के आषाढ़ महीनेमें माँगरोल जैन सभा की तरफ़से एक सार्वजनिक सभा लालवागमें बुलाई गई थी। उसका विषय था–' सात क्षेत्रोंमें पोषक क्षेत्र कौनसा है?' इसमें आपने यह सिद्ध किया है कि, श्रावक क्षेत्र ही सबका पोषक है इस लिए पहले इसको परिपुष्ट करना आवश्यक है। यदि यह परिपुष्ट होगा तो अन्य छहों क्षेत्रोंका इसके द्वारा पोषण हो सकेगा। पूरा व्याख्यान उत्तरार्द्धमें दिया गया है।

इस चौमासेमें अठाई महोत्सव, शान्ति स्नात्र, पूजा प्रभावना आदि धर्म कार्य अच्छे हुए। उपधान भी हुए। उपधानमें यह विशेषता थी कि, किसीके सिर किसी तरहका कर नहीं था। गरीव अमीर सब एक दृष्टिसे देखे जाते थे। क्रिया करानेवाले साधुओंको क्रियाएँ करा देनेके सिवा और किसी बातसे मतलब नहीं था।

जमाना है नाम मेरा तो, सबको दिखा दूँगा।
जो तालीमसे भागेंगे, नाम उनका मिटा दूँगा॥

संसारमें शिक्षाके विना किसीका काम नहीं चल सकता; न धर्म सध सकता है और न व्यवहार ही। वर्तमानमें तो इसकी आवश्यकता अत्यधिक बढ़ गई है। चारों तरफ़ शिक्षाकी पुकार है। जमाना विकासकी तरफ आगे बढ़ता जा रहा है। धर्म और वर्तमान सभ्यतामें बड़ा भारी संघर्ष हो रहा है। आधुनिक सभ्यताका जोर इतना अधिक हो गया है कि, धर्म

त्राहि त्राहि पुकार उठा है । ऐसी दशामें धर्मकी रक्षाके लिए इस बातकी हदसे ज्यादा जरूरत है कि आधुनिक सभ्यताका पाठ पढ़नेवालोंको साथ ही धार्मिक पाठ भी पढ़ाये जायँ; धर्मका वास्तविक स्वरूप आधुनिक सभ्यताकी आँखोंमें दिखाया जाय जिससे लोग इस बातको भली भाँति समझ जायँ कि, धर्म और आधुनिक सभ्यतामें कितना अन्तर है ? वे समझ जायँ कि जितना अन्तर सूर्य और जुगनूमें है; जितना अन्तर प्रकाश और अंधकारमें है; जितना अंतर सोने और पीतलमें है; जितना अन्तर गुलाब और गूलरके फूलोंमें है उतना ही अन्तर धर्ममें,—जैनधर्ममें,—मनुष्य धर्ममें और स्वार्थपर वर्तमान सभ्यतामें है । यह बात हमारे चरित्रनायकने भली भाँतिसे बंबईके श्रावकोंके हृदयमें बिठा दी । श्रावकोंने भी इस बातको कार्यरूपमें परिणत करनेका प्रयत्न प्रारंभ किया । समाचार पत्रोंमें इस बातके प्रकाशित होनेपर अनेक मुनिमहाराजाओंने भी आपके पास प्रशंसाके पत्र भेजे थे । उनमेंसे एक यहाँ उद्धृत किया जाता है ।

२४३९ ता. ३०–७–१३

१८

मु० अंबाला सिटी

२४३९ वंदे वीरम्

आ० १८



तपगच्छाचार्य श्रीमद्विजयवल्लभ सूरिजी महाराज मुनिमंडलसहित बम्बई में।

पृ. २५७.

अनेक मुनिगण विभूषित, मुनिगणसेवित चरणकमल श्रीमान् श्रीमुनि वल्लभविजयजी महाराज योग्य सेवक लब्धिकी वंदना मंजूर हो। बाद प्रयोजन पत्र लिखनेका आपकी सुख-साताके समाचार विदित होवें यही है; क्योंकि बिना इस पत्र लिखनके आपका समाचार दुर्लभ समझा गया सो यकीन है पूरण होगा।

सुखसाताके समाचारातिरिक्त धर्मोन्नति किस प्रकार हो रही है यह भी शिष्यद्वारा लिखानेकी कृपा करनी। जैनमें वल्लभविजयजी महाराज और जैन प्रगति शीर्षक लेखके पढ़नेसे मालूम हुआ कि, गुरु महाराजकी यादगारामें बंबईमें भी कोई निशानी जरूर होगी; क्यों न हो आप जैसे सत् गुरु चरण सर्वस्व जावें और उन परमोपकारीका नाम कयामत तक न भुलाने लायक सहस्र नवीनोंको फलदायक न हो तो फिर किसके जानेसे होगा? यदि हमारे संप्रदायिक इस संप्रदायके नेतामें किस्की परम भक्ति है ऐसा खयाल करें तो आप पर प्राण न्योछावरकरके कार्यको भी अकिंचित्कर समझने लगें यह मेरा पूर्ण विश्वास है।

समाचार देते रहना विहारके सबबसे नाहीं मैं कोई पत्र लिख सका और नाहीं आपका चलो इतना काल सुषुप्तिमें ही समझ लूँगा अब जागृतिका समय है। द० ल० वि०"

इस तरह सं० १९७० का आपका सत्ताईसवाँ चौमासा बंबईमें हुआ।

× × × ×

( सं. १९७१ से ७५ तक. )

चौमासा समाप्त होनेपर आपने विहारकी तैयारी की। समाजमें खलवली मच गई। धनी गरीव सभी तरहके श्रावक आकर आपसे दूसरा चौमासा भी बंबईहीमें करनेकी विनती करने लगे, और कहने लगे कि,–" आपने जिस नवीन भावनाका अर्थात् कॉलेजोंमें पढ़नेवाले विद्यार्थियोंके लिए, वर्तमान–शिक्षाके साथ ही धर्मकी शिक्षा भी दी जा सके ऐसा प्रबंध करनेका जो उपदेश दिया है उसको कार्यरूपमें परिणत करानेके लिए आपका यहाँ होना आवश्यक है।" यह जिकर व्याख्यानके समयका है।

बंबईके श्रीसंघकी प्रेरणासे आपने श्रीपंचपरमेष्ठीकी पूजा तैयार की थी। उसी रोज लालबागमें बड़ी धूमधामके साथ पूजा पढ़ाई जानेवाली थी। इस लिए दुपहरके वक्त पूजामें आनेके लिए सभी भाई वहनोंसे कहा गया

सेठ हेमचंद भाईने पूजाका सारा खर्च दिया था। पंचपरमेष्ठीके १०८ गुणके अनुसार सामग्रीकी १०८ थालियाँ तैयार की गई थीं। छत्तीस स्नात्री बने थे जो थाली लिए साक्षात् इन्द्रके समान सुशोभित होते थे। स्नात्रियोंमें सेठ हेमचंद भाई, सेठ देवकरण मूलजी, सेठ मोतीलाल मूलजी, सेठ नगीनभाई मंछूभाई, सेठ लल्लूभाई गुलावचंद, सेठ गोविंदजी खुशाल, जौहरी मणिलाल सूरजमल, मोती-चंदजी कापडिया सॉलिसिटर आदि बंबईके प्रतिष्ठित धर्मात्मा गृहस्थ थे। इससे भी पूजाका आनंद अत्यधिक बढ़ गया था।

पढ़ानेवाले थे मास्टर प्राणसुखलाल गवैया और सूरतवाले विजयचंद भाई आदि। सुरीले कंठोंने सभीके ऊपर जादूसा कर रक्खा था। भाईचंद भाई पहलवान और मंगू भाई दोनों श्रावक नृत्यकर अपनी प्रभुभक्ति प्रदर्शित कर रहे थे। उस वक्त ऐसा समा बँधा हुआ था, ऐसी तल्लीनता थी, जैसी रावणकी अष्टापद गिरि पर थी। इस आनंदको बंबईनिवासी आजतक स्मरण करते हैं।

अवसरके जानकार सद्व्रत सेठ नगीनभाई मंछूभाई बोलेः— "कृपानाथ! इस प्रकारकी पूजा, इस प्रकारके–सेठ देवकरण भाई जैसे––इतने स्नात्री और इसप्रकारका आनंद मेरे जीवनमें मैंन पहलीही वार देखा है। इस आनंदके कर्ता और ऐसे सौभाग्यका दिन दिखानेवाले आप ही हैं। ऐसा आनंददान कर आप विहार करनेकी वात करते हैं, इससे हमारे हृदयमें चोट पहुँचती है। आप अभी, कमसे कम अगले चौमासे तक यहाँसे विहार करनेका नाम न लें। इतनी हमारी प्रार्थना स्वीकार करें। आपके विराजनेसे श्रीसंघका उत्साह, और भी बढ़ेगा और आपके उपदेशसे उसने जो महान कार्य करना स्थिर किया है उसको भी पूरा कर सकेगा।"

वोलते वोलते नगीन भाईका दिल भर आया। जीवदयाप्रचारक सभाके मंत्री सेठ लल्लूभाईने थोड़े परन्तु ऐसे मार्मिक शब्दोंमें आपसे चौमासा वहीं करनेकी प्रार्थना

की कि उनके साथ ही प्रायः सभी भाई बहिन,—जो उस समय वहाँ उपस्थित थे और जिनकी संख्या लगभग तीन हज़ार थी,—गद्गद स्वरमें बोल उठे,—" महाराज ! आप दयालु हैं । हम पर दया करें और एक चौमासेकी भिक्षा तो अवश्यमेव देवें । आपके रहनेसे हमे अपूर्व लाभ होगा । "

आपने भी विचार कर देखा तो विदित हुआ कि, इस समय श्रावक उत्साहमें हैं, इस लिए वे अवश्यमेव कोई न कोई संस्था—धार्मिक संस्था—क़ायम कर सकेंगे । इस लिए अच्छा जैसी श्रीसंघकी इच्छा कह कर वहीं चौमासा करनेकी सम्मति दे दी ।

कुछ दिनके बाद एक संस्था स्थापित करना निश्चित हुआ । इस बातका विचार होने लगा कि, संस्थाका नाम क्या रक्खा जाय ? किसीने आपका नाम, किसीने स्वर्गीय आचार्य महाराजका नाम और किसीने संयुक्त नाम संस्थाके नामके साथ साथ रखनेकी सूचना दी ।

हमारे चरित्रनायकने स्पष्ट शब्दोंमें कहाः—" मैं संस्थाके साथ अपना नाम जोड़नेकी अनुमति तो किसी भी दशामें नहीं दे सकता । रही गुरु देवका नाम जोड़नेकी बात, सो इसके लिए यद्यपि मुझे किसी तरहका विरोध नहीं है; गुरु-देवके नामसे कोई भी संस्था कायम हो इसके लिए मुझे अत्यंत खुशी है; तथापि मैं यह कहे विना नहीं रह सकता कि संस्थाके नामके साथ अमुक व्यक्ति विशेषका नाम जुड़

जानेसे उस संस्थाकी सार्वदेशिकता नष्ट हो जाती है; वह एक पक्षकी रह जाती है और उसका परिणाम यह होता है कि, वह थोड़े ही दिनोंमें बंद हो जाती है। अतः ऐसा नाम रक्खा जाय, जिसको सभी मानें और जिससे संस्थाकी सार्वदेशिकता नष्ट न हो।"

इस बातको सबने माना और संस्थाका नाम 'श्रीमहावीर जैन विद्यालय' रक्खा गया। विद्यालयके लिए ५०१३०) रु० का चंदा भी हो गया।

सं० १९७१ के ज्येष्ठ सुदी ८ के दिन आपके सभापतित्वमें स्वर्गीय आचार्य महाराज श्री १००८ श्रीमद्विजयानंद सूरिजीकी जयंती मनाई गई थी। इस जयंतीमें आपने जो व्याख्यान दिया था वह अपूर्व है। उसे पढ़नेवालेके हृदयमें स्वर्गीय गुरु महाराजके प्रति श्रद्धा हुए विना नहीं रहती। वह व्याख्यान उत्तरार्द्धमें दिया गया है।

चौमासेमें अनेक तपस्याएँ हुईं। आनंद पूर्वक सं० १९७१ का अठाइसवाँ चौमासा बंबईमें समाप्त कर आपने सूरतकी तरफ विहार किया।

मार्गमें जीवोंको जिन धर्मामृत पिलाते हुए आप वगवाड़ा पधारे। इस इलाकेके कई गाँवोंमें मारवाड़ी और गुजराती श्रावकोंकी जुदा जुदा बस्ती है। जब कोई जातीय कार्य होता है तब सभी वगवाड़ेहीमें जमा होते हैं। इस इलाकेके श्रावकोंने यहीं एक भव्य जिनालय बनवा रक्खा है। मूल-

नायक अजितनाथ प्रभु विराजमान हैं। यात्रा-दर्शन करने योग्य है। यह स्टेशन उदवाड़ेसे ३-४ माइल और वापीसे ५-६ माइल है। आप पन्द्रह दिन तक वहाँ विराजे और लोगोंको शिक्षाप्रचारका उपदेश दिया।

लोगोंने आपसे प्रार्थना की,—"आप यहीं चौमासा करनेकी कृपा करें। हम यहाँ एक विद्यालय और छात्रालय बनवायँगे।"

आपने वहीं चौमासा करनेका विचार किया। मगर सूरतसे सेठ नगीन कपूरचंद जौहरीकी धर्म पत्नी अपने पुत्र और मुनीमको साथमें लेकर सूरत पधारनेकी विनती करने आई हुई थीं; क्योंकि माघ महीनेमें उद्यापन करना चाहती थीं। इस लिए उन्होंने अधिक आग्रहपूर्वक प्रार्थना की कि, आप उद्यापन होते ही वापिस यहाँ पधार जायँ और यहाँके लोगोकी मनोकामना पूरी करें। हो सका तो हम लोग चौमासेमें अन्यथा पर्युपणोंमें तो अवश्यमेव यहीं आयँगे। संभव है और भी भाई बहिन आवें।

वगवाड़ेके लोगोंने सोचा कि, ऐसे ऐसे सेठ अगर यहाँ आकर रहेंगे या दर्शनार्थ आवेंगे तो हमें भी कुछ लाभ हुए विना न रहेगा। इस लिए उन्होंने भी विनती की,—"आप आनंदसे सूरत पधारें। हम भी अपने इलाकेके सभी मुखिया भाइयोंको जमा कर सलाह कर लेते हैं। फिर आपके पास

विनती करनेके लिए सूरत आवेंगे। आप कृपा करके सूरतसे आगे न पधारें।

आपने फर्मायाः—" अच्छी बात है। फाल्गुन तक मैं तुम्हारी राह देखूँगा, फिर मेरी इच्छा।"

आप वगवाड़ेसे विहार कर वलसाड, पारडी, बिलीमोरा नवसारी आदि छोटे बड़े गाँवोंमें होते उपदेशामृत वरसाते और धर्मका जयजयकार कराते हुए सूरत पधारे। सूरत में बड़े समारोहके साथ आपका नगरप्रवेश हुआ।

महा वदी ५ सं १९७१ के दिन सूरतकी गोपीपुरा-वाली श्रावककी नई धर्मशालामें जौहरी नगीनचंद कपूर चंदकी तरफसे उद्यापन निमित्त शांतिस्नात्र पूजा थी। साधु साध्वी और श्रावक श्राविकाओंसे उपाश्रय भरा हुआ था। वयो वृद्ध पंन्यासजी महाराज ( सांप्रत आचार्य महाराज १०८ श्रीसिद्धिविजयजी भी विराजमान थे। उस समय हमारे चरित्रनायकने स्त्रीशिक्षाके संबंधमें एक प्रभावोत्पादक व्याख्यान दिया था और असहाय श्राविकाओंके लिए एक श्राविका श्रम खोलनेकी आवश्यकता बताई थी। इस व्याख्यानका यह प्रभाव हुआ कि, वहीं आश्रम स्थापित करना निश्चित हो गया और उसके लिए साढ़े चार हजार रुपये उसी समय जमा हो गये। उस व्याख्यानका कुछ उपयोगी अंश हम आत्मानंदप्रकाशसे उद्धृत करते हैं:—

" सात क्षेत्रोंमें चार क्षेत्र ( साधु, साध्वी, श्रावक और श्राविका ) साधक हैं और तीन क्षेत्र ( जिन प्रतिमा, जिन-मंदिर और ज्ञान ) साध्य हैं। जैन समाजमें साध्य क्षेत्रोंकी प्रभावना उत्तरोत्तर बढ़ती जा रही है; परन्तु साधक क्षेत्र प्रति दिन क्षीण होते जा रहे हैं। उनमें भी श्रावक और श्राविका दो क्षेत्र जो दूसरे पाँच क्षेत्रोंके पोषक हैं उनकी क्षीणता अत्यधिक हो रही है। सभी मानते हैं और यह सच भी है कि, जैन बहुत ज्यादा धन खर्चते हैं; परन्तु हम दुखी होती हुई अनाथ स्त्रियोंका विचार करेंगे तो मालूम होगा कि वे बहुत ज्यादा दुखी हैं। उनके दुःख मिटानेके लिए जैनोंने कभी विचार नहीं किया। आजकल हरेक जातिने आश्रम खोले हैं और उनमें सैकड़ों अनाथ स्त्रियाँ-जो निकम्मी दुःखमें अपना जीवन बिताती थीं—अपना कर्त्तव्य पालनेके लिए तैयार हो रही हैं; मगर जैन समाजमें जो अनाथ अबलाएँ हैं उनके दिन किसी साधनके न होनेसे दुःखमें बीत रहे हैं। खेदकी बात है कि संघने अबतक इस तरफ ध्यान नहीं दिया। उजमणे, स्नात्र महोत्सव आदि ज्ञान, दर्शन और चारित्रकी प्राप्तिके साधन हैं। इनसे जैसे अपना साध्य सिद्ध हो सकता है वैसे ही ज्ञान, दर्शन और चारित्रकी आराधनके लिए अनाथ अबलाओंके साधनके लिए भी कुछ प्रबंध होना आवश्यक है।"

बंबईके श्रावकोंकी विनतीसे पं० जी महाराज श्रीललित-

विजयजीको महावीर जैनविद्यालयकी स्थापना करानेके लिए आपने सूरतसे बंबई भेजा और आप बगवाड़ेके दिये वचनको याद कर सूरतमें विराजे । परन्तु वहाँ कुछ होता नजर न आनेसे आपने जब सूरतसे विहार करनेकी इच्छा की तब सूरतके श्रावकोंने बड़े ही आग्रहके साथ चौमासा वहीं अर्थात् सूरतहीमें करनेकी विनती की । आपने देश कालका विचार कर चौमासा वहीं करना स्वीकार कर लिया ।

जब वहीं चौमासा करना स्थिर हो गया तब आपने सूरतके आस पासके गाँवोंके लोगोंको धर्मामृत पिलाना स्थिर कर सूरतसे विहार किया ।

आप विहार कर अनेक भव्य जीवों पर उपकार करते हुए सूरतके आस पास गाँवोंमें—जहाँ अनेक वर्षोंसे मुनिराजोंके दर्शन या विहार नहीं होते हैं—विचरण करते और अज्ञ जीवोंको प्रतिबोध करते हुए नवसारी और नवसारीसे कालियावाड़ होकर सीसोदरे पधारे । सीसोदरेमें—पालीतानेकी दुर्घटनाके कारण दुखियोंको मदद देनेके लिए उस समय कुछ चंदा हुआ था । वह अहमदाबाद भेज दिया गया था । उसको लेकर वहाँके लोगोंमें कुछ तनाजा हो रहा था । आपने उसे उपदेश देकर मिटाया ।

सीसोदरा गाममें आपके पास पंजाबमें पधारनेका विनतीपत्र आया और अंबालानिवासी लाला गंगारामजी ऑनरेरी मजिस्ट्रेट आदि पंजाबके श्रावक भी आये । लालाजी

वगैरा पंजाबी भाइयोंको आपने उचित उपदेश और आश्वासन देकर विदा किया और एक विज्ञप्ति पंजाब श्रीसंघके नाम प्रकाशित कराई। वह यहाँ दी जाती है:—

"सकल श्रीसंघ पंजाबको जवाब।

श्रीवीतरागाय नमः।

सकल श्रीसंघ पंजाब योग्य धर्म लाभके साथ विदित हो कि, यहाँ सुख साता है धर्म ध्यानमें उद्यम रखना। आपकी तरफसे प्रार्थना पत्र तथा लाला गंगारामजी आदि श्रावक समुदाय मिले। समाचार ज्ञात हुए। आप फिक्र न करें। स्वर्गवासी, प्रातःस्मरणीय गुरु महाराज श्री १००८ श्रीमद्विजयानंद सूरि (आत्मारामजी) महाराजकी आज्ञाका बराबर पालन किया जायगा। चाहे आप विज्ञप्ति करें चाहे न करें। हमारा उस तरफ आनेका परिपूर्ण भाव है। देरी केवल इसी बातकी समझें कि श्रीगिरनारजीकी यात्रा अभी तक हुई नहीं है। श्रीनेमिनाथ स्वामीकी यात्रा होते ही उसी तरफ विहार समझ लीजिए।"

सीसोदरेमें व्याख्यानानन्तर विनती करते हुए पंजाबी भाइयोंमेंसे लाहोरनिवासी लाला मानकचंदने एक भजन—जो खास विनतीके लिये ही बनाकर लाये थे—इस तरह रोते हुए डुसके भर भर कर सुनाया कि जितने बाई भाई उस वक्त मौजूद थे सबकी आँखोंमें पानी भर आया। करुणार्द्र चेता हमारे चरित्रनायककी आँखें भी करुणारससे भीग गईं। सी-

सोदरावाले इस दृश्यको अबतक याद कर रहे हैं। हम चाहते थे कि उस भजनका आनंद हमारे वाचक वृंदको मिल-जावे इस हेतु और खास करके सीसोदरा निवासियोंको याद दिलानेकी खातिर हम उसे यहाँ उद्धृत कर देते मगर खेद है कि, वह हमें प्राप्त न हो सका।

सीसोदरेसे विहार कर आप अष्टगाँव नामक गाममें पधारे। वहाँ भी सीसोदरेके कारण फूट हो रही थी। आपने उसे मिटाई और वहाँका संघ, जो फूटके कारण, एकत्र 'सधर्मी वात्सल्य' जीमता न था सो जीमने लगा। वहाँ कोई जिनालय नहीं था, इस लिए आपके उपदेशसे वहाँके लोगोंने एक जिनालय बनाना स्थिर कर चंदा जमा करना शुरू किया। अष्टगाँवसे विहार कर सातम नामा गाममें कुछ रोज ठहर कर आप टाँकल गाममें पधारे। टाँकल गाममें भी कोई जिनालय नहीं था। आपने उपदेश देकर मंदिरके लिए चंदा करवाया।

टाँकलसे नोगामा होकर करचलिया पधारे। वहाँ श्राव-कोंके करीब पैंतीस घर हैं। तो भी किसी कारण वश कोई जिनमंदिर नहीं बन सका था। आपने उन्हें समझा बुझाकर मंदिर बनवानेके लिए तैयार किया। मंदिर नहीं बनानेका जो खास कारण गुजरातीके आत्मानंद प्रकाशमें प्रकाशित हुआ उसका अक्षरशः अनुवाद हम यहाँ देते हैं,—

"करचलियाके पास करीब एक कोसके फासले पर वाणियावाड़ नामका एक छोटासा गाँव है। वनियेका एक

भी घर नहीं है; किन्तु वहाँ जिनालय है इससे और उसके वाणियावाड नामसे साबित होता है कि, वहाँ पहले बनियों-की बहुत ज्यादा वस्ती होगी। मंदिरमें मूलनायक श्रीसंभ-वनाथ स्वामीकी प्रतिमा है। उनकी पलांठी ( पाटली ) पर इस अभिप्रायका एक लेख है कि, यह प्रतिमा नगधराके श्रीसंघने ब्यारामें भराई थी। इससे भी साबित होता है कि नगधरामें ( ? ) श्रावक थे वे वहाँ रहते थे और इसी लिए उस मुहल्लेका नाम वाणियावाड़ हुआ था। कालांतरसे वहाँ धीरे धीर वस्ती कम होने लगी। वह यहाँ तक कम हुई कि वहाँपर बनियेका तो क्या किसी दूसरे उच्च वर्णवालेका घर भी नहीं रहा। थोड़ेसे घर वहाँ हलकी जातियोंके हैं। वे नहींके समान ही हैं।

पास ही होनेसे कर चलियाका श्रीसंध उपर्युक्त मंदिरकी सम्भाल रखता था। करचलियाके श्रीसंघको आसपासके श्राव कोंने कई बार कहा कि तुम प्रतिमाजीको अपने गाँवमें ले आओ; मगर कुछ प्रचलित दंतकथाओंके कारण उनकी हिम्मत चलती न थी। कहा जाता है कि, सं० १९२५ में एक श्रीपूज्यजी आये थे उन्होंने करचलियाके एक मुखिया श्राव कको कहा कि, प्रतिमाजाको करचलियेमें ले चलो। वह राजी हो गया। इस लिए श्रीपूज्यजीने प्रतिमाजीको गादीसे उठा कर म्यानेमें पधराया और म्याना करचलियाकी तरफ़ रवाना हुआ। वाणियावाड़से करचलिया आते मार्गमें एक छोटीसी

नदी है। उसमें हमेशा पानी रहता है। म्यानेवाले जब नदी-के बीचमें पहुँचे तब उनके पेटमें ऐसा जोरका दर्द हुआ कि, उनके लिए खड़ा रहना कठिन हो गया। उनकी आँखोंके आगे अंधेरा छागया। इससे वे एक कदम भी आगे न बढ़ सके। श्रीपूज्यजीको जब यह बात कही गई तब उन्होंने कहा,—"पीछे लौट जाओ।" पीछे फिरनेको उद्यत होते ही उनका दर्द जाता रहा और उन्हें आँखोंसे भी दिखाई देने लगा। तब श्रीपूज्यजीने कहाः—" अधिष्ठाताकी मरजी करचलिया जानेकी नहीं है।" सं० १९२६ में पुनः प्रभुको गद्दी पर स्थापित किया।

बीचमें फिर सलाह हुई कि, प्रभुको करचलियेमें ले आवें। संघने वाणियावाड़में जाकर चिट्ठियाँ डाल कर एक कुमारी कन्यासे निकलवाई; मगर संतोषजनक उत्तर न मिला। इत्यादि बातोंके कारण लोगोंके मनमें संदेह रहता था। + × × × उनके पुण्योदयसे मुनि श्री १०५ वल्लभविजयजी महाराजका उस तरफ पधारना हुआ। साठ साठ बरसकी आयुवाले कहते हैं कि, आजतक इधर किन्हीं मुनि महाराजका विहार नहीं हुआ था। पहली ही बार इधर पधारनेकी इन महाराजने दया की है। सत्य है यदि इधर मुनि महाराजोंका विहार होता तो यहाँके लोग लहसन, प्याज वगैरा अभक्ष खाने लग गये हैं सो न खाते। महाराजने उन्हें समझा कर उनसे अभक्ष्यका त्याग करवाया है। अस्सी फी सदीने अभक्ष्यका

त्याग कर दिया है। जो रहे हैं वे भी संभवतः शीघ्र ही कर देंगे। × × × × आपके उपदेशसे करचलियेके लोगोंने फिरसे निश्चित कर लिया कि वाणियावाड़से प्रभुको यहाँ लाकर पधराना और जो आशातना होती है उसे बंद करना। आपने फर्माया कि, हम विधिसहित प्रार्थना करेंगे, यदि करचलियेमें पधारनेकी अधिष्ठाताकी मरजी न होगी तो प्रतिमाजी स्थानसे उठेंगे ही नहीं।

सं. १९७२ के वैशाख सुदी ६ का मुहूर्त्त स्थिर हुआ। × × × × × विधि सहित, धूमधामके साथ प्रभुको रथमें विराजमान कर करचलियेमें ले आये। उस समय लोगोंमें अपूर्व उत्साह था। महाराजके प्रतापसे श्रावक श्राविकाओंको पूजा, दर्शन, भक्ति आदिका लाभ मिलने लगा। इससे वहाँके श्रावक आपका अत्यंत उपकार मानने लगे। × × × × × × × × ”

करचलियेसे विहार कर आप बुहारी आदि स्थानोंके लोगोंको धर्मामृत पिलाते हुए सं. १९७२ का उन्तीसवाँ चौमासा करनेके लिए सूरत पधारे और गोपीपुरेके उपाश्रयमें विराजे। उस समय आपके साथ (१) मुनि श्रीविमलविजयजी (२) मुनि श्रीविबुधविजयजी (३) मुनि श्रीतिलकविजयजी (४) मुनि श्रीविचक्षणविजयजी (५) मुनि श्रीमित्रविजयजी ऐसे पाँच साधु थे।

चौमासा बड़े आनंदसे धर्मध्यानमें समाप्त हुआ।



१००८ आचार्य श्रीमद्विजयवल्लभ सूरिजी महाराज सूरतमें     पृ. २७१.

मनोरंजन प्रेस, बम्बई नं. ४.

शान्त मूर्ति मुनि महाराज श्रीहंसाविजयजीका आपके पास एक पत्र अया था उसके उत्तरमें आपने जो पत्र लिखा था, उसमेंका सर्वोपयोगी भाग यहाँ उद्धृत किया जाता है: —

" + + + अपने लोग गफलतमें रह जाते हैं। यह सारा ही प्रताप अशिक्षाका है। यह आप जानते ही हैं। यदि एक भी अच्छा सुशिक्षित ऊँचे दर्जेका श्रावक हो तो सभी काम अच्छी तरह हो सकते हैं; मगर अफ्सोस इस बात का है कि, लाखों श्रावकोंमें एक भी ऐसा नहीं है जिसका प्रभाव चाहिए वैसा, प्रत्येक स्थानके श्रावकों पर पड़ सके। ऐसा होनेपर भी लोगोंकी नींद नहीं टूटती। यह दशा शोचनीय है। हजारों लाखों रुपयोंकी आहुति प्रति वर्ष बाजे गाजे राग रंग और मेवामिष्टान्न उड़ानेमें होती हैं। मगर शिक्षाके नाम तो बस भगवानकानाम ही है। अब तो आप जैसे प्रतापी पुरुषोंका इस तरफ ध्यान जाय और निरंतर चारों तरफसे यह उपदेश होने लगे कि, अमुक कार्य तुम्हें करना ही पड़ेगा, तो संभव है हमारे लिए कभी सिर उठाकर देखनेका समय आ जाय अन्य था, अभी तो मुँहपर तमाचा मारकर लाल मुँह रखने जैसी बात हो रही है। इस बातको आप मुझसे अधिक जानते हैं। आपको विशेष लिखना मानों सरस्वतीको पढ़ाने बैठना है।"

महेसानेके श्रावकोंने एक शिक्षाकी योजना तैयार करके आपके पास भेजी थी। उसके उत्तरमें आपने जो सम्मति दी थी, वह यहाँ उद्धृत की जाती है:—

" तुम्हारी योजना देखी। इसमें कोई संदेह नहीं कि, वह बहुत ही अच्छी और लाभदायक है। मगर पहले ऐसे शिक्षक उत्पन्न करनेकी आवश्यकता है कि, जो छोटी उम्रके विद्यार्थियोंके हृदय तुम्हारी योजनाके अनुसार बना सकें। शिक्षक सदाचारी और धर्मप्रेमी होंगे तो वे विद्यार्थियोंको भली प्रकार तैयार कर सकेंगे। मगर जहाँ शिक्षक लोभी हों, एक जगह बीस मिलते हों और दूसरी जगह पचीस मिल सकते हों तो पहली जगहको तत्काल ही छोड़ कर चले जाने वाले हों; स्वच्छंदता पूर्वक व्यवहार करनेवाले हों, जहाँ शिक्षक होकर आये हों वहाँ समुदायमें मेलकी जगह विरोध कराते हों; ऐसे शिक्षकोंका विद्यार्थियों और उनके मातापिताके दिलों पर कैसा प्रभाव पड़ता है सो बात विचारणीय है। इस लिए यदि तुम वास्तविक सुधार चाहते हो तो पहले सच्चे शिक्षक तैयार करो × × × + + + शिक्षकोंके बिना तुम चाहे कैसे ही नियम तैयार करो वे सर्वथा निरुपयोगी हैं; क्योंकि विद्यार्थियोंको किस मार्ग पर चलाना यह बात सदा शिक्षकोंहीके हाथमें रहती है। × × + × + तुम्हारा आशय और प्रयास बहुत ही अच्छा और अनुमोदन करने लायक है। "

उपर्युक्त विचारोंसे पाठकोंको पता चलेगा कि, शिक्षाके विषयमें आपके विचार कैसे हैं ? जैन समाजको शिक्षित बनानेकी आपके हृदयमें कितनी लगन है।

सूरतसे विहार कर विचरते हुए आप पोससुदी १२ के

दिन खंभात पधारे। समारोहके साथ आपका स्वागत हुआ। वहाँ आप नई धर्मशाला (उपाश्रय) में ठहरे। वहाँ आपकी गृहस्थावस्थाकी भानजी श्रीमती चंचलवहिनको माघ वदि ६ सं० १९७२ के दिन वड़े समारोहके साथ दीक्षा दी। नाम चंद्रश्रीजी रक्खा। साध्वी देवश्रीजीकी शिष्या हुई।

खंभातसे विहार कर आप धोलेरा पधारे। वहाँसे मुनि श्रीविलासविजयजी और साध्वीजी श्रीचंद्रश्रीजीको पं० महाराज श्रीसोहनविजयजीने वड़ी दीक्षा दी।

धोलेरासे विहार कर ग्रामानुग्राम विचरते और लोगोंको धर्मामृत पिलाते हुए आप दादाकी चरण वंदना करने पालीताने पधारे।

पालीतानेसे विहार कर आप विचरते हुए जूनागढ़ पधारे वहाँ वड़े समारोहके साथ आपका सामैया हुआ। उस समय आपके साथ पन्द्रह साधु थे। उनके नाम ये हैं (१) पं० श्रीसोहनवि० (२) श्रीललितवि० (३) श्रीविमलवि० (४) श्रीविबुधवि० (५) श्रीतिलकवि० (६) श्रीविद्यावि० (७) श्रीविचारवि० (८) श्रीविचक्षणावि० (९) श्रीमित्रावि० (१०) श्रीसमुद्रवि० (११) श्रीविलासवि० और (१२) श्रीप्रभावि० ये सव आपहीके परिवारके हैं। इनके उपरांत (१३) श्रीविनयवि० (१४) श्रीकेसरवि० ये दोनों १०८ श्रीउपाध्यायजी महाराज श्रीवीरविजयजीके शिष्य और (१५) १०८ श्रीउद्योतविजयजी महाराजके शिष्य श्री कस्तूर विजयजी थे।

आनंद पूर्वक बाल ब्रह्मचारी श्रीनेमिनाथ भगवान की यात्रा की। बारह दिन तक आप वहाँ विराजे। तीन सार्व-जनिक व्याख्यान भी हुए। एक महावीरजयंती पर, दूसरा सरकारी हाइ स्कूलमें और तीसरा वीसा श्रीमाली जैन बोर्डिंगके पारितोषिक-वितरणकी सभामें।

बंबईके जैन मूर्तिपूजक समाजमें सेठ देवकरण मूलजी विशेष प्रसिद्ध हैं। हमारे चरित्रनायकके वे अनन्य भक्त हैं। उनको हमारे चरित्रनायकने ता. ३-५-१६ के दिन एक पत्र लिखा था और उसमें आपने शिक्षाप्रचारमें खास तरहसे धन खर्चनेका उपदेश दिया था। उसके उत्तरमें ता. ५-५-१६ को उन्होंने लिखा थाः—"++++ मुझे आपने शिक्षाप्रचारके लिए जो कुछ लिखा है वह सर्वथा योग्य है। वर्त्तमान समय अनेक दलीलें देकर शिक्षाकी आवश्यकताको प्रमाणित कर रहा है। मैं अब जो कुछ शिक्षाप्रचारका कार्य करना चाहता हूँ, वह आपकी सलाहसे ही करूँगा। मेरी गरीब जन्मभूमि सौराष्ट्रके जैनियोंके साथ मेरी पूर्ण सहानुभूति है; क्योंकि शिक्षाके अभावसे उनकी स्थिति बहुत ही दयाजनक है। आपकी आज्ञाके अनुसार जुदा जुदा स्थानोंमें थोड़ी थोड़ी रकम न खर्च, जहाँ शिक्षाका सर्वथा अभाव है वहीं इकट्ठी खर्चूंगा। आपके पास आकर आपकी सलाहके अनुसार यथायोग्य करनेकी इच्छा है।

"++++ वनथलीमें शीतलनाथ प्रभुके पाट महोत्स-

वका सुनहरी दिन जेठ सुदी ६ का है। उस समय वनथलीमें जयंती करनेकी इच्छा है। उस समय आप समग्र पूज्य मुनिवरोंकी उपस्थिति होगी तो मैं और वनथलीका संघ विशेष रूपसे धर्मकी उन्नति कर सकेंगे। + × + + + "

आपका विश्वास है कि, जैन धर्मकी उन्नति तबतक न होगी जबतक सारे जैनियोंका कोई अच्छा संगठन न होगा। इस विचारके अनुसार ही आपने श्री जैनश्वेतांबर कॉन्फरंसमें पंजाबके श्रीसंघको शामिल होनेका उपदेश दिया और उसके अनुसार ही पीछेसे भी आप जहाँ तहाँ इस कॉन्फरंसको दृढ बनानेका उपदेश देते रहे हैं।

सं० १९७२ चैत्र वदी ४, ५, ६ के दिन बंबईमें उपर्युक्त कॉन्फारसका अधिवेशन हुआ था। उस समय आपने स्वागत समिति (Reception committee) के मंत्रीके पास सहानुभूति प्रदर्शक एक पत्र भेजा था और उसमें दो बातों पर कॉन्फरेंसको खास ध्यान देनेके लिए लिखा था। पहली बात यह थी कि,—कॉन्फरेंसको जितना हो सके उतना, अपनी सारी शक्ति लगा कर, शिक्षाप्रचारका कार्य करना चाहिए। दूसरी बात यह थी कि,—कॉन्फरंसको झगड़ेकी बातोंसे सदा दूर रहना चाहिए।

कॉन्फरेंस समाप्त होनेके बाद श्रीयुत मोतीचंद गिरधर लाल कापडिया सोलिसिटरने भावनगरसे हमारे चरित्रनाय-

कके पास जो पत्र भेजा था उसका कुछ अंश हम यहाँ उद्धृत करते हैं,—

" आपका पत्र कॉन्फरंसमें ढड्ढाजीने सारा पढ़ा था। उसे सुनकर सबको प्रसन्नता हुई थी। + + + + +

" + + + + आपकी कृपासे कॉन्फरंसका कार्य पूर्ण हुआ। नींव मजबूत बनी। आगे पालनपुर जानेकी इच्छा है। पालनपुर आपका क्षेत्र है। आप पर वहाँके लोगोंकी बड़ी भक्ति है। हम सभी चाहते हैं कि पालनपुरमें, कॉन्फरंसके समय, आप उपस्थित होंगे। + + +

" + + + + आपने विद्यालयके कार्यसे हमें एक सबक सिखलाया है कि, दृढ मनसे काम किया जाय तो सब कुछ मिल जाता है। कॉन्फरंसके समयमें दूसरी बार उसका अनुभव हुआ है। यदि आपके समान सर्वत्र विशाल विचार हों तो उदय शीघ्र ही दिखाई दे। अनेक कठिनाइयोंके बीचमें कार्य करना है। काम धीरे धीरे आगे बढ़ेगा। + + + + "

आपने जब जूनागढ़से विहार किया तब वहाँका जैनसंघ ही नहीं अन्यान्य धर्मावलंबी भी उदास थे। सब चाहते थे कि आप वहीं चौमासा करें; किन्तु आप जामनगरकी तरफ जानेका इरादा रखते थे, इस लिए आपने पंन्यासजी महाराज श्रीललितविजयजीको तो पहले ही रवाना कर दिया था फिर आपने भी विहार किया। और वनथली पहुँचे।

जेठसुदी ६ सं० १९७३ के दिन वनथलीमें शीतलनाथ

प्रभुकी प्रतिष्ठा महोत्सवकी सालगिरह थी। हमारे चरित्रनायकके सभापतित्वमें उत्सव हुआ। शिक्षाके विषयमें आपका उपदेश हुआ। उसमें सेठ देवकरण मूलजीने पचास हजार रुपये जूनागढ़के 'श्रीवीशा श्रीमाली जैनबोर्डिंगहाउस' को दिये। साथ ही उन्होंने यह भी कहा कि,-यदि सौराष्ट्रके जैन इस बोर्डिंगके लिए पचीस हजार रुपये जमा करेंगे तो वे पचास हजार रुपये और भी देंगे।

वनथलीसे जामनगर जानेके लिये विहार करके आप छत्रासा गाममें पधारे। वहाँ आपके साथके एक मुनि महाराजकी तबीअत खराब हो गई। इस लिए उनका इलाज कराने फिरसे जूनागढ़ जाना पड़ा। चौमासेके दिन निकट आ गये थे, इस लिए आपने जामनगर जानेका विचार छोड़ दिया और वैरावलके श्रीसंघकी विनती स्वीकार कर ली। कुछ साधुओंका, आपने, वैरावलकी तरफ़, विहार भी करवा दिया।

क्षेत्रस्पर्शना प्रबल होती है। जहाँकी होती है वहीं मनुष्यको -चाहे वह महान हो या साधारण-जाना और रहना पड़ता है। स्पर्शना जूनागढ़की थी, फिर आप वहाँसे अन्यत्र जा कैसे सकते थे? रुग्ण मुनिजीकी तबीअत और भी ज्यादा खराब हो गई। जूनागढ़का संघ तो पहलेहीसे यह चाहता था कि, आपका चौमासा वहीं हो, अब तो विशेप आग्रहके साथ उसने विनती की कि, आप यहीं चौमासा करना स्वीकार करें। मुनि महाराज जबतक नीरोग न होंगे तबतक हम आपको यहाँसे विहार न

करने देंगे। परिस्थिति देखकर आपने वहीं चौमासा करना स्थिर कर लिया।

जब वैरावलवालोंको यह बात मालूम हुई, वे बड़े उदास हुए। वहाँके कुछ श्रावकोंने आकर वैरावलमें किन्हीं महात्माको चौमासेके लिए भेजनेकी विनती की। आपने उनकी विनतीको स्वीकार कर पं० सोहनविजयजी महाराजको वहाँ चौमासा करनेके लिए भेज दिया। उनके साथ मुनि श्रीविद्याविजयजी महाराज, मुनि श्रीविचारविजयजी महाराज, और मुनि श्रीसमुद्रविजयजी महाराजको भेज दिया।

आपने सं० १९७२ का तीसवाँ चौमासा जूनागढ़में किया।

आपके साथ (१) मुनि श्रीविमलविजयजी महाराज (२) मुनि श्रीकस्तूरविजयजी महाराज (३) मुनि श्रीविबुधविजयजी महाराज (४) मुनि श्रीविचक्षणविजयजी महाराज ऐसे चार साधु थे।

इस चौमासेमें धार्मिक क्रियाएँ पूजा प्रभावनाएँ, अठाई, एकासन, व्रत, छठ, अट्ठम आदि अच्छे हुए थे।

बंबईके श्रीजीवदया ज्ञानप्रसारक फंडकी तरफ़से वहाँ ता० २-६-१६ को एक सार्वजनिक सभा हुई थी। उस सभाके सभापतिका स्थान आपने सुशोभित किया था।

ता० १६-६-१६ का लिखा हुआ जैनशासनके संपादकका आपके पास एक पत्र आया था। उसमें लिखा था कि,—" आप बालकोंको सुशिक्षित बनानेके लिए इतना परि-



१००८ आचार्य महाराज श्रीमद्विजयवल्लभसूरिजी पंजाब काठियावाडके श्री संघ तथा विनयविजयजी म०
आदि मुनिमंडलसहित ( गिरनार तीर्थपर ) पृ. २७८.

श्रम करते हैं इसके लिए बालक आपके अनन्य ऋणि हैं और उसमें मेरा भी हिस्सा है।"

सेठ देवकरण मूलजीको उनकी उदारताके उपलक्षमें बंबईमें एक मानपत्र दिया गया था। उसके बाद ता०२–८–१६ को उन्होंने हमारे चरित्रनायकके पास एक पत्र भेजा था। उसको हम यहाँ देते हैं,—

" × × × × × बंबईमें मेरे प्रेमी ज्ञातिबंधुओंने मुझे मानपत्र दिया था। उसके संबंधमें आपका एक उपदेशप्रद और स्तुतिपात्र तार हमारी ज्ञातिके प्रमुख पाटलिया पानाचंद झीणाभाईके पास आया था। वह सभामें पढ़कर सुनाया गया था। उसके लिए, मैं आपका अन्तःकरणपूर्वक, जो कभी भूला न जाय ऐसा, उपकार मानता हूँ और आप पवित्र गुरु महाराजको अभिवंदन करता हूँ।

विशेष यह है कि, मैंने अपने गरीब जातिभाइयोंके हितके लिए जो कुछ थोड़ीसी सखावत की है, वह आपके पवित्र उपदेशके कारण ही की है। इस लिए वास्तविक मानके योग्य तो आप हैं, मैं नहीं।

जूनागढ़ बोर्डिंगके लिए श्रीमहावीर जैनविद्यालयकी तरह, देशकी स्थितिको देखकर आप उत्तम कार्यक्रमकी योजना कर देंगे ऐसी आशा है।"

पाठक जानते ही हैं कि, हमारे चरित्रनायकके जीवनका

मुख्य ध्येय, मुक्तिसाधनसे दूसरे नंबरका यदि कोई है तो वह शिक्षाप्रचार ही है। जहाँ कहीं जाते हैं और जहाँ कहीं आप चौमासा करते हैं वहीं पाठशाला पुस्तकालय आदि ज्ञानके साधन लोगोंके लिए उपस्थित किये विना नहीं रहते।

जूनागढ़में भी आपके उपदेशसे दो संस्थाएँ कायम हुईं। एकका नाम है 'श्रीआत्मानंद जैनलायब्रेरी' और दूसरीका नाम है 'जैनस्त्रीशिक्षण शाला' इन संस्थाओंकी उद्घाटन क्रिया ता. २५–९–१६ के दिन आपहीके हाथसे हुई थी। लायब्रेरीके लिए संघने चंदा एकत्रित किया था और शाला डॉक्टर त्रिभुनवदास मोतीचंदके पुत्र सेठ प्रभुदास तथा छोटालालने, अपने स्वर्गीय बंधु जगजीवनदासके स्मरणार्थ, १००००) दस हजार रुपये देकर स्थापित करवाई थी। शालाका खर्चा इन्हीं दस हजारके व्याजसे चलता है।

चौमासा समाप्त होने आया तब जामनगर श्रीसंघने विनती की कि–चौमासेमें हमारे अन्तरायके उदयसे आप न पधार सके; मगर अब जरूर पधारनेकी कृपा करें।

हमारे चरित्रनायक जबसे पंजाबको छोड़ आये तबसे पंजाबका श्रीसंघ बहुत व्याकुल था। पंजाबमें मुनियोंके अभाव श्रावक लोग पूर्णरूपसे धर्माराधन नहीं कर सकते थे। इस लिए हमारे चरित्रनायकके पास पंजाबमें पधारनेकी विनती करने जानेके लिए श्रीआत्मानंद जैनसभा अंबालाके सभापतिकी तरफ़से पंजाबके प्रत्येक शहरके संघके पास जो

पत्र भेजा गया था, उसका उपयोगी अंश हम यहाँ उद्धृत करते हैं,—

भारत वर्षके बीचमें, वल्लभ दीनदयाल।
जिस नगरीमें जा रहें, करते उसे निहाल॥

".+++++ करीब नौ साल हुए हैं, जबसे श्री श्री मुनि महाराज श्रीवल्लभविजयजी महाराज पंजाबसे गुजरातकी ओर पधारे तबसे उनके पश्चात् ही लगभग दूसरे सब मुनिराज भी पंजाबसे गुजरातकी ओर पधार गये हैं। इस नौ सालके अवसरमें साधु मुनिराजोंके पंजाबमें न होनेसे धर्मोन्नतिमें जो कुछ बाधा पड़ी है वह सब आप महानुभावों-पर विदित ही है। कई बार पंजाबकी तरफसे अलग अलग मुनिराजोंकी सेवामें पंजाब पधारनेकी विनती की गई; मुनि-राज श्रीवल्लभविजयजी और उनके शिष्योंके सिवाय अन्य सभी मुनिराजोंका यही संकल्प मालूम हुआ कि, वे पंजाब-में नहीं पधारेंगे। मुनिराज श्रीवल्लभविजयजीकी सेवामें भी उस तरफ़के लोगोंकी विनती प्रायः अधिक हुआ करती है और उनका प्रभाव पड़ता रहता है। इस लिए उनको पंजाब पधारनेमें देर और बाधा हो जाती है।+++ पंजाबकी दशाका ध्यान करके, विना मुनिराजोंके, कैसी हानि हो रही है यह सोचके, अंबालेके श्रीसंघने यह सलाह की है कि,— पंजाबके हरेक शहरके कुछ मुखिया भाई इकट्ठे होकर जूना-गढ़ जायँगे और पंजाबमें पधारनेकी विनती करेंगे ते

आशा है कि महाराजजी अपने शिष्यों सहित पंजावको शीघ्र ही पवित्र करेंगे + + + + + + ”

तदनुसार पंजाव संघके करीव एक सौ मुखिया आपके पास विनती करनेके लिए जूनागढ़ आये । आप कार्तिक सुदी १५ से ही गिरनार पर विराजमान थे । संघ मार्गशीर्ष वदी प्रथम ४ को आपके चरणोंमें उपस्थित हुआ । उस दिन पूजा, यात्रा, प्रभावनादि कर, दूसरे दिन संघने व्याख्यानके वाद जिस आधीनता, नम्रता और भक्तिपूर्ण हृदयके साथ पंजावमें पधारनेकी आपसे प्रार्थना की, उसको देख सुनकर समस्त उपस्थित सज्जन आनंदाश्रुसे अपने नेत्रोंको तर किये विना न रह सके अनेकोंके तो उन अश्रुओंने कपोलोंको भी प्लावित कर दिया ।

वंवईके श्रीसंघकी भी कई दिनोंसे साग्रह विनती हो रही थी । इस लिए आपने फर्मायाः—“ यदि वंवईमें कोई धर्म और संघकी उन्नतिका कार्य मेरे जानेसे होनेकी संभावना होगी तो मैं पहले वंवई जाऊँगा और वहाँसे सीधा फिर पंजावकी तरफ विहार करूँगा । अव मुझे पंजावमें आया ही समझो । ”

मार्गशीर्ष वदि ५ को आप जूनागढ़में पधारे और ६ को वहाँसे वैरावलकी तरफ़ विहार किया ।

लोग आपको मार्गमें अनेक स्थानोंपर ठहरनेके लिए आग्रह करते थे; परन्तु वैरावलमें उपधानकी क्रिया हो रही थी,

मालाका मुहूर्त नजदीक था, इस लिए आप कहीं न ठहरकर सीधे वेरावल पधारे।

वेरावलमें बड़े समारोहके साथ आपका सामैया हुआ। कहा जाता है कि, वेरावलमें ऐसी धूम और ऐसे उत्साहके साथ इसके पहले किन्हींका सामैया नहीं हुआ था। बाजारकी सारी दुकानें सजाई गई थीं और शहर भरमें ध्वजा पताकाएँ लगवाई गई थीं। थोड़ी थोड़ी दूर पर गुहलियाँ (स्वागतगीत) गाई गई थीं। आपको कई लोगोंने सच्चे मोतियोंसे वधाया था।

आपके वेरावलमें पहुँचते ही मालाका महोत्सव प्रारंभ हो गया था। समवसरणकी और नंदीश्वरद्वीपकी रचना हुई थी। रथयात्रा भी बड़े ठाठसे हुई। उपधानकी माला पहननेके समय सच्चे मोतियोंसे साथिया पूरा गया और मोहरोंसे ज्ञानपूजा हुई।

आपके उपदेशसे वेरावलमें दो संस्थाएँ स्थापित हुई। एकका नाम है 'श्रीआत्मानंदजैनस्त्रीशिक्षणशाला' और दूसरीका नाम है 'श्रीआत्मानंदजैनऔषधालय' ये संस्थाएँ महा सुदी १० सं० १९७२ के दिन स्थापित हुई थीं। उस समय शालाके लिए स्वर्गीय सेठ कालिदास अमरसीकी विधवाने दस हजार रुपये और वेरावलकी श्राविकाओंने चार हजार रुपये दिये थे।

औषधालयके लिए आपहीकी खास प्रेरणासे तीस हजार

रुपये सेठ कल्याणजी खुशालने, अपने स्वर्गवासी पुत्र गुलाबचंदके स्मरणार्थ, दिये थे। उस औषधालयसे केवल जैन ही नहीं बल्के जैनेतर भी लाभ उठा सकते हैं।

आपने बंबईमें स्थापित महावीर जैन विद्यालयके लिए भी उपदेश देकर सहायता भिजवाई थी।

वैरावलसे विहारकर आप माँगरोल पधारे। माँगरोलमें अठाई महोत्सवादि हुए। माँगरोलमें अहमदाबादके श्रीयुत मोहनलाल मगनलाल जौहरीका एक पत्र आया था। उसमें लिखा था:—" किसी जिनालयमें, मूलनायकजीके सिवाय, सौ डेढ़ सौ वरस पहलेसे कोई प्रतिमाजी विराजमान हों उनको ( प्रतिमाजीको ) किसी ऐसे दूसरे मंदिरमें या किसी दूसरे तीर्थमें स्थापित करने दे सकते हैं या नहीं जिसमें लोग विशेषरूपसे दर्शनका लाभ उठा सकें। इस विषयमें आपका जो अभिप्राय हो लिख भेजनेकी कृपा करें।"

इसके उत्तरमें आपने भावनगरसे लिखा था:—" + + + हमारी सम्मतिमें यह कार्य बहुत ही उत्तम है। खुशीसे दे सकते हैं। जब जरूरतके माफिक मूलनायक भी—जिनके नामहीसे मंदिरादि सभी कार्य हुए होते हैं—एक जगहसे उठाकर दूसरी जगह, जहाँ विशेष उत्तम और अधिक भक्ति द्वारा अधिक लोगोंको लाभ हो,—दिये गये हैं, तब मूलनायकके सिवायकी तो बात ही क्या है? तुमको याद होगा कि उनासे, कावीसे, खंभातसे ऐसे अनेक स्थलोंसे दूसरी जगह, तुम लिखते

हो उसी तरह, प्रतिमाजी दिये गये हैं। वर्त्तमानमें, हमारी समझमें तो, नवीन प्रतिमाएँ वनवानेकी अपेक्षा प्राचीन प्रतिमाओंको पूजाके स्थानमें रखवाना और आशातना बंद करना विशेप उत्तम है। फिर जैसी जिसकी इच्छा। "

वेरावलके औपधालयके लिए आपने धोराजीके एक जैन डॉक्टर श्रीयुत शेपकरणजीको नियुक्त करनेकी वात कही और उन्हें वैरावल जानेके लिए लिखा। उसके उत्तरमें उन्होंने वहाँ जानेमें अपनेको असमर्थ वता लिखा है:—" जैन जातिके लिए जैसा आपका प्रयत्न है, वैसा ही उच्च प्रयास यदि दूसरे साधु करें तो हम लोग वहुत अच्छी स्थितिमें पहुँच जायँ। इस लिए सभी साधुओंके अन्तःकरणमें आपही कीसी इच्छा प्रकट हो, यह मेरी आन्तरिक अभिलापा है। "

माँगरोलसे आप वापिस वैरावल पधारे। वैरावलसे सिद्धाचलजीकी यात्राके लिए संघ निकला। आप संघके साथ उना, द्वीपवंदर, महुआ, दाठा, तालध्वजगिरि आदिकी यात्रा करते हुए पालीताने पधारे और दादाकी यात्रा की।

वहाँपर आपके पास वंवईके गौड़ीजीके उपाश्रयके संघका चौमासेके लिए जो विनतीपत्र आया था, उसकी नकल यहाँ दी जाती है। उसको पढ़नेसे पाठकोंको यह भी विदित होगा कि साधुओंको श्रावक पत्र किस तरह लिखा करते हैं? उन्हें उपमाएँ किस प्रकारकी दी जाती हैं? इनमें कुछ विशेपण ऐसे भी हैं जिनका, भापाकी दृष्टिसे, कुछ अर्थ नहीं होता; तो भी

श्रावकोंके भक्तिपूर्ण हृदयोंसे वे निकले हैं इस लिए वे ज्योंके त्यों रक्खे गये हैं।

स्वस्ति श्रीपार्श्वजिनं प्रणम्य श्रीपालीताणा नगरे सम्यग्दर्शनज्ञान चारित्र पवित्रगात्रान्, अनेक शास्त्रोपदेशाभ्याससद्विद्या समुत्कृष्टपात्रान्, विनयविवेकचातुरीचमत्कृतान्, चतुरनरनिकरान्, सद्धर्मध्यान भावनादवरक प्रवेक निष्पंदित निजशुद्धमनोविकारान्, अनेकतर्कव्याकरणछंदोलंकारादुर्वापविद्खंडितपरमसमयपंडितारवर्वगर्वपर्वतशिखरान् निजप्रतापैश्वर्य्याद्रीर्यगांभीर्यवीर्याश्रयीनखंडलान्, स्वानिर्मलयशःकर्पूरधवलितपरिमथितपरिमथितभुवनभागान्, कूर्पकंदर्पसर्पदर्पप्रमथनप्रदर्शितरतिभोगनिर्वियोगान्, श्रीजिनशासनप्रभावकान्, नैकाभिनववज्रकुमारावतारान्, समुद्धतसद्धर्मभारान्, चतुर्विंशतितीर्थंकरपरमदेवपादारविंदमकरंदान्, सावधानमतोमधुपान्, रंजितानेकसानुपान्, एवमादिगुणगणगारिष्ठान्, सर्वत्रसदालब्धप्रतिष्ठापरमपूज्यार्चनीयान्, चारित्रपात्रचूडामणीन्, कुमत्यंधकारनभोमणीन्, सरस्वतीकण्ठाभरणान्, अनेकगुणशोभितसाधुमंडलीसुशोभितान्, रागद्वेषनिवारकान्, शत्रुमित्रसमधारकान्, परोपकारिशिरोमणीन्, परमपूज्यपरमगुरून्, सभाभामनीभालस्थलातिलकायमान्, सर्वगुणालंकृत मुनि महाराज श्री श्री १०८ श्री मुनिराज महाराज वल्लभविजयजी महाराज आदि ठाणा विगेरे, बंबई बंदरसे लिखी सकल संघकी १००८ बार वंदना दिन प्रति हमेशा सेवामें अवधा-

रिएगा। विशेष सविनय निवेदन है कि हमारा, समस्त संघका ऐसा अभिप्राय है कि, आप चातुर्मास करनेके लिए यहाँ श्रीगौडीजी महाराजके उपाश्रयमें पधारें।

[इस पत्रके नीचे बंबईके करीब दो सौ मुखियाओंके हस्ताक्षर हैं।]

पालीतानेसे वेरावलका संघ वापिस गया और आप भावनगरके श्रीसंघकी विनतीको स्वीकारकर महा सुदी १५ संवत् १९७२ के दिन भावनगर पधारे। संघने गुरुभक्ति दिखानेके लिए बड़े ठाठसे सामैया किया। आप 'मारवाड़ीकावंडा' के नामसे प्रसिद्ध उपश्रयमें ठहरे। वहाँ आपका एक सार्वजनिक व्याख्यान हुआ था। उसका विषय था 'वर्तमानमें हमें किसकी आवश्यकता है?' आपके इस व्याख्यानसे जैनेतर लोग भी बहुत प्रसन्न हुए थे और वे प्रायः जबतक आप वहाँ रहे तबतक सदा व्याख्यानमें आया करते थे। दूसरा भाषण आपने जैन बोर्डिंग हाउसके विद्यार्थियोंके सामने दिया था।

यहाँ एक महत्वकी बात हुई थी। जीरेके लालाशंकरलालजी जैनी नवलखा ओसवाल और उनकी धर्मपत्नी सौभाग्यवती बहिन भागवंती, दोनोंको ब्रह्मचर्यव्रत ग्रहण किये तीन बरस हो चुके थे। बहिन भागवंतीको दीक्षा ग्रहण करनेकी इच्छा हुई। उनके पति लाला शंकरलालजीने हमारे चरित्रनायकसे अपनी पत्नीको दीक्षा देनेकी प्रार्थना की। संघने दीक्षाकी तैयाँरियाँ कीं। बड़ी धूम धामसे फाल्गुन

वदी ११ सं० १९७३ के दिन श्रीदादासाहबकी वाडीके मंदिरके चौकमें श्रीचतुर्विध संघके सामने हमारे चरित्रनायकने वहिन भाग्यवंतीको विधिविधान सहित दीक्षा दी। नाम चंपकश्रीजी रक्खा। देवश्रीजी महाराजकी शिष्याश्रीहेमश्रीजी-की वे शिष्या हुई।

लाला शंकरलालजीकी दीक्षा ग्रहण करनेकी इच्छा थी; परन्तु पैरमें कष्ट होनेके कारण विहार करनेमें असमर्थ होनेसे उन्होंने घरमें ही यथाशक्ति धर्माराधन करते हुए रहना स्थिर किया। आजतक वे अपनी वृत्तिमें दृढ हैं और पंजाबके जैन समुदायमें ब्रह्मचारीजीके उपनामसे सुप्रसिद्ध हैं।

दीक्षालेनेवाली बहिनके पास उस समय जो जेवर था उसे बिकवाकर उसके पाँच सौ रुपये भिन्न भिन्न संस्थाओंको दानमें दे दिये गये। दीक्षामहोत्सवमें जो खर्च हुआ था, वह सभी लाला शंकरलालने किया था। वे घरके सुखी और परिवार-वाले हैं। मातृभक्तिके कारण आप घरमें कुछ समय व्यतीत करते हैं शेष समय तीर्थयात्रा और साधुदर्शनमें विताते हैं। धन्य है ऐसे दीक्षा दिलानेवालोंको! ऐसी दीक्षाएँ और ऐसे महोत्सव अत्यधिक प्रशंसनीय हैं।

दीक्षा देनेके बाद हमारे चरित्रनायकने एक घंटेतक व्याख्यान दिया और उसमें समझाया कि,—चारित्र क्या है? चारित्रसे क्या लाभ हैं? उससे आत्मोन्नति कैसे होती है? समाजका उद्धार कैसे होता है? चारित्रलेनेवालेका क्या कर्त्तव्य

है ? चारित्रका पालन कैसे करना चाहिए ? नव दीक्षितको अपनेसे दीक्षापर्यायमें बड़े साधुओंके साथ और बड़ोंको नव दीक्षितके साथ कैसा व्यवहार करना चाहिए ? आदि।

आपको चौमासा करने बंबई जाना। था बंबईका संघ आपको बंबई शीघ्र पधारनेकी, आग्रहपूर्वक, विनती कर रहा था, इस लिए आपने फाल्गुन वदी १३ के दिन भावनगरसे विहार किया।

आप अन्य अपनेसे दीक्षापर्यायमें बड़े मुनि महाराजोंके साथ मिलकर बड़ी प्रसन्नता प्राप्त करते हैं। अन्य मुनि महाराज भी आपसे उसी तरहका स्नेह रखते हैं। जब आप पालीताने पधारे थे तब वहाँ मुनि श्रीकेवलविजयजी महाराजसे मिलने गये थे। मगर उस समय वे पडिलेहण कर रहे थे इस लिए आपसे बात न कर सके। आप वापिस लौट गये। यह बात पालीतानेसे विहार करते समयकी है। जब आप भावनगर पहुँचे तब उपर्युक्त मुनि महाराजका जो पत्र आया उसको हम यहाँ देते हैं,—

"+ + + + आप हमारे पास आये मगर हम आपसे बात न कर सके कारण हम उस समय पडिलेहणमें थे। पडिलेहणमें कीसीसे नहीं बोलना ऐसा हमारा नियम है। इस लिए हम आपको खमाते हैं। बोले होते तो अगले रोज धीका खाना बंध हो जाता तो क्या था ? मगर हमारी भूल हुई है। गुनाह माफ करना। और अब तो आप पंजाबकी तरफ जानेवाले हैं,

इस लिए कब मिलना होगा ? आप विहारमें जतनपूर्वक रहना। आपने गिरनारमें चौमासा किया यह बहुत ही उत्तम काम किया; क्योंकि उस क्षेत्रमें रहना बहुत ही कठिन काम है। आप ऐसे विहार करते हैं इसके लिए आपको धन्यवाद है।"

भावनगरसे विहार कर ग्रामानुग्राम विचरते हुए और अमृत वर्षा करते हुए आप खंभात पधारे। एक साधुकी कुछ तबीअत नरम हो जानेके कारण कुछ दिन यहाँ आपको ठहरना पड़ा।

पाटनके पास चारूप नामका एक गाँव है। उसमें एक शामलाजी पार्श्वनाथका मंदिर और उसके साथमें धर्मशाला है। उनके लिए पाटनके श्रीसंघके और चारूप गाँवके लोगोंमे कुछ झगड़ा पड़ गया था। उस झगड़ेको आपसमें मिटानेके लिए पंच मुकर्रर हुए। मगर पंचने श्रीसंघकी धारणासे विरुद्ध फैसला दिया। उसके विरुद्ध पाटनके बंबईमें रहनेवाले श्रीसंघने आन्दोलन प्रारंभ किया। हमारे चरित्रनायकके पास भी उसने पंचका फैसला भेजा और सम्मति चाही। आपने तटस्थ वृत्तिसे जो उत्तम सम्मति दी, वह अमूल्य है। इससे पाठकोंको यह भी विदित होगा कि, आप एकताके कैसे हिमायती हैं ? कैसे चारों तरफका विचार कर अपनी सम्मति देते हैं ? खंभातसे आपने जिस पत्रद्वारा अपनी सम्मति प्रकट की थी वह पत्र यहाँ दिया जाता है।

"+ + + पंचका फैसला आदि पढ़कर हर्ष और शोक

दोनों हुए। हर्ष इस लिए कि आपसमें विरोध बढ़ना और फिजूल खर्चका होना रुक गया है और जैनों तथा जैनेतरोंमें संभव है कि, अमुक हदतक आपसमें भ्रातृभाव कायम हो जायगा। शोक इस लिए हुआ कि, जैनोंके लिए ऐसा कार्य करनेका प्रसंग आया जो उन्हें नहीं शोभता। अस्तु। समयकी बलिहारी है। यह बात भी इतिहास प्रसिद्ध पाटणके लिए ज्ञानियोंने देख रक्खी थी।

तुम पंचके फैसलेके विषयमें मेरी सलाह माँगते हो, इस विषयमें मेरी तो यही सलाह है कि, अब तुम जो कुछ काम करना चाहते हो वह मोतीचंद कापडिया सॉलिसिटर आदि जैनधर्मके पक्के हिमायती और कानूनके जाननेवालोंकी सलाह लेकर करना। आशा है तुम्हें जरूर सफलता होगी। मगर, यदि तुम सिर्फ कानूनके जाननेवालोंहीकी सलाह लोगे तो वे तुम्हें अपनी जेबें भरनेका ही रस्ता बतायँगे। मेरी ऐसी मान्यता है। तुम्हारे भेजे हुए पंचनामेको पढ़ते ही मालूम हो जाता है कि, उसको लिखते समय जैनधर्मके जाननेवाले किसी कानूनदाँकी सलाह नहीं ली गई थी। यदि ली जाती तो यह लाइन उसमें और लिखी जाती कि, धर्ममें बाधा न पड़े इस प्रकारके फैसलेके लिए हम बँधते हैं।

जब अपने यानी जैनसंघके नेताओंने लिख दिया और फैसला करनेका अधिकार भी जैनसंघके एक प्रसिद्ध पुरुषको दिया तब हमें अब ऐसा ही मार्ग लेना चाहिए जिससे उनके

सम्मानकी रक्षा हो। अपने यानी पाटनके एक नेताके अपमानमें अपना ही अपमान समझना चाहिए। इस लिए फैसलेके संबंधमें विशेष कुछ न करके फकत उससे भविष्यमें जिस हानिकी संभावना है उसको रोकनेका प्रयत्न करना चाहिए। इसके लिए मोतीचंद भाई जैसे किसी कानूनके जानकारसे सलाह लेकर फैसला देनेवाले सेठसे पूछा जाय कि,—आपने जो फैसला दिया है वह दोनों पक्षोंका विरोध रोकनेके लिए अपनी इच्छानुसार दिया है या जैनधर्मके शास्त्रानुसार दिया है? इसी तरह यह फैसला वर्तमानके लिए ही दिया है या भविष्यके लिए भी इसका उपयोग हो सकता है? इन दोनों बातोंका स्पष्टीकरण आपके फैसलेमें नहीं है इसी लिए आपसे पूछा गया है। आशा है तत्काल ही उत्तर देकर आप जैन संघको संतुष्ट करेंगे।

मेरी समझमें पाटनका श्रीसंघ इतना करे, संघ ही नहीं श्वेतांबर जैन कॉन्फरेंस और जैन एसोसिएशन ऑफ इण्डियाकी तरफसे भी यह कार्य हो तो फैसलेकी रजिस्ट्री होनेसे जो भय है वह मिट जाय।

अच्छी तरह विचार करके कार्य करना। बहुत जल्दी न करना। जल्दबाजीसे पाटणके श्रीसंघमें दोदल हो जानेकी संभावना है। इस लिए इस बातका खास ध्यान रखना कि जैन संघमें आपसहीमें फूट न पड़ जाय। फूट होते देर न न लगेगी मगर एक होते बरसों बीत जायँगे। अतः इस

बातको लक्षमें रखना कि,–कहीं बकरी निकालते ऊँट न घुस जाय।"

खंभातसे विहार कर आप वड़ोदे पधारे। प्रवर्तकजी महाराज श्रीकान्तिविजयजी भी वहीं विराजते थे। वहाँ महावीर जयन्तीपर आपने बहुत ही बढ़िया भाषण दिया था। उसमें आपने बताया था कि, जयन्ती हमारे यहाँ प्राचीन कालसे मनाई जाती है। पंच कल्याणकका यह रूपान्तर है। यात्रा पंचाशकमें पूज्यपाद हरिभद्रसूरि महाराजने 'जय कल्याणक' उत्सव मनाना बताया है। यह 'जय कल्याणक' ही जयन्तीके नामसे प्रसिद्ध हुआ है। फिर आपने भगवानके चरित्रसे हम क्या सीख सकते हैं सो बताया। वीर शब्दका बहुत ही सुंदर विवेचन किया। अन्तमें आपने कहा,–"वीरताके कार्य कर हमें वीरपुत्र नाम सार्थक करना चाहिए। यदि हम वीरताके कार्य न करें तो उनके चरित्रसे हमें कोई लाभ नहीं है। यदि हम वीरताका गुण प्रकट करेंगे, वीरताका गुण प्रकट करनेके लिए वीरकी उपासना करेंगे, तो सेव्य सेवक भाव मिटकर हम अवश्यमेव वीरके समान कर्मोंको नाश करनेके लिए वीर हो सकेंगे।"

उसी समय आपने 'भगवान महावीरकी आज्ञाएँ' इस शीर्षकके नीचे कुछ उपदेश प्रकाशित करवाये थे। वे जीवनको उत्कृष्ट बनानेके लिए परमौषध हैं। हरेकको चाहिए कि, वह आइनेमें मढ़ाकर इन उपदेशोंको रक्खे और अपने जीवनको उत्तम बनावे। हम उन्हें यहाँ उद्धृत करते हैं,—

"१.—तत्वज्ञानका अभ्यास करो और विचारोंको निर्मल बनानेका प्रयत्न करो ।

२—इस बातका निर्णय करो कि जीवनमें छोड़ने योग्य क्या है ? स्वीकार करने योग्य क्या है और जानने योग्य क्या है ?

३—अपनी शक्तिका विचार करो और शक्तिके अनुसार उन्नतिक्रममें आगे बढ़ो ।

४—आत्मविश्वास रक्खो । किसीके सहारे न रहो । तुम्हारा उद्धार केवल तुम्हारे ही विचार, पुरुषार्थ और उद्योगके आधीन है ।

५—मान अथवा इस लोक या परलोककी आशा रक्खे विना जितना श्रेष्ठ काम कर सकते हो करो । हम क्या कर सकते हैं ? ऐसे निकम्मे विचार न करो । प्रमादमें जीवन न बिताओ !

६—यदि गृहस्थ धर्म अथवा साधु धर्मके मार्गमें द्रव्य और भावसे शक्तिके अनुसार प्रयाण करोगे तो मुक्तिपुरीमें पहुँचे विना न रहोगे" ।

प्रवर्तकजी महाराज श्रीकान्तिविजयजी और हमारे चरित्रनायक दोनोंसे एक ही साथ बंबईमें चौमासा करनेकी विनती करनेके लिए सेठ देवकरुण मूलजी, सेठ मोतीलाल मूलजी आदि कई मुखिया श्रावक बड़ोदे आये । प्रवर्तकजी महाराजसे आपने भी साग्रह विनती की कि,—" आप बंबईकी

विनतीको अवश्यमेव स्वीकार कर लें। आपकी छत्रछायामें अनेक कार्य होंगे। बड़े कार्यमें आप जैसे बड़ोंकी खास आवश्यकता है।"

प्रवर्तकजी महाराजने बंबईकी विनतीको स्वीकार कर लिया।

दोनों महात्मा बड़ोदेसे विहार कर ग्रामानुग्राम विचरते हुए क्रमशः झघडियाजी तीर्थकी यात्रा कर सूरत पधारे। सूरतके सामैयेके आडंबरका तो कहना ही क्या?

कुछ रोज सूरत ठहरे बाद विहार करके नवसारी, बिलामोरा, पारडी, वलसाड आदि नगरोंमें व्याख्यानोंका लाभ देते हुए जेठ वदि ११ सं० १९७४ के दिन मलाड पधारे। वहाँ दो दिन तक स्वामीवात्सल्य और पूजाएँ हुए। उनमें करीब पन्द्रह सौ श्रावक श्राविकाएँ सम्मिलित हुए थे।

वहाँसे ज्येष्ठ सुदी २ के दिन सान्ताक्रूज पधारे। वहाँ भी दो साधर्मी वात्सल्य और दो पूजाएँ हुए थे। महात्माओंके पधारनेकी खुशीमें महावीर जैनविद्यालयको भी एक हजारकी भेट मिली थी।

वहाँसे विहार कर जेठसुदी ४ के दिन सवेरे ही दादर पधारे। वहाँ भी उस दिन पूजा और साधर्मीवात्सल्य हुए। संध्याको विहार कर भायखाला पधारे। रातभर वहीं रहे। दूसरे दिन सवेरे ही जुलूसके साथ सपरिवार दोनों महात्माओंका नगरप्रवेश हुआ। हजारों लोग जुलूसमें थे।

जुलूसमें करीब ३५ तो बेंड बाजे थे। जिस समय जुलूस

गोड़ीजीके मंदिरमें पहुँचा उस समय पाँच हजार श्रावक श्राविकाएँ थे। एक मारवाड़ी श्रावकने नारियलोंकी प्रभावना की थी। उसमें पाँच हजार नारियल खर्च हुए थे। कइयोंने दोनों महात्माओंको सच्चे मोतियोंसे वधाया था।

इस चौमासेमें प्रवर्त्तकजी महाराज श्रीकान्तिविजयजी महाराज, हमारे चरित्रनायक, मुनि श्रीचतुरविजयजी महाराज, मुनि श्रीलाभविजयजी महाराज, पं० श्रीसोहनविजयजी महाराज, मुनि श्रीविमलविजयजी महाराज, मुनि श्रीकस्तूरविजयजी महाराज, मुनि श्रीउमंगविजयजी महाराज, मुनि श्रीमेघविजयजी महाराज, मुनि श्रीजिनविजयजी महाराज, मुनि श्रीविज्ञानविजयजी महाराज, मुनि श्रीविद्याविजयजी महाराज, मुनि श्रीविचारविजयजी महाराज, मुनि श्रीपुण्यविजयजी महाराज, मुनि श्रीसमुद्रविजयजी महाराज और मुनि श्रीसागरविजयजी महाराज थे। चौमासा श्रीगोड़ीजी महाराजके उपाश्रयमें हुआ था।

व्याख्यान हमारे चरित्रनायक ही अक्सर वाँचते थे। आप प्रवर्तकजी महाराजसे प्रायः कहा करते थे,—"कृपानाथ। आप भी व्याख्यानकी कृपा किया कीजिए।"

प्रवर्त्तकजी महाराज मुस्कुराकर फर्माते:—"भाई गुरु महाराजका खजाना तो तुम्हारे ही पास है। उसमेंसे लोगोंको खुले हाथों क्यों नहीं बाँटते रहते। हमें तो बहुत ही थोड़ी पूँजी मिली थी, उसे हमारे पास संग्रहीत रहने दो।"

आप भी मुस्कुराकर विनम्र शब्दोंमें कहते:—" गुरुमहाराजकी थोड़ी सम्पत्ति मिलि इससे क्या हो गया ? आपकी भी तो सम्पत्ति अखूट है। उसमेंसे ही कुछ उदारता कर दिया कीजिए। लोगोंमें बँटेगी उसमेंसे थोड़ा हिस्सा मुझे भी मिल जायगा।"

प्रवर्त्तकजी महाराज फर्माते:—" तुमसे बातोंमें कौन जीत सकता है ? "

आप कहते:—" आप जैसे गुरु जन ही तो, मुझ जैसे, अपने छोटोंका, जीतनेका लोभ दिखा कर, हौंसला बढ़ाते हैं और उन्हें आगे लाते हैं।

एक दिन हमारे चरित्रनायकके साथ अनेक श्रावक भी मिल गये। सबने मिलकर प्रवर्तकजी महाराजसे आग्रह पूर्वक विनती की कि, आप अवश्यमेव उपदेशामृत पिलाकर हमें कृतार्थ करें। प्रवर्त्तकजी महाराजने बहुत 'नहीं' 'नहीं' किया; मगर हमारे चरित्रनायक भी आग्रह करके बैठ गये कि, मैं आज बिलकुल व्याख्यान नहीं बाँचूँगा। आपहीको कृपा करनी होगी।"

आखिर प्रवर्त्तकजी महाराज उपदेश देनेके लिए गद्दी पर आकर विराजे। हमारे चरित्रनायक भी, दाहिनी तरफ नीचे की तरफ पाटपर इसी तरह विनम्र भावसे बैठ गये जैसे आप स्वर्गीय आचार्य महाराजके पास व्याख्यानके समय बैठा करते थे; या यह कहिए कि, शिष्य जैसे गुरुके साथ व्याख्यानके समय बैठता है।

प्रवर्तकजी महाराजने मंगलाचरण करके फर्माया:—"गुरुमहाराजका खजाना तो ( आपको बताकर ) इनके पास है। ( हँसकर ) इन्होंने मेरी कीमत करनेके लिए मुझे यहाँ ला बिठाया है।" सभी हँसने लगे। फिर प्रवर्तकजी महाराजने व्याख्यान फर्माया।

चौमासे भरमें करीब महीने सवा महीनेतक प्रवर्तकजी महाराजने व्याख्यान बाँचा था। प्रवर्तकजी महाराजकी स्मरण शक्ति बड़ी प्रबल है। सांसारिक अनुभव और ऐतिहासिक घटनाओंका खजाना जैसा इन महात्माके पास है वैसा किसीके पास नहीं है। हमारे चरित्रनायकपर तो इनका इतना प्रेम है जितना पिताका अपने एक गुणसंपन्न पुत्रपर होता है। यदि कोई आपपर किसी तरहका आक्षेप करता है तो इनके अन्तःकरणमें ऐसा ही आघात लगता है जैसा अपने प्रिय पुत्रपर करनेसे होता है।

यहाँ हम एक दो उदाहरण देंगे। एक बार छाणीमें अमुकने प्रवर्तकजी महाराजसे कहा:—"आपको वल्लभविजयजीने भ्रमा रक्खा है। वास्तवमें अमुक बात ऐसी है। आदि।"

प्रवर्त्तकजी महाराजने फर्माया:—"मैं वल्लभविजयजीको तुमसे ज्यादा जानता हूँ। उन्हें बचपनहीसे मैं पहचानता हूँ। उनके गुण अवगुणसे, तुम्हारी अपेक्षा अधिक, मैं परिचित हूँ।"

वे बोले:—"आपका तो उनपर मोह है।"

प्रवर्त्तकजी महाराजने फर्माया:—" मोहसे भी अधिक है। उनकी और मेरी आत्माओंका ऐसा ही संबंध है जैसा नाखून और उँगलीका है। "

एक वार किसी विरोधीने ' पंजाव महासभाके ' विषयको लेकर हमारे चरित्रनायकपर आक्षेप किया । उस समय प्रवर्त्तकजी महाराजने पंन्यासजी श्रीललितविजयजीको एक पत्र लिखा था। उसमेंका कुछ अंश हम यहाँ उद्धृत करते हैं:—

" × × × इन उडती हुई गप्पोंके आधार किसी वातका आन्दोलन करनेसे क्या धर्मात्माओंको धर्मवृद्धिका लाभ होगा ? × × × × और अब मुनि वल्लभविजयजी महाराज गुजरात देशके सुखदाई विहारको छोड़, कष्टदायक क्षेत्रोंमें फिर धर्मोपदेश देते हैं। क्या इसमें इनका कोई स्वार्थ है ? × × × × विना कारण कई उनसे जुदाई रखनेवाले अनुचित हमले करते हैं। उन्हें अपने कर्मबंधनका विचार करना चाहिए। साधु तो समाधि रसमें मग्न हो यही उनके लिए हितकारी है।

मैं पंजावमें था तब श्रीगुरु महाराज स्वर्गवासी नहीं हुए थे। वे निज श्रीमुखसे फर्माते थे,—" मेरे वाद गुजराती साधु, मेरे बोये हुए धर्मवागकी रक्षा करनेवाले, गुजरातमें जा वापिस कष्टकारी क्षेत्रमें आएँगे यह विश्वास मुझे नहीं है। मगर वल्लभ तू छोटी उम्रका है । तुझपर मुझे विश्वास है। तू पंजावके धर्मक्षेत्रको पुष्ट करना। तू आयगा तो तेरा शिष्य परिवार भी आयगा । पहले श्री १००८ श्री बूटेरायजी

महाराजने धर्मका वगीचा वोया उसकी हमने सपरिवार रक्षा की। अव हमारे पीछे तुझपर आशा है। गुजरातमें जा, दाल चावल ओसामणमें न पड़, जरा कष्ट उठा,कर इस देशमें सपरिवार आओगे और निराधार क्षेत्रमें अमृतवृष्टि करोगे तो महालाभ होगा। गुजरातमें मुनि महाराजोंकी कमी नहीं है। जहाँ कमी है उस क्षेत्रमें वृष्टि करनेसे महालाभ होगा।" वे श्री १००८ गुरुवचनको शिरोधार्य कर, विकट भूमिमें कष्ट उठाकर फिरते हैं। हमारे जैसे तो एक भी, गुरु महाराजके वगीचेमें जलवृष्टिके लिए नहीं जाते हैं। केवल वल्लभविजयजी ही, 'सुखिया' विहार छोड़, विकट स्थानोंमें विचरण करते हैं। उनपर लोग क्यों आक्रमण करते हैं? इसको मैं नहीं समझ सकता। जिनको अमुक अच्छा नहीं लगता हो उन्हें अनेक उपाय करके भी अमुकपर स्नेह उत्पन्न करानेका प्रयत्न सर्वथा निष्फल है। + + + + "

पाठक उपर्युक्त उदाहरणोंसे भली भाँति समझ सकते हैं कि, हमारे चरित्रनायकपर प्रवर्त्तकजी महाराजका कितना स्नेह है।

पाठक जानते हैं कि लड़का चाहे कितनाही संसारमें पूज्य हो जावे तो भी पिताके हृदयमें तो वह हमेशा उनका प्रिय पुत्र ही रहता है। और जव कभी पुत्र किसी उत्तरदायित्वका भार लेता है तव पिता पुत्रको उपदेशके वचन कहे विना नहीं रहते और पुत्र उन्हें सिर आँखोंपर चढ़ाता है। ठीक यही

बात प्रवर्त्तकजी महाराज और हमारे चरित्रनायकके संबंधमें है। इसके लिए हम पाठकोंको प्रवर्त्तकजी महाराजका वह पत्र पढ़नेका अनुरोध करते हैं जो हमारे चरिनायकके पास सं० १९८१ में आचार्य पद प्रदानके समय, आया था। पत्र पदवी प्रदानके विवरणमें दिया जायगा।

हमारे चरिनायक भी प्रवर्त्तकजी महाराजके प्रति ऐसे ही भाव रखते हैं जैसे एक आज्ञापालक पुत्र अपने पिताके प्रति रखता है और उनकी हरेक आज्ञाको मानता है। इसके हम दो उदाहरण देंगे।

पाठक जानते हैं कि, सं० १९५७ में हमारे चरित्रनायकको पदवी प्रदान करनेके लिए पंजाबका सारा संघ और प्रायः सभी साधु तैयार थे; मगर प्रवर्त्तकजी महाराजकी यह इच्छा न थी। हमारे चरित्रनायकने आपकी इच्छा-परोक्ष आज्ञाको सिर आँखोंपर चढ़ाया और पदवी न ली।

इसी बंबईके चौमासेमें आप खरतर गच्छवालोंके साथ शास्त्रार्थमें न उतरे। इसका कारण, जहाँतक हमें पता चला है, आपकी इच्छासे बढ़कर प्रवर्त्तकजी महाराजकी आज्ञा थी।

\+ + + + +

इस चौमासेमें दो भाद्रपद थे खरतर गच्छके मुनि श्रीमणिसागरजी महाराजने उस समय इस बातकी चर्चा प्रारंभ की कि, चौमासा पहले भाद्रपदमें होना चाहिए। खरतर गच्छ और अंचलगच्छवालोंकी तरफ़से हेंडबिल निकलने प्रारंभ हुए।

जिन महात्माने पंजाबमें स्थानकवासियोंसे शास्त्रार्थ करके विजयका डंका बजाया था उनसे सभी इस बातकी आशा रखते थे कि, वे इन हैंडबिलोंका जवाब देते; मगर हमारे चरित्रनायकने कभी कलम न उठाई। आप जानते थे कि इस काग़ज़ी घोड़ोंकी दौड़का परिणाम सिवा शक्तिका अपव्ययके दूसरा कुछ होनेवाला नहीं है। एक दिन कई श्रावकोंने आपसे आग्रह पूर्वक इस बातको अपने हाथमें लेनेकी विनती की। उनको आपने जो उत्तर दिया था, उसे हम उपयोगी समझ कर यहाँ दे देते हैं:—

" तुम सभी जानते हो कि, आजकल जमाना जुदा प्रकारका है। लोग एकता चाहते हैं; अपने हकोंके लिए प्रयत्न करते हैं; हिन्दु मुसलमान एक मत हो रहे हैं; अंग्रेज, पारसी, मुसलमान और हिन्दु शामिल होते हैं। इस तरह दुनिया आगे बढ़ती जा रही है। ऐसे समयमें भी, खेदके साथ कहना पड़ता है कि, कुछ विचित्र स्वभावके मनुष्य, उनमें भी खास कर जैन, दस कदम पीछे हटनेका प्रयत्न कर रहे हैं।

सैकड़ों वर्षोंसे जो रीति चली आरही है और जिसके लिए एक पक्ष हो गया है उसके लिए मैं नहीं चाहता कि, आपसमें, विवाद कर प्रेमका—चाहे वह बाहरी ही क्यों न हो—नाश किया जाय। अपनी प्रचलित पद्धतिके अनुसार व्यवहार करके भी यदि सभी प्रेमके साथ रहेंगे तो कोई न कोई सार्वजनिक काम कर सकेंगे। इस हेतुहीसे वर्तमानमें मैं यथासाध्य ऐसा ही मार्ग



महावीर जैनविद्यालयभवन ( सड़ककी तरफका दृश्य ). पृ. ३०२.

मनोरंजन प्रेस, बम्बई नं. ४.

मगर शास्त्रार्थकी कोई बात स्थिर न हुई और सभीने अपनी अपनी समाचारीके अनुसार पर्युषण किये ।

इस चौमासेमें तीन कार्य खास उल्लेखनीय हुए थे ( १ ) महावीरजैनविद्यालयके मकानके लिए करीब एक लाख रुपयेका चंदा हुआ था । ( २ ) बाहरके छोटे छोटे गाँवोंमें जो मंदिर हैं औ पुराने हो गये हैं उनके जीर्णोद्धारके लिए भी अच्छी रकम जमा हुई थी । ( ३ ) पाटनके जैनसंघने पाटनके बोर्डिंग हाउसके लिए करीब एक लाख रुपये जमा किये थे ।

महात्माओंके प्रभावसे पूजा प्रभावना, अठाई महोत्सव, इत्यादि धार्मिक कार्य भी बहुतसे हुए थे । बंबईके लोग कहते हैं कि, इन दोनों महात्माओंके विराजनेसे बंबईमें जितनी धर्मकी प्रभावना हुई थी उतनी उसके पहले कभी भी नहीं हुई थी । १०८ श्री प्र. जीम. पर आपके पूज्य भावको और उनके आपके प्रति प्रेमभावको देख लोग शतमुखसे प्रशंसा किया करते थे ।

कोटवाले श्रावकोंकी विनंतीसे आपने पं० श्रीसोहनविजयजी, मुनि श्रीसागरविजयजी और मुनि श्रीसमुद्रविजयजीको कोटमें चौमासा करनेके लिए भेज दिया ।

हमारे चरित्रनायक खास करके महावीर जैनविद्यालयकी नींवको मजबूत बनानेके लिए पधारे थे; मगर पर्युषण तक कुछ भी कार्य न हो सका था । आखिरमें कोटमें पं०जी महाराज

श्रीसोहनविजयजीके प्रयत्नसे २५००० का चंदा हुआ। गोड़ीजीमें ये समाचार पहुँचे। वहाँ भी रकमें भरी जाने लगीं और इस तरह महावीर जैन विद्यालयके लिए एक लाखका चंदा हो गया।

इस तरह सं० १९७४ का इकतीसवाँ चौमासा बंबईमें समाप्त कर आपने प्रवर्तकजी महाराजके साथ ही सं० १९७४ के माघ सुदी १३ शनिवारके दिन गोड़ीजीके उपाश्रयसे विहार किया। भायखाला पधारे। आपने बंबईके चौमासेमें पंचतीर्थी पूजा बनाई थी। वह पूजा यहाँ पढ़ाई गई। करीब दो हजार स्त्री पुरुषोंने लाभ उठाया।

हमारे चरित्रनायकने अब सीधे पंजाबकी तरफ़ विहार करना स्थिर कर लिया था इस लिए, भायखलामें, प्रवर्तकजी महाराजसे विदा ग्रहण कर अपने परिवार सहित आपने वहाँसे विहार किया और ग्रामानुग्राम उपदेशामृतकी वर्षा करते हुए कहीं भी अधिक स्थिरता न कर पंजाब पहुँचनेकी धुनमें आगे ही बढ़ते चले। परन्तु स्पर्शना बलवती होती है। आपको विचार आया कि मार्गमें ही १०८ श्री मुनि महाराज शांतमूर्ति श्रीहंसविजयजी महाराजजीके दर्शन कर लेवें और उनसे मिलकर जावें तो ठीक होगा। दूर चले जानेके बाद इन वृद्ध महात्माके दर्शन दुर्लभ हो जायँगे। मनका साक्षी मन होता है!

इधर आपके मनमें यह विचार आया उधर उन महात्माका, शान्तमूर्ति मुनि श्री १०८ श्रीहंसविजयजी महाराजका,-

आया कि, आपको पंजाब जाना है इस लिए आप शीघ्रताके साथ आगे बढ़े जारहे हैं, मगर हमसे मिले बिना आगे न जावें। जिन्दगीका भरोसा नहीं है। आज है कल नहीं। फिर मिलना हो न हो, इस लिए अवश्यमेव मिल कर जानेका विचार रक्खें।

आप तो पहले ही विचार कर रहे थे, अब महात्माका आदेश मिल गया, आप सच्चे देव श्रीसुमतिनाथ स्वामीके तीर्थपर–मातर गाँवमें महात्माके चरणोंमें जा हाजिर हुए। एक साथ देव और गुरु दोनोंके दर्शनोंका लाभ मिला।

आप चाहते थे कि, वहाँसे आगे विहार कर जायँ; मगर हंसविजयजी महाराजने फर्माया कि, मुझे अहमदाबाद जाना है। वहाँकी विनती है, इस लिए अहमदाबाद तक आप हमारे साथ ही चलें। आप अबतक अहमदाबाद गये भी नहीं हैं। बीचमें अहमदाबादकी यात्राको छोड़कर जाना अच्छा नहीं है। हमारे चरित्रनायक, महात्माकी आज्ञाको आनंद पूर्वक मान कर, उनके साथ ही अहमदाबाद पधारे।

अहमदाबादके लूणसावाड़ेके श्रावकोंने बड़ी धूमधामसे दोनों महात्माओंका स्वागत किया। जुलूस जब जवेरीवाड़ेमें पहुँचा तब अहमदाबादके प्रसिद्ध सेठ लालभाई तथा मणिभाईकी माता गंगा बहिनने श्रीहंसविजयजी महाराजसे प्रार्थना की कि,–"आप शहरको छोड़कर एकान्तमें कहाँ जाते हैं? यहीं ठहरिए।"

श्रीहंसविजयजी महाराजने फर्मायाः–" वहाँके श्रावकोंकी पहलेहीसे विनती है। इस लिए हम वहीं जायँगे।"

गंगामाता बोलीः–" अच्छी बात है। आप कुछ दिनोंके वास्ते लूणसावाड़ेमें पधारिए और वल्लभविजयजी महाराजको यहीं ठहरनेकी आज्ञा दे दीजिए।"

श्रीहंसविजयजी महाराजकी आज्ञासे हमारे चरित्रनायक वहीं उजमबाईकी धर्मशालामें ठहर गये। कुछ दिनोंके बाद आपने वहाँसे विहार करनेकी तैयारी की; मगर विहार न कर सके। अहमदाबादके श्रावकोंकी, आग्रह और भक्तिभावपूर्ण हृदयके साथ की गई विनतीसे और खास कर श्रीहंसविजयजी महाराजकी इच्छा तथा आज्ञाके कारण आपको चौमासा वहींका स्वीकार करना पड़ा।

उदयपुर (मेवाड)के लोग भी आपसे चौमासेकी विनती करने आये थे; परन्तु आप जा नहीं सकते थे इस लिए आपने पंन्यासजी श्रीसोहनविजयजी, मुनि श्रीउमंगविजयजी, मुनि श्रीमित्रविजयजी, मुनि श्रीसमुद्रविजयजी, मुनि श्रीसागरविजयजी और मुनि श्रीरविविजयजी ऐसे छःसाधुओंको चौमासा करनेके लिए उदयपुर भेज दिया और आप वहीं अहमदाबादहीमें उजमबाईकी धर्मशालामें चातुर्मासार्थ ठहर गये।

उस समय यद्यपि व्यापार अच्छा चमक रहा था, व्यापारी लोगोंके पास पैसा भी अच्छा था तथापि अन्यान्य लोग विशेष दरिद्री होते जा रहे थे। कारण बाजारमें चीजोंकी कीमत बढ़ती थी उसका असर साधारण हालतवाले और गरीबोंपर होता था। क्योंकि चीजोंकी बढ़ी हुई कीमत उन्हें ही देनी

पड़ती थी । इस लिए जहाँ एक तरफ बहुतसे धनी बनते जा रहे थे वहीं दूसरी तरफ बहुतसे गरीब बनते जा रहे थे । अहमदाबादके समान व्यापार प्रधान शहरमें भी ऐसे आदमियोंकी कमी नहीं थी । कई हमारे चरित्रनायकके पास आते थे और अपनी दुःख कथा सुनाते थे । मगर अच्छे खानदानके होनेसे वे किसीके सामने हाथ पसारते शर्माते थे । उन लोगोंको रोजगारकी आवश्यकता थी । वे किसीसे भीख लेना नहीं चाहते थे कई तो ऐसे आते थे जो नौकरी करनेमें भी अपना अपमान समझते थे ।

इस कठिनाईको दूर करने और कुलीन कुटुंबके लोगोंका दुःख मिटानेके लिए आपने एक उद्योगशाला स्थापित करनेका उपदेश दिया । लोगोंका ध्यान इस ओर आकर्षित हुआ । कई इस काममें यथासाध्य मदद देनेको भी तैयार हो गये ।

संसारमें धनिक लोगोंका प्रभाव बहुत होता है । साधारण लोग हरेक काम करनेके पहले धनिकोंका मुख देखते हैं और ये उसमें कुछ रकम देते हैं तभी वे लोग भी उस तरफ हाथ बढ़ाते हैं । वे हमेशा अपनेको निःसत्व समझते हैं और उनका विश्वास होता है कि धनिक लोगोंकी सहायताके विना उनका काम जरासा भी न होगा । इसी भावनाने भारतका नाश किया है ।

पर्युषणोंके दिनोंमें, जब प्रायः सभी धनिक और साधारण स्थितिके लोग मौजूद थे, आपने फर्माया,—" भव्य श्रावको !

इस समय धनकी गंगा वह रही है। समयके परिवर्तनने तुम्हारे हाथोंमें बहुतसी दौलत दी है। इसका सदुपयोग कर लो। धनका सदुपयोग ही,–यानी गरिबोंकी भलाईके लिए खर्चा हुआ धन ही,–परलोकमें साथ जाता है। दूसरा नहीं। मैं असमर्थ सधर्मी भाइयोंको सहायता देना ही सच्चा साधर्मीवात्सल्य समझता हूँ। अतः पर्युषणोंके अन्तिम दिन तक जो कुछ करना है कर लो। अन्यथा पछताओगे और कहोगे हमने धनका सदुपयोग नहीं किया।"

श्रावकोंने कहाः–" महाराज साहिब! आपका फर्माना योग्य है; मगर इस वक्त नगरसेठ यहाँ हाजिर नहीं हैं, वरना इसी वक्त कार्य प्रारंभ हो जाता।"

आपने कहाः–" तुम शूरू कर दो सेठजीके आने पर उनको सूचना कर देना।"

जवाब मिलाः–" आपका कहना दुरुस्त है, मगर हमारे इस शहरका यह रिवाज है कि नगरसेठके बिना, कोई भी ऐसे बड़े किसी भी धर्मकार्यको शुरू नहीं कर सकता है।"

आपने कहाः–" बहुत अच्छा।"

दुपहरके व्याख्यानमें सेठजी आये। उन्हें सारी बात समझाई गई। सेठजीने जवाब दियाः–" महाराज! यहाँ तो कोई गरीब नहीं है। सभीके पास अच्छा पैसा है। यदि आपके पास कभी कोई गरीब आवे तो मेरे पास भेज देना। एक हजार आदमियोंको तो मैं धंदेमें लगा दूँगा। विशेष आयँगे तो देख लिया जायगा।

यद्यपि आप जानते थे कि आत्माभिमानी उच्च कुलीन गरीब इनकी मिलमें जाकर मजूरी करना हरगिज पसंद न करेंगे; मगर विशेष लाभ न देख आप चुप रहे। यह काम योंहीं रह गया।

महात्माकी वाणी पर किसीने ध्यान नहीं दिया। समय आया। संवत्सरीके पारणेवाले दिन महात्माकी वाणी सच्ची हुई। बाजार बदल गया और अनेक लखपतियोंकी गाड़ियाँ तेजीके साथ दरिद्रताके गढ्ढेमें गिरती हुई दिखाई दीं। वे पछताये मगर तब क्या हो सकता था?

" गया वक्त फिर हाथ आता नहीं।"

तपस्वी[1] गुण विजयजी महाराजने पर्युपण पर्वमें १५ उपवासकी तपस्या की थी। लोगोंके हृदय भक्ति भावसे

---

१–तपस्वी गुणविजयजी सद्गत श्रीजयविजयजी महाराज–जो स्वर्गीय १००८ श्री विजयानंद सूरि ( आत्मारामजी ) महाराजके शिष्य थे–के शिष्य हैं। आपमें तपस्याका गुण अलौकिक है। बड़ी बड़ी तपस्याओंमें भी ये साधुकी सारी क्रियाओंमें सावधान रहते हैं। दिनभर जाप करते रहते हैं और रातमें भी प्रायः दो दो बजे उठकर जाप करने लगते हैं और सवेरे तक जाप करते ही रहते हैं। उपवासका पारणा करनेके लिए अभिग्रह पूर्वक आहार पानी भी अपने आपही ले आते हैं। अहमदाबादके चौमासेहीसे ये हमारे चरित्रनायकके साथ ही रहते हैं।

वाली, खुडाला, बीकानेर और अंबाला शहर इतने चौमासोंमें इन्होंने नवकारकी तपस्या की है। नवकारकी तपस्यामें जिस पदके जितने अक्षर होते हैं उस पदके उतने ही उपवास किये जाते हैं। वालीमें अन्तिम दो पदोंके सत्रह उपवास और दो स्थानोंमें अन्तिम तीन पदोंके २५ उपवास एक साथ ही करते रहे थे। अर्थात् पहले पदके सात उपवास करके एक दिन पारणा–भोजन–किया। फिर दूसरे पदके



अद्वितीय तपस्वी. पृ. ३११

मनोरंजन प्रेस, बम्बई नं. ४.

उमड़ रहे थे; उस समय एक दिन व्याख्यानमें टीप–चंदा- लिखी जाने लगी। आपने पूछाः–"यह चंदा किस लिए किया जाता है?"

श्रावकोंने उत्तर दियाः—"साहिब! तपस्वीजी महाराजकी तपस्याकी निर्विघ्न समाप्तिके उपलक्षमें अठाई महोत्सव किया जायगा।"

---

पाँच उपवास करके पारणा, फिर तीसरे पदके सात उपवास करके पारणा, चौथे पदके सात उपवासका पारणा, पाँचवें पदके नौ उपवासका पारणा और छठे पदके आठ उपवासका पारणा करके ७, ८ और ९ वें पदके ८+८+९ कुल पचीस एक साथ ही करते रहे। इस तरह कुल ६८ उपवास किये, उनमें पारणा केवल छः ही बार किया।

सिद्धि तपके ४५ उपवास होते हैं। वे इस तरह किये जाते हैं, एक उपवासका पारणा करके फिर दो उपवास करना, दोका पारणा करके तीन करना, इस तरह नौ उपवास तक क्रमशः बढ़ना। सादड़ी और शहर लाहोरमें इन्होंने यह सिद्धि तप किया। सादड़ीमें इस तपको पूर्ण करनेके बाद एक साथ इकीस उपवास किये थे और लाहोरमें सिद्धि तपके अन्तिम आठ और नौ उपवास मिलाकर सत्रह उपवास एक साथ किये थे।

अंबालेके चामासे बाद हमारे चरित्रनायक जब सामानेकी प्रतिष्ठा कराके मालेर-कोटला पधारे थ तब वहाँ इन्होंने चैत्र कृष्णा ८ से तेले तेलेके पारनेसे वरसी तप प्रारंभ किया। विहारमें भी यह तप जारी ही रहा। अर्थात् तेले तेले ही पारणा करते रहे। इस बरसी तपके चालू रहने पर भी होशियारपुरके पर्युषणोंमें इन्होंने सोलह उपवास एक साथ कर डाले।

पर्युषणके बाद हमारे चरित्रनायक जब काँगड़ाकी यात्रा करने पधारे तब ये भी साथ थे। इस पहाड़ियोंके विकट विहारमें भी ये तेले तेले ही पारणा करते थे। दस दस और पन्द्रह पन्द्रह माइलका विहार होता था ऐसी दशामें भी ये अपनी उपधि–कपड़े, पुस्तक, पात्रे आदि सब चीजें–अपने आप ही उठाते रहे, कभी

आप—" क्या इसकी खास जरूरत है ? "

श्रावक—" हमारे शहरमें रिवाज है कि, जिस उपाश्रयमें अधिक तपस्या हो उस उपाश्रयमें आनेजानेवालोंका फर्ज है कि, वे चंदा करके पासके जिन मंदिरमें अठाई महोत्सव करें ।"

आप—" यह तो बड़ी ही अच्छी बात है । प्रभु भक्तिके बराबर और श्रेष्ठ बात क्या होगी ? भक्ति करना आपका कर्त्तव्य है; मगर जो मार्ग आपने ग्रहण किया है वह मुझे बिलकुल पसंद नहीं है । मैं नहीं चाहता कि, मेरे साथके साधुओंकी तपस्याके लिए इस तरहसे अठाई महोत्सव होवे ।"

श्रावकोंनें जरा घबराहटके साथ पूछाः—" साहिब ! आपका आशय हम नहीं समझे । "

---

अपनी उपधि किसी दूसरेको न दी । इतनी तपस्याएँ और ऐसा विहार करके भी कभी किसीसे वैयावच्च नहीं कराई । बलिहारी है इस तपस्याकी !

वैशाख सुदी ३ ( अक्षय तृतीया ) के दिन अठाईके साथ, इस बरसी तपका ' जंडियालागुरु ' नामक गाँवमें, श्रीऋषभदेव स्वामीकी छत्रछायामें इन्होंने आनंद पूर्वक पारणा किया । बीचमें फाल्गुन चौमासेकी अठाइ की थी और चैत्रकी ओलीमें नौ उपवास किये थे ।

इस साल, यानी सं. १९८२ का, इनका चौमासा हमारे चरित्रनायकके साथ ही गुजराँवालेमें है । यहाँ नौ नौ उपवास पूर्वक एक एक पदकी आराधना इस प्रकार नव पदजीकी ८१ उपवाससे आराधना करनी शुरू की है । बीचबीचमें और आसोज सुदी पूर्णिमाके बाद जो छूटी छूटी तपस्या होगी वह जुदा । ज्येष्ठ सुदी ५ से तपस्या शुरू की है और कार्त्तिकी पूर्णिमातक तपस्या चलती रहेगी । यह तपस्वीजीवन धन्य है !

आप—"भाग्यशालीयो! शक्तिके होते हुए भी रुपया रुपया आठ आठ आने माँग कर अठाई महोत्सव कराना क्या शोभा देता है? ऐसे महोत्सवसे न करना ही अच्छा है। जो लोग भक्तिवश अपने घरबार छोड़कर यहाँ आते हैं उन्हें रोकनेका यह रस्ता है। यहाँ जितने मौजूद हैं उनमेंसे एक भी तुम्हें धनिक दिखाई देता है? बड़ी बड़ी मिलोंवाले और पेढ़ियोंवाले तो भूले चूके ही व्याख्यानमें आते हैं और वे भी पर्युषणोंमें। हमेशा आनेवाले तो साधारण स्थितिके ही श्रावक हैं। इस तरह बार बार चंदा होनेसे कई तो व्याख्यानमें आते ही डरते हैं। वे सोचते हैं व्याख्यानमें जायँगे और कहीं कोई चंदेकी फर्द आ जायगी तो शर्मके मारे उसमें कुछ न कुछ लिखना ही पड़ेगा। इससे तो न जाना ही अच्छा है।"

श्रावक—"साहिब! आपका फर्माना बिलकुल ठीक है; परन्तु किया क्या जाय? काम तो करना ही पड़ता है और सेठिये आते नहीं; इस लिए चंदेके सिवा दूसरा कोई मार्ग नहीं है।"

आप—"इसी लिए तो मैं ऐसे कार्यको आवश्यक नहीं समझता और न ऐसे आठ आठ आनेके चंदेको ही पसंद करता हूँ। हाँ यदि आपको यह काम करना ही हो तो उपाश्रयके बड़े बड़े सेठोंके यहाँ जाकर अच्छी रकमें ले आओ और अठाई महोत्सव कर अपना मनोरथ पूर्ण करो।"

एक—"महाराज! सेठ तो वे ही हैं जिनमेंसे एकने

उस दिन सधर्मी भाइयोंके उद्धारके विषयमें उत्तर दिया था। वे अपनी खुशीसे चाहे हजारों खर्च देंगे मगर हमारे जैसोंके माँगने पर तो वे एक रुपया देनेमें भी सौ नुक्स निकालेंगे।

आप—" तो फिर संतोष कर लो, या आपने उपाश्रयका ममत्व छोड़कर जो श्रावक यहाँ व्याख्यान सुनने आते हैं उनसे सलाह करके काम करो। मैं कह देता हूँ कि, चंदा बिलकुल न करना। यदि तुम्हारी सम्मति हो और जौहरी भोगीलाल ( मंगलभाई ) कीकाभटकी पोलवाले पूँजाभाई आदि भाग्यवान बैठे हैं, इनकी इच्छा हो तो, ये एक एक दिनकी पूजा आदिका खर्चा स्वीकार कर लें। आठ भाग्यवानोंके मिलजानेसे अठाई महोत्सव आनंदसे हो सकता है। अपनी अपनी पूजाकी सामग्री अपने आप इच्छानुसार उत्साह पूर्वक मँगवा लेंगे। स्नात्री आदि भी हरेककी पूजामें उनके घरके आ जायँगे। मैं समझता हूँ इस तरह हरेक को अधिक आनंद प्राप्त होगा।

इस बातको सुनकर मंगलभाई, पूँजाभाई आदि भाग्यवानोंने बड़े आनंदके साथ एक एक दिन स्वीकार कर लिया। श्रीमहावीरस्वामीके मंदिरमें अठाई महोत्सव धारणासे भी अधिक उत्साह और आनंदके साथ हुआ।

उपर्युक्त घटनासे पाठक समझ सकते हैं कि, आपके हृदयमें सामान्य स्थितिवालोंके लिए कितना खयाल है; आप

इस वातकी कितनी सावधानी रखते हैं कि, कोई ऐसी वात न वने जिससे सामान्य स्थितिके लोगोंके दिलोंमें उपाश्रयमें आते झिझकन पैदा हो और वे धर्मध्यानसे वंचित रहें।

अहमदावादका चौमासा सदा स्मरण रहे इस हेतुसे आपने शान्त मूर्ति १०८ श्री हंसविजयजी महाराजके परम भक्त सुशिष्य पंन्यासजी महाराज श्री संपत्तिविजयजीकी प्रेरणासे अन्तिम तीर्थंकर भगवान श्रीमहावीर स्वामीकी पंच-कल्याणक पूजा वनाई थी। उस चौमासेमें आपके साथ तेरह साधु थे उन के नाम ये हैं (१) मुनि श्रीमोतीविजयजी (२) मुनि श्रीविवेकविजयजी (३) मुनि श्रीकीर्तिविजयजी पंडित (४) मुनि श्रीउत्तमविजयजी (५) मुनि श्रीललितविज-यजी (६) मुनि श्रीनायकविजयजी (७) मुनि श्रीकस्तूर विजयजी (८) मुनि श्रीकीर्तिविजयजी (९) मुनि श्रीविज्ञान-विजयजी (१०) मुनि श्रीतिलकविजयजी (११) मुनि-श्रीविद्याविजयजी (१२) मुनि श्रीविचारविजयजी (१३) मुनि श्रीउदयविजयजी।

अहमदावादमें आपके पास वीकानेरके श्रीसंघका वड़ा ही भक्तिपूर्ण एक विनतीपत्र आयाथा उसे हम यहां उद्धृत करते हैं,—

"+ + + आपके दर्शनोंकी अभिलापा वहुत वरसोंसे लग रही है; मगर हमलोगोंके अभाग्य और अन्तराय कर्मके कारण आपका आना इधर कभी नहीं हुआ। पंजाव और गुजरातके अहो भाग्य हैं जो आप सत्पुरुषोंका हर वक्त—

विचरना रहता है। आप जैसे सतगुरुओंके दर्शन हम कर्मचारी लोगोंके लिए अति दुर्लभ हैं। मगर अब आशा है कि, आप नजदीक विराजमान हैं और पंजाबकी तरफ पधारनेकी सुनी है इस लिए विनयपूर्वक प्रार्थना है कि, अबका चौमासा बीकानेरमें कृपा करके अवश्यमेव कीजिएगा, ताके हम लोगोंका भी जन्म सफल हो। आप सद्गुरुओंका भी फ़र्ज है कि इस मरुधर देशमें कठिन परिश्रम उठाके पधारें और अज्ञान जीवोंका उद्धार कर जैन शासनकी उन्नति करें। और महाराज श्री श्री श्री देवश्रीजी आदि ठाणा आठसे यहाँ विराजमान हैं। धर्मका उद्धार अच्छा हो रहा है। इनको भी यहाँ रहनेकी इजाजत फ़र्मावें। यहाँ इनके विराजनेसे बहुत उपकार होगा। आपके पधारनेकी सूचना जल्दी फ़र्मावें ताके हमारा मन प्रफुल्लित हो।"

यहीं सं० १९७५ के कार्तिक सुदी ९ का लिखा हुआ राजपूताना जैन श्वेतांबर प्रान्तिक कॉन्फरेंसके मंत्रिका एक छपा हुआ पत्र आपके पास आया था। उसको हम यहाँ देते हैं। इस तरहके पत्र, उक्त सभाके फलौधीके एक प्रस्तावके आधारपर, समस्त मुनिराजोंके पास भेजे गये थे। अन्यान्य मुनिराजोंने राजपूतानाके जैनोंकी पुकार सुनकर कुछ किया या नहीं सो हम कुछ नहीं जानते मगर हमारे चरित्रनायकने जो कुछ किया है उसे हम आगे देंगे। पत्रमें यह लिखा था:—

" पूज्य वर्य,

श्री रा० जै० श्वे० प्रा० कान्फरेन्सका प्रथम अधिवेशन मिती आसोज सुदि ९–१० सम्वत १९७५ को श्रीपार्श्वनाथ स्वामीके तीर्थ पर अर्थात् फलोधी (मारवाड़) में, स्वर्गीय राय बाबू बद्रीदासजी बहादुर मुकीम कलकत्ता निवासीके सुपुत्र बाबू राजकुमारसिंहजीकी अध्यक्षतामें हुवा, जिसमें अन्यान्य प्रस्तावोंके साथ ही साथ निम्नोक्त प्रस्ताव भी सर्व सम्मत्यानुसार पास हुआ।

" यह कान्फरेन्स धर्म प्रचार तथा नैतिक सुधारके लिये मुनि महाराजाओंका इस राजपूताना प्रान्तमें विचरना अति आवश्यक समझती है। मुनि महाराजाओंका तथा साध्वियोंका इस प्रान्तकी ओर कम ध्यान देखकर खेद प्रकट करती हुई उनसे सविनय प्रार्थना करती है कि शासनोन्नतिके लिये मुनि गण इस प्रान्तमें कठिन परिसह होते हुवे भी विचरें।"

पूज्यवर्य! यह पत्र राजपूतानेके संघकी ओरसे आपकी सेवामें भेजा जाता है और राजपूतानानिवासी सर्व संघके विचार तथा इच्छा प्रकट करता है।

पूज्यवर्यसे यह बात छिपी नहीं होगी कि समस्त भारतकी जैन जातिका लगभग एक तिहाई भाग इसी प्रान्तमें रहता है और मुख्य करके श्वेताम्बर जैनियोंका तो यह प्रान्त घर ही है। जैनियोंमें सबसे बड़ी ओसवाल जातिका–जो

आज प्रायः सर्व ही प्रान्तोंमें पाई जाती है—यह जन्म स्थान ही है। किसी कालमें तो इस प्रान्तके ग्राम २ में मुनिराजों तथा साध्वियोंका चातुर्मास तथा विहार हुवा करता था, पर खेदके साथ लिखना पड़ता है कि अर्वाचीन कालमें जैन जातिके इस बड़े भागकी ओरसे हमारे परम पूज्य, धर्मनेता मुनिगण उदासीन ही हो बैठे हैं। जहाँ गुजरात प्रान्तके एक एक नगरमें बीस २ मुनिगण चातुर्मास करते हैं, जहाँके छोटे २ ग्राम निवासी भी मुनिगणोंके सदुपदेशसे भरे हुवे अमृत बचनोंका सदैव पान करते हैं, वहाँ यह जैन श्वेताम्बर जातिका घर न जाने किस हीन कर्मोदयसे मुनिगणों द्वारा केवली भगवानके तारनेवाले वचनोंसे निरा वंचित ही रहता है। ग्रामोंका तो कहना ही क्या बड़े २ नगर भी मुनिगणोंके चातुर्माससे बरसों खाली रह जाते हैं।

पूज्यवर्य जिनशासनके लिये इसका नतीजा अति अहितकर हुआ है। संघमेंसे भक्ति, श्रद्धा, तथा धार्मिक ज्ञान दिन प्रति दिन कम होता जाता है। जैनधर्मके तत्वोंसे तो लोग अनभिज्ञ ही हो गये हैं। कई जिन मंदिर अपूज, बेसम्भाल पड़े हैं। धर्मसे प्रेम तथा धर्मश्रद्धा कम होते जाते हैं। स्वधर्मी वात्सल्य, लोकसेवा, धर्मप्रचार, परोपकार इत्यादि सम्यक्त्वके गुणोंका दिन २ ह्रास हो रहा है। धर्म कार्योंमें पैसा खच नहीं होता वरन् उसके विपरीत पाप कार्योंमें पैसा दिल खोल खर्च किया जाता है। धर्मानुसार

आचरण नहीं रहा। कहाँ तक लिखा जावे सब कुछ दिन प्रति दिन भ्रष्ट होता जाता है। अहिंसा व्रत (दया) को तो इस प्रान्तके लोग यहाँ तक भूल गये हैं कि, अपनी छोटी २ कन्याओंको ब्याह कर उन पर अथवा उनके बालक पति पर अल्पायुहीमें इस कराल कालका आक्रमण कराते हैं। या बूढ़ोंके साथ छोटी २ कन्याओंको बाँधकर उन वे समझ कन्याओंके लिये वैधव्यको आमंत्रण देते हैं। दयालु मुनिगण! यदि आप एक दफा मर्दुमशुमारीकी रिपोर्टको देखें तो आपको ज्ञात होगा कि इस प्रान्तमें इस दयाधर्मी ओसवाल जातिका क्या हाल हो रहा है? प्रति एक सौ सोहागिन स्त्रीयोंके साथ पाँच सौ विधवा स्त्रियोंकी ओसत आती है। जिनमेंसे कईकी तो उदरपूर्ति तथा लगभग सबहीकी धार्मिक शिक्षाका कोई उचित प्रबन्ध नहीं है। पूज्य वर्य! यह ऐसी बात नहीं है कि जिस तरफ करुणा सागर मुनिगणोंका ध्यान न आकर्पित हो। विधवाओंकी अधिक संख्या होनेसे केवल जैनियोंकी संख्या ही कम नहीं होती पर आजकलका समय देखते हुवे जातिके चारित्र पतनका भी भय होता है। जहाँ चारों ओर विलास प्रियता, ऐश-आराम इत्यादि पश्चिमी सभ्यताका दौर दौरा है, जहाँ जातिमें प्रत्येक हर्षके अवसर पर पतित चारित्र वेश्याका मान है, जहाँ धनके मदमें, शिक्षाके अभाव में, तथा पंचायतियोंकी अशक्तिके कारण कुचरित्र मनुष्योंकी संख्या

बढ़ती है, धार्मिक ज्ञान तथा धर्मके तत्वों पर जहाँ जागृत श्रद्धा है ही नहीं, जहाँ पुरुष अपनी आखिरी मंजिलमें अर्थात् वृद्धावस्थामें भी एक कम उम्रकी भोली कन्याके साथ शादी करनेसे बाज़ नहीं रहते हैं । तथा एकके बाद एक इस तरहसे तीन चार विवाह करते हैं, ऐसी दशामें इन बाल विधवाओंकी बड़ी संख्याके लिये अपने सतीत्व धमका पालन करना दिन प्रति दिन कठिन होता जाता है। पूज्य वर्य ! कमसे कम इस जड़वादके प्रतिरोधके लिये, कुचारित्र पुरुषोंकी संख्या घटानेके लिये, अल्पायुमें युवकोंकी प्राण रक्षाके लिये प्रसूतिके समय अल्पायु होनेके कारण माताओं-के मरनेको अथवा जन्म रोगिणी होकर सर्वदाके लिये दुःखों के पात्र होने से रोकने के लिये आप अहिंसा धर्म का प्रचार कर सकते हैं। यदि पशु पक्षी तक जैन दयाके तथा मुनिगणों-की हिमायतके पात्र हों तो क्या अभागे मनुष्य और विशेष कर परमात्मा वीरहीके उपासक इस दया या हिमायतके पात्र नहीं। कमसे कम शासनको जीवित रखनेके हेतु मुनिगण-को इस ओर ध्यान देना चाहिये । पूज्य वर्य, सन् १९०१ से १९११ तक अर्थात् केवल १० वर्षकी अवधिमें इस प्रान्तमें २ प्रति शत जैनी कम हो गये हैं और कई रियासतोंमें तो १५ से २० प्रति शत जैनियोंकी संख्या घट गई है। जहाँ प्रत्येक जैनीको धार्मिक ज्ञान अथवा सांसारिक ज्ञानके लिये शिक्षित होना चाहिये उसके विपरीत

लगभग आधे पुरुष और ९८ प्रति शतक स्त्रीयाँ तो केवल निरक्षर ही हैं। जहाँ संयमी जीवन व्यतीत करते हुए जैनियोंको दीर्घायु होना चाहिये वहाँ असंयमी जीवनके कारण हमारी ओसत आयु केवल २५ वर्षकी ही रह गई है। जहाँ पूर्व कालमें हमारे धनी अपनी लक्ष्मी खर्च करके आबूके दिलवाड़ेके जैसे मंदिर वनवाते थे वहाँ आज हमारे धनिकोंका द्रव्य विलास प्रियतामें खर्च होजानेके कारण अपनी जातिके वालकोंकी शिक्षाके लिये भी नहीं मिलता। कहाँ तक कहा जावे। हमारा नैतिक जीवन दिन दिन विगड़ता जा रहा है।

पूज्य वर्य! इन उपरोक्त त्रुटियोंको दूर करनेके लिये मुनिगणके उपदेश तथा प्रयासकी वहुत आवश्यकता है। मुनिगण अपने चारित्र वलसे शिक्षा प्रचारके लिये, जिससे अन्य सव रोग दूर हो जाते हैं, वहुत कुछ कर सकते हैं। राजपूतानेके घर घरमें शिक्षाका प्रचार करा देना मुनिगणके लिये दुर्लभ नहीं है। जव हम प्रत्यक्ष देखते हैं कि धार्मिक महोत्सवोंके लिये मुनिगणके उपदेशसे हजारों रुपये व्यय हो जाते हैं तो हम ये कल्पना नहीं कर सकते कि शिक्षाप्रचारके लिये जिस पर हमारा धर्म, कर्म और सारा जीवन ही निर्भर है उनके प्रयास निष्फल हों। सत्य तो यह है कि त्यागियोंके उपदेशका प्रभाव अतुलनीय होता है।

पूज्य वर्य, यदि मुनिगण इस प्रान्तको आजकलकी

भाँति छोड ही देंगें तो शासनको बड़ा नुकसान पहुँचेगा। इस जैन धर्मकी हानि और जातिके ह्रासका उत्तर दायित्व आप पूज्योंके सिर ही रहेगा। कारण आप धर्मनेता हैं, धर्मरक्षक हैं, धर्मगुरु है, संघके लिये गोपाल हैं। और ऐसी दशा में उत्तर दायित्व सिवाय मुनिगणके किस पर हो सकता है?

पूज्य वर्य, यह निःसंदेह कहा जा सकता है कि इस क्षेत्रमें परिसह बहुत हैं। इस क्षेत्रमें गर्मी बहुत पड़ती है। वालू रेतमें पैर जलते हैं कई गाँवोंमें समय पर आहार तो दूर रहा पानी तक की जोगवाई नहीं मिलती। श्रावकोंमें आदर भक्ति नहीं इत्यादि अनेक बातें इस प्रांतके विषयमें कही जा सकती हैं। पर पूज्यवर्य क्या यह परिसह कानोंमें कीलियाँ ठोके जानेसे, अथवा वियावान जंगलमें, शीत उष्णमें ध्यानावस्थामें खड़े रहनेसे अथवा सर्पसे डसे जाने अथवा कपाल पर अग्नि जलाई जानेसे भी अधिक कठिन है। परमात्मा महावीर आदर्श हैं, मोक्ष उद्देश है, सांसारिक दुख सामने हैं तो क्या उन मुनिवरोंको कि जिन्होंने कञ्चन, कामिनी तथा अन्य संसारी सुखोंका त्याग करके चारित्र अंगीकार किया है उन्हें स्वयं मोक्ष जानेसे तथा श्रीसंघके कल्याणके लिये प्रयास करनेसे कोई परिसह रोक सकता है? कदापि नहीं। पूज्य वर्य यदि मुनि-थोड़ीसी देरके लिये अपने उद्देश तथा प्रभुके वचनों और संघके कल्याणकी ओर ध्यान दें तो हमें विश्वास है कि वे इस प्रान्तसे ऐसे उदासीन रह ही नहीं सकते जैसे वे इस समय हैं।

पूज्यवर्य केवल संतानके संसारी सुखके लिये युद्धमें लाखों पुरुष अपने प्राण त्याग रहे हैं तो क्या सारी जाति को मोक्षमार्ग पर लेजानेको हमारे त्यागी मुनिवर सामान्य परिसहोंसे भय भीत होकर इस प्रान्तमें आने तथा विचरनेसे हिच किचावेंगे ऐसी हमें कदापि आशा नहीं है। पूर्वकालमें इस प्रान्तमें मुनिगण विचरते थे और अब भी स्थानकवासी साधु विचरते हैं। तो क्या आप लोगोंके लिये विचरना इस प्रान्तमें अधिक दुष्कर है?

पूज्यवर्य शासनोन्नतिके लिये, धर्मकी रक्षाके लिये, जैन जातिको वास्तविक जैन जाति फिरसे बनानेके लिये मुनिवरोंके कठिन परिश्रमकी आवश्यक्ता है। इस लिये राजपूतानेके श्रीसंघकी इस कॉन्फरेन्सके द्वारा आपसे सविनय प्रार्थना है कि इस चातुर्मासके समाप्त होने पर इस तरफ पधारनेकी कृपा करें और इस प्रान्तके ग्राम २ व नगर २ को सवज्ञके वचनोंसे गुँजावें और लोगोंमें धर्मके प्रति जाग्रत श्रद्धा उत्पन्न करके कि जो उन्हें सत्य मार्ग पर चलनेको मजबूर करे, श्रीसंघका तथा संसारका कल्याण करें। यह भी सविनय प्रार्थना है कि इस कल्याणकारी कार्यके लिये किसी ग्रामसे निमंत्रण आनेकी बाट न देखें।

पूज्यवर्य, अग्निमें सोनेकी, संकटमें वीरधीरकी और परिसहमें धर्म दृढताकी परीक्षा होती है॥ इत्यलम्॥

१०८ शान्तमूर्ति श्रीहंसविजयजी महाराज साहिबने पंन्या-

सजी महाराज श्रीसंपत्तिविजयजी और अपने शिष्य प्रशिष्यादि परिवार सहित कुछ समय तक लूणसावाड़ेके श्रावकों को उपदेशामृत पिलाकर शहरमें ही पाँजरापोलके उपाश्रयमें पधारनेकी कृपा की थी, जिससे परस्पर, एक दूसरे उपाश्रयमें, आनाजाना मिलना सुगमतासे हो सकता था। व्याख्यानादि कार्यके सबब हमेशा तो नहीं; किन्तु प्रायः तिथियोंके दिन हमारे चरित्र नायक सपरिवार इन महात्माकी सेवामें हाजिर हो जाते थे। कभी कभी हंसविजयजी महाराज साहिब भी धर्मशालामें पधारकर अपने बाल बच्चोंकी खबर लेलिया करते थे। दोनों महात्माओंके, अर्थात् श्रीहंसयिजयजी महाराजके और हमारे चरित्रनायकके, हृदयोंमें यह आनंद था कि एक ही शहरमें जन्मे हुए हम दोनों मुनियोंका, एक ही शहरमें यह पहला और शायद अन्तिम भी चौमासा है। यह चौमासा धन्य है!

प्रवर्त्तकजी महाराज श्री १०८ श्री कान्तिविजयजी और शान्त मूर्ति मुनिराज १०८ श्रीहंसविजयजी महाराज इन दोनोंका जन्म स्थान भी बड़ोदा है। और ये दोनों महात्मा भी प्रभाविक पुरुष हैं। हमारे चरित्रनायकके हृदयमें इन महात्माओंके लिए अत्यंत पूज्य भाव है और इन महात्माओंके हृदयोंमें भी आपके लिए अति स्नेह और आदरके भाव हैं।

प्रवर्त्तकजी महाराजके साथ आपने सं० १९७४ का चौमासा बंबईमें किया था और हंसविजयजी महाराजके

साथ सं० १९७५ का चौमासा अहमदावादमें किया और आनंदकी अभिवृद्धि की। बड़ोदेको इस बातका गर्व है कि उसने मुनि श्रीहंसविजयजी महाराज, प्रवर्तकजी श्रीकान्तिविजयजी महाराज और आप जैसे, महान और प्रभाविक तीन आत्माओंको जैन समाजकी सेवाके लिए भेट किया है।

पंन्यासजी महाराज श्रीसंपत्तिविजयजीकी अति कृपाका यह फल हुआ कि, उन्होंने अहमदावादके चौमासेमें हमारे चरित्रनायकके सुशिष्य मुनि श्रीललितविजयजी तथा विद्याविजयजीको महानिशीथका और अन्यान्य शिष्योंको अन्यान्य योगोद्वहन कराये थे।

इस प्रकार सं० १९७५ का बत्तीसवाँ चौमासा आपने अहमदावादमें समाप्त किया। अहमदावादसे मार्गशीर्ष वदी ३ के दिन आपने विहार किया। शान्त मूर्ति मुनिमहाराज श्रीहंसविजयजी और पंन्यासजी महाराज श्रीसंपतविजयजी भी, आपकी अपने प्रति अकृत्रिम श्रद्धा देखकर, नरोडा गाँवतक आपके साथ ही पधारे थे। अनेक श्रावक श्राविकाएँ भी साथमें गये थे। नरोड़ामें अहमदावादके आये हुए श्रीसंघने आपकी बनाई पंचतीर्थी पूजा पढ़ाकर साधर्मी वात्सल्य किया था।

नरोड़ासे श्रीहंसविजयजी महाराज और पंन्यासजी श्रीसंपतविजयजी महाराज वापिस अहमदावाद पधार गये थे

और आप वलाद कोवां आदि स्थानोंमें होते हुए मार्गशीर्ष १० के दिन पानसरमें पधारे थे। वहाँ भी अहमदावादके श्रावकोंने आकर दो दिनतक पूजा प्रभावनाएँ की थीं और आपके प्रति अपनी अप्रतिम भक्ति बताई थी।

पानसरसे विहार कर मार्गशीर्ष वदी १३ के दिन आप भोयणी पधारे। वहाँ भी अनेक स्थानोंके श्रावक आपके दर्शनार्थ आये थे।

भोयणीसे पंन्यासजी महाराज श्रीसिद्धिविजयजीके दर्शनार्थ आप महेसाणे पधारे। आपने पंन्यासजी महाराजके दर्शन कर और पंन्यासजी महाराजने आपको स्नेह पूर्ण हृदयसे योग्य सत्कार देकर प्रसन्नता प्रकट की। आपका विचार विसनगर, वडनगर होकर तारंगाजी जानेका था; परन्तु पालनपुरके आये हुए श्रावकोंके अत्यंत आग्रहसे आपने पालनपुर होकर तारंगाजी पधारना स्थिर किया।

महेसानेसे आपने विसनगरकी तरफ़ विहार किया। महेसानेसे तीन कोसके फासले पर एक गाँव है वहाँ रातको आप आराम कर रहे थे। पाटन श्रीसंघके अनेक मुखिया रातको ग्यारह वजे वहाँ आये और उन्होंने आग्रह किया कि आप ज़वतक पाटन पधारनेकी स्वीकारता न देंगे तवतक हम यहाँसे नहीं उठेंगे। अन्तमें रातको बारह वजे आपको पाटनजानेकी स्वीकारता देनी पड़ी। पालनपुर जाना उस समय बंद रहा।

वहाँसे विहारकर दो दिन विसनगरमें विराजे । विसनगरके श्रीसंघकी भक्ति और उत्साह देखकर आपने फर्माया था कि,–"यदि पंजाब न जाना होता और गुजरातहीमें रहना होता तो यहीं चौमासा करता।"

विसनगरसे विहार कर आप पाटन पधारे। बड़े समारोहके साथ आपका स्वागत हुआ। पाँच दिन तक पूजा प्रभावनादि करके संघने अपनी भक्ति प्रदर्शित की । श्रीसंघने आपसे वहीं चौमासा करनेकी विनती की; परन्तु आपको पंजाबमें जानेकी शीघ्रता थी इस लिए ५ दिनतक वहाँ निवासकर आपने विहार करने की तैयारी की । तब पाटनके अधिकारियों और नगरवासियोंकी तरफसे आपको सार्वजनिक व्याख्यान देने की विनती की गई । इस लिए आपको दो दिन तक और रहना पड़ा। आपने 'दानधर्म' इस विषय पर ऐसा प्रभावशाली व्याख्यान दिया कि अधिकारियों और प्रजाके दिल पसीज उठे। उन्होंने उसी समय दुष्काल पीडितोंके लिए सात हजार रुपयोंका चंदा कर लिया।

सूबा साहबने वहीं कहा था कि,—करीब एक लाख रुपये तक दुष्काल पीडितोंके लिए जमाकर पाटन निवासियोंको अपनी महाराजके प्रति जो भक्ति है उसे प्रदर्शित करना चाहिए । और उनके पवित्र उपदेशको आचारणमें लाकर अपना जन्म सफल करना चाहिए ।

पंन्यासजी महाराज श्रीअजितसागरजी महाराजने सभामें

कहा था कि,—"मुनि श्रीवल्लभविजयजीके पाटनमें आनेसे मुझे अत्यंत संतोष और आनंद हुआ है।"

मुनि महाराज श्रीललितविजयजीने उपदेश दिया था कि, चारूपके कारण पाटणनिवासियोंमें जो अव्यवस्था हो गई है उसे मिटा देना चाहिए।

सभाके समाप्त होनेपर पाटनके सूवा साहवने और अन्यान्य अधिकारी वर्गने आपके पधारनेसे पाटन निवासियों पर जो उपकार हुआ है उसके लिए आपके प्रति कृतज्ञता प्रकट की थी।

पाटनसे विहार कर आप चारूप पधारे। करीव ३००—४०० जैन जैनेतर सज्जन आपके साथ गये थे। वहाँ पंचकल्याणककी पूजा पढ़ाई गई थी। प्रतिमाजीके विराजनेके लिए कोइ उत्तम सिंहासन नहीं था आपके उपदेशसे करीव चार सौ रुपये वहीं जमा हो गये थे।

चारूपसे विहार कर आप मेत्राणे पधारे। वहाँ पालनपुरका संघ आपके सामने आया।

मेत्राणेसे विहारकर आप जगाणे पधारे। वहाँ उपाध्यायजी महाराज श्रीवीरविजयजीके कालधर्म प्राप्त होनेके समाचार मिले। शोक सभा की गई और पालनपुरके संघने पंचकल्याणककी पूजा पढ़ाई।

जगाणेसे विहार कर पोस वदी १० के दिन आप पालनपुर पधारे। पालनपुरके श्रीसंघने वड़े उत्साहके साथ आपका स्वागत किया।

वहाँ आपने तीन प्रसिद्ध आचार्योंकी मूर्तियोंकी प्रतिष्ठा करवाई। ये मूर्तियाँ आचार्य श्रीसोमसुंदर सूरिजी, जगद्गुरु, श्रीहीरविजय सूरिजी और आचार्य श्रीमद्विजयानंद सूरिजीकी थीं। मूर्तियाँ मुनि श्रीहंसविजयजी महाराजके उपदेशसे तैयार हुई थीं। और श्रीपल्लविया पार्श्वनाथजीके मंदिरमें स्थापित की गई थीं। अट्ठाईस दिन तक महोत्सव होता रहा।

व्यावहारिक विद्याके साथ ही धार्मिक विद्या भी विद्यार्थियोंको मिले इस हेतुसे आपने वहाँ एक बोर्डिंग खोलनेका श्रावकोंको उपदेश दिया। चंदा शुरू हुआ। हजारों रु. जमा हुए। बोर्डिंग खुला। उसका नाम पालनपुर जैनविद्यालय रक्खा गया। इस समय पन्द्रह वीस विद्यार्थी उससे लाभ उठा रहे हैं। करीब सत्तर हजारका उसका फंड है।

पालनपुरसे आपने तारंगाजी तीर्थकी यात्राके लिए विहार किया। तारंगाजीकी यात्रा कर कुंभारियाजीको पधारे और वहाँकी यात्रा कर सीधे आबूजी पधारे। आबू और अचलगढ़की यात्राकर, वहाँके संसार प्रसिद्ध मंदिरोंके दर्शन कर रोहिडेके रस्ते लोटाणा, नाँदिया वगैरहकी यात्रा करते हुए बामणवाड पधारे। वहाँ प्रभु महावीरकी यात्रा की और वहाँके चंडकोसिया, कानोंसे कीलियोंका निकालना, पहाड़का फटना, आदिकी पहिचानके लिए स्थापित दृश्योंको देखते हुए और वीर परमात्माके अलौकिक गुणोंका स्मरण करते हुए। आप पिंडवाडे पधारे।

पिंडवाडेमें कई बरसोंसे श्रावकोंके आपसमें झगड़ा चल रहा था, मंदिरका प्रबंध भी यथोचित नहीं था; मंदिरका धन कई दबाये बैठे थे। आपने सबको समझा कर झगड़ा मिटाया। बरसोंका मनोमालिन्य आपके उपदेशरूपी जलके प्रवाहसे धुल गया। जिन लोगोंने धन दबाया था उन लोगोंने भी अपने भविष्यका विचार कर धन वापिस मंदिरमें दे दिया। वहाँसे चलकर आपने कई अन्यान्य तीर्थोंकी यात्रा करते हुए नाणा बेड़ाके रास्ते हो कर बीजापुरके पास राता महावीरकी अपूर्व यात्रा करनेका निश्चय कर लिया।

जिस दिन आप बेड़ासे रवना हुए उसी दिन बेड़ा गाँवकी एक बरात बीजापुरसे बेड़ा आनेवाली थी। उस तरफ लुटेरे, भील, मीणे आदि बहुत हैं। वे गाँवसे आने जानेवालोंकी खबर रक्खा करते हैं। बरातके रवाना होनेके समाचार भी उन्हें मिले। वे तैयार हो कर उस जगह पहुँचे जहाँ उन्हें लूटनेका मौका मिलता है। बेड़ा और बीजापुरके बीचमें करीब दो मील पर एक नाला है। उसीमें ये लोग यात्रियोंको लूटा करते हैं। लुटेरे पहुँचे। बरात अभी तक वहाँ पहुँची न थी। उन लोगोंको बड़ी खीझ चढ़ रही थी। वे इधर उधर ताकने लग रहे थे। इतनेहीमें हमारे चरित्रनायक, श्रीउमंगविजयजी, तपस्वी श्रीगुणविजयजी, श्रीविद्याविजयजी, और श्रीविचारविजयजी ऐसे चार साधु, पाड़ी (सीरोही) के लक्ष्मीचंद हंसाजी श्रावक

और एक सिपाही तथा वोलावी सहित वहाँ जा पहुँचे ।
लुटेरोंने आकर सबको घेर लिया। आपने उनसे कहाः—"हम साधु हैं। हमारे पास कुछ नहीं है।" आदि। मगर उन्हें तो उस समय क्रोध आ रहा था आप पर परिसह होनेका भविष्य था इस लिए उन्होंने कुछ नहीं सुना।

वे बोलेः—"शीघ्र ही जो कुछ है वह रख दो, वरना मार पीटकर हम ले जायँगे।"

रोहीडेके श्रीसंघका भेजा हुआ आबूजीसे एक राजपूत सिपाही आपके साथ आया था। लुटेरोंकी वात सुन कर उसे गुस्सा आया। वह तलवार निकालने को तैयार हुआ। एक लुटेरेने उसे देखा। उसने उसके सिरमें छुरीका आघात किया। वह वेवस होकर जमीनपर आरहा। लुटेरोंने उसकी तलवार और उसके कपड़े छीन लिये।

हमारे चरित्र नायकने एक एक करके अपनी सभी चीजें दे दीं। दूसरे साधुओंने भी अपने स्थापनाचार्य, पुस्तकें, पात्रे, वस्त्रादि रख दिये और कपड़े भी उतार दिये। लुटेरोंने पुस्तकें और पात्रोंके सिवा सब कुछ ले लिया। उमंगविजयजीके और तपस्वीजीके तो स्थापनाचार्य भी ले गये। जब वे जाने लगे तब तपस्वीजीने उनसे पुस्तकें व पात्रे बाँधनेके लिए कुछ कपड़ा माँगा। लुटेरोंने दो फटेसे टुकड़े दे दिये। साधुओंने उसीमें पुस्तकें व पात्रे बाँध लिए। जाते समय लक्ष्मीचंद हंसाजीके पाससे भी जो कुछ था ले

गये। जाते हुए मुनि श्रीविद्याविजयजी, मुनि श्रीविचारविजयजी, और लक्ष्मीचंदपर चोट भी करते गये।

जब वे चले गये तब हमारे चरित्रनायकने सिपाहीकी तरफ़ ध्यान दिया। देखा,—उसके सिरसे खून निकल रहा है और वह वेहोश पड़ा है। समयको विचार हमारे चरित्रनायकने तर्पणीमें पानी था, वह सिपाहीके सिरपर डाला। उसने आँखें खोलीं और कहाः—"महाराज! आपने मुझे बचा लिया। वरना यहाँ मेरा कौन था!"

आप बोलेः—"तुम किसी तरहकी चिन्ता न करो। हम सब तुम्हारे ही हैं।"

सिपाहीको बड़ा आश्वासन मिला। वह बोलाः—"क्यों न हो? आप जीवदया प्रतिपालक कहलाते हैं; आपने यह प्रत्यक्ष बता दिया कि आप साक्षात् दयाकी मूर्ति हैं!"

आपने कहाः—"मनुष्य दयालु तो हमेशा ही कहलाते हैं; परन्तु वास्तविक दया तो वही है जो समय पड़े काम आती है।"

पाठक स्वतः कष्टमें पड़े हुए भी दुःखमें पड़े हुएको सहायता देना कितने मनुष्य करते हैं?

सर्दीकी मौसिम थी। ठंडी हवा चल रही थी। तीरकी तरह वह शरीरमें घुस जाती थी। आपके और दूसरे साधुओंके पहननेके लिए केवल एक चोलपट्टा था। लुटेरोंने नंगापन ढका रहे इस हेतुसे उसे लिया न था। ऐसी दशामें आप

बीजापुर पहुँचे। सिपाही भी धीरे धीरे आपके साथ ही चला गया। क्षत्रिय बच्चा था इसी लिए सिरमें छुरीका जख्म लगने और रक्त बहने पर भी, वहाँतक चलनेकी हिम्मत कर सका। अगर कोई दूसरा होता तो जगहसे हिलता तक नहीं।

जिस समय आप बीजापुर पहुँचे घड़ीमें करीब बारह बज चुके थे। इस प्रकारके वस्त्रहीन, मात्र चोलपट्टा धारियोंको गाँवमें आते देख लोगोंको आश्चर्य हुआ। जब आप गाँवके निकट रस्ते पर चल रहे थे, तब बंबईकी सेठ चंदाजी खुशालचंदकी पेढीवाले सेठ जवेरचंदजीने दूरसे आपको देखा और पहिचान लिया। आपका बंबईमें चौमासा हुआ तभीसे सेठ आपको पहिचानते थे और आपकी चरणसेवा करनेमें अपना अहो भाग्य समझते थे। आपको ऐसी हालतमें देखकर पहले तो वे दिग्मूढसे हो रहे। उन्हें क्षण भरके लिए संदेह हुआ कि ये हमारे गुरुमहाराज ही हैं या कोई और। मगर दूसरे ही क्षण वे आपके चरणोंमें गिरे और भक्ति गद्गद कण्ठसे बोलेः—"गुरु देव! आपकी यह दशा?"

आप मुस्कुराये और बोलेः—"कर्म सब कुछ कर सकता है। उपाश्रय बताओ। वहीं सब हाल सुनायँगे।

सेठने आपको उपाश्रयमें लेजाकर उतारा। घरोंमेंसे उसी वक्त जाकर वे कपड़ा ले आये। आवश्यकतानुसार आपने और साधुओंने कपड़ा लिया। बादमें साधु आहार पानी ले आये। आहारपानीके बाद श्रावकोंने हाल पूछा। आपने संक्षेपमें सारी घटना सुना दी।

वहाँके लोग आपके उपदेशोंसे धर्म भावमें और परोपकारक कार्यमें लीन हुए। अज्ञानकी विशेषताके कारण वहाँ आठ बरसोंसे दो धड़े चले आ रहे थे। आपने दोनों धड़ोंको समझाकर एक किया। ये धड़े फिर न हों और ज्ञानका प्रचार हो इस हेतुसे आपने वहाँ एक पाठशाला स्थापित करवाई। वह अबतक अच्छी दशामें चल रही है।

बीजापुरमें आप पन्द्रह दिनतक रहे। इतने अर्सेमें मुनि श्रीविद्याविजयजी और मुनि श्रीविचारविजयजी भी राजी हो गये।

इस दुखद घटनाको सुनकर मुनि श्रीललितविजयजी महाराज अपने शिष्य मुनि श्रीप्रभाविजयजीको साथमें लिए, डबल विहार कर, आपकी सेवामें, बीजापुरहीमें आ उपस्थित हुए। ये बीजापुरसे होशियारपुरके चौमासे तक आपकी सेवामें ही रहे। बंबई श्रीसंघके अति आग्रहसे, आपने इन्हें यह सोचकर बंबई चौमासा करनेके लिए भेजा कि, इनके जानेसे संघको तो प्रसन्नता होगी ही साथ ही बंबईके 'महावीर जैनविद्यालय' को भी मदद मिलेगी। गुरुदेवकी आज्ञा शिरोधार्य कर लंबी लंबी सफरें करते इन्होंने सं० १९८१ का चौमासा बंबईमें किया। स्पर्शना बलवती होती है। ये चौमासा समाप्त होने पर विहार करके वलसाडतक पहुँचे थे; परन्तु बंबई श्रीसंघके आग्रहसे और गुरुदेवकी आज्ञासे ये वापिस बंबई आये और सं० १९८२ का चौमासा भी बंबईमें ही किया।

आपके साथमें जो सिपाही था उसकी बीजापुरके श्रीसंघने अच्छी तरहसे चिकित्सा करवाई थी । पन्द्रह दिनके बाद वह भी राजी हो कर बीजापुरके संघका उपकार मानता हुआ अपने घर चला गया ।

बीजापुरसे विहार कर आप सेवाड़ी पधारे । वहाँ पाँच दिनतक ठहरे । लोगोंको धर्मामृत पिला कृतकृत्य किया । करीब सोलह वरसोंसे वहाँ धड़े बंदी हो रही थी । आपने लोगोंको समझा कर उस धड़े बदाका तोड़ा ।

सेवाड़ी और लुणावेके बीचमें एक रमगर नामका गाँव है। उसके जागीरदारने आपकी प्रशंसा सुनी थी। उनके दिलमें भी आपके वचनामृतपानकी इच्छा उत्पन्न हुई। उन्होंने सेवाड़ी आकर आग्रह पूर्वक अपने गाँवमें आनेकी आपसे विनती की । आप वहाँ पधारे । सेवाड़ीसे बहुतसे आदमी आपके साथ गये थे और लुणावेसे बहुतसे आदमी आपके सामने आये थे । जागीरदारके यहाँ इतनी जगह न थी कि वे उन सबको बिठा सकते इस लिए उन्होंने नदीके किनारे वट वृक्षके नीचे एक पाट बिछवा दिया । हमारे चरित्रनायक उस पर विराजे और जागीरदार एवं सभी श्रावक नदीकी रेतीमें बैठ गये । उस समय ऐसा मालूम होता था मानों जंगलमें समव सरणकी रचना हुई है । जंगलमें मंगल पुण्यवानोंके पदार्पणसे ही होता है । आपके श्रीमुखसे व्याख्यान सुनकर वे बहुत प्रसन्न हुए । दयाधर्मका उनपर अच्छा प्रभाव पड़ा ।

वहाँसे आप लुणावा पधारे। आपने वहाँके लोगोंको दयाधर्मका उपदेश दे निहाल किया । वहाँ किसी कारण वश छः बरसोंसे दो धड़े हो रहे थे। वहाँकी धड़े बंदी तोड़ी और एकताका अमृत पिला कर सभीको सनाथ किया। वहाँ पाठशाला स्थापित करनेके लिए एक फंड भी हुआ।

× × × ×

आपके लुट जानेकी बात समस्त भारतमें पवनकी तरह फैल गई थी। श्रावक व्याकुल हो उठे। गोडवाड़के हजारों लोग आपकी सुखसाता पूछने आये । हजारों ही श्रावकोंके तार और पत्र खेद प्रकाशित करनेवाले आये। जो लोग आपकी सुख साता पूछनेके लिए आये थे उनमेंसे कुछ मुख्य मुख्यके नाम यहाँ दिये जाते हैं।

कलकत्तेसे सेठ सुमेरमलजी सुराणा आदि बीकानेरसे लखमीचंद्रजी कोचर नेमिचंदजी कोचर आदि। पालीसे चाँदमलजी छाजेड़ आदि। बड़ौदा, पालनपुर, अजमेर, सोजत, ब्यावर आदि स्थानोंसे भी अनेक सज्जन आये थे उनके मुखियोंके नाम प्राप्त न हो सके। पंजाबमें लुधियानेसे लाला हुक्मीचंदजी, बाबू हुक्मीचंदजी आदि अंबालेसे लाला गंगारामजी आदि। जामनगरसे सेठ मोतीचंद हेमराज आदि। गुजराँवाला, होशियारपुर, कसूर लाहोर आदि, पंजाबके अन्यान्य शहरोंके श्रावक भी कोई किसी गाँवमें और कोई किसी गाँवमें दर्शन करनेको और साता पूछनेको आते रहे। इस वक्तका दृश्य देखकर

लोगोंको प्रभु महावीर स्वामीके उपसर्गकी समाप्तिमें इंद्र, राजा, महाराजादि सुखसाता पूछने आये थे,—पर्युषणोंमें हर वरस यह वात सुनते हैं,—वही वात याद आगई थी। समस्त गोडवाड़के ५२ गाँवोंके भी प्रायः श्रावक आपके पास वीजापुर, सेवाड़ी और लुणावेमें आये थे।

जोधपुर महाराजा साहबके पास भी कई तार इस मजमूनके गये कि,—हमारे परम पूज्य गुरु आपके राज्यमें लुट गये हैं। इस लिए हम लोगोंके जी वड़े दुखी हुए हैं। आशा है आपके राज्यमें पवित्र महात्माओंको कष्ट पहुँचानेवालोंका आप उचित प्रवंध करेंगे।

उस समय जोधपुरका प्रवंध सर प्रतापसिंहजीके हाथमें था। इन तारोंसे उनको वहुत आश्चर्य हुआ। उन्होंने अपने विश्वासु आदमियोंसे पूछाः—" ये ऐसे कान हैं जिनके लुट जानेसे सारे हिन्दुस्थानमें तेहलका मच गया है ?"

उन्होंने हाथ जोड़ कर अर्ज कीः—" गरीव परवर ! जैनियोंके लिए तो वे एक अद्वितीय महापुरुष हैं। उनके लुट जानेसे लोगोंके दिलोंमें जो चोट पहुँची है उसका दर्द वतानेकी हममें शक्ति नहीं है।"

सर प्रतापसिंहजीने उसी समय पुलिसको हुक्म दिया कि, वह लुटेरोंको तत्काल ही गिरफ्तार करे। वड़ी कोशिशके वाद पुलिस एक आदमीको गिरफ्तार कर सकी। वह सरकारी

गवाह और भेदिया बन गया। उसने सभीको पकड़ा दिया लुटेरोंको पूरी पूरी तहकीकात करके उचित सजा दी गई।

× × × ×

आप चौमासा सादड़ीहीमें करें, इस बातकी विनती करनेके लिए सादड़ीके श्रावक आये थे। बीजापुरसे वे आपके साथ ही साथ आरहे थे। लुणावेमें उनका बहुत आग्रह देखकर आपके शिष्य मुनि श्रीललितविजयजीने प्रार्थना की कि, जब इन लोगोंका इतना आग्रह है तब इनकी विनती पर भी विचार करना चाहिए। उस समय आप मौन रहे मगर बालीसे आपने यह सोचकर ललितविजयजी आदि ५ साधुओंको पालीके लिए रवाना कर दिया कि, यदि ये साथमें रहेंगे तो, श्रावकोंका आग्रह देखकर ये भी आग्रह करने लग जायँगे।

श्रावकोंका अत्यंत आग्रह देखकर आप एक दिनके लिए बालीसे सादड़ी पधारे। दूसरे दिन श्रावक जमा होकर आपके पास आये और आग्रह पूर्वक विनती करने लगे कि चौमासा यहाँ कीजिए।

आपने फर्माया:—"बीकानेर चौमासा करनेके लिए सेठ सुमेरमलजी आदि बहुत बरसोंसे आग्रह कर रहे हैं। वहाँ कुछ विशेष काम होनेकी भी आशा की जाती है। फिर पंजाबमें जाना है। पंजाबका श्रीसंघ बराबर पाँच बरससे विनती कर रहा है। हर चौमासेमें, पंजाबके दसबीस मुख्य

मुख्य श्रावक आते हैं और पंजाबमें विहार करनेका आग्रह करते हैं। ”

श्रावक बोलेः—“ पंजाब और बीकानेरके श्रावक ही क्या आपको विशेष प्रिय हैं ? हमारी तो आप ऐसी उपेक्षा करते हैं मानों हम श्रावक ही नहीं हैं, हमें अपने धर्मका और अपने गुरुओंका राग ही नहीं हैं। ”

आप बोलेः—“ आप लोगोंका यह आग्रह ही बताता है कि, आप देवगुरुके अत्यंत भक्त हैं; इतना होनेपर भी मुझसे यह कहे बिना नहीं रहा जाता कि आप अविद्याके पोषक हैं । आप ज्ञानप्रचारका उद्योग नहीं करते । ज्ञानप्रचारके बिना इस भक्तिका विशेष उपयोग नहीं होता। पंजाबके श्रावक ज्ञानप्रचारका उद्योग करते हैं; बीकानेरमें उद्योग जारी है । इसी लिए वहाँ जानेकी इच्छा होती है। मुझे अपनी भक्ति करानेसे विद्या प्रचार कराना, सभीको धर्मज्ञान कराना ज्यादा अच्छा लगता है। अगर तुम भी विद्या प्रचारका उद्योग करो तो मैं यहीं चौमासा करनेके लिए तैयार हूँ। मेरे लिए तो सभी स्थान और सभी श्रावक एकसे हैं; होना चाहिए धर्मज्ञानका उद्योत। ”

श्रावकोंने प्रसन्नतासे उत्तर दियाः—“ हम आपकी आज्ञा पालनेको तैयार हैं। बतलाइए हम क्या करें ? ”

आपने फर्मायाः—“ गोडवाडमें एक महा विद्यालय स्थापित करो । गोडवाडके सभी गाँवोंमें उसकी शाखाकी तरह एक

एक पाठशाला खोलो और उनमें अपने बच्चोंको पढ़ाना शुरू करो।"

सभी श्रावक उठ कर नीचे आये; क्योंकि हमारे चरित्र-नायक पहली मंजिलमें ठहरे हुए थे, उन्होंने बहुत देरतक सलाह मसलहत की, एक चिट्ठा बनाया। उसमें रकमें भरी गईं। करीब साठ हजार लिखे गये। फिर वे ऊपर आये और आपके सामने हाथ जोड़ कर खड़े हो गये। एकने आपको चिट्ठा बताया और कहाः—"गुरुमहाराज! अभी इतनीसी रकम हुई है। एक लाख तक सादडीका चंदा हो जायगा। दूसरे गाँवोंसे भी इतना ही हो जायगा। आशा है आप अब यहीं चौमासा करनेकी कृपा करेंगे।"

आप श्रावकोंका इतना उत्साह देखकर प्रसन्न हुए और बोले 'तथास्तु'।

श्रावक लोग खुशीसे उछल पड़े और 'केशरियानाथकी जय' 'जैनधर्मकी जय' 'गुरु महाराजकी जय' 'वल्लभ-विजयजी महाराजकी जय' बुलाते हुए अपने अपने घर चले गये।

आपने पं० श्रीसोहनविजयजी एवं मुनिश्री ललितविजय-जीको पाली पत्र लिखा कि—"सादड़ीके श्रीसंघने मारवा-ड़का अज्ञानांधकार दूर करनेका बीड़ा उठाया है। एक लाखकी रकम सादड़ीसे हम पूरी कर देंगे ऐसी बोली श्रीसं-घने की है। साठ हजार तो लिखे जा चुके हैं। इस उत्साहके

मुजिब एक लाख यहाँ होनेकी संभावना है । अधिक हो
तो भी आश्चर्य नहीं । साथमें यहाँके मुखिया पंचोंने यह
स्वीकार कर लिया है कि, गोडवाडके प्रति ग्राममें हम
साथ चलेंगे और उनको समझावेंगे । आपकी कृपासे उ
इच्छानुसार विद्योन्नतिके लिए दश लाखकी रकम गो
मेंसे इकट्ठी हो जानेकी हम उम्मीद करते हैं । इस प्रव
उत्साह यहाँके श्रीसंघका देखकर मेरा विचार यहीं
साका करनेका हो गया है । इस लिए तुम आगे
बढ़ना । कुछ दिन वहाँके श्रीसंघको उपदेश सुनाकर
विहार करके, यहाँ वापिस आ जाना "

बीकानेरवालोंको पूर्ण आशा थी कि, इस बार उ
चौमासा बीकानेरहीमें होगा; मगर जब उन्होंने सा
चौमासा होनेकी बात सुनी तब उन्हें जरा दुःख हुआ
स्वाभाविक है कि, मनुष्यकी जब आशा भंग होती है तब
दुःख हुए विना नहीं रहता । वह आशा भले बहुत ब
या बहुत छोटी । सेठ सुमेरमलजी अपने वृद्ध पिता
अन्यान्य दस बारह श्रावकों सहित बीकानेरहीमें चौ
करने और अभीसे बीकानेरकी तरफ़ विहार करनेकी
विनती करनेके लिए आये मगर सादड़ीमें जब उन्होंने
कोंका आग्रह, उत्साह और विद्याप्रचारके लिए इतना
देखा तो वे चुप हो रहे और आपसे हाथ जो
बोलेः—" गुरुदेव आपके यहीं चौमासा करनेसे मेरा

शुभ आकांक्षाओंका किला विध्वंस हो रहा है; तो भी मुझसे यह कहे विना नहीं रहा जाता कि आपके यहाँ चौमासा करनेसे जितना धर्मज्ञानका प्रचार और धर्मका उद्योत होगा उतना वहाँ करनेसे नहीं । ”

आपने फ़र्माया:—“ आप समझदार हैं । जहाँ धर्मका विशेष उद्योत हो वहीं पर रहना मेरा कर्तव्य है; मेरे जीवनसे धर्मकी जितनी सेवा हो उतना ही जीवन में अपना सफल समझता हूँ । क्षेत्र स्पर्शना हुई तो अगले बरस में चौमासा बीकानेरहीमें करूँगा । ”

सादड़ीसे दो साधुओं और कुछ श्रावकोंको साथमें लेकर आपने वैशाख सुदी २ सं० १९७६ के दिन विहार किया । तेज धूप मारवाड़की तपी हुई धरती ऐसेमें आप गोडवाडका उद्धार करनेके लिए घाणेराव, आदि गाँवोंमें विहार करते और लोगोंको धर्मामृत पिलाकर गोडवाड महाविद्यालयके लिए फंड जमा करनेका उपदेश देते हुए खिवाणदी जेठ सुदी १ के दिन पधारे । वहाँ केवल दो व्यक्तियोंने रकम भरी, फिर चंदा होना रुक गया । कारण यह था कि वहाँ आपसमें कुछ टंटा था । और उस टंटेके कारण धीरे धीरे वहाँ पाँच धडे हो गये थे ।

हमारे चरित्रनायकने उन्हें टंटा मिटानेका उपदेश देना प्रारंभ किया । सबके मन धीरे धीरे अपनी भूलको समझकर पसीजने लगे ।

स्वर्गीय गुरु महाराज श्री १००८ श्रीमद्विजयानंद सूरि-जीकी जयन्तीका दिन आया। आपने उस दिन इस तरहसे उपदेश दिया; इस तरहसे सबको उनकी भूलें बताई कि, उसी समय वे सभी गले मिल गये और इस मजमूनका प्रतिज्ञापत्र हमारे चरित्रनायकको लिख दिया कि, आप हमें जो फैसला देंगे उसे हम सभी स्वीकार करेंगे।

अपने दो दिनतक खाने पीनेकी परवाह किये बिना सबकी अच्छी तरहसे जाँच करके जो फैसला दिया था उसकी नकल यहाँ दी जाती है।

फैसला।

श्रीवीर परमात्मने नमः।

सकल श्रीसंघ–महाजन–खीवाणदी निवासी योग्य, वल्लभविजयकी तरफसे धर्मलाभके साथ सूचना दी जाती है कि, क्षेत्र फरसना वश विचरते हुए जेठ सुदी १ शुक्र-वारको आपके शहरमें मेरा आना हुआ। परिचयसे मालूम हुआ कि आपके शहरमें बहुत अरसेसे कुसंप चलता है जिसकी वजहसे आपके यहाँ छोटे मोटे कई धड़े पड़ गये हैं। उपदेश द्वारा आपको कुसंप हटाना सूचित किया गया। आपके हृदयोंमें संप कर लेना उचितसा मालूम हो गया। आप लोगोंने एक प्रार्थना पत्र लिखकर सबके हस्ताक्षर करा, मुझे सपुर्द कर दिया कि आप जो आज्ञा फरमावें हम सब मंजूर करेंगे। जिसपर वड़ी तडके–सा अनोपचंदजी गुलाबजी,

सा गुलाबचंद मोतीजी, सा मना गोबाजी, सा अनोपचंद पुनमचंदजी, और छोटी चार तडोंके सा खूमाजी भाणाजी, सा फोजाजी उमाजी, सा भूताजी तलोकाजी और सा इंदुजी गुलाबजी। कुल आठ आदमी मुकर्रर किये गये। इनको जुदा जुदा बुलाकर जो जो दरियाफ्त करना मुनासिब समझा गया किया गया । कहीं किसी बातके लिए और किसी आदमीकी जरूरत पड़ी तो ऊपर लिखे मुसम्मातके बताये आदमीको भी साथमें शामिल किया गया मगर कार्रवाई सब मुकर्रर किये आदमियोंके नामसे ही की गई । सबके इजहार लिखतबंद करके उसपर उनके दस्तखत कराये गये ।

अब इन सब इजहारोंसे और बातचीतसे जो कुछ मेरी समझमें आया, उस मुजिब मैं आप लोगोंको सूचना करता हूँ । आप यदि अपनी की हुई लिखित प्रतिज्ञापर बराबर कायम रहकर इसका पालन करेंगे तो आप सुखी होंगे आपके बालबच्चे सुखी होंगे और धर्मकी वृद्धि होगी ।

इस पुराने करीब तीस वर्षके कुसंपका मूलकारण भादरवा सुदी पंचमीको प्रति वर्ष श्रीमंदिरजी पर धजा चढ़ाई जाती है । उसपर साथिया निकालनेका है चौवटिये कहते हैं कदीमी हमारा साथिया प्रथम निकलता आया है । हम ही निकालेंगे । शहर दारोंका कहना है जो घी आदिकी बोलीसे धजा चढ़ावे उसका साथिया पहला होना चाहिये बादमें चौवटिया खुशीसे करे । हमारा कोई उजर नहीं है; मगर इनका साथिया पहला होनेसे

कोई बोली नहीं देता । इस हालतमें मंदिरजीकी आमदनीमें हानि होती है । दर असल बात विचारी जावे तो कुछ भी सार नहीं पाया जाता है। पहला किया तो क्या, पीछे किया तो क्या और अगर ना भी किया तो क्या? मगर परस्पर बात ममत्व पर चढ़ गई।

यहाँ तक कि अदालती मामला हो गया। पहला फैसला गामवालोंके हक़में हो गया। उसपर चौवटियेने अगली अदालतका शरण लिया, जिसमें चौवटियेका हक़ कायम किया गया। उसपर गामवालोंने अपील की; मगर वो खारिज हो गई। जिससे चौवटियेका जोर बढ़ गया। गामवाले लाचार चुप चाप बैठ गये। मगर अंदरला द्वेष न गया, जिससे दिन प्रति दिन विरोध बढ़ता ही गया और उसीकी शाखा प्रतिशाखा रूप एककी दो और दोकी चार यूँ कई तड़ें पड़ गईं हालां कि और और तड़ें पड़नेमें और ही और कारण हुए हैं।

परंतु पोलमें पोल वाला हिसाब प्रथम तड़ पड़नेसे कोई किसीको न तो कह सकता था और न कोई किसीका मानता था, तब फिर तड़मेंसे तड़ निकले तो कोई आश्चर्य नहीं। अदालतकी तर्फसे जो कुछ आखिरी फैसला हुआ है, धर्मशास्त्र और जैनधर्मके रीति रिवाजसे बिलकुल गलत है। अदालतने इस बातकी तहकीकात करनेकी कोशिश करनेकी महेरबानी नहीं की अगर की जाती तो उम्मीद है, जो फैसला दिया गया है, कभी भी न दिया जाता।

अस्तु मजबूर कोर्टकी आज्ञाको मान देना ही पड़ा, ताहम भी झघड़ा—कुसंप—कायमका कायम ही रहा इस लिए मद्दे नजर कुसंपको काटनेके लिए यही रास्ता दुरुस्त है कि

( १ ) मंदिरजीकी आमदनीकी खातर मंदिरजीको मान देकर चौवटियेका साथिया बोलीवालेके साथियेके बाद कायम किया जाता है; बशरते कि पाँच रुपयेसे कमकी बोली न होनी चाहिये। अगर पाँचसे कमकी बोली होगी या किसीकी बोली न होगी तो उस वक्त चौवटिया ही पहला साथिया करेगा। इस हालतमें मंदिरजीकी आमदनीकी हानिकी शिकायत भी न रहेगी और कोर्टकी आज्ञाका अपमान भी न होगा और श्रीसंघमें हमेशहके लिए शांति बनी रहेगी।

( २ ) जब कभी गामसाई काम होवे तब चौवटियेका ही सांबेला होवे, परंतु जब कभी एक कोई आदमी अपने घरका उत्सवादि करे, ऐसे मौकेपर घरधनीका ही सांबेला होना मुनासिब है। हाँ अगर अपनी खुशीसे चौवटिया साथमें दूसरा सांबेला करना चाहे तो कोई हरजकी बात नहीं, मगर मुख्यता घरधनीके सांबेलेकी ही होगी।

( ३ ) कुडालका लड्डु—लाण आदिकी कार्रवाइ किसीके स्थानपर करनेके बदले आयंदाको धर्मशाला आदि पंचायती मकानमें बदस्तूर की जावे।

( ४ ) भाँगकी रसम धर्मसे और इन्सानियतसे खिलाफ होनेसे बिलकुल उड़ा दी जाती है। बुरी रसमकी जड़को काट देना ही मुनासिब है।

(५) मंदिरजीका स्टेट-पोता (भंडार) एकट्ठाही रहे जुदा जुदा कोई अपने पास रखने न पावे। उसके इंतजामके लिए चार आदमियोंके पास चार कुंजियाँ रहनी चाहिये। जिनके नाम सा १ केसरीमल नेमाजी २ सा अनोपचंद गुलावजी ३ सा गुलाबचंद मोतीजी ४ और सा चमनाजी मतापजी।

हमेशहके श्रीमंदिरजीके कामके लिए वारह मेम्वर कायम किये जाते हैं, जिनके नाम १ सा भूताजी तिलोक जी २ सा केसरी मल नेमाजी ३ सा अनोपचंद गुलावजी ४ सा गुलावचंद मोतीजी ५ सा रकवाजी वरधाजी ६ सा हंसाजी फताजी ७ सा खुमा जी भाणाजी ८ सा अनोपंचद पुनमचंदजी ९ सा चमनाजी मतापजी १० सा कस्तूरचंद सवाजी ११ सा कपूरचंद जेठाजी १२ सा सेनाजी सवाजी इन वारहोंमेंसे एक एक जना एक एक महीना देख रेख रखे इस तरह वारह जने एक वर्ष पूरा करें, वर्ष पूरा होनेपर वारांही मेंवर एकठे होकर वर्षभरका हिसाव कर वाकी निकाल देवें और वारां ही जने उसपर अपने दस्तखत करें। रोजका खर्च हिसाव वगैरह लिखनेका काम अगर मेंवर खुद कर सके तो जरूरत नहीं वरना एक विश्वासु आदमी नौकर रखकर उससे काम करावे और रोजका रोज जिस मेंवरकी वारी हो नामा देखकर अपने दस्तखत कर देवे। महीना पूरा होनेपर जिस मेंवरको काम सोंपा जावे। उसका नाम लिखकर अपने दस्तखत कर देवे। इसी तरह

काम लेनेवाला मेंबर भी जिस मेंबरसे चार्ज लेवे उसका नाम लिखकर अपने दस्तखत कर देवे।

खर्चके लिए एक सौ रुपयेतक बाहर कोथलीमें जमा रहे और जिस मेंबरकी बारी हो जरूरतके वक्त पचास रुपये तकका खर्च बिना किसीको पूछे वो कर सकेगा।

अगर इससे अधिक खर्चका काम आ पड़े तो बारां मेंबरोंमेंसे जितने मेंबर उस वक्त शहरमें हाजर हों उनसे सलाह कर कर सकेगा, परंतु जितने मेंबर हाजर हों और जिनकी सलाहसे काम किया जावे उनके दस्तखत सहित कुल कार्रवाई क्या क्या काम और कितने कितने खर्चकी मंजूरी दी गई सब लिख लेना चाहिये।

जिस मेंबरकी बारीमें जो कोई काम अधूरा रहे वो काम अगले अगले मेंबरको करना होगा। जरूरत जितनी माजी मेंबरकी या और किसी मेंबरकी या मेंबर सिवायके किसी अन्य योग्य पुरुषका सलाह ले सकेगा।

उनसे किसी अमरकी मदद भी ले सकेगा, मगर जोखमदारी बारीवाले मेंबरकी होगी। दस्तखत वगैरह उसीके मंजूर किये जायँगे।

( ५ ) भूताजी तिलोकजीके यहाँ रखी हुई रकमकी तपास करनेसे मालूम होता है कि उन्होंने मय ब्याजके चूकती रकम श्रीऋषभदेवजी, कंठी बनवाकर, चढ़ा दी है, थोड़ी रकम बची थी सो भंडारमें देदी है।

किसके नामसे वहाँ जमा हुई है, उसकी तसल्लीके लिए रसीद वो मंगवा देवे। अगर रसीदमें इनका अकेलेका नाम होवे तो वो चीज उनकी समझी जावे और सौंपी हुई रकम पूरी कर देवे। तहकीकात करनेसे कुछ ऐसाभी मालूम देता है कि कंठीका नाम लिया जाता है मगर बात कुछ और होनी चाहिये।

रकम सौंपी गई उस वक्त सब एकठे थे पीछेसे जुदा पड़नेकी वजहसे यह बात आगे लाई जाती है, सो मैं इस बातको मान नहीं सकता तो भी औरोंको पूछनेकी जरूरत न समझकर भूताजीने यह काम किया। इसकी बाबत सबके मानकी खातर मैं सूचना देता हूँ कि, भूताजी श्रीमंदिरजीमें एक पूजा पढ़ा देवे।

व्याजकी बाबत सुना जाता है तुम्हारे गाम खीवाणदीमें छ आनेका रिवाज है, अगर यह रिवाज ठीक सत्य होवे तो भूताजी बाकी व्याजकी रकम दे देवें। क्योंकि इन्होंने पाँच आनेके व्याजसे रकम पूरी की है।

( ७ ) किरणीया चामरकी बाबत मूल गुन्हेगारके मौजूद न होनेसे उसके वारिसको और खासकरके उसकी ओर तको चाहिये कि वो पाँच रुपये नकद देदेवे और एक पूजा पढ़ा देवे।

( ८ ) सुश्रावको रामचंद्रजीक मैं अपनी तरफसे सफाई और शांतिके निमित्त एक पूजा पढ़ानेकी सूचना करता हूँ।

क्योंकि तहकीकातसे मालूम होता है कि, आगे कई वक्त मुखी तरीके आप काम करते रहे तो संभव है किसी वक्त किसीका दिल दुखाया हो तो अपनी और उनकी सबकी सफाईके निमित्त इस उत्तम कामका आपको अवश्य सादर स्वीकार करना होगा मिति जेठ सुदी ९ शनिवार १९७५*

हस्ताक्षर मुनि वल्लभविजय ।

सर्व मंगल मांगल्यं सर्व कल्याण कारणं
प्रधानं सर्व धर्माणां जैनं जयति शासनं ॥ १ ॥

ता. क.—श्री मंदिरजीके जो मेंवर वारा कायम किये गए हैं फिलहाल तीन सालके लिए समझने वादमें अगर गामको वदलनेकी जरूरत पड़े गामकी रायसे वदल सकते हैं ।

इंदु गुलावजी वाला तडकी खरेलकी जो रकम वाईसकी निकलती है वदस्तूर भर देवे और रसीद ले लेवे ।

इत्यलम् ।

खिवाणदी पहुँचनेसे पहले आप विहार करते हुए जव नाडलाई पधारे थे तव वहाँ जोधपुरके एक अधिकारी वाबू मोतीलालजी साहिव—जो जिलेमें दौरा करने निकले थे—आपकी प्रशंसा सुनकर आपके दर्शनार्थ आये। आपके उच्च विचार सुनकर वे वहुत प्रसन्न हुए और उन्होंने कहा:—" जवसे आपने जोधपुर स्टेटमें पदार्पण किया है तभीसे इस स्टेटमें

* यह संवत् गुजराती समझना जो दीवालीके अगले रोज कार्तिक सुदि १ से शुरू होता है।



१००८ आचार्य महाराज श्रीमद्विजयवल्लभ सूरिजी (वालीमें)

पृ. ३५१.

विद्याप्रचारकी चर्चा विशेष बढ़ गई है। आप मारवाड़में विद्या-देवीकी पधरामनी करनेके लिए इतना परिश्रम कर रहे हैं इसके लिए हम आपको धन्यवाद देते हैं।"

जब आप वापिस सादड़ी चौमासेके लिये पधारे तब उपर्युक्त अधिकारी महाशय वहाँ भी आये उन्होंने आपको कहाः—"आप प्रयत्न करके जितनी रकम विद्याप्रचारके लिए गोडवाडमें जमा करेंगे उतनी रकम आपको जोधपुर राज्यसे मिले इस बातकी कोशिशकर आपका काम दृढ बनाया जायगा। उन्होंने आपसे अपने अनुभवकी बात कही थी और बताया था कि, यह काम कैसे अच्छी तरह चल सकेगा ? और कौन कौनसे साधन कहाँ कहाँसे मिल सकेंगे ?"

खिवाणदिसे विहार कर पोमावा, शिवगंज आदि गाम और शहरोंमें उपदेश देते हुए चौमासा निकट आनेसे आप सादड़ी आते हुए वाली गाममें पधारे। जब आप वालीमें थे तब वालीके श्रीसंघने आपसे विनती की कि, यदि आप यहीं चौमासा करें तो हम गोडवाड़ विद्यालयके लिए एक लाख रुपये यहाँ जमा कर सकते हैं, * मगर आप सादड़ीमें चौमासा

* गोडवाड ( जोधपुर राज्य ) और सीरोही राज्यके गामोंमें ओसवाल और पोरवाड महाजन इतने मालदार हैं कि यदि वे चाहें और उदारता करें तो एक एक गामवाले एक एक विद्यालय खड़ा कर सकें; परंतु एक तो इनको ऐसा विद्याका प्रेम नहीं है जैसा कि पैसेका प्रेम है। दूसरा योग्य साधुओंका उपदेश नहीं। बस नाककी खातिर विवाह शादियोंमें और जीमणवारोंमें प्रति वर्ष प्रति गाममें हजारों ही नहीं बलकि लाखोंका पानी कर देते हैं! शासन देवता इनको सद्बुद्धि देवे!

करना स्थिर कर चुके थे इस लिए वहाँ चौमासा करनेकी स्वीकारता न दे सके। तब श्रीसंघ वालोंने अन्य मुनि महाराजोंको, चौमासा वालीमें करनेका, आदेश देनेकी विनती की। आपने अपने शिष्य पंन्यासजी महाराज श्रीसोहनविजयजी मुनि श्रीललितविजयजी, मुनि श्रीउमंगविजयजी, मुनि श्रीविद्याविजयजी और मुनि श्रीसागरविजयजीको वालीमें चौमासा करनेकी आज्ञा दी। पाँचों मुनिराजोंने आपकी आज्ञानुसार वालीमें चौमासा किया था। आप वालीसे सादड़ी पधारे। सादड़ीके चौमासेमें आपकी सेवामें तपस्वीजी गुणविजयजी, विचारविजयजी, समुद्रविजयजी और प्रभाविजयजी चार साधु थे।

सादड़ीमें बड़े आनंदसे चौमासा बीतने लगा। सादड़ी, वाणेराव, वाली, लाठारा, पोमावा आदि गामोंका करीब ढाई लाख रुपयेसे ज्यादा सारा चंदा लिखा गया था। जिसमें वालीका भी उस समयतक साठ हजारका चंदा लिखा जा चुका था और सादड़ीका तो लाखसे भी ऊपर हो गया था।

आपका चौमासा सादडीहीमें होनेसे आपने वहाँके श्रावकोंको 'श्वेतांबर जैन कॉन्फरेंस' का जलसा करानेका उपदेश दिया। तदनुसार कॉन्फरेंसको आमंत्रण दिया गया। बड़े उत्साहके साथ चौमासा समाप्त होनेपर पोस सुद, २,३,४ को सादड़ीमें कॉन्फरेंसका जलसा हुआ। उसके सभापति होशियारपुरनिवासी लाला गुज्जरमल्लजी नाहर गोत्रीय ओसवालके प्रपुत्र लाला दौलतरामजी हुए थे। उस कॉन्फरेंसमें



आचार्य श्रीमद्विजयवल्लभ सूरिजी महाराज ( बाली मारवाड़में )

पृ. ३५४.

आंपने जो व्याख्यान दिया था वह बड़े ही महत्त्वका था। उसमें आपने निम्न लिखित विषयोंपर प्रकाश डाला था—

(१) मेरा विचार और अधिकार (२) कॉन्फरेंसकी आवश्यकता (३) शान्तिकी योजना (४) विद्याकी खामी दूर करो (५) कॉलेजकी आशा (६) गुजराती भाइयोंकी आशा छोड़ दो (७) महाजन डाकू मत बनो (८) वीतरागकी दुकानके सच्चे मुनीम (९) कर्त्तव्यपरायण होना चाहिए (१०) आत्मा ही परमात्मा है (११) एकता और उदारताकी आवश्यकता (१२) पाठशाला–विद्यालय–स्कूल–कॉलेजसे फायदा।

यह पूरा व्याख्यान उत्तरार्द्धमें दिया गया है। कॉन्फरेंसने आपको धन्यवाद देनेका जो प्रस्ताव सर्व सम्मतिसे पास किया था उसकी नकल यहाँ दी जाती है—

" परम पूज्य मुनि राज श्रीवल्लभविजयजी महाराज मारवाड़-गोडवाड प्रांतका उद्धार करनेके लिए उसमें शिक्षाका प्रचार करनेका अत्यंत कठिन परिश्रम कर रहे हैं। यह कार्य कॉन्फरेंसके मुख्य उद्देश्यको अमलमें लानेवाला है, इस लिए उसके साथ कॉन्फरेंस पूर्ण सहानुभूति बताती है और महाराजश्रीका अन्तःकरण पूर्वक उपकार मानती है। तथा मुनि महाराजोंसे विनती करती है कि, वे भी इसी तरह शिक्षाके प्रश्नको अपने हाथमें लें। "

यहाँ आपसे आचार्य पद स्वीकारनेके लिये आग्रह किया

गया था; मगर आपने इन्कार कर दिया। वालीमें पं० जी श्रीसोहनविजयजी महाराजके पास मुनि श्रीललितविजयजी, मुनि श्रीउमंगविजयजी और मुनि श्रीविद्याविजयजीने भगवती सूत्रका योगोद्वहन किया था। उन्हें पंन्यास पदवी देना था इस लिए सं० १९७६ का तेतीसवाँ चौमासा सादड़ीमें समाप्त कर आप वाली पधारे। वालीमें बड़े समारोहके साथ आपका नगर प्रवेश हुआ।

वहाँ मार्गशीर्ष वदि २ के दिन श्रीयुत कपूरचंदजी और गुलाबचंदजी वालीनिवासी ओसवालको हमारे चरित्रनायकने दीक्षा दी। दोनोंके नाम क्रमशः देवेन्द्रविजयजी और उपेन्द्रविजयजी रक्खा गया। पहले उमंगविजयजी महाराजके और दूसरे विद्याविजयजी महाराजके शिष्य हुए।

मार्गशीर्ष वदि ५ के दिन मुनि श्रीललितविजयजी महाराज, मुनि श्रीउमंगविजयजी महाराज और मुनि श्रीविद्याविजयजी महाराज तीनोंको गणि और पंन्यास पद, पंन्यासजी श्रीसोहनविजयजी गणिने प्रदान किये। उसी दिनसे तीनों महात्मा पंन्यास कहलाने लगे। इस तरह आपके परिवारमें चारों पंजाबी पंन्यास बने। वालीके ओसवालों और पोरवाडोंमें तीन तड़ें थीं। वे कभी परस्पर साधर्मी वात्सल्यमें भी शामिल नहीं होते थे। इस अवसर पर हमारे चरित्रनायकके उपदेशसे तीनों साधर्मीवात्सल्यमें एकत्र हुए।

यहाँसे आप वापिस सादड़ी पधार गये; क्योंकि सादड़ीमें

कॉन्फरेंसका जलसा होनेवाला था । वह हुआ उसका वर्णन ऊपर दिया जाचुका है ।

सादड़ीके चौमासेमें पर्युषण समाप्त होने पर झगड़ियेसे मुनि श्रीज्ञानसुंदरजी महाराजका एक पत्र सादड़ीके श्रावकोंके नाम आया था । उसकी नकल उपयोगी समझ यहाँ दी जाती है । " + + + + + अधिक हर्ष इस बातका है कि, आपके वहाँ पूज्यपाद, व्याख्यानशिरोमणि, पंडितमुकुटमणि, शासनदीपक, ज्ञानप्रचारक, नीतिवर्द्धक, वादिमानमर्दक शान्त्यादि अनेक शुभ गुणगणालङ्कृत श्री श्री १००८ श्री श्रीजगद्वल्लभविजयजी महाराज सपरिवार विराजमान हैं सो आपके पूर्व प्रबल पुण्योदयसे मानों मरु देशमें कल्पवृक्षका ही आगमन हुआ है । जिसके फलका आप लोगोंने अच्छे उत्साहके साथ आस्वादन किया है । उन महात्माकी जय-ध्वनि आज भारत भूमिमें गूँज रही है, उस ध्वनिका नाद भव्यात्मा श्रवण करते हैं और उनका हृदयकमल विकसित हो जाता है ।

" स्वल्प समयके पहले जगत्प्रसिद्ध, जगतोपकारी श्रीमद्विजयानंद सूरीश्वरजी महाराज मरुस्थलादि अनेक देशोंमें अज्ञानतिमिरका नाशकर ज्ञानका बीज बो गये थे । उन्हीं आचार्यके चरण कमल निवासी महात्मा, उसी ज्ञान वृक्षको पल्लवित करनेके लिए आपके यहाँ पधारे हैं । उन्होंने आपके यहाँ ही नहीं बल्के अन्य भी बहुतसे स्थानोंमें, सूर्यकी माफिक

ज्ञानका प्रकाश किया है, उससे सुविद्याके कमल खिलते हैं और भव्य भ्रमर उनकी सुगंधका आस्वादन करते हैं।

" आज जैन समाजमें हजारों, लाखों ही नहीं बल्के करोड़ों रुपये धर्मके नामसे खर्च होते हैं; परन्तु समयानुसार शासनको लाभ पहुँचानेके कार्यमें बहुत ही कम रुपया खर्चा जाता है। मगर वल्लभविजयजी महाराजका प्रयत्न उच्च कोटिका है। आपकी विशालदृष्टिका विचार जैन कौमको बड़ा भारी फ़ायदा पहुँचानेवाला है। उसके महत्वका वर्णन करना हमारी लेखिनीके बाहर है।

" आप लोगोंको भी धन्यवाद है कि आप लोग ऐसे महात्माओंके अमृत समान उपदेशसे अपनी चंचल लक्ष्मीका उपयोग शासन सेवामें करते हैं। आशा है आप इसी तरह अपना उत्साह बढ़ाते रहेंगे। शास्त्रकारोंने सभी दानोंमें ज्ञानदान श्रेष्ठ बतलाया है।

" मरुस्थलादि कुछ देशोंमें आधुनिक अल्पज्ञ लोगोंकी वृत्ति प्रायः ऐसी भी दिखाई देती है कि, कार्यके आरंभमें तो उनके दिलोंमें बड़ा भारी उत्साह होता है, उसी उत्साहमें यदि कार्य प्रारंभ हो जाता है तो वह पूरा हो जाता है; परन्तु कार्यमें विलंब होता है तो कई महाशय अनेक प्रकारके विकल्प तथा जातिभेदके मतभेद लाकर डाल देते हैं और कार्यमें विघ्न कर देते हैं।

" आप लोग तो महात्मा पुरुषोंके पदपङ्कजमें निवास

करनेवाले हैं, इस लिए विश्वास है कि कार्य निर्विघ्नतया पूरा होगा। शासनदेव सहायता देंगे।

"मैं एक पामर प्राणी, अल्पज्ञ, पृथ्वीको भारभूत गृहस्थोंके मुफ्तमें टुकड़े खानेवाला हूँ। महा मुनिराजश्रीके इस कार्यका वार वार अनुमोदन करता हूँ। और आपसे भी निवेदन करता हूँ कि इस कामको आप महाराजश्रीके चातुर्मास हैं वहीं तक प्रारंभ करा दें और मनुष्य भवको सफल करें।

श्रीमहाराज साहबको हमारी सविनय वंदना अर्ज करें।"

इसी तरह पंजाबके श्रीसंघका एक पत्र आया था। इसमें आपसे पंजाबमें पधारनेकी विनती दुखे हुए सच्चे दिलसे की गई है। उस प्रेम-पंजाबियोंके परमप्रेम-का दिग्दर्शन कराने के लिये उसको भी यहाँ उद्धृत करना उचित समझा गया है।

" मेरे परम प्यारे श्रीगुरु महाराजजी, सेवकोंकी वंदना १००८ वार मंजूर हो। साहबजी क्या वह दिन भूल गये जो गुरु महाराजका वचन था। गुरु महाराजका अगर वचन ज्यादा है तो एकदम पंजाबकी तरफ विहार करो अगर आरामसे संयमकी पालना करना है तो गुजरातमें आनंद लो। याद रक्खो जबतक पंजाबमें न आओगे तबतक महाराजके सच्चे सेवक न होओगे। इधर कुगुरुका जोर हो रहा है। जगह जगह लेकचर दे रहे हैं। क्या सूरजका यह काम है कि एक जगह ठहरे और बाकी जगह पर अंधेरा रक्खे। वहाँ उल्लुओं-

को मौज करने दे। सेवकोंका कोई वचन खराब हो तो माफी माँगते हैं। दुश्मनोंके जगह जगह साधु संत हैं। यहाँ हम देख देख कर तरस रहे हैं। बहतर तो यह है कि रोटी गुजरातमें खाई हो तो पानी पंजाबमें आकर पीओ। हम अनाथोंको शरण दो।"

इसी चौमासेमें आसपुर (मेवाड़) के श्रावक श्रीयुत चंपालाल निहालचंद तारावतने आपसे सात प्रश्न पूछे थे। आपने उनके जो उत्तर दिये थे वे और प्रश्न उपयोगी समझ कर यहाँ दिये जाते हैं।

प्रश्न।

१—स्नान किये विना श्रावक प्रतिष्ठित प्रतिमाकी वासक्षेपसे पूजा कर सकता है या नहीं? और ऋषिमंडल स्तोत्र एवं जाप शुद्ध वस्त्र पहनकर कर सकता है या नहीं?

२—आर्द्रानक्षत्र बैठने पर आमका त्याग किया जाता है। यह गुजरातकी अपेक्षासे त्याग है कि पंजाबमें भी आर्द्राके बाद आमका त्याग कर देना पड़ता है? आर्द्राके बाद कलमी (हापूस, पायरी, लंगड़ा, मालदा आदि जो तराशकर खाये जाते हैं ऐसे) आम खाये जा सकते हैं या नहीं। आर्द्राके पहले भी जिस श्रावकको सचित्का त्याग हो अथवा एकासना हो वह आमका रस खा सकता है या नहीं?

३—यदि कोई पूर्णतया बारह व्रत न पाल सकता हो तो

वो यथाशक्ति पालनेके लिए वारह व्रत धारण कर सकता है या नहीं ?

४–मंदिरके उपयोगके लिए केशर, चंदन, सोना चाँदीके वरक, इतर, धूप आदि पदार्थ वेचने हों तो वे पदार्थ दूसरोंकी अपेक्षा कम नफा लेकर वेचना चाहिए या मुद्दल दाम लेकर वेचना चाहिए ?

५–श्रावक साध्वीजी महाराजको वंदना किस तरह करे ?

६–पर्युषणोंमें साध्वीजी महाराज कल्पसूत्र वाँच सकती हैं या नहीं ? श्रावक साध्वीजीके पास उपाश्रयमें सुननेके लिए जा सकता है या नहीं ?

७–प्रसूतिका ( सुवावड़ी ) का घर जुदा हो; प्रसूति कर्म करानेवाली भी दूसरी हो; ऐसी दशामें जो स्त्री जुदा मकानमें भोजन वनाकर प्रसूतिकाको ऊँचेसे भोजन दे, उससे स्पर्श न करे तो उसको कितना सूतक लगता है ? और जो एक दफा प्रसूतिकाको स्पर्श कर ले उसको कितने दिनका सूतक लगे ?

उत्तर।

( १ ) वासक्षेपसे अधर ऊँचे हाथसे पूजन करनेमें और स्तोत्रादिके जाप करनेमें स्नानकी जरूरत नहीं समझी जाती है।

( २ ) जिस देशमें आर्द्रा पहले केरी ( आम ) का प्रचार होता है उसी देशके लिए आर्द्रा समझना चाहिए। जिस देशमें

वस्तु होती ही पीछे है वहाँके लिए यह प्रतिबंध नहीं माना जाता है। मूल मुद्दा आर्द्रा होनेपर वर्षा आदिके कारण पाकी केरीमें–पकेहुए आममें जीव पड़ जाते हैं, रस चलित हो जाता है, जिससे अभक्ष्य समझकर पूर्व पुरुषोंने उस देशके लिए यह मर्यादा बाँधी है। इसी तरह और देशोंमें भी उस २ देशकी स्थिति हवापानी–वगैरहका विचारकर अकसर जिस समयमें विगड़ जाती हो उस समयसे बिलकुल त्याग कर देना योग्य है। यदि कोई संतोष करके उससे पहले ही त्याग कर लेवे तो अच्छी बात है; परंतु यह गुजरातका कायदा सर्व देशपर लागू करना न्याय नहीं कहा जाता और न लोक मंजूर ही करते हैं।

पंजाबका तो हमें अनुभव है, वहाँ तो आर्द्राके बादमें भी कितने अरसे बाद ही केरी पकती है। गुजरात देशका अनुभव तो प्रथमसे ही था। मारवाड़ देशका अनुभव इस वर्षमें प्रायः पूर्ण रूपसे हुआ है। आर्द्रातक तो कहीं केरी पकी हुई नजर भी नहीं आती थी। आर्द्राके बाद गाड़के गाड़े ही आते दिखलाई देते थे। कितनेक लोग आर्द्रापर नियमके लिए कहने लगे तो कितनेक भाइयोंने जवाब दिया कि, अभी केरी आई तो है ही नहीं, खाई नहीं, मुखको लगाई नहीं और विगड़ कहाँसे गई? हमसे तो ऐसा नियम नहीं हो सकता। हाँ जो लोग गुजरातसे केरी मँगाते हैं उनको आर्द्रा होनेपर गुजरातकी केरीका तो अवश्य ही त्याग कर देना योग्य है। और वाकीके

लिए द्रव्य क्षेत्र काल भाव देखकर जिससे रस चलित का दोप न लगे वैसे उपयोग रखना चाहिये।

कलमी और कच्चीके लिए भी प्रवृत्ति दोप न हो जावे इस लिये विवेक रखना ही योग्य है। तात्पर्य इस त्यागमें केरीसे मतलब नहीं है, किन्तु रसचलित हो जानेसे--विगड़ जानेसे जीवोत्पत्ति हो जानेसे अभक्ष्यसे मतलव है। गुजरात देशमें भी आर्द्रातक खानेका जो प्रचार है सो वहुत करके आर्द्रा वाद केरीमें विगाड़ होता है इस लिए परंतु किसी समय हवा पानीके कारण आर्द्रा पहले भी विगाड़ हो जाता है, तव विवेकी लोग आर्द्रासे पहले ही त्याग कर लेते हैं। सचित्तका त्यागी मिश्र दोप न लगे इस कारण रस निकाले बाद दो घड़ी होनेसे वापर सकता है। दो घड़ीसे पहले नहीं। जैसे साधु साध्वी दो घड़ी होनेके बाद गोचरीमें लेते हैं। इसी तरह एकासणेमें भी समझ लेना। हाँ जिसने लीलोतरी ( सवजी ) का त्याग-किया हो उसको रस भी वापरना योग्य नहीं है। इसी तरह पके हुए केलेके लिए भी समझ लेना कि, जिसको तिथिके रोज सवजीका त्याग हो वो केला भी नहीं खा सकता है। जिसने नियम करते हुए खुला रखा हो उसका अखतियार है। गुजरातमें इसी वास्ते कितनेक लीलोतरीका नियम करते हुए पाकी केरी पाके केले की छूट रखते हैं। साधु साध्वियोंके योगोद्वहनके दिनोंमें और श्रावक श्राविकाओंके उपधानके दिनोंमें अचित्त होने-

पर भी लीला शाक मनाई होनेसे केरीका रस और पाका केला नहीं लिया जाता है।

( ३ ) श्रावक यथा शक्ति बारां व्रत ले सकता है। इसका खुलासा प्रातः स्मरणीय स्वर्गवासी गुरु महाराज जैनाचार्य श्रीमद्विजयानंदसूरि ( आत्मारामजी ) महाराजने श्रीतत्व-निर्णयप्रासाद नामा पुस्तकमें ( स्तंभ २८ पृष्ठ ४४६ ) किया है देख लेना।

( ४ ) बने वहाँतक मुद्दल भावसे देना उचित है। यदि न बन सके तो थोडा नफा लेकर देनेमें हरकत नहीं समझी जाती है। क्यों-कि उसने देवद्रव्यका फायदा ही किया है नुकसान नहीं। जो चीज बजारमें एक रुपैयेमें मिलती थी उसके बदलेमें चौदह आनेमें दी, प्रत्यक्ष उसने दो आनेका बचाव किया, उसको बुरा किया कौन कह सकता है? खास करके झवेरी लोगोंको यह काम बहुत दफा पड़ता है। श्रीमंदिरजीमें भगवानके मुकुट-कुंडल-हार-जडाऊ आंगी वगैरहमें हीरा-पन्ना-माणक-मोति आदि झवेरातकी चीजें मुद्दल भावसे-या अमुक थोड़ासा नफा लेकर और आखिरमें चोक्खी-उत्तम चीज बाजारके भावसे झवेरी लोग देते हैं और खरीदते भी हैं। और झवेरी लोग प्रायः श्रावक होते हैं, यह बात तो निर्विवाद है। मतलब उसकी भावना मंदिरजीकी चीजके बिगाड़नेकी या नुकसान करनेकी नहीं है। इस लिए हरकत नहीं है; परंतु जो उसके मनमें खोट होगी तो उसने मंदिरको समझा ही नहीं है; उसको तो दोष ही दोष है।

( ५ ) अब्भुठिओ खामकर वंदना करनेका रिवाज मालूम नहीं देता है परंतु खड़े खड़े हाथ जोड़कर थोभवंदना करनेका और सुख साता पूछनेका प्रचार तो गुजरात आदि देशोंमें नजर आता है।

( ६ ) छेद सूत्रांतर्गत होनेसे कल्पसूत्र वाँचना साध्वी को योग्य नहीं है। मुख्यतया तो साध्वीको व्याख्यान वाँचने-का ही अधिकार नहीं है। यदि किसी कारणवश वाँचना हो तो पुरुषकी पर्षदा किनारेपर एक तरफ बैठे और बाइयाँ साध्वी के सामने बैठें। और साध्वी नीचे अपने आसन पर ही बैठ-कर सुनावे तो सुना सकती है। ऐसा स्वर्गवासी गुरु महाराजसे सुना याद है और तपागच्छकी साध्वियोंमें कहीं कहीं ऐसा रिवाज सुनाई और दिखाई भी देता है। भाषाका कल्पसूत्र यदि साध्वीजी बाइयोंको सुनावे और दूसरा कोई योग न होनेसे पूर्वोक्त रीतिसे श्रावक भी सुनना चाहें तो सुन सकते हैं।

( ७ ) खाना पकानेवालीको सूतक नहीं लगता बश-रते तुम्हारे लिखे मुजिब प्रसूताके साथ लगा होवे तो स्नाना-दिसे शुद्ध होनेसे दोष हट जाता है।

× × × ×

सादड़ीमें श्वेतांबर कॉन्फरेंसका जलसा जब समाप्त हो चुका तब शिवगंजके सेठ गोमराज फतेहचंद आये। ये गोडवाड़के एक प्रसिद्ध व्यापारी हैं। बंबई और रंगूनमें इनकी पेढ़ियाँ हैं। मुख्यतया इनका कपूरका रोजगार है। ये वंदनाकर आपके

सामने बैठ गये और हाथ जोड़कर बोले:—" महाराज साहब मैं केसरियाजीका संघ निकालना चाहता हूँ; आप दयाकर सपरिवार संघमें पधारनेकी कृपा करें।"

आपने फर्माया:—" तीर्थ यात्रा करना बहुत ही अच्छा काम है; इससे मन ज्यादा पवित्र होता है; अशुभ आस्रव रुकते हैं; निर्जरा भी होती है जिससे मोक्षका मार्ग बहुत सरल हो जाता है; तो भी मैं इस समय गोडवाड़से बाहिर नहीं जा सकता। गोडवाड़में विद्याप्रचार करनेका कार्य मेरे हाथमें है, गोडवाड़में व्यवस्थित रूपसे जबतक विद्या प्रचारका कार्य प्रारंभ न हो जाय तबतक इस प्रान्तको छोड़नेकी मेरी इच्छा नहीं है। भविष्यमें तो ज्ञानी महाराजने जो देखा होगा वही होगा।"

सेठने अत्यंत आग्रहके साथ प्रार्थना की और कहा:—" आप कृपा कर अवश्य पधारें। मैं इस काममें यथासाध्य मदद करूँगा। १०००० दस हजार रुपये इसके फंडमें दूँगा और दूसरोंसे भी अच्छी मदद कराऊँगा।"

आप बोले:—" इसका अर्थ क्या यह नहीं होता कि, तुम दस हजार रुपये इस फंडमें मुझे लेजानेकी फीस देना चाहते हो। ऐसी फीस लेकर मैं कहीं नहीं जाऊँगा।"

सेठ बड़े चक्करमें पड़े। उनका चहरा उदास हो गया। वे करुण कण्ठमें बोले:—" गुरुदेव। हम लोग ऐसे अर्थ निकालना कुछ नहीं जानते; अगर भूल हुई हो तो क्षमा करें।

मगर मैं आपसे यह स्पष्ट निवेदन कर देता हूँ कि, यदि आप नहीं पधारेंगे तो संघ भी नहीं निकालूँगा। ”

सेठके बोलनेकी भावभंगी और उनकी आकृतिका परिवर्तन यह बताते थे कि, वे दुखी हैं और महाराज साहबसे, बच्चेकी तरह रूठने लग रहे हैं। कहावत प्रसिद्ध है:—

भक्ताधीन भगवान।

आपने गोमराजजीकी बात मान ली। वे प्रसन्न होकर शिव गंज चले गये।

कहावत प्रसिद्ध है '<u>श्रेयांसि बहु विघ्नानि</u>' श्रेष्ठ कार्योंमें अनेक विघ्न आते हैं। संसारमें उच्च कार्य करनेवालोंके मार्गमें अधिक बाधाएँ आती हैं। इसका कारण यह है कि, तेजोद्वेषी लोग कुचक्र रचा करते हैं। स्वयं उच्च काम नहीं कर सकते हैं, मगर दूसरेको करते देख कर भी उनके हृदयमें आग लग जाती है। वे सोचते हैं लोग इसकी पूजा करेंगे इसके यशोगान गायँगे और हमारी तरफ उँगली उठायँगे। इस लिए उत्तम यही है कि, इनका कार्य किसी तरहसे बिगड़ जाय। इसी तत्वने यहाँ भी कार्य किया। किसने किया और क्यों किया? इस बातका उहापोह करना हम यहाँ अस्थानीय समझते हैं। यदि अस्थानीय न हो तो भी गईको स्मरण करना अनुचित समझ हम उसे छोड़ना ही मुनासिब समझते हैं।

तेजो द्वेपी लोगोंने जब सादड़ीके श्रावकोंको भड़का दिया तब उनके उत्साह ढीले पड़ गये। वे कार्यमें टालमटोल करने लगे। आपने सोचा इस समाजका भविष्य अभी अन्धकार पूर्ण है, अभी इस समाजके भाग्यमें उन्नत,—ज्ञान और धर्ममें उन्नत,—होना नहीं बदा है, इसी लिए इसने इतना प्रयत्न करके काम छोड़ दिया है। इनकी तो ऐसी हालत हो गई है—

तकदीर पर उस मुसाफिर वेकसके रोइए;
जो थक कर बैठा है मंजिले मकसूदके सामने।

आप सादड़ीसे विहार कर शिवगंज पधारे। मुहूर्त आ जाने और समस्त जानेवालोंकी तैयारी पूरी न होनेसे, मूहूर्त पर संघका प्रस्थान कर चार दिनतक संघवी सहित आप शिवगंजके बाहर विराजे।

जिस दिन संघवी बाहर जाकर ठहरे उसी दिन अर्थात् फाल्गुन सुदि ३ को उनको रंगूनसे तार मिला कि, उन्हें व्यापारमें बहुत अच्छा नफ़ा हुआ है। उन्होंने आपसे अर्ज की—

“ गुरुदयाल! यह आपही की कृपाका फल है। मैं इन सभी रुपयोंको धर्मकार्यहीमें खर्च देना चाहता हूँ। ”

आपने फर्मायाः—“ सुश्रावक धर्मकी जड़ सदा हरी है। इस क्षेत्रमें जो जितना बोयगा उससे चौगुना उसे मिलेगा।”

फाल्गुन सुदी छठके रोज शेठ गोमराजजीको शिवगंजमें

चलती जैन पाठशालाकी तरफसे सन्मानपत्र दिया गया। इस प्रसंगपर नगरके रईस लोगोंके अलावा बीकानेरवाले सेठ श्रीचंद्रजी सुराणा और उनके सुपुत्ररत्न सेठ सुमेरमलजी सुराणा भी सपरिवार मौजूद थे।

इस सुप्रसंगपर आपका प्रभावशाली व्याख्यान हुआ था। आपकी आज्ञा होनेसे पं० श्रीललितविजयजी महाराजने भी संघवीका कर्त्तव्य इस विषयपर मनोहर व्याख्यान दिया था। फल यह हुआ कि सहकुटुंब संघवीजीने 'श्रीआत्मानन्द जैन विद्यालय गोडवाड' को दश हजारकी रकम देनेका वचन दिया। तथा संघपति गोमराजजीने यावज्जीवन चौथे व्रत ब्रह्मचर्यके पालनेकी प्रतिज्ञा की।

फागन सुदि सप्तमीको शुभ शकुनमें खूब बाजोंकी ध्वनिके साथ जय जय नाद करता हुआ संघ चल पड़ा। संघ पेरवा पहुँचा। वहाँ एक मंदिर और ४० श्रावकोंके घर हैं। पेरवासे सादड़ी गया। सादड़ीमें तीन मंदिर और ६०० श्रावकोंके घर हैं। सादड़ीसे वाली पहुँचा। वहाँ दो मंदिर और ५०० श्रावकोंके घर हैं। वालीसे लुणावे पहुँचा। वहाँ दो मंदिर और दो सौ घर हैं। लुणावेसे लाठारे पहुँचा। वहाँ एक मंदिर और ३० घर हैं। लाठारेसे राणकपुरजी पहुँचा। यहाँका मंदिर बहुत ही भव्य है। इसमें चौदह सौ चवालीस स्तंभ हैं। कहा जाता है कि सभी स्तंभ एक श्रावकने बनवाये थे, एक स्तंभ राजाने बनवानेकी इच्छा प्रकट की मगर वह न

बनवा सका । किंवदन्ती है कि, जब मंदिरकी नींव डाली जानेवाली थी तब घीका दीपक जलानेके लिए एक कटोरीमें थोड़ासा घी आया था । उसमें एक मक्खी गिर गई। मंदिर बनवानेवाले सेठने उस मक्खीको निकाल कर, घी फालतू न चला जाय इस हेतुसे और मक्खीके भी प्राण बच जायँगे इस खयालसे, अपने जूते पर रख लिया । यह देखकर राजोंको ( कारीगरोंको ) खयाल हुआ कि, ऐसा मक्खीचूस आदमी क्या मंदिर बनवायगा? उनमेंसे एक बोलाः— " सेठजी! नींवमें डालनेके लिए पचास पीपे घीकी जरूरत है । सेठने तत्काल ही घीके पचास पीपे मँगवा दिये । राजोंने वह घी नींवमें डाल दिया ।

राणकपुरका दूसरा नाम त्रैलोक्य दीपक भी है । वहाँकी धर्मशाला बेमरम्मत पड़ी हुई थी । आपके उपदेशसे संघवी आदि श्रावकोंने उसकी मरम्मत करा दी ।

राणकपुरसे संघ देसूरी पहुँचा। देसूरीमें श्रावकोंके आपसमें झगड़ा था। कोर्टमें मुकदमा चलता था आपने आपसमें फैसला करनेके लिए बहुत समझाया; मगर वे न माने । तब दूसरे दिन आपने साधुओंको कह दिया कि, कोई इस गाँवमें आहार पानी लेने न जाय । संघमें २७ साधु और ६६ साध्वियाँ थीं । इस समाचारसे सारे देसूरीमें हलचल मच गई। लोग मुकदमेंबाजोंको घृणाकी दृष्टिसे देखने लगे उन्हें धिट-कारने लगे । अनेक श्रावकोंने भी उस दिन अन्नजल नहीं



१००८ श्री आचार्य महाराज राणकपुर तीर्थपर ( पंजाब श्रीसंघसहित ) पृ. ३६८.

मनोरंजन प्रेस, बम्बई.



१००८ आचार्य महाराज श्रीमद्विजयवल्लभ सूरिजी। खुडाला (मारवाड) पृ० ३७१.

मनोरंजन प्रेस, बम्बई.

लिया। भला अपने गाँवमें अपनी जानमें, अपने गुरुओंको—पंचमहाव्रतधारी साधुओंको—अनाहार देखकर कोई अन्नग्रहण करेगा? अन्तमें दुपहरके बाद आपसमें समझौता हुआ और दोनोंतरफके लोगोंने आपसे क्षमा माँगी और आपका उपकार भी माना। जब समझौता हो चुका तब शामको सभी साधु साध्वियोंने और संघने आहारपानी लिया।

देसूरीसे संघ फाल्गुन वदि १ के दिन जीलवाड़े पहुँचा। वहाँ एक जिनालय और ५० श्रावकोंके घर हैं।

जीलवाड़ेसे गढ़बोर पराली, केलवाड़े होता हुआ संघ राजनगर पहुँचा। राजनगरमें राणा राजसिंहजीका बनवाया हुआ एक बहुत बड़ा तालाव है। उसकी परिधि करीब बारह कोसकी बताई जाती है। उसको बनवानेमें एक करोड रुपये खर्च हुए थे। राजनगरहीमें पहाड़ी पर एक जिनालय है। उसमें चौमुखे महाराज विराजमान हैं। उस मंदिरको राणा रायसिंहजीके मंत्री दयालशाहने बनवाया था। उसको बनवानेमें एक पैसा कम एक करोड़ रुपये उसने खर्च किये थे। पूरे करोड़ करनेमें राणा साहबकी नाराजगीका खयाल था। इसी लिए उसने एक पैसा कम खर्च किया था।

राजनगरसे संघ नाथद्वारे पहुँचा। यहाँ एक जिनमंदिर है। नाथद्वारेसे देलवाड़े पहुँचा। उसमें तीन जिन मंदिर हैं। देलवाड़ेसे एकलिंगजी पहुँचा। वहाँ शान्तिनाथ-

भगवानकी एक बहुत बड़ी प्रतिमा है । यह अदबदबावाके ( अद्भुतबाबाके ) नामसे प्रसिद्ध है ।

एकलिंगजीसे विहारकर आप संघके साथ उदयपुर पहुँचे । वहाँ तीन दिन निवास किया और शहरके सारे निकट और दूरके जिनालयोंकी यात्रा की ।

शहर यात्रा करते हुए श्रीसंघके साथ आप मालदासकी सेरीमें चाहबाईके उपाश्रयान्तर्गत श्रीजिनमंदिरके दर्शनार्थ पधारे । उस समय उस उपाश्रयमें बालब्रह्मचारी १००८ श्रीविजयनेमिसूरी महाराज ठहरे हुए थे । आप संघ सहित सहर्ष उस स्थानपर पधारे । श्रीविजयनेमिसूरिजीने भी हर्ष प्रदर्शित किया । परस्परका योग्य शिष्टाचार देखकर श्रीकेसरियाजीके संघने,—जो आपके साथ आया हुआ था और उदयपुरके श्रीसंघने दिलमें अपूर्व आनंद प्राप्त किया । इस दृश्यसे श्रावक समुदायपर जो कुछ प्रभाव पड़ा उसे वही जानता है । अन्यान्य मन्दिरोंमें देवदर्शन करने थे इसलिए अधिक समय आप वहाँ बैठ न सके तो भी करीब आध घंटेके आप वहाँ बैठे और परस्पर वार्त्तालाप कर आनंद उठाया । अगले रोज अर्थात् दूसरे दिन वे दादावाड़ीमें—जो चौगानके पास, हाथी पोलके बाहर है—दर्शन करने जा रहे थे । हाथी पोलके बाहर धर्मशालामें हमारे चरित्रनायक ठहरे हुए थे । वहाँ उस समय पंन्यासजी श्रीललितविजयजी महाराज खड़े हुए थे । उन्होंने नम्रता पूर्वक श्रीविजय नेमिसूरिजी महाराजसे अंदर

पधारनेको कहा। उन्होंने दर्शन करके लौटते समय आनेकी बात कही। लौटते समय वे आये। हमारे चरित्रनायकके शिष्योंने सामने जाकर उनका स्वागत किया। आपनेभी खड़े होकर उनका सत्कार किया खूब आनंदसे कोई दो घंटेतक बातचीत होती रही। जाते हुए वे दुपहरको शहरमें आनेका हमारे चरित्र नायकको आमंत्रण दे गये। आप दुपहरको पधारे। उन्होंने भी आपका योग्य स्वागत किया। दोनों महात्मा बहुत देरतक वार्तालाप करते रहे।

उदयपुरसे संघ रवाना हुआ। कायाकी चौकीसे बोलाओंके अलावा एक थानेदार भी संघकी रक्षाके लिए केसरियाजी तक साथ गया था। वह हमारे चरित्रनायकका अच्छा भक्त हो गया था। संघ केसरियाजी पहुँचा।

संवत १९७७ चैत्र सुदी दशमी सोमवारको संघ सहित श्रीकेसरिया बाबाकी यात्राकर आपने आनंद माना। इस संघमें २७ साधु और ६९ साध्वियाँ तथा डेढ हजारके करीब श्रावक श्राविकाओंका समुदाय था। वहाँ साधुओंके और संघपतिके आग्रहसे आपने आदीश्वरजीकी पूजा बनाई थी। वह वहाँ अहमदाबादनिवासी जौहरी भोगीलाल ताराचंदके आग्रहसे और उन्हींके खर्चसे पढ़ाई गई। उसको पहली बार संघवीने छपाकर प्रकाशित किया था। वहाँ एक साधर्मीवात्सल्य भी हुआ था। प्रतापगढ़निवासी सेठ लक्ष्मीचंदजी घीया आदि कुछ श्रावक श्रीकेसरीयानाथकी

यात्राके साथ आपके दर्शन और आपको प्रतापगढ पधारनेकी विनती करने आये थे । आसपुरके श्रावक भी इस समय तीर्थयात्राके उपरांत आपके दर्शनका लाभ लेने यहाँ आ पहुंचे थे वे भी अपने यहाँ पधारनेकी विनती करते रहे ।

कई रोज संघ श्रीकेसरियानाथजी ठहरा । खूब आनंदसे यात्रा पूजा प्रभावना साधर्मिवात्सल्यादि धर्मकार्य होते रहे । आखरी दिन चलते हुए दादा केसरियानाथजीकी यात्रा कर संघ सहित आप वहाँसे विदा हुए और उसी क्रमसे उदय-पुर पधारे ।

इस वक्त आप श्रीसंघ उदयपुरके आग्रहसे शहरके उसी चाहवाईके उपाश्रयमें—जहाँ श्रीविजयनेमिसूरिजी पहले ठहरे हुए थे—आ ठहरे । क्योंकि श्रीविजयनेमि सूरिजी कुछ शरीर नरम हो जानेसे बाहर धर्मशालामें सपरिवार जा ठहरे थे इस लिये उपाश्रय खाली था। चार दिन आप वहाँ ठहरे। संघके आग्र-हसे दो रोज आपने और एक रोज़ आपके सुशिष्य पं० ललित-विजयजीने श्रीसंघ उदयपुरको उपदेशामृत पिलाया ।

दो साधर्मिवात्सल्य—एक संघपतिकी तरफसे और एक श्रीसंघ उदयपुरकी तरफसे—हुए थे ।

आजकल कहा जाता है कि यतियोंका बहुत पतन हो गया है । श्रावक प्रायः यतियोंको अपने घरोंमें गोचरी लेने नहीं आने देते । और तो और अपने खास शहरमें भी यतियोंकी मान मर्यादा बहुत कम हो गई है । आजकल यतियोंका नि-

वाह उनके पूर्वजोंके संचित धनपर, जमीं जायदाद पर और वैद्यक, ज्योतिष एवं यंत्र मंत्र पर होता है। श्रावकोंके भक्ति-भाव पर नहीं। श्रावकोंके नहीं माननेका मुख्य कारण यह है कि उन्हें यतियोंके विषयमें यह शिकायत है कि यति संयम बराबर नहीं पालते हैं। ऐसी दशामें भी कुछ यति ऐसे हैं जो सब तरहके सुख साधनोंके होते हुए भी प्रायः संयमी हैं और जिनपर उनके श्रावकोंकी पूर्ण श्रद्धा है।

उदयपुरनिवासी यतिजी श्रीगुलाबचंद्रजी और उनके शिष्य यतिजी श्रीअनूपचंद्रजी भी ऐसे ही हैं। गुरु शिष्योंका शहरमें बड़ा मान है। कोठारी बलवंतसिंहजी आदिकी बड़ी बड़ी हवेलियोंमें, जनानेमें, किसी यतिको जाने नहीं देते; मगर इन गुरु शिष्योंके लिए कहीं मनाई नहीं है। इनका उपाश्रय कसेरोंकी ओल ( गली ) में है। इस ग्रंथके लेखकका घर उनके उपाश्रयसे सटा हुआ था। और बचपनमें इस, लेखकने उन्हींके यहाँ शिक्षा प्राप्त की। कुटुंब परिवारके लोग वैष्णव धर्मके धारक हैं, परन्तु इन पंक्तियोंका लेखक आज जैनधर्मको पालता है इसका कारण ये ही दोनों गुरु शिष्य हैं।

यतिजी अनूपचंद्रजी प्रायः साधु मुनिराजोंके पास जाया करते हैं और उनकी सेवा भक्ति भी किया करते हैं। उनकी और सिरसानिवासी यति श्रीप्रतापचंद्रजीके शिष्य यति श्री मनसाचंद्रजीकी उदयपुरमें एक पुस्तकालय खोलनेकी इच्छा

थी । यति प्रतापचंद्रजी आचार्य महाराज श्रीविजयकमल सूरिजीके यतिपनेके--गुरुभाई थे ।

यति अनूपचंद्रजी और मनसाचंद्रजी हमारे चरित्रनायकके पास गये और उन्होंने विनती की कि, हम अपने पुस्तकालयकी उद्घाटन क्रिया आपके शुभ हाथोंसे कराना चाहते हैं । आपने इस बातको स्वीकार किया । सं० १९७७ के वैशाख विद ३ के दिन इस पुस्तकालयकी आपके हाथोंसे उद्घाटन क्रिया हुई । नाम 'श्रीवर्द्धमानज्ञानमंदिर' रक्खा गया । इसमें इस समय करीब ढाई हजार पुस्तकें हैं ।

जिस वक्त संघ उदयपुरसे रवाना हुआ उस वक्त विहारके लिए तैयारी की हुइ, कमराँ बाँधे हुए हमारे चारित्रनायक आचार्यश्री विजयनेमिसूरिजीकी तबीयतका हाल पूछनेको और उनसे मिलनेको उस धर्म शालामें पहुँचे जहाँ वे ठहरे हुए थे । जाकर सुखसाता पूछी, आचार्यश्री बड़े खुश हुए । चलनेकी जल्दी थी तोभी उनके आग्रहसे करीब डेढ घंटे बैठना पड़ा । इस आखरी मुलाकातमें आचार्यश्रीने अपना सच्चा अन्तःकरणका उद्गार निकाला । उन्होंने कहा--

"वल्लभ विजयजी! मैं नहीं समझता था कि तुम इस प्रकारकी सज्जनता दिखलाओगे और शिष्टाचार करोगे । मेरे मनमें तुम्हारे लिए बहुत कुछ भरा हुआ था; परंतु तुम्हारे इस आनंद जनक समागमसे वह सब निकल गया । "

आपने कहा:--"बड़ी खुशीकी बात है । आप जानते हीं

हैं सुननेमें और देखनेमें बड़ा अंतर होता है। सुननेमें परके विश्वासपर आधार होता है और देखनेमें—प्रत्यक्षमें अपने आपका विश्वास होता है। जिस तरह आपकी गलत फेहमी दूर हो गई इसी तरह आपकी निस्वत मेरी गलत फेहमी भी निकल गई। इसी लिए तो मैं चाहता हूँ और आपसे भी सिफारिश करता हूँ कि जिस तरह भी हो सके एक दफा सर्व साधुओंका सम्मेलन होवे। आमने सामने मिलनेसे आँखोंमें कुछ शरम आ जाती है; अमी टपकने लग जाता है और हृदयकी जहरकी लहर शांत हो जाती है। आप करनेको समर्थ हैं। यदि आप जैसे समर्थ प्रतिष्ठित महात्मा मिलकर शासन सुधार करना चाहें तो कोई वड़ी वात नहीं है।" उन्होंने जवाब दिया, वल्लभ विजयजी! तुम्हारा कहना सत्य है। परस्पर मिलनेसे बहुत ही फायदा होता है, जिसका प्रत्यक्ष अनुभव हम तुम दोनोंको हो चुका है और मैं भी यह चाहता हूँ कि साधुसम्मेलन अवश्य ही होना चाहिए; परन्तु इसमें छोटे वड़ेकी और वन्दनाकी पंचायत आखड़ी होती है। वहाँ सबकी अकल मारी जाती है।"

हमारे चरित्रनायकने कहाः—" महाराज! क्या इतनी भी उदारता त्यागी साधु महात्माओंसे नहीं हो सकती है? अरे! कुल दुनियाकी ऋद्धिको लात मारनेवाले, अपने आपको निर्ग्रन्थ–महामुनि–क्षमाश्रमण–यति–साधु–महाराज कहलानेवाले इतनी भी उदारता नहीं कर सकते हैं? आप मुझे आज्ञा करें यदि वंदना करनेसे ही सम्मेलन होता हो

तो बड़े तो क्या हरएक मुझसे छोटे साधुको भी मैं वंदना करनेके लिए तैयार हूँ ।

अफसोस! गृहस्थी भी आपसमें जब मिलते हैं तब योग्य शिष्टाचार करते हैं क्या साधुओंमें इतना भी न होना-चाहिए ? एकने उधरको मुख कर लिया दूसरेने उधरको! मानों दोनोंने एक दूसरेको 'अदिट्ठकल्लाणी' मान लिया। आपका और मेरा योग्य शिष्टाचार हुआ इसमें आपका या मेरा क्या बिगाड़ हो गया ? उलटा गृहस्थोंपर अच्छा प्रभाव पड़ा। इस लिए मैं आपसे अनुरोध करता हूं कि, आप अवश्य सम्मेलनके लिये प्रयत्न करें। मेरा आत्मा मुझे साक्षी देता है कि, आप सफलता प्राप्त करेंगे! क्योंकि आपका प्रभाव बहुत अच्छा है। स्वर्गवासी १००८ श्रीमद्विजयानन्द सूरि (आत्मारामजी) महाराजजीके समुदायकी तरफसे तो आप निश्चिंत रहें। केवल १००८ श्रीआचार्य महाराज श्रीविजयकमल सूरिजी, १०८ प्रवर्त्तकजी महाराज श्रीकान्तिविजयजी और १०८ श्रीहंसविजयजी महाराज। इन तीनोंकी सलाहकी जरूरत है। इनके कहनेसे बाहिर प्रायः कोई नहीं होगा। अच्छा अब मैं आज्ञा चाहता हूँ, जानेमें देरी होती है। सुखसाता-में रहना धर्मस्नेह रखना।"

उदयपुरसे संघ रवाना होकर वापिस उसी मार्गसे देसूरी आया जिस मार्गसे वह गया था। देसूरीसे नाडुलाई, नाडोल, वरकाणाजीकी यात्रा करता हुआ संघ शिवगंजमें

पहुंचा । आप वहाँसे रवाना हुए । वरकाणाजीसे पं० सोहनविजयजीको आपने वीकानेरकी तरफ विहार करवा दिया । आप भी वीकानेरकी तरफ पधारना चाहते थे; मगर संघके आग्रहसे शिवगंज पधारे। वहाँ कुछ दिन ठहरकर वीकानेर जानेका इरादा कर आपने शिवगंजसे विहार किया । पोमावा, वांकली होते हुए आप जब तखतगढ़ पहुँचे तब आपको किसीने पहचाना नहीं; आपके पधारनेके वहाँ पहले समाचार भी नहीं पहुँचे थे; मगर जब आप मंदिरमें दर्शन कर रहे थे तब दर्शन करके रवाना होते हुए एक श्रावकने धीरेसे पूछा ये कौन महाराज पधारे हैं ? साथके साधुओमेंसे एक साधुने कहा कि, श्रीवल्लभविजयजी महाराज साहब पधारे हैं। इतना सुनते ही श्रावक दौड़ा हुआ गया। सारे बाजारमें और गाँवमें पवनवेगसे समाचार फैल गये । चारों तरफ़ दौड़ धाम मच गई। श्रावकोंने आकर वंदना की। सभी मिलकर आपको उपाश्रयमें ले गये । आपने मंगलीक सुनाई। दो दिन श्रावकोंको व्याख्यानामृत पिलाकर तीसरे दिन तखतगढ़से विहार कर क्रमशः आप पाली पधारे और पं० ललितविजयजी खुड़ाले गये ।

वीकानेरसे धर्मात्मा सेठ सुमेरमलजी सुराणा आपके दर्शनार्थ और आपसे वीकानेरमें चौमासा करनेकी विनती करनेके लिए आये । आपने उस विनतीको स्वीकार कर लिया ।

पालीसे विहार कर आप जाडन पधारे। जाडनमें मंदिर-जीकी बहुत आशातना होती थी। स्थानकवासी साधु मंदिरमें उतरते थे। मंदिरमें पूजा प्रक्षालन भी बंद हो रहा था। परंतु समयके अभावसे इस बातको न छेड़ते हुए आपने लक्ष्यमें ले लिया। रातको जाडनमें बहुत वर्षा हुई। इतना पानी बरसा कि जाडनसे आगे सोजतकी तरफ जानेका रस्ता बंदसा हो गया।

रात्रिकी वर्षा पालीमें उससे भी अधिक हुई थी, इस कारण पालीके श्रीसंघको बड़ी चिन्ता हो गई। कहीं सुबह महाराज विहार न कर जावें और आगेको दुःख न पावें इस इरादेसे रातोरात उन्होंने खेपिया भेजा और महाराजजी साहिबके साथमें गये हुए अपने भाइयोंको लिख दिया कि, जिस तरह हो सके विनती करके महाराजजी साहिबको पाली वापिस ले आना। आगेको बिलकुल न जाने देना मार्गमें बड़े दुःखी होंगे। यदि आपकी जानेकी ही इच्छा होगी तो दश दिन बादमें भी जा सकेंगे।

प्रातःकाल श्रावकोंने अर्ज गुजारी। आपने भी अवसर विचार लिया। आप जाडनसे वापिस पालीमें पधारे। जाडन गाम पालीसे करीब ११ माइलके है।

अब पालीके श्रीसंघको उत्साह हो गया कि, चौमासा यहीं होगा। प्रथम भी चौमासेके लिए बहुत जोर दे रहे थे अब तो मौका हाथ आ गया। बीकानेर पहुँचनेका समय तो

अब रहा ही नहीं। लगे चौमासेके लिए जोरसे विनती करने। कुछ महाराजजीकी सलाह होने लगी थी, अभी विनती स्वीकारी न थी, इतनेमें खुडाले ( स्टेशन फालना ) के श्रीसंघके मुखिया वालीके कई श्रावकोंके साथ विनतीके लिए आ पहुँचे। खुडालेके श्रीसंघकी पहलेसे ही चौमासेके लिए विनती थी; परंतु जिस लाभके लिए गोडवाड़में रहना था वह होता नजर न आनेसे ही आप गोडवाड़को छोड़ बीकानेरकी तरफ जाना चाहते थे। क्योंकि बीकानेरके श्रावक सेठ सुमेरमलजी सुराणा और सेठ लक्ष्मीचंदजी कोचरने बीकानेरमें चलती पाठशालाको स्थायीरूपमें बना देनेकी पूरी पूरी आशा दी थी। वाचकवृन्द ! आप देखते ही आये हैं कि हमारे चरित्रनायकको जैनसमाजमें तालीमके प्रचारकी धुन लगी हुई है, जो कि अबतक उसी तरह चली जा रही है।

खुडाला और वालीके श्रावकोंने कहा आप पधारिए हम आपकी इच्छानुसार कार्य करनेको तैयार हैं। यदि सादड़ीका श्रीसंघ मान लेवेगा तो सारे गोडवाडका जैनविद्यालय बना दिया जायगा; अन्यथा हम दोनों मिलकर यथाशक्ति उद्यम करेंगे। फिर धीरे धीरे आगेको काम बढ़ता जायगा; परंतु आपके पधारे विना कुछ भी बननेवाला नहीं है। ”

आपको खयाल था कि, वालीकी रकम पंन्यासजी श्रीसोहनविजयजी और ललित विजयजीके चौमासेमें और कुछ चौमासेके बादमें मिलाकर ७०-८० हजारके लगभग लिखी गई

थी यदि वालीवाले और थोड़ीसी हिम्मत करें तो एक लाखकी रकम वालीकी बड़ी खुशीसे हो सकती है। खुडालेकी रकम भी ४०-५० हजार की हो सकती है। दोनोंकी मिलाकर डेढ लाखकी रकम हो जायगी। यदि सादड़ीवाले मान लेवेंगे तो लाख सवा लाखकी रकम मिल जानेसे ढाई तीन लाखकी रकम हो जायगी। विद्यालयका काम चल पड़ेगा। यदि थोड़े समयके लिए सादड़ीका श्रीसंघ शामिल न हुआ तो भी वाली और खुडालेके श्रीसंघकी एक सलाह होनेसे संवत् १९७८ माघ सुदिमें खुडालेकी धर्मशालामें जो विद्यालयकी स्थापना की है वह ठीक रूपमें चल पड़ेगा। इस आशयसे आपके मनने पालीके हिसावसे खुडालाको अधिक पसंद किया। आपने पालीके श्रीसंघको समझाया कि आप खुद ही लाभालाभ विचार लेवें। पालीके श्रीसंघने भी स्वीकार कर लिया कि, यदि इस प्रकारके लाभकी संभावना है तो हमें कोई आग्रह नहीं है। आप खुशीसे पधार जावें। गोड़वाड़में विद्याका प्रचार होगा तो उसका लाभ हमें भी मिलेगा। अब आपने पालीसे विहार किया और क्रमशः आप खुडाले पधारे।

जुदा जुदा स्थानोंसे चौमासेकी विनती होनेसे आपने निम्न प्रकारसे अपने शिष्य प्रशिष्यादिकोंके चौमासोंका निर्णय कर दिया।

बीकानेर—पं० श्रीसोहनविजयजी गणी, मुनि श्रीसमुद्रविजयजी और मुनि श्रीसागरविजयजी।

सादड़ी—पं० श्रीललितविजयजी गणी और उनके शिष्य मुनि श्रीप्रभाविजयजी।

तखतगढ़—पं. श्रीउमंगविजयजी गणी और उनके शिष्य मुनि श्रीदेवेन्द्रविजयजी।

खुडालेमें आपके साथ उस चौमासेमें पं० श्रीविद्याविजयजी गणी, मुनि श्रीविचारविजयजी और मुनि श्रीउपेन्द्रविजयजी थे।

आप जिस संकल्पसे खुडाले पधारे थे वह तो पूरा नहीं हुआ; क्योंकि सादडीवाले मिले नहीं और बालीवाले जो पालीमें गये थे उन्होंनें फिर कभी मुख दिखाया ही नहीं। आखिरकार खुड़ालेकी धर्मशालामें स्थापन किये हुए गोडवाड जैन विद्यालयको 'श्री आत्मानन्द जैन पाठशाला-खुडाला' के रूपमें परिवर्त्तन करना पड़ा। वह पाठशाला खुडाला गाममें अच्छी तरह चल रही है। लोगोंकी इच्छा है कि, एक दफा फिर महाराजजी साहिबका यहाँ पधारना होवे तो इस पाठ-शालाकी और भी तरकी हो जावे।

पर्युषण समाप्त होनेके कुछ दिन बाद गोडवाड़के कई गाँवोंमें प्लेग फैल गया। खुड़ाला और सादड़ीमें भी प्लेग शुरू हो गया था। मुँडारेमें प्लेग नहीं था इस लिए पंन्यासजी श्रीललितविजयजी महाराज लोगोंके आग्रहसे मुँडारेमें आ गये। उन्होंने और श्रावकोंने हमारे चरित्रनायकसे भी मुँडारे पधारनेकी विनती की, मगर आप न पधारे।

वाली खुडालेसे तीन माइल है। वहाँ एक ओसवाल उस

समय हाकिम थे । यद्यपि वे तेरहपंथी थे तथापि आप पर बड़ी भक्ति रखते थे। वालीमें एक मुसलमान डॉक्टर भी थे। उनका वहीं नहीं आसपासके लोगोंमें भी बड़ा मान था। वे भी हमारे चरित्रनायक पर बहुत भक्ति रखते थे। उन दोनोंने एवं इन्स्पेक्टर गजराजजी मुहताने तथा सूरजमलजी दारोगा आदि प्रतिष्ठित श्रावकोंने आपसे बड़ा आग्रह किया कि, आप वाली पधारें, किन्तु आपने वाली जानेसे इन्कार कर दिया। आप वहांसे थोड़ी दूर फालनेका स्टेशन है। वहाँ खुडालेके श्रीसंघकी धर्मशालामें पधार गये । वहाँ एक श्रीजिनमंदिर भी है । खुडालेका श्रीसंघ भी आपके निकट ही तंबू, झौंपडियाँ लगाके आ रहा था। यहाँ आपने चौदहराजलोक-पूजाकी रचना की थी।

प्लेगके शान्त होजानेपर आप श्रीसंघ सहित पुनः खुडाला गांवमें पधार गये और चतुर्मासकी समाप्ति गांवमें ही की।

उसी चौमासेमें आपके शिष्यरत्न पं. श्रीललित विजयजी महाराजके हाथसे सादड़ी में भी 'श्रीआत्मानंद जैन पाठशाला सादड़ी' की स्थापना हुई। अब उसके लिए मकान भी तैयार हो गया है। इस मकानमें सेठ मूलचंदजी सादडी निवासीने दस हजार रुपये दिये हैं। बाकी खर्चा श्रीसंघ सादड़ीने दिया है। उस पाठशालाकी उद्घाटनक्रिया आपके लिखनेसे श्रीयुत गुलाबचंद्रजी ढड्डा एम. ए. ने सं० १९८२ के ज्येष्ठ सुदी १२ के दिन की थी। मकानपर निम्न प्रकारका बोर्ड लगाया गया है—

‘ श्री आत्मानंद मंदिरमार्गी जैन विद्यालय सादड़ी ’

‘ सेठ मूलचंद छजमलकी दस हजार एक रु. की सहायतासे स्थापित ।’

इस पाठशालाके लिए सादड़ीमें एक लाख दस हजारकी टीप हुई है। यह आपका चौमासा सादड़ीमें था तभी हो गई थी। श्रीयुत गुलाबचंदजीका जो पत्र आपके नाम आया वह यहाँ दिया जाता है।

फालना स्टेशन ता. ५

स्वस्ति श्री गुजरानवाला शुभ स्थाने अनेक गुणगणालंकृत पंच महाव्रत धारी पूज्यपाद गुरुवर्य श्री १००८ श्री आचार्य्य महाराज श्रीवल्लभविजयजीके चरणकमलोंमें गुलाबचंद ढड्ढाकी सविनय वन्दना मालुम हो, आपकी आज्ञाके मुताबिक ता. ३ को रवाना होकर ४ को सादडी पहुँचकर दोपहरको करीब १००० आदमियोंके समक्ष बहुत आनन्दपूर्वक श्री-आत्मानंद जैन विद्यालय सादड़ीकी उद्घाटन क्रिया आपकी आज्ञाके मुवाफिक निर्विघ्न समाप्त की। सेठ मूलचंदजीने नारियलकी प्रभावना की।

श्रीगुरुवर्यके पवित्र चरणकमलोंमें—

सिधराज ढड्ढाकी सविनय विनीत वन्दना मालूम हो मैं भी पू० काका साहबके साथ सादडी आयाहूँ। सर्व मुनिसमुदायको सविनय वन्दना। सुखसाताका पत्र दिरावें।

शुभ मिति जेठसुदी १५ स. १८८२

सिधराज ढड्ढा ”

जो गुण या जो पद आपको प्राप्त नहीं है वह गुण या वह पद यदि कोई आपके नामके पहले लगाता है तो आप उसे बिलकुल नापसंद करते हैं। भक्तोंके लिए आप सभी कुछ हैं; भक्त आपको सभी गुणसंपन्न और सभी पदोंसे विभूषित ही मानते हैं और लिखते हैं; परन्तु आपने कई बार उपदेशमें इसका प्रतिकार किया और एक विज्ञप्ति भी इसी चौमासेमें आपने प्रकाशित कराई उसको हम यहाँ आत्मानंद-प्रकाशसे उद्धृत करते हैं।

सूचना।

" सर्व सज्जनोंसे विज्ञप्ति है। मुझे कोई आचार्य, कोई जैनाचार्य, कोई धर्माचार्य, कोई उपाध्याय, कोई पंन्यास, कोई शास्त्रविशारद, कोई विद्याविशारद, कोई विद्यावारिधि, कोई मुनिरत्न, कोई प्रसिद्धवक्ता, कोई प्रखरविद्वान, कोई भू भास्कर, इत्यादि मनःकल्पित अपनी अपनी इच्छानुसार उपाधि–टाइटल–पदवीयाँ लिखकर भारी बनाते हैं। यह बिलकुल अन्याय होता है। क्योंकि न मुझे किसीने कोई उपाधि दी है, न मैंने ली है और न मैं किसी उपाधिके लायक ही हूँ। अतः स्वर्गवासी जैनाचार्यश्रीमद्विजयानंद सूरि महाराजकी बखशी हुई ' मुनि ' उपाधिके सिवा अन्य कोई उपाधि मेरे नामके साथ कोई भी महाशय न लिखा करें।

हस्ताक्षर मुनि वल्लभविजय।"

खुड़ालेमें, आपका वहाँसे विहार हो जानेके बाद, आपके

पोते शिष्य पंन्यासजी श्रीउमंगविजयजी महाराज गये थे। उनके उपदेश और उन्हींके हाथोंसे वहाँ एक लाइब्रेरीकी स्थापना हुई थी। उसका नाम रक्खा गया था–'श्रीआत्म-वल्लभ जैनलाइब्रेरी, खुडाला।'

खुडालेसे विहार कर आप वरकाणा पधारे। पंन्यासजी श्रीललितविजयजी महाराज भी मुंडारेसे संघ लेकर वर–काणाजीमें आपसे आ मिले थे।

पंन्यासजी महाराजने मुंडारेमें दो संस्थाएँ स्थापित कराइ थीं। एकका नाम है,–'श्रीआत्मानंद जैन पाठशाला मुंडारा' और दूसरीका नाम है,–'श्रीशान्ति आतमवल्लभ जैन लाइब्रेरी मुंडारा।' पहली संस्थाका चंदा हमारे चरित्रनायकके उपदेश-से ही हुआ था और दूसरीका चंदा पंन्यासजी महाराजके उपदेशसे हुआ था।

वरकाणेसे रानी, चाँचोरी, एन्द्राका गुड़ा होकर खाँड पहुँचे। खाँडमें आपके उपदेशसे पाठशाला खुली। वहाँ पूजा पढ़ाई गई और दो साधर्मिवत्सल हुए।

खांडसे गुंदोज पधारे। गुंदोजमें जब आप सवेरे आहार पानीकरके ओटले (थडे) पर टहल रहे थे उस समय उस गाँवके जागीरदार कहीं जा रहे थे। आपको देखकर वे घोड़ेसे उतर गये और आपके पास आकर करीब आध घंटे तक ठहरे। वहाँ आपके उपदेशसे एक पाठशाला भी स्थापित हुई।

गुंदोजसे आप कुल्ला पधारे। कुल्लेके कई श्रावक आपको

विनती करनेके लिए एन्द्राका गुड़ा आये थे। उनमेंसे एक श्रावकने आपके पास आकर उपवास पचख लिया और फिर कहाः—" आप जबतक हमारे गाँवमें पधारनेकी विनतीको स्वीकार न करेंगे तबतक पारणा नहीं करूँगा।" इस लिए आपको गाँव रस्तेमें न होने पर भी कुल्ला पधारनेकी स्वीकारता देनी पड़ी। वहाँ एक साधर्मीवत्सल भी हुआ था।

कुल्लासे डेंडो पधारे। वहाँ पालीके लोग विनती करने आये। बाजारमें आपका व्याख्यान हुआ था। वहाँ मंदिरजीमें पूजा नहीं की जाती थी। कई श्रावकोंको पूजाका नियम लिवाया।

डेंडासे आगे तीन कोस पर एक गाँव है। वहाँ आपके पधारने पर पूजा पढाई गई और साधर्मीवत्सल हुआ।

वहाँसे सं १९७७ के मिगसर सुदी १० को आप पाली पधारे। समारोहके साथ नगर प्रवेश हुआ। कई दिनतक पूजा प्रभावना और नोकारसी होती रही। वहाँ सोजत, नयाशहर (व्यावर) के लोग आपके पास अपने अपने गाँवोंमें पधारनेकी विनती करने आये थे। पालीमें एक पाठशाला भी स्थापित हुई थी।

पालीमें पचीस दिन रहकर आपने पोस सुदी ५ को वहाँसे विहार किया और जाडण पधारे। मंदिरजीमें आशातना होती है यह बात चतुर्मास पहले आप जाडण पधारे थे उस वक्तकी आपके ध्यानमें थी इस लिए पालीसे विहार करते हुए आपने पालीके श्रीसंघसे कुछ सूचना की। ५०-६० आदमी पालीसे आपके

साथ-जाडण इस इरादेसे गये थे कि आपको दो दिन वहाँ ठहरा कर कुछ उपदेश जाडणके भाइयोंको दिलाया जावे। आपने वहाँ उपदेश देकर प्रथम तो जाडणके भाइयोंमें जो कुसं-पथा उसे दूर किया। बादमें श्रीजिनमंदिरका जीर्णोद्धार और पूजाका उपदेश दिया। आपके उपदेशसे मंदिर और धर्म-शालाके जीर्णोद्धारके लिए चंदा हुआ, जिसमें पालीके श्राव-कोंने भी कुछ मदद दी, बाकी जाडणवालोंने यथाशक्ति उत्साह दिखाया और ढूँढिये साधुओंका मंदिरमें ठहरना बंद कराया। वहाँ कई स्थानकवासियोंने आपके पास पूजा पाठका नियम लिया और आपका वासक्षेप भी ले लिया। अब वहाँका मंदिर बड़ी अच्छी स्थितिमें है। उस वक्त पालीके भाइयोंने वहाँ पूजा पढ़ाई थी और साधर्मिवात्सल्य भी किया था जिसमें जाडणके बाई भाई भी शामिल थे।

वहाँसे विहार कर एक गाँवमें पधारे जो तीन कोस था। उसमें सारे श्रावक तेरह पंथी थे। इस लिए आहार-पानीकी वहाँ कुछ कठिनता पड़ी। वहाँ आप के दो व्याख्यान हुए। एक श्रावकने पूछाः—"

"स्थूलिभद्रजी कोशा वेश्याके घरमें चौमासा रह कर ब्रह्म-चारी रहे थे यह बात कैसे संभव हो सकती है।"

आपने उत्तर दियाः—

"मन एव मनुष्याणां कारणं बन्धमोक्षयोः"

उन्होंने अपने मनको साध लिया था अत एव ऐसे योगी-

श्वरोंके लिए नव वाडोंकी भी पावंदी नहीं है। भला मैं तुमको पूछता हूँ, तुमने कभी उपवास किया है?

श्रावक—हाँ कई वार।

आप—तो क्या तुम उपवासवाले दिन घर–गाँव–परिवार –खाने पीनेकी सब चीजोंको छोड़कर कहीं उजाड़में चले जाते हो या किसी पहाड़की गुफामें घुस जाते हो?

श्रावक—क्यों? वे चीजें मेरा क्या कर सकती हैं? मेरा मन काबूमें है, मैंने इनको त्याग दिया है, मुझे परभवका डर है, मैं अपना उपवास बराबर घरमें रह कर पाल सकता हूँ।

आप—भले भाई तो क्या भगवान् स्थूलिभद्र स्वामी अपनी प्रतिज्ञाका पालन करनेमें समर्थ नहीं थे? अवश्य थे।

इतना सुनकर वह शांत हो गया। वहाँ दो तीन श्रावकोंने पूजा पाठ करनेका नियम भी किया था।

वहाँसे आप सोजत पधारे। बड़े समारोहके साथ नगर-प्रवेश हुआ। शहरमें दस मंदिर हैं। उनका प्रबंध ठीक नहीं होता था। इस लिए आपने उपदेशद्वारा वहाँ एक पेढ़ी स्थापित कराई थी। उसका नाम 'शान्तिवर्द्धमान पेढी' रक्खा गया। उसके द्वारा अनेक मंदिरोंके जीर्णोद्धार हुए हैं। आपके पधारने पर अनेक श्रावक जो किसी कारणवश कुछ कुछ ढूँढियोंकी तरफ झुकते जा रहे थे वे वापिस अपने ठिकाने आ गये यानी पक्के प्रभुपूजक बन गये।

सोजतसे विहारकर आप विलावस पधारे। वहाँ मंदिर मार्गी एक ही श्रावक पक्का था। आपने वहाँ चार दिन रहकर उपदेश दिया। वहाँके साठ श्रावक जो कच्चे पक्के ढूँढिये थे, वे सभी मूर्तिपूजक हो गये। स्थानकवासियोंके परिचय और उपदेशसे स्त्रियोंने मासिकधर्म पालना छोड़ दिया था, सो आपके उपदेशसे वापिस पालने लगीं। वहाँ पंचोंने ठहराव करके यह बात भी लिख ली कि आजसे जिनके घरकी स्त्रियाँ मासिक धर्म नहीं पालेंगी उन पर पाँच रुपये जुर्माना होगा। वहाँ सब लोगोंके लिए पूजाका आवश्यक सामान भी आपके उपदेशसे एक श्रावकने मँगवा लिया। कई पूजाप्रभावनाएँ भी हुईं।

वहाँसे आपने कापर्डाजीकी तरफ विहार किया। विलावसके नगरसेठ गुलाबचंद्रजी आदि पन्द्रह आदमी भी आपके साथ गये। तीन दिनमें आप कापर्डाजी पहुँचे।

कापर्डाजीसे आप भावी पधारे। वहाँ सौ घर हैं मगर सभी स्थानकवासी हैं। उनमेंसे एक श्रावकने पूजा करनेका नियम लिया।

भावीसे विलाड़ा पधारे। वहाँ दो नोकारसियाँ और प्रभावनाएँ हुईं।

वहाँसे पाँच कोस पर एक गाँव है। उसमें वैष्णवी एक जाति है। वह खेती करती है। वह खेतोंमें कई वार आग लगा दिया करती है सो नहीं, लगानेका उसने आपके उपदेशसे नियम ले लिया। वहाँ तीन दिन तक आपके और पंन्यासजी महाराज ललितविजयजीके व्याख्यान होते रहे।

वहाँसे फिर आप कापडीजी पधारे। वहाँ मेले पर पाँच हजार आदमी आये थे। उसमें एक सधर्मीवात्सल्य हुआ-था। लोगोंको ठहरनेकी तकलीफ होती थी इस लिए आपने उपदेश देकर वहाँ धर्मशाला बनवानेकी नींव डलवाई।

वहाँसे आपने ब्यावरकी तरफ विहार किया और जेतारण पहुँचे। जेतारणसे दो कोस पर एक गाँव है। उसमें सभी श्रावक ढूँढिये हैं। उस गाँवमें आपने एक सार्वजनिक व्याख्यान दिया था। उसमें छःसात आदमियोंने दर्शन करनेका नियम किया। एक आदमीने पूजाका भी नियम किया। वहाँके जागीरदारके अन्तःपुरके पास जिनालय था; मगर कोई श्रावक वहाँ नहीं जाता था। इस लिए वह मंदिर जागीरदारने अपने अन्तः पुरमें मिला लिया और मूर्ति एक महात्माके यहाँ उपाश्रयमें रख दी थी। खुशीकी बात है कि श्रावकोंने नया मन्दिर बनवानेकी योजना करली है।

वहाँसे आप बरकेघाट पधारे। गाँवमें सभी ढूँढिये हैं, परन्तु आपका व्याख्यान सुनने सभी आते थे।

वहाँसे आप अमरपुरा स्टेशनकी धर्मशालामें जाकर ठहरे। नये शहरके लोग वहाँ वंदना करने आये थे। एक नौकारसी भी वहाँ हुई थी।

वहाँसे दूसरे दिन सं० १९७७ के फागण वदि १ के दिन आप ब्यावर पधारे। बड़े समारोहके साथ आपका नगर-प्रवेश हुआ। अठाई महोत्सव वहाँ शुरू था। आपके पधा-

रनेके बाद वदी ४ को भगवानकी सवारी निकली और पंचमीको शान्ति स्नात्र हुआ।

धूलचंदजी कांकरिया और शाहजी उदयमलजीके आपसमें कई दिनोंसे वैमनस्य था। दो भाई तीस वरससे आपसमें नहीं बोलते थे। वे ढूँढिये थे। इन महाशयोंने आपके उपदेशसे अपना वैमनस्य दूर कर दिया। दो वैष्णवोंने भी आपके उपदेशसे आपसी विरोध छोड़ दिया।

व्यावरमें पंन्यासजी श्रीहर्षमुनिजीके उपदेशसे पाठशालाके लिए सोलह हजार रुपयेका चंदा हुआ था। मगर वह वसूल नहीं हुआ था। आपके उपदेशसे वह वसूल हो गया। इतना ही नहीं वहाँ सात हजारका चंदा और भी हो गया।

धूलचंदजी काँकरियाने अपनी पचीस हजार कीमतकी एक हवेली पाठशालाके लिए दे दी। उन्होंने अपने वी. मा. का कागज जो पाँज हजार का था–भी पाठ शालाके लिए दे दिया। पाठशाला स्थापित हुई। वह अब अच्छी तरहसे चल रही है।

व्यावरसे आपने फागण वदी ९ को विहार किया। खरवा पहुँचे। खरवाके ठाकुरने आपके दर्शनका लाभ उठाया। खरवाके ठाकुर साहिबको राजपूतोंकी वंशावलीके कारण जैन साहित्यके देखनेका बड़ा शौक है। वहाँ पूजा और सधर्मीवात्सल्य भी हुआ।

वहाँसे विहार करते हुए आप अजमेर पधारे। समारोहके साथ नगरप्रवेश हुआ। ढड्ढोंकी हवेलीमें आपके दो व्याख्यान

हुए। वहाँ एक प्राइमरी स्कूल चलता था। उसको आपने उपदेश देकर अठारह हजार रु० की मदद दिलाई। वह स्कूल मदद मिलनेसे मिडल स्कूल बना दिया गया।

अजमेरसे विहारकर आप पुष्करजी, भगवान पुरा होते हुए पिसांगण पधारे। वहाँ सभी ढूँढिये श्रावक हैं। उनमेंसे एक श्रावक स्वर्गीय आत्मारामजी महाराजके ग्रंथ जैनतत्त्वादर्शसे प्रबोधित हुआ था। वही विनती करके आपको पिसांगणमें ले गया था। वहाँ आपके उपदेशसे तीन चार श्रावकोंने दर्शन पूजनकी प्रतिज्ञा ली थी। मंदिर वहाँ प्राचीन है।

पिसांगणसे आप केकिन पधारे उसमें जिन मंदिर विशाल और प्राचीन है। वहाँ सौ श्रावकोंके घर हैं और भव्य मंदिर भी है। मगर श्रावक सभी ढूँढिये हैं। साधुओंका विहार होता रहे तो संभव है लोगोंके भाव बदल जायँ।

वहाँसे आप मेडता पधारे। वहाँ करीब पन्द्रह जिन मंदिर हैं। वहाँकी यात्रा करके फलौधी पार्श्वनाथ पधारे। शेठ हीराचंदजी सचेती आदि कुछ अजमेरके श्रावक यहाँतक पैदल ही आपके साथ आये थे। वहाँसे वे अजमेर चले गये।

फलौधीसे आप खजवाणा, मुँडवा होकर नागौर पधारे। नागौरमें धूमधामके साथ आपका स्वागत हुआ। सिद्धिविजयजी महाराजके शिष्य अशोकविजयजी और रमणिकविजयजी आपको लेनेके लिए सामने आये। वहाँ आपके दो पब्लिक व्याख्यान हुए। वहाँ श्रावकोंके साढे तीन सौ घर हैं, उनमेंसे डेढ सौ ढूँढिये हैं। वहाँ पूजा प्रभावनादि हुए।

नागौरसे विहार कर आप दो तीन स्थानोंमें ठहर वहाँके लोगोंको धर्मामृत पिला बीकानेर पधारे।

चैत्रसुदी ९ सं०१९७८ के दिन बडी धूमधामसे आपका नगर प्रवेश हुआ। करीब ढाई हजार स्त्री पुरुष सामैयामें आये थे। आपने चौरासी गच्छके उपाश्रयमें जाकर मुकाम किया। वहाँ आपने भगवती सूत्र वाँचना प्रारंभ किया। जिस समय भगवती सूत्र शुरू करनेकी बात हुई उस समय लोग कहने लगे कि महाराज हम लोग इसको समझ न सकेंगे; मगर जब आपने पहले दिन भगवतीका व्याख्यान किया तब सभी वाह वाह करने लगे। व्याख्यानमें करीब डेढ हजार स्त्रीपुरुष हमेशा आते थे।

वहाँ उपाश्रयके पास एक ब्राह्मण रहते हैं। उनका नाम है मंगलचंदजी भादाणी। लखपति आसामी हैं। उन्हें आपके उपदेशसे ऐसा रंग लगा कि, वे गृहिणी सहित पक्के भक्त हो गये। उन्होंने सप्त व्यसनका त्याग किया, कंदमूल तीन सालतक नहीं खानेकी प्रतिज्ञा ली और नित्यदेव दर्शनका नियम किया। उस चौमासेके लिए उन्होंने रात्रिभोजनकी भी प्रतिज्ञा ले ली।

जगद्गूज्य श्रीहीरविजय सूरिजी महाराजकी जयन्तीका प्रारंभ भी आपने उसी साल प्रेरणा करके, सारे हिन्दुस्थानमें कराया। आपने भी बडे उत्साह पूर्वक वहाँ जयन्ती मनाई।

कोचरोंके आपसमें तनाजेके कारण दो धडे थे। वे भी आपके उपदेशसे टूट गये। भाग्यशाली धर्मात्मा सेठ सुमेरम-

लजी सुरानाकी प्रार्थनासे वहाँ आपने दो पूजाएँ बनाई एक पाँच ज्ञानकी और दूसरी सम्यग्दर्शनकी।

अजमेर, सोजत, नागोर, बंबई, पाटन और अहमदाबा आदि शहरोंके लोग आपको वंदना करने आये थे। पंजाव श्रीसंघका एक प्रतिनिधि मंडल आपके पास विनती कर आया था। उस वक्त पंजाबके भाईने एक गजल गाई थी उ हम यहाँ देते हैं।

गज़ल।

आप बिन पंजाबका अब हाल अबतर हो गया।
ज्ञानरूपी धन लुटा गफलतकी नींदों सो गया॥ १॥
आपकी ड्यूटी गुरूने दी थी लगा पंजाब पर।
कर दो अदा ड्यूटी गुरूकी तुमको गुरु वर हो गया॥ २॥
श्रीसूरि विजयानंद थे तब जगमगाता था यह देश।
परलोक जबसे वे सिधारे देश बेपर हो गया॥ ३॥
मुर्झा रही वाड़ी जो विजयानंदकी सरसब्ज थी।
सींच दो जल-ज्ञानसे गर दिलमें गुरु डर हो गया॥ ४॥
दीन दासोंके दुखोंको सुन दया आती नहीं।
क्या वजह दिल मोम था वो अब यूँ पत्थर हो गया॥ ५॥
वादा किया छः बरसका यात्रा करेंगे घूम कर।
पूरा किया है एक जुग मरुधरमें घर अब हो गया॥ ६॥
भूल गये पंजाबको जिस पर कि अतिशय प्रेम था।
उलफत मरूधर (मारवाड़) से लगी वह हमसे बढ़ कर हो गया॥७

वो दयालु भी रुठा जिसपर भरोसा था हमें ।
किसको जाके दुःख सुनावें हाल अव्तर हो गया ॥ ८ ॥
माफ करिए सत्र खता मंजूर करिए बीनती ।
पंजाबमें अत्र हो चौमासा काज सत्र सर हो गया ॥ ९ ॥
वल्लभविजय महाराजजी वल्लभकी शक्ति आपमें ।
ईश्वर भी देगा दाद गर चलनेका अवसर हो गया ॥ १० ॥

इस चौमासेमें आपके साथ ( १ ) पं० श्रीललितविजयजी (२) पं० श्रीविद्याविजयजी (३) तपस्वी श्रीगुणविजयजी (४) मुनि श्रीविचारविजयजी (५) मुनि श्रीअशोकविजयजी ( ६ ) मुनि रमणिकविजयजी ( ७ ) मुनि प्रभाविजयजी ( ८ ) मुनि श्रीउपेन्द्रविजयजी । ऐसे आठ साधु थे ।

वहाँ चार मास खमण, पाँच पास खमण, पन्द्रह अठाइयाँ, दो सौ तेले और दो सौ वेले हुए थे । आपने केवल बारह द्रव्य खानेकी छूट रक्खी थी ।

वहाँ एक बंगाली सज्जन चाँदमलजी ढड्ढाके साथ आये थे। वे अच्छे विद्वान थे । वे महाराज साहबके साथ धर्मचर्चा करके अत्यंत प्रसन्न हुए और आपका अन्यान्य साधुओं सहित फोटो ले गये । उन्होंने कहा था,—" मैं इसे जैनधर्म और जैनसाधुओंके आचरणोंका विवेचन सहित किसी बंगाली पत्रमें प्रकाशित कराऊँगा । "

दीवालीके दिन हमारे चारित्रनायक भगवतीसूत्रका व्याख्यान बाँच रहे थे । उस दिन आपके दूसरा उपवास

था। व्याख्यानमें दस बारह ढूँढिये श्रावक आये थे। उन्होंने आकर आपसे कई प्रश्न किये। आपने उनमेंसे कुछका उत्तर दिया; मगर उन्हें विवाद करते देख कर आपने फर्माया:-"यदि तुम्हारे गुरुओंकी इच्छा शास्त्रार्थ करनेकी हो तो महाराज गंगासिंहजी और अन्यान्य कुछ पंडितोंको मध्यस्थ नियत कर मुझे शास्त्रार्थके दिन और स्थानकी सूचना दो। यदि तुम स्वयं ही विवाद करने आये हो तो यह प्रतिज्ञा कर लो कि, यदि मैं शास्त्रानुसार तुम्हारे प्रश्नोंका सन्तोष कारक उत्तर दे दूँगा तो तुम पुजेरे बन जाओगे ?।"

वे यह कह कर चले गये कि, हम विचार कर उत्तर देंगे। अब तक आतेही हैं।

इस तरह सं० १९७८ का पैंतीसवाँ चौमासा बीकानेरमें समाप्त कर मार्गशीर्ष वदी ५ के दिन शामको तीन बजे आपने वहाँसे विहार किया और उदासर पधारे। उदासरमें एक जिनमंदिर है। शहरमें एक चैत्यमें प्रतिमाजी थे। बड़ी आशातना होती थी; क्योंकि वहाँके सभी श्रावक तेरह पंथी थे। आपने उन्हें समझाकर प्रतिमाजी सेठ सुमेरमलजी आदिके सिपुर्द कराई। उन्होंने प्रतिमाजीको मंदिरजीमें लाकर विराजमान किया। वहाँ तीन नौकारासियाँ हुई थीं। बीकानेरके ढाई हजार आदमी आपके दर्शनार्थ आये थे।

उदासरसे विहारकर आगे एक गाँवमें पधारे और एक कुन्बीकी झौंपड़ीमें निवास किया।

वहाँसे आगेके गाँवमें पधारे। यहाँका ग्रामपति एक विद्वान था गोचरी फिरते हुए पं. श्रीललितविजयजी उनके घर चले गये। उनके वहाँ परमान्न (क्षीर) का भोजन तैयार था मगर–अभी तक चूल्हेपर था वह देने लगे मुनिजीने लेनेसे इनकार किया और अपने आचारका दिग्दर्शन कराया। पंन्यासजीके कथनमे संस्कृत भाषाका वाहुल्य सुनकर ग्रामपति खुश हुए और पंन्यासजीसे गुरु महाराजकी प्रशंसा सुनकर वह आपके पास आये। वह संस्कृतमें ही वहुत देरतक आपके साथ वार्तालाप करते रहे और आपकी विद्वत्तासे प्रसन्न होकर अपने स्थानपर चले गये।

इस गाममें एक भव्य उपाश्रय था मगर श्रावकोंकी कमजोरीसे राज्यकर्मचारी लोगोंने उसमें अपना दफ़तर रखकर अपना क़ुलफ लगा रखा था। ठाकुर साहिवने सोचा ऐसे ऐसे विद्वान साधु यहां आते हैं और स्थानाभावसे ठहर नहीं सकते। यह सोचकर उन्होंने हमारे चरित्रनायकके सामने ही श्रावकोंको कहा आजतक मुझे मालूम नहीं था कि यह मकान ऐसे ऐसे प्रखर विद्वानोंके ठहरनेके काम आता है। अव तुम रिपोर्ट करो मैं यथाशक्ति प्रयत्न करके मकानका कब्जा तुमको दिला दूँगा। ठाकुर साहिवका पंन्यास ललितविजयजीसे वड़ा स्नेह हो गया। क्यों कि उन्हींके द्वारा उनको गुरुदर्शनोंका और एक अदृष्ट पूर्व महर्षिसे धर्मचर्चा करनेका अवसर मिला था।

वहाँसे विहारकर आप लूणकरणसर पधारे। वहाँ ओसवालोंके साठ घर है सभी तेरह पंथी हैं। वहाँ एक मंदिरजी भी है। सेवक पूजा करता है। यहाँ आपको पानीकी वहुत तकलीफ़ पड़ी। कारण वहाँके कूओंका पानी विलकुल खारा है। लोग चौमासेमें पानी जमा कर रखते हैं और घीकी तरह उसे काममें लाते हैं। तेरहपंथी श्रावकोंने आपको कूओंका ही पानी जो न्हानेके लिये गरम किया था दिया। वहाँ होशियारपुर संघके वीस आदमी विनती करने आये थे।

लूणकरणसरसे आगेके गाँवमें एक जागीरदार हैं। आप उन्हींकी गढ़ीमें ठहरे थे। आपके उपदेशसे उनके मनपर वड़ा प्रभाव पड़ा और उन्होंने शिकार नहीं करने की प्रतिज्ञा लेली।

वहाँसे महाजन पधारे। वहाँ एक मंदिर है और एक ही श्रावकका घर है। वह मंदिर नहीं जाता था। आपने उसको और उसकी पत्नीको दर्शनका नियम कराया।

महाजनसे आप सूरतगढ़ पधारे। वहाँ आर्यासमाजी और सनातनी प्रायः आपके पास आया करते थे। उनके साथ चार दिन तक आप ईश्वर जगत्कर्ता है या नहीं इस विषयमें वार्त्तालाप करते रहे। यहाँके लोगोंके दिलोंमें इस तरहकी वात वैठ गई थी कि जैन लोग अशुचिको नहीं मानते हैं। इसका कारण उधरके तेरहपंथी ढूँढिये थे। आपने इस वातको जैनधर्मका शुद्धोपदेश देकर दूर किया। वहाँ आपके पैरमें एक फोडा हुआ था। इस लिए इच्छासे कुछ समय अधिक

वहाँ रहना पड़ा। वहाँ एक मंदिर है। श्रावकोंके तीस घर हैं। उनमेंसे आधे ढूँढिये हैं। वहाँ एक महीना विराजे।

सूरतगढ़से आप व्रडोपल पधारे। वहाँ एक चैत्यालय है। श्रावकोंके पाँच घर हैं। उनमें साठ आदमी हैं। सभी मंदिरमार्गी हैं। छः सात रोज आप यहाँ विराजे।

वडोपलसे विहार कर ग्रामानुग्राम विचरते हुए आप हनुमानगढ़ पधारे। वहाँ श्रावकोंके वीस घर हैं। उनमेंसे तीन पुजेरे हैं। वाकी तेरह पंथी। मंदिरमें पूजा प्रक्षालनका कोई खास प्रबंध नहीं था। आशातना भी होती थी। आपने उपदेश देकर पूजा प्रक्षालनका प्रबंध कराया और आशातना मिटाई।

हनुमानगढसे आप डववाली मंडी पधारे। यहींसे पंजाव प्रारंभ होता है। पंजाव श्रीसंघके जुदा जुदा शहरोंसे करीव तीन सौ आदमी यहाँ आये थे। वे आपके दर्शन करने और अपने अपने शहरोंमें पहले पधारनेकी विनती करनेके इरादेसे आये थे। करीव दो माइल तक सामैयाके लिए लोग आये थे। पंजावका डेप्युटेशन भी सामैयामें शामिल हो गया था। सामैयेमें करीवन १५०० आदमी थे। शहरमें पधार कर आपने सार्वजनिक व्याख्यान दिया। असहयोगका उस समय पूरा जोर था। करीव दो हजार लोग व्याख्यानमें आये थे। उस समय आपने वर्तमान परिस्थितिपर जो व्याख्यान दिया था उसका वड़ा प्रभाव पड़ा।

वहाँ सभी लोग अपने अपने शहरमें पधारनेकी आपसे

विनती करते थे। आपने कहाः—" संघ मिल कर मेरा जाना जहाँ मुनासिब समझे वहाँके लिए कहे। मैं वहीं पहले जाऊँगा; मगर इस बातको नक्की करते वक्त इस बातका खयाल रखना कि, पंजाबमें किसी नगर वा गाँवके भाइयोंके मनमें जुदाई या दुःख मालूम न हो।" सब श्रीसंघ पंजाबने मिलकर सर्व सम्मतिसे यह निश्चय किया कि महाराज साहब पहले होशियारपुरमें पधारें। वहाँ कुछ ज्यादा लाभकी संभावना है।

आपने श्रीसंघ पंजाबके मानकी खातर यह बात स्वीकार कर ली। परंतु साथमें इतना खुलासा कर लिया कि, अंबाला-निवासी लाला गंगारामजी—जिनको कुल श्रीसंघ पंजाब मानकी दृष्टिसे देखता है—की बहुत वर्षोंसे यह अभिलाषा है कि, मेरी जिन्दगीमें एक चौमासा अंबलेमें हो जावे। इस लिए मेरा इरादा अंबालेको जानेका था। पंजाबमें विचरते हुए वृद्ध मुनि महाराज श्रीसुमतिविजयी उर्फ स्वामीजी महाराज, पं. सोहनविजयजी और विचक्षणविजयजी आदि साधुओंके साथ भी बीकानेरसे विहार करनेसे पहले पत्र द्वारा यह संकेत हो चुका है कि, यदि ज्ञानीने फरसना देखी होगी तो अपने सब अंबालेमें इकट्ठे हो जावेंगे। इस लिए तुम अंबालेकी तरफ आना और मैं भी उधर ही आऊँगा। क्योंकि श्रीसंघने हुशि-यारपुरके लिए निश्चित किया है, इस लिए मैं उधर जानेको तैयार हूँ। तुम पंजाबमें विचरते साधु मुनिराजोंको पता दे देना कि, श्रीसंघ पंजाबकी इच्छानुसार महाराज हुशियारपुर

पधारेंगे। आप भी होशियारपुर पधारनेकी कृपा करें। बाकी चौमासेके लिए तो मेरी भावना अंबालेहीकी है; क्योंकि, वहाँकी श्रीआत्मानन्दजैन पाठशाला (स्कूल) की व्यवस्था कुछ ठीक करानी है और वहाँका श्रीसंघ भी इस बातको चाहता है। श्रीसंघ पंजाबने भी यही बात पास कर ली है।

डबवाली मंडीसे विहारकर आप भटिंडे पधारे। वहाँके हिन्दु मुसलमान भी आपके स्वागतके लिए आये थे। वहाँ आपके दो सार्वजनिक व्याख्यान हुए। कई लोगोंने यहाँ मांस मदिराका त्याग किया। परस्त्रीगमन न करनेकी प्रतिज्ञा ली।

भटिंडेसे आप जेतो पधारे। यहाँ भी सार्वजनिक व्याख्यान हुआ।

जेतोसे कोटकपूरे पधारे। एक वैष्णव मंदिरमें उतरे। सार्वजनिक व्याख्यान हुआ। जेतो[1] नाभास्टेटमें और कोटकपूरा पटियाला स्टेटमें है।

---

१ जेतो वो स्थान है जहाँ सिक्खोंका **गुरुगंगसर** नामा गुरुद्वारा है, जिसमें उनके यकीदे मुजिब ग्रंथ साहिबका अखंड पाठ करना सरकारकी ओरसे मना किया गया था और "**शिरजावे तो जावे मेरी सीरकी सदक ना जावे**" इस वचनपर तुले हुए अकाली-सिक्खों ने पाँच पाँच सौका जथा जाना शुरू करा दिया था। हजारों ही कैद हुए, सैंकडों मर गये, अनेक प्रकारके संकटोंका सामना किया परंतु बहादुर अकाली-पीछे, नहीं हटे। आखर अपना धारा कर लिया। एकके बदले एक सौ एक अखंड पाठ किये, सबको कैदसे रिहाई मिली और दुनियामें जीती जागती कौम कहाई। वाह! धन्य है! धर्मकी टेक हो तो ऐसी ही होवे।

कोटकपूरेसे चाँदा पधारे। रास्तेमें चलते हुए दो साधुओंको ज्वर हो आया। अतः उन दोनोंकी उपधियाँ और झोलियाँ आपने ले लीं। इसीका नाम समयज्ञता है। कुछ आगे पंन्यासजी महाराज श्रीललितविजयजी जा रहे थे उनको खबर पड़ने पर वे ठहर गये और आपके मिलनेपर आपसे वे चीजें फिर उन्होंने ले लीं।

चाँदेसे विहारकर आप तलवंडी पधारे। वहाँ एक पब्लिक व्याख्यान हुआ। जीरेके लोग वंदना करने और आपको वहाँ पधारनेकी विनती करने आये थे।

तलवंडीसे विहार कर आप जीरे पधारे। वहाँ दो पब्लिक व्याख्यान हुए। व्याख्यानमें बडे बड़े ऑफिसर भी आये थे। आपसमें दो आदमियोंके मुकदमा चलता था उसे भी आपने मिटा दिया।

जीरेसे विहार कर आप सुलतानपुर, कपूरथला, कर्त्तारपुर, अलालपुर, आदि स्थानोंमें होते हुए खुर्दपुर पधारे। गुजराँवालेसे विहारकर स्वामी श्रीसुमतिविजयजी महाराज और पंन्यासजी श्रीसोहनविजयजी महाराज भी आपसे यहाँ आ मिले।

वहाँसे विहार कर आप नसराला गाँवमें पधारे सर्व साधु भी इकट्ठे हो गये यानी हुशियारपुरसे विबुधविजयजी और विचक्षणविजयजी भी यहाँ आमिले।

फाल्गन सुदी ५ के दिन आप सर्व साधुओंसहित

होशियारपुर पधारे। होशियारपुरमें आपके स्वागतार्थ करीब सात आठ हजार आदमी शहरके और बाहरके आये थे। बड़े समारोहके साथ जुलूस निकला। तीन घंटेतक सारे शहरमें जुलूस घू। स्थान स्थानपर भजन मंडलियाँ भजन गाकर आनंद देती थीं। स्थान स्थानपर शर्वतका इन्तजाम किया गया था। मुसलमानोंकी, सनातनियोंकी ढूँढियोंकी और जैनियोंकी, ऐसे चार, सेवा समितियाँ प्रबंध करनेके लिए साथमें थीं। जुलूस जहाँ व्याख्यानका इन्तजाम कर रक्खा था उस स्थान पर पहुँचा तब आप व्याख्यानके पाटपर विराजे। लाला दौलतरामने आपके सामनेकी चौकी पर एक सौ मुहरोंका साथिया कर वंदना की। न्योछावर भी मुहरोंहीकी की। वहाँ पंजाबके श्रीसंघने जो मानपत्र आपके भेट किया था उसकी नकल यहाँ दी जाती है।

ॐअर्हम्।

सूरि श्रीविजयानंद-प्रशिष्यं शान्तचेतसम्।
जैनधर्मधुरं वन्दे, वल्लभं मुनिवल्लभम्॥

प्रातःस्मरणीय, पूज्यपाद, न्यायाम्भोनिधि, जैनाचार्य, श्रीमद्विजयानंद सूरि उर्फ आत्मारामजी महाराजके प्रशिष्यरत्न प्रौढ विद्वान, जैनभूषण, मुनि श्रीवल्लभविजयजी महाराज!

हम-समस्त श्रीसंघ पंजाब, जिसमें दिल्ली, मेरठ और बीकानेर भी सम्मिलित हैं-अपनी अनन्य भक्तिभावना और उत्कृष्ट श्रद्धासे, इस होशियारपुर नगरमें आपश्रीका शुभ

स्वागत करते हुए, यह तुच्छ सम्मान आपकी सेवामें अर्पण करते हैं आशा है आप इसे स्वीकार कर हम सेवकोंको अनुग्रहीत करेंगे।

गुरुराज आपश्रीके विषयमें हमारे दिलोंमें जो श्रद्धा और भक्तिभाव हैं उनको शब्दोंद्वारा प्रकट करनेमें हम सर्वथा असमर्थ हैं।

आपका जीवन जैनधर्मका उच्च आदर्श, सादगी और पवित्रताका एक खास नमूना है। आपका नाम ही वल्लभ नहीं आप काममें भी सच मुच ही वल्लभ हैं। आप जैसे रत्नोंहीसे जैनसमाज गौरवशाली बन रहा है। आप सत्य और प्रेमकी जीती जागती मूर्ति हैं। इस लिए आपको सच्चे सत्याग्रही कहना चाहिए।

संयम—संन्यास व्रत-ग्रहण करनेके वक्तसे ही आपने कुल बुराइयोंका सच्चे दिलसे त्याग कर दिया है, इस लिए आप सच्चे असहयोगी हैं।

गुरुवर्य! आपके उच्च एवं अनुकरणीय जीवनका विचार करते हुए हमारा मस्तक श्रद्धा और भक्तिभावसे नम्र होकर आपके प्रशस्त चरणोंमें झुक जाता है। अधिक क्या कहें हम लोग आपश्रीके गुणानुवादमें सर्वथा असमर्थ हैं।

पूज्य मुनिराज! स्वर्गवासी गुरुमहाराज (आत्मारामजी) के बादमें आपने पंजाबके जैन समाज पर जो उपकारमयी ममता रक्खी है, उसके लिए हम आपके सदा ही ऋणी रहेंगे।

आपका असीम विद्या प्रेम किसीसे छिपा हुआ नहीं है। वंबईका 'श्रीमहावीर जैनविद्यालय' और पालनपुरका 'जैन एज्युकेशनल फंड' आदि संस्थाएँ—जो आपके द्वारा स्थापित हुई हैं—आपकी शिक्षाभिरुचिकी जीती जागती मिसालें हैं।

इसके सिवा गुजरात, काठियावाड़ और मारवाड़ आदि देशोंमें पैदल भ्रमण करके शिक्षाप्रचार और समाज सुधारके लिये आपने जो परिश्रम उठाया है उसके लिए, जैन समाज आपका सदा आभारी रहेगा।

पंजाब भूमिके लिए आजका दिन बड़े ही सौभाग्यका है। इस समय आपश्रीका यहाँ पर पदार्पण करना एक विशेष गौरवकी वात है। इस वक्त पंजावके श्रीसंघकी जो काया पलटी है, वह आपके ही अतिशय विशेषका फल है। जैन समाजके स्त्री पुरुषोंका, इस समय मलमल और रेशमके स्थानमें, केवल खद्दर और गाढेके वेशमें नजर आना, आपके आगमन प्रभावका ही प्रत्यक्ष फल है।

अन्तमें आपश्रीके पवित्र चरणोंमें हमारी सविनय प्रार्थना है कि, आप अपने शिष्य परिवार सहित इस पंजाव भूमि-जिसने श्रीविजयानंद सूरि जैसे धर्मोद्धारक रत्न पैदा किये हैं—में वहुत समयतक विचर कर इस भूमिको सच्चा और अनुकरणीय धर्मक्षेत्र वनानेकी कृपा करें और इस भूमिमें भी कोई ऐसा पौदा लगावें कि, जिसके अमर फलोंसे हम

और हमारी सन्तानें अमरता लाभ करके सच्चे सुखको प्राप्त कर सकें।

| | |
|---|---|
| फाल्गुन शुक्ला ५ शुक्रवार, सं० १९७८ ता. ३–३–२२ | हम हैं आपके तुच्छ सेवक, समस्त पंजाबके जैन। |

आपने इसके उत्तरमें कहा था कि,—" आप लोगोंने मेरा इतना सत्कार किया है, इसको मैं अपना नहीं प्रातःस्मरणीय गुरु महाराजका मान समझता हूँ और इसी लिए इसको ग्रहण करता हूँ। यदि आप लोगोंमें सच्ची गुरुभक्ति है, तो आप लोग अपने अन्तःकरणसे मेरा—नहीं गुरु महाराजका एक ऐसा स्मारक करो कि जिसके कारण स्वर्गीय गुरुदेवकी आत्माको परम संतोष हो, और मैं भी आनंदका उपभोग कर सकूँ। वह स्मारक है, पंजाबमें एक ' आत्मानंद जैनकॉलेज ' की स्थापना करना। गुरु महाराज अकसर फर्माया करते थे कि, पंजाबमें जब देवस्थान काफी हो जायँगे तब सरस्वती मंदिर तैयार कराऊँगा। सज्जनो ! पंजाबमें देवस्थान काफी तादादमें बना कर आपने गुरुदेवकी एक भावनाको पूर्ण किया अब दूसरी भावनाको पूर्ण कर यानी सरस्वती–मंदिर बनाकर गुरुदेवके आत्माको परम संतोष प्रदान कीजिए और गुरुऋणसे मुक्त होइए।

"आपके मानपत्रकी सार्थकता मैं उसी दिन समझूँगा जिस दिन आप यहाँ गुरु देवके नामका कॉलेज बना देंगे; जिस

दिन मैं कोसों दूरसे आत्मानंद जैन कॉलेजकी बिल्डिंगको देख सकूँगा उसी दिन मैं समझूँगा आपने सच्चे दिलसे मुझे मानपत्र दिया है; जिस दिन भारतवर्षके कौने कौनेमें यह चर्चा होगी कि जैनधर्मके सच्चे धारक–सच्चे ज्ञाता–साथ ही ऐहिक विद्यामें पारंगत तो आत्मानंद जैन कॉलेजहीसे निकलते हैं, उस दिन मैं समझूँगा मेरे जीवनकी, बड़ीसे बड़ी ऐहिक साधनाको तुमने पूर्ण कर दिया है। जब तक ऐसा नहीं होता तब तक मैं समझूँगा तुम्हारा 'आत्मारामजी महाराजकी जय' 'वल्लभ विजयजीकी जय' बोलना बुलाना और मेरा ग्रामानुग्राम पंजाबमें भ्रमण कर उपदेश देना सब निरर्थक हैं। शासन देव तुम्हें सद्बुद्धि और शक्ति दे कि, तुम इस कामको पूरा कर सको।"

पंजाबके श्रीसंघमें एक बिजलीसी दौड़ रही थी। उस वक्त उनके हृदयमें जो भाव थे वे वर्णनातीत हैं। सैकड़ों आँखें स्वर्गीय गुरुदेवके स्मरणसे तर हो रही थीं। पंजाब श्रीसंघने उसी दिन पंजाब महाविद्यालय-कॉलेजके लिए चंदा लिखना शुरू किया। करीब दो लाख रुपये लिखे गये। पुरुषोंमें ही नहीं स्त्रियोंमें भी इतना उत्साह था कि अनेकोंने अपने जेवर उतार उतार कर विद्यालयके लिए दे दिये।

तीन दिन जल्सा रहा। सार्वजनिक व्याख्यान भी होते रहे। पं० मदनमोहनमालवीय वहाँ आये थे। उनसे भी आपका श्रीजिमनमंदिरमें मिलना हुआ था। करीब आध घंटे तक आप और मालवियाजी वार्तालाप करते रहे।

महावीर जयन्ती भी बड़े ठाटवाटके साथ मनाई गई। वहाँ और भी महत्त्वकी बातें आपके उपदेशसे हुई उन्हें हम आत्मानंद प्रकाशके उन्नीसवें वर्षके फाल्गुनके अंकमेंसे यहाँ उद्धृत करते हैं।

“ × × × अपवित्र केसरका पूजामें उपयोग नहीं करनेका ठहराव हुआ। प्रभु पूजाके समय हाथसे कते सूतका हाथसे बना हुआ खादीका कपड़ा ही पहनना, मिलका या चरबीवाला अपवित्र कपड़ा पहनकर प्रभुकी पूजा नहीं करना, अंगलूहने प्रभुके शरीर पोंछनेके कपड़े—भी ऐसे ही पवित्र होने चाहिए। मंदिरमें नैवेद्य देशी शक्करका ही रखना चाहिए इत्यादि स्तुत्य प्रस्ताव किये गये थे।”

जिस समय आप पंजाव पधारे थे उस समय सारे देशमें खादीका दौर दौरा था। आपके हृदयमें जब ब्यावरमें थे तभीसे विचार उठ रहा था कि, मिलके कपड़े पहनना धार्मिक दृष्टिसे अनुचित है या उचित? अन्तमें आप इस परिणाम पर पहुँचे कि अनुचित है। कारण मिलके कपड़ोंमें चरवी लगती है और चरबी हिंसा हुए बिना नहीं आती इस लिए बीकानेरसे ही आपने शुद्ध खादीका पहनना प्रारंभ कर दिया था।

होशियारपुरसे विहार कर आप फगवाडे पधारे। फगवाड़ेमें ढूँढिये और पुजेरे सभी श्रावकोंने आपका सामैया किया था।

फगवाडेसे विहार कर फिलोर पधारे। वहाँसे आहार करके

दुपहर बाद विहार किया। चलते चलते रात हो जानेसे मार्गहीमें एक आमके वृक्षके नीचे आपने रात विताई।

वहाँसे लुधियाने पधारे। बड़े समारोहके साथ आपका नगरप्रवेश हुआ। उपाश्रयमें व्याख्यानमें करीव एक हजार आदमी हिन्दु मुसलमान सभी जमा हुआ करते थे। जगहकी कमी होनेसे वहाँ दो कोठोंकी दीवारें तोड़ देनी पड़ीं। एक मुसलमानने अपने कुटुंबके सात आदमियों सहित मांसाहारका त्याग कर दिया।

एक ब्राह्मणका लड़का बड़ा ही शरावी था। आपके उपदेशसे उसने शरावका त्याग कर दिया और व्याख्यानमें ही सवके सामने प्रतिज्ञा की कि, आजके वाद यदि मुझे कोई शराव पीते देख लेगा या मुझे शराव पिये हुए वता देगा तो मैं उसे पचीस रुपये दूँगा। इतना ही नहीं उसने पचीस रुपये भी अन्यत्र रख दिये।

वहाँसे जव आप रवाना होने लगे तव हिन्दु मुसलमान आदि सवने आपसे वहीं चौमासा करनेकी विनती की। उन्होंने यह भी कहा कि,—"यदि आप यहीं चौमासा करें तो हम तीस चालीस हजार रुपये लगाकर एक पाठशाला स्थापित कर दें।"

आपने फर्मायाः—"पंजावके सारे संघने मिलकर अंवालेमें चौमासा स्थिर कर दिया है, इस लिए संघको मान देकर मैं चौमासा अंवालेहीमें करूँगा।"

आत्मानंद जैन प्रकाशमें प्रकाशित हुआ था कि । "×++ वल्लभविजयजी महाराजकी अध्यक्षतामें ( लुधियानेमें प्रातः स्मरणीय विजयानंद सूरीश्वरजीकी ) जयन्ती मनाई गई थी। सवेरे इसके लिए दो हजार भाई बहिन जमा हुए थे। +++ श्रावकोंने जयन्तीकी याददाश्त सदा रखनेके लिए यह प्रतिज्ञा की थी कि, वे कभी चरबीवाले अपवित्र वस्त्र और रेशमी वस्त्र इत्यादि किसी भी प्रसंगपर उपयोगमें न लायँगे। इससे हजारोंका खर्च बचनेकी संभावना है। इस तरह गुरु भक्ति कर जयन्ती मनाई गई थी। ”

लुधियानेसे विहार हुआ तब आपको पहुँचानेके लिए आपके साथ सैकड़ों लोग—श्रावकोंके अलावा हिन्दु मुसलमान सिक्ख आदि भी—करीब एक माइलतक गये थे।

विहार करते हुए आप सं० १९७८ के अषाड़ कृष्ण ६ के दिन अंबाले पहुँचे। बड़े समारोहके साथ आपका नगरप्रवेश हुआ। जब जुलूस उपाश्रयमें पहुँचा तब लाला गंगारामजीने १००) रु. और १३) रु. अन्य दो महाशयोंने दानमें दिये और वे रुपये आपके उपदेशसे क्रमशः कांग्रेस और खिलाफत कमेटियोंको इस शरतपर दिये गये कि, नंगे भूखोंको कपड़ा और भोजन दिया जाय।

वहाँ जब आपने व्याख्यान दिया तब करीब एक हजार स्त्री पुरुष थे। आपके व्याख्यानका जनता पर बड़ा असर हुआ उसका सार यह था।

जो चाहो शुभ भावसे, निज आतमकल्यान ।
तीन सुधारो प्रेमसे, खान, पान पहरान ॥

आपके इस उपदेशसे अंवालेके श्रीसंघने एकत्र होकर जो प्रस्ताव किया था वह हम " आत्मानंद जैन सभा " अंवालेकी सालाना रीपोर्टसे यहाँ उद्धृत करते हैं,—

" ( १ ) कोई भाई विवाह, गमी या अन्य अवसरों पर चढ़ावा और सौगातमें ऐसा कपड़ा न देवे जिसमें चरवीकी पान दी हुई हो और इस लिए धर्म विरुद्ध और अपवित्र हो, तथा रेशमी कपड़ा, जो लाखों कीड़ोंकी हिंसासे वनता है । ( २ ) चरवीसे वना हुआ सावन भी आगेको कोई न वरते । "

एक प्रस्तावके लिए फुट नोटमें लिखा है कि,—" जो वस्त्र अशुद्ध समझे गये हैं; उनका नवीन वनवाना तो विलकुल ही वंद हो चुका है । केवल पिछले वने हुए, मौजूद हैं उनका किसी तरह घरमें उपयोग कर लेना खुला रक्खा गया है । श्रीमंदिरजीमें जाना और सामायिक, प्रतिक्रमण, देवपूजामें इन वस्त्रोंका उपयोग विल्कुल नहीं करना; तथा अशुद्ध केसरका पूजामें उपयोग नहीं करना एवं अशुद्ध खाँडकी वनी मिठाई श्रीमंदिरजीमें नहीं चढ़ाना यह प्रतिज्ञा तो होशियारपुरमें श्रीमहाराज साहवके प्रवेश समय ही श्रीसंघ पंजावने क़र ली थी । "

आपके उपदेशसे वहाँका मिडल स्कूल हाइ स्कूल वनाया

गया और उसके लिए वहाँसे वाईस हजार रुपयोंकी सहा
यता भी मिली। विल्डिंगके लिए भी कई महानुभावों
कमरे बनवा देनेके लिए धन दिया।

कार्तिक शुक्ला ५ सं० १९७९ के दिन एक पुस्तकाल
स्थापित हुआ। उसकी उद्घाटन क्रिया गुजराँवालानिवास
लाला जगन्नाथजीके हाथसे हुई थी। उसके लिए करी
तीन हजार पुस्तकें आपने दीं। इनमें कई ग्रंथ तो बड़े प्राची
छः छः सौ वरसके पुराने लिखे हुए हैं। ग्यारह श्राविकाओं
पुस्तकोंकी अलमारियाँ ज्ञानभक्तिके निमित्त बनवा दी थीं।

इस चौमासेमें तपस्याएँ भी खूब हुई थीं। उनमें सब
अधिक, उल्लेखनीय मुनि महाराज श्रीगुणविजयजी तपस्वीक
थी। उन्होंने ७६ दिनमें केवल ७ दिन ही खाया था
तपस्वीजीके पारणेवाले दिन पूजा पढ़ाई गई और जीवदयाके
लिए चंदा एकत्र हुआ।

इस तरह सं० १९७९ का छत्तीसवाँ चौमासा आपक
आनंद पूर्वक अंबालेमें समाप्त हुआ।

चौमासेमें सामानेके लोग आपके पास प्रतिष्ठा करानेके
लिए सामाने पधारनेकी विनती करने आये थे। तदनुसा
अंबालेसे विहार कर ग्रामानुग्राम विचरते हुए आप पटियाले
पधारे। आपके आगमन समाचार सुनकर वहाँके कई स्थान
कवासी और जैनेतर भाई आपको लेनेके लिए सामने आ
थे। पटियालेमें मंदिरमार्गियोंका खास कोई जत्था नहीं है

तो भी पटियालेवाले अन्य भाइयोंने आपको वहीं पर मास कल्प करनेकी विनती की थी; परन्तु सामानेकी प्रतिष्ठाके दिन नजदीक आ गये थे इस लिए आप वहाँ न ठहर सके।

पटियालेसे विहारकर आप सामाने पधारे। समारोहके साथ आपका सामैया हुआ। जैनेतर लोग भी बहुतसे आये थे। वहाँ पर जैन और जैनेतर लोगोंमें किसी कारणवश मुकद्मा चल रहा था। आपने दोनों तरफके लोगोंको समझाकर आपसमें फैसला करा दिया। संवत् १९७९ माघ सुदी ११ को श्रीशांति नाथ प्रभुकी प्रतिष्ठा बड़ी धामधूम और आनंदोत्साहके साथ हुई।

सामानेसे विहार कर आप नाभे पधारे। नाभेमें स्थानकवासियोंकी वस्ती अधिक है। उन्होंने अपने उपाश्रयमें पधारकर व्याख्यान बाँचनेकी प्रार्थना की। इस लिए आप वहीं जाकर व्याख्यान बाँचने लगे। उनके हृदयमें आपके लिए बड़ी श्रद्धा उत्पन्न हो गई। करीब दस दिनतक आप वहाँ विराजे थे। नाभेसे विहार कर आप मालेरकोटले पधारे। वहाँ बड़े उत्साहके साथ आपका स्वागत हुआ। जुलूसमें मालेरकोटलाका सरकारी बाजा आदि सामान भी था।

आपके वहाँ हमेशा व्याख्यान होते थे। उनमें जैनसे जैनेतर लोग ही अधिक जमा हो जाते थे।

वहाँ अनेक सज्जनोंने मांस मदिराका त्याग कर दिया। दो मुसलमान भाई भी मांसाहार छोड़ आपके पूर्ण भक्त बन गये।

तपस्वी गुणविजयजीने चैत्र वदि अष्टमीको तेले तेले पारना वरसी तप प्रारंभ किया। अहमदावादनिवासी जौहरी भोगीलाल ताराचंदकी प्रेरणासे श्रीचारित्र–पूजा उर्फ ब्रह्मचर्य–पूजाकी शुरूआत भी आपने मालेरकोटलाहीमें की थी। इस समय मालेरकोटलाके श्रीसंघका उत्साह कुछ अपूर्व ही था। चौमासेके लिए बहुत ही विनती की गई; परंतु आपकी इच्छा होशियारपुर चौमासा करनेकी थी, इस लिए एक कल्प करके आपने मालेरकोटलेसे विहार किया।

मालेरकोटलेमें श्रीमहावीर जयंतीका अच्छा उत्सव हुआ था। अहमदावाद निवासी वकील केशवलाल प्रेमचंद मोदी बी. ए. एल्. एल्. बी. आपके दर्शनार्थ वहाँ आये थे। उन्होंने भी श्रीमहावीरजयंतीके उत्सवमें हाथ बटाया था। दिनमें आपका और पं० श्रीललितविजयजी महाराजका प्रभावशाली व्याख्यान हुआ था। दुपहरको पालखी धूमधामसे फिराई गई थी और खूब ठाठसे श्रीमहावीर पंचकल्याणक पूजा पढ़ाई गई थी। पं० श्रीललितविजयजी महाराजको कुछ कदर संगीतका बोध है और कोटलाके लाला नगीनचंद आदि कई श्रावक भी गायन कलाके अभ्यासी हैं। इससे वहाँ पूजाका कुछ और ही रंग आया था।

मालेरकोटलेसे विहार कर लुधियाना होते हुए आप होशियारपुर पधारे और सं०१९८० का सैंतीसवाँ चौमासा आपने होशियारपुरमें किया।



चरित्रनायक तपस्याके समय।  पृ. ४१५.

मनोरंजन प्रेस, बम्बई नं. ४

आपके उपदेशसे वहाँ श्रीआत्मानन्द जैन लायब्रेरी खोली गई थी जो अच्छी हालतमें चल रही है। चारित्रपूजा आपने यहीं समाप्त की । यहाँ आपने यथाशक्ति तपका आराधन भी किया। यूँ तो आप हमेशा अष्टमी चतुर्दशीको व्रत करते हैं, अन्य तिथियोंको एकासना करते हैं। परन्तु बीकानेरसे विहार करते हुए यह अभिग्रह धार लिया था कि, जबतक पंजाबके किसी खास बड़े शहरमें पहुँच न जाँय तबतक रोज एकासना करना और आठ द्रव्यसे अधिक द्रव्य खाने पीनेके उपयोगमें नहीं लेना । बादमें हमेशाके लिए यावज्जीवन दश द्रव्यसे अधिक द्रव्य नहीं लेना। जिस रोज भूल हो जावे और अधिक द्रव्य उपयोगमें आ जावें उसके अगले रोज जितने द्रव्य अधिक उपयोगमें लिए होवें उनसे दुगुने कमती कर देना।

आपका प्रथम प्रवेश होशियारपुरमें हुआ। एकासनाकी प्रतिज्ञा पूर्ण हो गई। साधुओंके कहने कहानेसे कुछ रोज दो वक्त आहार करते रहे; परंतु आपका दिल मानता नहीं था फिर आपने एकासना शुरू कर दिया। उपवासके पहले और अगले दिनके सिवाय हमेशा एकासना शुरू कर दिया। साथमें अमुक, धारा, धार्मिक काम पूरा न हो लेवे तबतक गुड़ शक्कर आदि मीठा या मीठेका बना कोई भी पदार्थ नहीं खाना। इस प्रकारकी प्रतिज्ञा धारण कर ली।

पूर्वोक्त अभिग्रह–प्रतिज्ञाके होते हुए भी इस चतुर्मासमें

आपने दश द्रव्योंमेंसे भी एक और कम कर दिया। चतुर्दशी पूर्णिमा और चतुर्दशी अमावास्याका छठ–वेला करना शुरू कर दिया। बारह तिथि मौनव्रत स्वीकार कर लिया। पं० ललितविजयजी महाराजकी व्याख्यानादिमें सहायता मिलनेसे आप अपनी निर्धारित तपस्यादि कार्यसिद्धिमें सिद्ध हस्तसे हो गये। सत्य है योग्य उत्तर साधक मिलनेसे ही कार्यकी सिद्धि होती है। इस चतुर्मासमें कई सूत्रोंका स्वाध्याय भी आपने किया। आपके मनमें कई वर्षोंसे यह अभिलाषा हो रही थी कि कभी मैं इस जिन्दगीमें अट्ठम–तेला कर सकूँगा? सो वो अभिलाषा भी पूर्ण हो गई। बड़े आनंदसे तेला हो जानेकी खुशीमें लाला गुज्जरमलजी नाहर गोत्रीयके पौत्र लाला दौलतरामजीने सहर्ष १०१) रुपये जीवदयामें दिये। उनका अनुकरण करके श्रीसंघ होशियारपुरने और भी कुछ रकम जीवदयाके निमित्त इकट्ठीकी और कुल रकम बंबई जीवदयामंडलके नियंता सेठ लल्लुभाई गुलाबचंद झवेरी वलसाडनिवासीको भेज दी।

इस वर्ष पर्युषणोंमें व्याख्यानका कार्य पं. ललितविजयजी महाराजके सुपुर्द होनेसे आपने निश्चिन्ततासे व्रत-वेला और तेला करके पर्युषण पर्वका आराधन कर अपने जन्मको सफल माना। समयकी बलिहारी! कहाँ तो तेला करते हुए झिझकना–होगा या नहीं इस प्रकार सशंक होना और कहाँ तेलेके साथ सांवत्सरिक पर्वके रोज कल्पसूत्र-बारांसोका

सुनाना ! अब आपके आत्माको यह निश्चय हो गया कि तेले तककी तपस्या तो मैं सहर्ष कर सकता हूँ और इसी उत्साहसे गत वर्ष लाहौर और इस वर्ष गुजराँवालामें तेलेकी तपस्या आपने की थी; परन्तु "जहा लाहो तहा लोहो" वाला हिसाब ! अब आप चौला-चार उपवास लगातार-करनेकी अभिलाषा कर रहे हैं ! शासन देवता आपकी अभिलाषा पूर्ण करें ! वाचक वृन्दके दर्शनार्थ होशियारपुरकी तपस्याके समयकी तस्वीर साथमें दी गई है।

आपकी कृश शरीरावस्थाको देखकर पं० ललितविजयजी महाराज बहुत कुछ कहा करते थे; परन्तु प्रतिज्ञाके नामसे वे भी लाचार हो जाते थे। एक दिन बंबईसे किसी भाग्यवान धर्मात्माका पत्र होशियारपुर पहुँचा, जिसमें यह इशारा था कि, श्रीमहावीर जैन विद्यालयकी दश वार्षिकी मर्यादा पूर्ण होनेपर आई है अब आपको इसकी तरफ भी नजर करनी चाहिए। पत्रको पढ़कर आप विचारमें पड़े आपको विचार में पड़े देख, हाथ जोड़, चरणोंमें नमस्कार कर नम्रभावसे पं. ललितविजयी महाराजने विज्ञप्ति की:– "सद्गुरो ! ऐसी क्या बात है ?"

आपने वह पत्र पंन्यासजी महाराजको दे दिया और कहा:—"इसे पढ़ लो और यादि कुछ हिम्मत है तो यथाशक्ति हाथ बटाओ।"

पंन्यासजी महाराजने पत्र पढ़ा और अर्ज की:–" आप पधारिये यह सेवक हर तरहसे आपकी सेवामें रहकर यथा-शक्ति भक्ति करनेको तैयार है।"

आपने फरमाया:–" बेशक! परन्तु तुम खुद ही विचार लो। अभी तो पंजाबमें आये ही हैं। तत्काल उधरको कैसे जा सकते हैं? हाँ यदि तुम हिम्मत करके पहुँचो तो उधरका काम भी सुधर जायगा और इधर तो मैं बैठा ही हूँ। थोड़ा बहुत इधर भी सुधर ही जायगा।"

इस बातको सुन कर श्रीपंन्यासजी महाराजने अर्ज की:–" भले आप आज्ञा फरमाइये किंकर तैयार है। आप-की आज्ञा और आपका शुभ नाम सर्वत्र सहायक होगा। इसमें जरासा भी सन्देह नहीं है; परन्तु आप मेरी इस विज्ञप्तिको ख्यालमें ले लेवें। आपने जो एकासना करना शुरू किया है, चौमासा पूर्ण होनेपर इसको आगे न बढ़ाइये और अधिक तपस्या पर जोर न दीजिये। आपका शरीर तपस्याके योग्य नहीं है। तपस्या करना तो आप तपस्वी गुणविजयजीको ही सौंप दीजिये।"

आपने कहा:–" भले आदमी! क्यों तपस्याके नामसे मुझे बदनाम करता है। मुझसे तपस्या होती ही कहाँ है? धन्य है जो तपस्या करें। हाँ मेरे एकासनेसे ही तू नाराज है तो

चौमासेतककी मेरी प्रतिज्ञा पूर्ण हो लेवे उसकेवाद निरंतर एकासना न करूँगा; परंतु जहाँतक मेरा वश चलेगा छूटे मुँह भी न रहूँगा। अष्टमी चतुर्दशीका उपवास तिथिको एकासना तो जैसा चलता है चलता ही रहेगा। वाकीके दिनोंमें वेसना –दो वक्त आहार करता रहूँगा। अव और कुछ कहना है तो वह भी कह दे।"

पंन्यासजी महाराजने कहाः–" जब तक मैं आपकी सेवामें वापस न आऊँ तवतक आप दश द्रव्य कायम रक्खें, निर्वाह छःसे या चारसे चाहे जितने द्रव्योंसे आपकी इच्छा के अनुसार कर लेवें; परन्तु दशसे कमती द्रव्यकी प्रतिज्ञा न करें। आपने जो मीठेकी प्रतिज्ञा की है उसके पूर्ण करनेमें मेरी शक्ति और भक्तिका भी कुछ अंश स्वीकरनेकी अर्ज है।"

आपने इन सब वातोंको सहर्ष मंजूर किया। चौमासे वाद पंन्यासजी महाराजने सीधा वंवईकी तरफ विहार किया और गुरुकृपासे ठीक धारे हुए समय पर वंवई पहुँच गये। अहमदावादसे पं०श्रीउमंगविजयजी महाराज, मुनि श्रीनरेन्द्र-विजयजी महाराज और मुनि श्रीअमर विजयजी महाराज भी सपरिवार इनके साथ आये थे।

पं० ललितविजयजी महाराजके वंवई पहुँचते समय वंवई-के श्रीसंघको आपने एक पत्र भेजा था, जो इस मुजिव था।

# श्री श्वेतांबर जैनसंघ प्रति विज्ञप्ति।

मैं नीचे सही करनेवाला, सकल श्रीश्वेतांबर जैनसंघ (खास करके बंबई निवासी श्रीसंघ) की सेवामें विज्ञप्ति करना चाहता हूँ कि कुछ समयसे श्रीसंघ बंबई की–उनमें भी मुख्य–तया महावीर जैनविद्यालयके मेम्बरोंकी–इच्छा बम्बईमें आने–के लिए प्रदर्शित की गई, मगर मैं पंजाबमें बहुत दूर बैठा हूँ, सहसा बंबई नहीं पहुँच सकता इस लिए और पंजाबमें कई नवीन जिनमंदिर बने हुए हैं उनकी प्रतिष्ठा करना है इसलिए मैं आप श्रीसंघकी इच्छाको मान न देसका इसके लिए आशा है श्रीसंघ कुछ खयाल न करेगा। तो भी फूल नहीं तो फूलकी पखड़ी ही सही इस, हिसाबसे यथाशक्ति समाजकी सेवा होनी ही चाहिए यह सोचकर मैंने अपनी हार्दिक इच्छा पंन्यास ललितविजयजीको बतलाई कि, महावीर जैनविद्यालयकी योग्य सेवा बहुत समय हुआ हम कुछ न कर सके। श्रीमहावीर जैनविद्यालयके कारण समाजमें कितनी जागृति हुई है, यह बात उसके वार्षिक रिपोर्ट से भली भाँति मालूम हो जाती है। जिस दिनसे यह संस्था स्थापित हुई है उसी दिनसे यदि इसकी उचित सार सम्भाल ली जाती तो आज इस संस्थाका स्वरूप कुछ और ही होता, मगर अभाग्यवश ऐसा न हो सका। इस लिए प्रेरणा कर उसकी तरफ समाजको आकर्षित करनेवाले की खास आवश्यकता है। संस्थाको मदद करनेवा–



पंन्यासजी म० श्रीललितविजयजी उनके दाहिने हाथ. पं० म० श्री उमंगविजयजी. १ मुनि म० अमरविजयजी २. बाएँ हाथ मुनि श्रीनरेंद्र विजयजी म० १ मुनि श्री मनोहरविजयजी महाराज. २. पृ. ४२०,

मनोरंजन प्रेस, बम्बई.

लोंके दस वरसतक मदद देनेके वचन थे उनका समय भी अब अनकरीब ही पूरा होनेवाला है। इस लिए इस वरसकी मुद्दत समाप्त हो इसके पहले ही यदि प्रेरककी तरह उपदेश द्वारा समाजकी सेवा हो सके तो जैन समाजको उन्नति की पायरी पर पहुँचानेवाले महावीर जैनविद्यालयकी नींव मजबूत हो जाय। आदि।

मेरी भावनाको मान दे कर पंन्यास ललितविजयजीने अर्ज की कि,—" यदि आपकी ऐसी ही इच्छा हो और मुझे वहाँ जाने के योग्य समझते हों तो प्रसन्नतापूर्वक मुझे जानेकी आज्ञा दी जिए, मैं हर तरहसे हरेक तकलीफ को वर्दाश्त कर वहाँ शीघ्र ही पहुँचूँगा और यथाशक्ति समाजकी सेवा कर आपकी इच्छा को पूर्ण करूँगा। "

श्रीमहावीर जैन विद्यालय इन्हींकी उपस्थितिमें स्थापित हुआ था, इसलिए जैसा सद्भाव उसके प्रति मेरा है वैसाही, मेरा विश्वास है कि, उनका भी है। वंबई के श्रीसंघसे भी वे भली भाँति परिचित हैं, इसलिए वे समाजसेवाके कार्य में अवश्य प्रयत्न करेंगे और समाजका ध्यान उस तरफ भली प्रकार आकर्षित कर सकेंगे। इसी आशयसे मैंने पंन्यास ललितविजयजीको आज्ञा दी कि ऐसे समाजसेवाके कामको अवश्यमेव करना चाहिए; मेरी मान्यता है कि, तुम कर सकते हो, इस लिए वंबईके श्रीसंघकी इच्छा को मान दे, यथासाध्य प्रयत्न कर, यह चौमासा तुम्हें वहीं जाकर करना चाहिए।

मेरी इस आज्ञाको मान, हाथ जोड स्वीकार कर सं० १९८० कार्तिक शुदी २ ( गुजराती ) को पंजावके होशियारपुरसे विहार कर मार्गमें प्रायः विशेप किसी भी स्थानपर न ठहर, निरंत लंवा विहार करते हुए, लगभग बारह सौ माइलकी (पैदल) मुसाफिरी कर करीव सात महीनें में वंबई पहुँचनेवाले हैं । यह काम कुछ कम हिम्मत का नहीं है ।

इनके साथ यद्यपि इनके शिष्य मुनि प्रभाविजयजी, गुरुभक्ति की खातिर, होशियारपुरसे ही इनके साथ आये हैं तथापि, वंवई जैसे वड़े शहरमें चार साधु विशेप हो तों शासनकी शोभा के साथ ही कार्यसिद्धिमें भी विशेप मदद मिले, इस हेतुसे पंन्यास उमंगविजयजीको पत्र लिख उनके साथ वंवई जानेकी प्रेरणा एवं आज्ञा की । यद्यपि इनकी विशेष इच्छा न थी तथापि मेरी आज्ञा एवं शान्तमूर्ति १०८श्री हंसविजयजी महाराजकी प्रेरणा और तथा आज्ञाको मान, तथा पंन्यास ललितविजयजीके साथ पहलेसेही धार्मिक प्रेम होनेसे और दोनोंने पदवी साथही ली है, इस संवंधको विचार कर वे वंवई, अहमदाबादसे विहारकर अपने शिष्य मुनि चरणविजयजीके साथ आये हैं। इस प्रसंगपर स्वर्गवासी मुनि महाराज श्री मांणिकविजयजीके शिष्य मुनि श्रीनरेन्द्रविजयजी और स्वर्गवासी मुनि महाराज दादा श्रीकेवलविजयजीके शिष्य मुनि श्रीअमरविजयजी अपने शिष्य मुनि कान्तविजयजीसहित साथमें पधारे हैं। यह खुशी की वात है । आशा है पंन्यास

ललितविजयजी, पंन्यास उमंगविजयजी आदि सातों साधु परस्पर प्रेमका वर्ताव रक्खेंगे और सभी एक ही ध्येयके लिए समाजसेवाका प्रयत्न करनेमें किसी तरहकी कसर न रक्खेंगे। वंबईका जैनसंघ भी आये हुए मुनियोंको अपनायेगा और यथाशक्ति श्रीमहावीरजैनविद्यालय द्वारा जैनसमाजकी उन्नतिको बढ़ानेकी कोशिश करनेमें पीछे पैर नहीं रक्खेगा।

इतना लिख, हृदयकी भावनाका यत्किंचित परिचय करा, पंन्यास ललितविजयजी, पंन्यास उमंगविजयजी आदि सात साधुओंको एवं श्रीसंघको धन्यवाद देता हुआ और वंबईके श्रीसंघकी इच्छाको, मैं स्वयं वहाँ पहुँच, पूर्ण न कर सका इसके लिए उससे क्षमा चाहता हुआ विरमता हूँ।

ताजा कलम—विशेष प्रसन्नताकी बात यह है कि, जैनाचार्य श्री १००८ श्रीविजयवीरसूरिजी महाराजका चौमासा भी अपने शिष्यसमुदाय सहित वंबईमें है, इससे वंबईके श्रीजैनसंघ को अधिक लाभ मिलेगा। आशा है वंबईका श्रीजैनसंघ इस सुनहरी अवसरका अच्छी तरहसे लाभ उठायगा। इसी तरह आचार्य महाराज श्रीविजयवीरसूरि भी श्रीमहावीर जैनविद्यालयका निरीक्षण कर उसमें किसी तरहकी कमी दिखाई दे तो उसे दूर करने की कार्यवाहकों से प्रेरणा करेंगे और स्वयं भी योग्य सेवा कर अपने आत्माको कृतार्थ करेंगे एवं समाजको उसका कर्तव्य समझायँगे।

अमृतसर ( पंजाब )<br>वैशाख सं १९८०

मे हूँ समस्त श्रीजैनसंघका दास,<br>मुनि वल्लभविजय।

सामानेमें प्रतिष्ठाके समय आपके पास एक मुसलमान सज्जन–जो वहाँके रईस और निकटके ग्रामके स्कूलके मास्टर थे–आया करते थे। आपके पास आने जानेसे उनके दिलमें अहिंसा और दयाके विचार पैदा हुए। आपने उन्हें एक दो किताबें भी दीं। जब आप होशियारपुरमें विराजते थे तब उन्होंने आपके पास एक पत्र भेजा था। उसकी नकल यहाँ दी जाती है:–

"पीरे तरीक़त, राहे हिदायत श्रीमुनिवल्लभविजयजी महाराज! बाद अदाए आदाब व तस्लिमाना बजा लाकर अर्ज़ ख़िदमात आलीजाह हूँ। बंदा बख़ैरियत और ख़ैरोआफ़ियत हुजूर अन्वर नेक मतलूब। हजूरकी मुलाक़ातसे जो कुछ फ़ायदा उठाया बयानसे बेरूँ। दोनों किताबें जेर मुताला हैं। जहाँ तक मेरे इन्साफ़ने फैसला दिया है, मसला दया और अहिंसाका जैनतालीममें फ़ौक़ियत रखता है। वाक़ईमें दया ही धर्मका मूल है। जैसे तुलसीजी साहब फ़र्माते हैं—

दया धर्मका मूल है, पापमूल अभिमान।
'तुलसी' दया न छोड़िए, जबलग घटमें प्रान॥

दासकी निहायत अदबसे अरदास है, दया दृष्टि फ़र्माएँ। बंदा बारह तेरह रोज तक हाज़िर खिदमत होकर क़दम्बोसी हासिल करेगा। बराए परवरिश एक किताब जिसमें जैन-पुरुषार्थका लबेलबाब यानी रियाज़त या तप–ध्यान या मराक़बा ज्ञान या मारफ़तके असूल उर्दूमें हों तो बेहतर है,

नहीं तो फिर किसी भाषामें हों जरूर तलाश करके रख छोड़ें । हुजूरकी दयासे बंदेको इस वक्त किसी किताव या ग्रंथकी जरूरत नहीं । लेकिन धर्मके फूल सूँघनेका निहायत शौक़ है । बाकी सबकी खिदमतमें सलाम कुबूल हो । ज्यादा आदाब फ़कत ।

खादिमुल्फ़क़ीर
मुन्शी शेरहुसेन सामानवी । "

होशियारपुरका चौमासा समाप्त होनेपर आप काँगड़ेकी यात्राके लिये पधारे । काँगड़ेका नाम पहले नगरकोट था । प्राचीनकालमें वह 'त्रिगर्त्त' के नामसे विख्यात था । उस समय अनेक जैन और जिनमंदिर भी वहाँ थे । इस समय वहाँ एक स्थानपर भगवान श्रीआदिनाथकी एक भव्य मूर्ति है । जो किलेमें होनेके कारण गवर्न्मेंटके अखतियार और कवजेमें है । जैनसमाजका कर्त्तव्य है कि, वह प्रयत्न करके उस मूर्तिको अपने अधिकारमें ले और सेवापूजाका प्रबंध करे । *

आपके साथ होशियारपुरके कई श्रावक श्राविका यात्रार्थ गये थे । एक छोटासा संघ हो गया था ।

काँगड़ेकी यात्राकर आप वापिस होशियारपुर पधारे । और वहाँसे अन्यत्र विहार किया । काँगड़ा तीर्थका वर्णन

*सुना गया है कि हमारे चरित्रनायकने इसके लिए प्रयत्न जारी किया था मगर कामयाब नहीं हुए । अब दुबारा फिर भी कुछ प्रयत्न करना चाहते हैं ।

विज्ञप्तित्रिवेणी नामा पुस्तक—जो भावनगर (काठियावाड की श्रीजैनआत्मानन्दसभाने छपवाया है पढ़नेसे वखूबी मालूम हो जाता है।

(सं० १९८१–८२)

होशियारपुरसे विहार कर मियानी, उरमड आदि स्थानोंके जीवोंको उपदेशामृत पिलाते हुए आप 'जंडियाला गुरु' पधारे। वहाँके लोग वाजेगाजेके साथ आपका सामैया करनेके लिये सामने आये, मगर आपने विचार कर लिया था कि, जबतक मनोरथ पूर्ण न होगा तब तक कहीं भी जुलूसके साथ नगरप्रवेश न करेंगे। तदनुसार आपने संघसे कहा:—"उरमडमीयानीमें भी विनाही वाजेके मैं गया हूँ यहाँ भी उसी तरह जाऊँगा।"

संघमें उदासीनता छा गई। मगर क्या करता लाचार था। वाजे लौटा दिये गये। वाजोंके धूमधड़ाके विनाका शान्त जुलूस निकला। लोग इस शान्त जुलूससे विशेष प्रभावान्वित और अन्तर्द्रष्टा बने।

आपका विचार शीघ्र ही गुजराँवाला पधार कर स्वर्गीय गुरुदेवकी समाधीकी चरणवंदना करनेका था; परन्तु लाहोर आदि रास्तेके स्थानोंमें प्लेग हो जानेके कारण श्राव-कोंके आग्रहसे आपको वहीं ठहरना पड़ा।

जंडियालेमें कई दिनोंसे आपसमें कलह चल रहा था। आपके प्रयाससे वह मिट गया।



तपस्वीजी श्रीगुणविजयजी महाराज.
( आचार्य महाराजकी सेवामें ) पृ. ४२७

मनोरंजन प्रेस. बम्बई नं ४

महावीरजयन्तीका सार्वजनिक उत्सव किया गया। हिन्दु मुसलमान सभीने इस उत्सवमें भाग लिया।

तपस्वीजी श्रीगुणविजयजी महाराज तेले तेलेके पारणेसे वार्षिक तप कर रहे थे। वैशाख सुदी ३ ( अक्षय तृतीया ) सं० १९८१ के दिन वह तप निर्विघ्न पूरा हुआ और उन्होंने पारणा किया। उस अवसर पर श्रीसंघने खुशीमें पूजा पढ़ाई। कई भव्योंने ज्ञान दान दिया। जितनी रकम हुई थी वह सभी जंडियालेके श्रीसंघके सुपुर्द कर दी गई। और उसका स्कॉलर्शिप फंडकी तरह उपयोग करनेका उपदेश दिया गया। उसकी व्यवस्था हुई कि जंडियालेका कोई जैन विद्यार्थी अगर उच्च शिक्षा प्राप्त करनेके लिए कहीं बाहर जाना चाहता हो; मगर आर्थिक बाधाके कारण न जा सकता हो तो उसको स्कॉलर्शिप दी जाय। उसी समय यह बात काममें भी लाई गई। अर्थात् एक लड़केको १० दस रुपये मासिक दिये जाना स्थिर हुआ।

स्वर्गीय गुरु महाराज श्रीआत्मारामजीके बनाये हुए जैनतत्त्वादर्शको पुनः छपवा कर मामूली कीमतपर बिकवानेकी योजना भी वहाँ की गई। अभी वह अमलमें नहीं लाई गई। उम्मीद है अब गुरुकुलका काम ठीक चल पड़नेपर वह योजना भी अमलमें लाई जायगी।

जंडियाला गुरुसे विहार कर आप अमृतसर पधारे। अमृतसरमें भी विना ही धूमधामके आपने प्रवेश किया। गुजराँवालेका

श्रीसंघ आपसे विनती करने आया। गुजराँवालेके संघमें कुछ फूट दिखाई दे रही थी, इस लिए आपने फर्मायाः—“ पहले आपसी फूट मिटा लो, फिर सभी एक दिल होकर विनती करने आना।”

लाहोरका संघ भी आपके पास विनती करने आया और उसने निवेदन किया कि,—“ यदि गुजराँवालेका श्रीसंघ आपसी कलह मिटा ले तो आप चौमासा करने गुजराँवालेमें पधार जायँ अन्यथा लाहोरमें चौमासा करें।”

आप अमृतसरसे विहार कर लाहोर पधारे। स्पर्शना वलवान है। आपका सं० १९८१ का अड़तीसवाँ चौमासा लाहोरमें ही हुआ।

× + × ×

चौमासेमें आपके उपदेशसे पंचरंगी तपस्या हुई। तपस्वियोंको पारणा लाला फग्गूशा खजानचीमलने कराया, उन्होंने साधर्मीवात्सल्य भी किया था। पर्युषण करनेके लिए अनेक गाँवोंके भव्य श्रावक लाहोरमें आये थे। पर्युषणका जलसा लाहोरके श्रीसंघने वड़े उत्साहसे किया।

लाहोरमें आत्मानंद जैनमहासभाका सालाना जलसा भी हुआ था।

जव आपका चौमासा वीकानेरमें था तव पंजावके श्रीसंघके पास जीरावासी श्रीयुत वावूराम जैन एम्. ए. की मारफत आपने संगठनका संदेशा पहुँचाया था; जिसको अमलमें लाते-

हुए श्रीसंघ पंजाबने गुजराँवाला शहरमें एक खास मीटिंग कायम की। क्योंकि पं० श्रीसोहनविजयजी महाराज तथा वृद्ध महात्मा स्वामीजी महाराज श्रीसुमतिविजयजीका चौमासा वहाँ था। सर्वानुमतसे "श्रीआत्मानन्द जैन महासभा" श्रीसंघ पंजावके संगठन रूप कायम की गई। इस वर्ष इस सभाका. यह चौथा सालाना जल्सा था।

पालीतानेके मूँडकेके संबंधमें सं० १९८१ के कार्तिक. सुदीमें अहमदावादके सेठ भोगीलाल ताराचंद जौहरीने आपके पास एक पत्र भेजा था, उसका आवश्यक भाग यहाँ दिया जाता है—

"xxx श्वेतांवर जैनोंके लिए, निकट भविष्यमें एक महत्त्वका प्रश्न, उपस्थित होनेवाला है। xxxxxxएजंसीने, बंबई सरकारने, और सेक्रेटरी ऑफ स्टेटने भी अपने विरुद्ध फैसला दिया है। इतिहास लंबा है। हृदयशोकसे भर आता है। मूँडकाकी (अमुक रकम देकर बंद कराया था उसकी) चालीस वरसकी मुद्दत ता. ३१ मार्च सन १९२६ के दिन पूर्ण होती है। (पालीताने के) दरवारके हकमें फैसला मिला है इस लिए वे विशेष रकम माँगेंगे। यह बात स्वाभाविक है। जैनसाधु पादचारी होनेसे, दूरसे आवश्यकताके समय तत्काल ही नहीं आ सकते, इस लिए तीर्थ शिरोमणि, मुकुट समान सिद्धाचलजीके कामकी लागणीसे प्रेरित होकर आप शीघ्र ही इस तरफ पधारनेकी कृपा करें। x x x x x

" इस समय फिरसे कौल क़रार होनेवाले हैं, इसके लिए खास बुद्धिमान, विचारशील नेताओंको मिल कर योजना तैयार करनी चाहिए। मेरी बुद्धिके अनुसार इस काममें आपकी खास आवश्यकता है । आपको विशेष आग्रहके साथ लिखनेकी कोई आवश्यकता नहीं है । आपके हृदयमें तीर्थका हित ओतप्रोत भरा है, इस लिए कृपा कर मार्गमें आवश्यकतानुसार ही विश्राम ले, यथासाध्य शीघ्र ही इधर पधारें । मेरी यही नम्र प्रार्थना है । × × × × "

लाहोर सरकारकी तरफसे पुरातत्त्वकी खोज करनेवाले श्रीयुत हीरानंदजी शास्त्रीने, फर्नहिल नीलगिरिसे लिखा थाः—" भागमलजीने उवाईसूत्रकी प्रति और त्रिषष्ठि शलाका पुरुष चरित्र पर्व ८, ९ और १० वाँ आपकी आज्ञानुसार भेज दिये हैं । बड़ी ही कृपा है । धन्यवाद करता हूँ । उवाई सूत्र पढ़कर भेजदूँगा ।

मेरा विचार है कुछ समय आपके पास व्यतीत करूँ । जब संभव होगा लिखूँगा । मैं चाहता हूँ जैनधर्मके ग्रंथ पढ़ कर उनको छापूँ और टीका टिप्पणी उनपर लिखूँ, जैसा याकोबी साहब योरपमें करते हैं । देखें कब विचार पूरे होते हैं । यदि इतना दूर न होता तो कुछ न कुछ अबतक लिख देता । कभी कभी कृपापत्र भेजा कीजिए । "

गवर्नमेंट कॉलेज लाहोरके प्रॉफेसर बाबू बनारसीदासजी जैन एम. ए. ( ऑफ लंदन ) सन् १९२४ में लंदन गये हैं ।

ये बड़े ही सज्जन, मिलनसार और धर्मात्मा सज्जन हैं। विद्वान होते हुए भी उनके हृदयमें अभिमान नहीं है। इन पंक्तियोंके लेखकके साथ वे बड़े ही प्रेमके साथ मिले थे। बंबईके जैन नेताओंने उनका यहाँ अच्छा सत्कार किया था। जिस दिन वे जहाजमें बैठे उस दिन कई नेता उन्हें पहुँचाने गये थे और श्रीफल भेट में देकर उनकी यात्रा सफल होनेके लिए शुभ भावना की थी। उन्होंने पं० महाराज श्रीललित-विजयजीको लिखा है—

"×××× गुरुमहाराजकी ( वल्लभ विजयजी महाराज-की ) कृपासे अबतक अभक्ष्यको हाथ नहीं लगाया और आशा है नहीं लगाऊँगा। ××××"

आपने चरित्रपूजा रची वह 'वर्द्धमान ज्ञानमंदिर' उदय-पुरके भेट भेजी गई थी। उसके संचालक यति श्रीअनूपचंद-जीने लिखा है—"×××× चरित्रपूजाकी पुस्तक विवेचन-सहित मिली। पढ़ कर बहुत आनंद हुआ। यहाँपर अठाई महोत्सव शुरू हुआ उसमें यह पूजा बड़े आनंदके साथ पढ़ाई गई। ( खरतर गच्छीय ) कृपाचंद्रजी महाराज व श्रोतागण पूजा सुनके बहुत प्रसन्न हुए। ××××"

लाहोरके चौमासेका संक्षिप्त वर्णन, और आपको आचार्यपद पर स्थापित करनेका एवं आपके द्वारा लाहोरमें की गई प्रतिष्ठाका सविस्तर वर्णन लाहोरकी आत्मानंद जैनसभाने प्रकाशित कराया है उसको हम यहाँ उद्धृत करते हैं।

# लाहोर शहर में
# प्रतिष्ठा तथा आचार्य पदवी का समारोह !

नमो विश्वप्रधानाय, विश्वविश्रुतकीर्तये ।
सर्वसम्पन्निधानाय, वर्द्धमानाय वेधसे ॥ १ ॥

## प्रारम्भिक निवेदन।

पंजाबकी विख्यात राजधानी इस लाहोर शहरमें जैन-धर्मके प्राचीन जीर्णोद्धृत देवमंदिरकी प्रतिष्ठा और मुनि श्री १०८ वल्लभविजयजी महाराजको बड़े समारोहसे आचार्य पद पर प्रतिष्ठित करना यह दो काम इतने महत्त्वके हुए हैं कि वर्त्तमान जैन इतिहासमें इनका स्थान एक विशेष गौरव-को लिए हुए होगा । इन दो शुभ कार्योंके निमित्त जैन जनताने जिस श्लाघनीय उत्साहका परिचय दिया है उसका जिकर तो इतिहासके पृष्ठोंमें खास तौर पर करने लायक है । यह कहना कुछ अत्युक्ति न होगी कि आज चार सौ वर्षके बाद इन दो शुभ कार्यों ( प्रतिष्ठा तथा आचार्य पदवी ) की पुनरावृत्ति करते हुए पंजाबके और खास कर लाहौरके जैनसमाजने जो श्रेय प्राप्त किया है उसकी तुलना यदि असम्भव नहीं तो कठिनतर अवश्य है ! धार्मिक और ऐतिहासिक दोनों ही दृष्टियों से ये बड़े महत्व के हैं । ××××

'तीर्थभूता हि साधवः'

शास्त्रकारों ने साधु महात्माओंको तीर्थस्वरूप लिखा है। तीर्थ उसको कहते हैं जिसके आलम्बनसे मनुष्य अपनी आत्मामें विकास प्राप्त कर सके अर्थात् जिसके जरियेसे आत्माका उद्धार हो सके। तीर्थके शास्त्रकारों ने स्थावर और जंगम ऐसे दो भेद भी किये हैं। स्थावर वे हैं जो सदा एक ही स्थानमें स्थिर रहते हैं जैसे शत्रुञ्जय, रैवताचल और सम्मेत शिखरादि।

जंगम तीर्थ उनको कहते हैं जो चलते फिरते और सदाके लिए कहीं पर स्थिर नहीं रहते, वे जंगम तीर्थ साधु मुनिराज हैं। वे जहाँ कहीं भी जाते हैं वहाँ पर उनके उपदेश द्वारा अनेक जीवोंका उद्धार होता है। बहुत से ऐसे जीव हैं जो कि महात्माओंके सदुपदेशसे प्रबुद्ध हो कर अपनी बिगड़ी हुई जीवनचर्याको सदाके लिये सुधार लेते हैं। बहुतसे लोगों पर इन महापुरुषोंके विशुद्ध जीवनका ऐसा प्रभाव पड़ता है कि वे उससे प्रभावित होकर आजन्म प्रभावना युक्त कार्योंमें ही सतत लगे रहते हैं। इस लिये शास्त्रकारोंने महात्मा पुरुषों-को तीर्थकी उपमासे अलंकृत किया है।

एक उदाहरण लीजिये। आजसे अनुमान साठ वर्ष पहले पंजाबके जैन समाजकी वह सुदशा नहीं थी जो कि सौभाग्यवश उसे आज प्राप्त है। उस समय वह अपने

असली स्वरूपको बिलकुल ही भूला हुआ था। देवपूजन, देव, गुरु एवं धर्म के यथार्थ स्वरूपसे वह बिलकुल ही वंचित था। परन्तु प्रातःस्मरणीय स्वर्गवासी जैनाचार्य श्रीमद्विजयानन्द सूरि उर्फ आत्मारामजी महाराजने स्वयं प्रबुद्ध हो कर जब उसे प्रबोधित किया तब वह—जैन समाज—समझा कि इससे प्रथम उसने जिस मार्गका अवलंबन किया हुआ था वह वस्तुतः उन्मार्ग था। उसके लिये प्रशस्त मार्ग वही है जिसका निर्देश उक्त महापुरुष कर रहे हैं। अतः उसने अपने उसी प्राचीन प्रशस्त मार्गका सतत अनुसरण किया। इसके प्रमाणमें पंजाबकी इस समय विद्यमान सच्ची धार्मिक जागृति प्रस्तुत है। उसमें इस वक्त देवविमानोंके सदृश देवमंदिर भी विद्यमान हैं, सच्चे साधु मुनिराज भी वहाँ न्यूनाधिक संख्यामें मौजूद हैं और संख्याके अनुरूप सद्बोध प्राप्त श्रावकवर्ग भी है।

तात्पर्य कि महापुरुषोंके उपदेशालम्बनसे मनुष्यके आत्मविकासमें बड़ी भारी इमदाद मिलती है। तदनुसार उक्त स्वर्गवासी गुरु महाराजके बाद पंजाबको यदि किसी ने अपने विशिष्ट उपकारसे आभारी किया हो तो वे मुनि महाराज श्रीवल्लभविजयजी हैं। अनुमान १३ वर्ष के बाद आपश्रीका जबसे फिर पंजाबमें पधारना हुआ तबसे पंजाबके जैन समाजमें कुछ अपूर्व ही जागृति पैदा हो रही है। उसने अपनी सामाजिक त्रुटियोंको बहुत अंशोंमें पूर्ण किया, तथा

अपनेमें होनेवाली शिक्षाकी कमी को अब वह पूर्णरूपसे अनुभव करने लगा है। यदि महाराजश्री अपने पवित्र चरण-कमलोंसे इस भूमिको कुछ समय तक पवित्र करते रहे तो वह दिन बहुत नजदीक है जब कि वह ( पंजाबका जैनसमाज ) अपनी सामाजिक और धार्मिक शिक्षामें रही हुई अत्यन्त अपूर्णताको पूर्ण करनेमें पूर्णतया समर्थ हो जायगा। एवं लाहौर जैसे विशाल क्षेत्रमें जैन समाजकी अत्यल्प संख्याके होने पर भी इतने बड़े उत्साहपूर्ण समारोहका होना और उसमें पूर्णतया सफलता प्राप्त करना यह सब कुछ उक्त मुनिराज ( श्रीवल्लभविजयजी महाराज ) के आदर्शजीवन का प्रभाव, प्रशस्तोपदेश और पूर्ण कृपाका ही विशिष्ट फल है ! यह कथन निस्संदेह, अत्युक्ति शून्य और तथ्य पूर्ण है।

## जीर्णोद्धार ।

यहाँ पर भगवान सुविधिनाथ स्वामी का एक प्राचीन जैन मंदिर था। उसकी अत्यंन्त जीर्ण दशाको देखकर महाराजश्रीके सदुपदेशसे यहाँ—लाहौर—के श्रीसंघके मनमें उसके पुनरुद्धारकी शुभ भावना पैदा हुई। यद्यपि यहाँ पर अपने जैन समुदायकी संख्या बहुत कम और उसमें भी धनाढ्य कोइ नहीं; प्रायः सभी मध्यस्थितिके लोग हैं तथापि इस धार्मिक काममें लोगोंने इतना उत्साह दिखलाया कि थोड़े ही दिनोंमें देवविमानके समान एक विशाल शिखरबद्ध मंदिर तैयार कर दिया। स्थानकी संकीर्णता होने पर भी उसकी बना-

वट इतनी सुन्दर और चित्ताकर्षक है कि दर्शकोंका दर्शन करते हुए जी नहीं भरता। सचमुच ही यह देवमंदिर लाहौरके श्रीसंघकी पुण्यश्रीका एक उज्ज्वल आदर्श है।

## देवप्रतिमाओंका लाना।

देवमंदिरके तैयार होजाने पर अब यहाँके श्रीसंघको उसकी प्रतिष्ठा और उसमें सद्यः भगवान वीतरागदेवकी प्रतिमा स्थापन करने का खयाल हुआ। तदनुसार वे इस शुभ कार्यके लिए प्रयास करने लगे। उस समय सादड़ी (मारवाड) की अखिल भारतवर्षीय जैन श्वेताम्बर कॉनफ्रन्स हो चुकनेके बाद महाराज श्रीवल्लभविजयजी खुड़ाला (मारवाड़) में विराजमान थे। सादड़ीके बादका द्वितीय चतुर्मास आपने वहीं पर किया था। यहाँसे लाला प्रभदयाल और लाला माणिकचन्दजी उक्त कार्यकी सम्पन्नताके लिये आपश्रीके पास खुड़ालेमें पहुँचे और पहुँचते ही अपना भाव आपको कह सुनाया। महाराजश्रीने वहाँ (खुड़ाला–सादड़ी) के पंचोंकी सम्मति लेकर श्रीवरकाणातीर्थराजसे वहाँके मैनेजर मूता सरदारमलजीकी मारफत इनको तीन मूर्तियाँ दिलवाईं, जिनमें मूलनायक भगवान श्रीशान्तिनाथ थे, जो कि लाहौरके उक्त मंदिरमें इस समय नीचेकी वेदीमें प्रतिष्ठित किये गये हैं और ऊपरकी वेदीमें श्रीसुविधिनाथ भगवानकी वही अति प्राचीन मूर्ति विराजमान की गई है, जो कि प्रथम इस मंदिरमें प्रतिष्ठित थी।

## लाहौरका चतुर्मास।

प्रभु प्रतिमाओंके लानेका कार्य परिपूर्ण हो जानेके अनन्तर अब यहाँके श्रीसंघके मनमें उनको प्रतिष्ठित करनेकी विशुद्ध भावना जागृत हुई; परन्तु इसकी पूर्तिका होना अधिकांश महाराजश्रीके हाथमें था। तदर्थ सबसे प्रथम श्रीसंघने आपश्रीकी सेवामें अपनी भावनाको पहुँचाया। उस समय महाराजजी साहिब जंडियालागुरुमें विराजमान थे। अमृतसरमें लाहौरके श्रीसंघने महाराजश्रीको बड़े ही विनीत भावसे लाहौर पधारनेकी प्रार्थना की और अपना प्रतिष्ठा सम्बन्धी इरादा आपसे स्पष्टतया अर्ज किया; परंतु आपने अपना भाव लाहौर होते हुए सीधे गुजराँवाला पहुँचने का बतलाया। तदनुसार आप लाहोरमें पधारे और ज्येष्ठ शुदी अष्टमीका स्वर्गवासी गुरु महाराजका जयन्ती महोत्सव आपने लाहोरमें ही किया।

लाहोरमें कुछ दिन विराजने और चतुर्मासके अति निकट होने पर भी पंजाबकी जैन जनताको तो यही दृढ विश्वास था कि महाराजश्रीका यह चतुर्मास निस्संदेह गुजराँवालेमें ही होगा और स्वयं महाराजजी साहिबका विचार भी पूर्णतया स्वर्गवासी गुरुमहाराजके चरणोंमें ही चतुर्मास करने का था [ इसी लिये स्वामीजी आदि कुछ साधुओंने विहार भी कर दिया था जिसके लिये स्वामीजीका चतुर्मास वहीं पर हुआ। ] परन्तु इस बलवती क्षेत्रस्पर्शना और लाहोर

श्रीसंघके पुण्यातिरेकने इस कदर जोर मारा कि आपश्रीका चतुर्मास लाहौरमें ही हुआ। इससे प्रथम आप श्रीका लाहोरमें चतुर्मास नहीं हुआ था।

## प्रतिष्ठा की तैयारी।

महाराज श्रीवल्लभविजयजीका चतुर्मास लाहौरमें होना निश्चित हुआ देख लाहौरनिवासियोंके हर्ष और उत्साहका पारावार न रहा। उन्होंने तत्काल ही महाराजश्रीकी सेवामें उपस्थित होकर, प्रतिष्ठाके मुहूर्तका निश्चय करने और तदर्थ आमंत्रणपत्रिका प्रकाशित कराकर वितीर्ण करनेकी शुभ अनुमति माँगी। तदनुसार प्रतिष्ठाका शुभ मुहूर्त विक्रम सं० १९८१ मार्गशीर्ष सुदी पञ्चमी सोमवारका स्थिर हुआ। मुहूर्तके निश्चित हो जाने पर अब धीरे २ प्रतिष्ठा सम्बन्धी कार्यकी तैयारी होने लगी। समय नजदीक आने पर पंजाबके हर एक शहर, कसबा और ग्राममें आमंत्रण पत्रिकाएँ भेजी गईं तथा देशान्तरस्थ सद्गृहस्थोंको भी आमंत्रण भेजा गया।

प्रतिष्ठा सम्बन्धी प्रबंधके लिये एक प्रबन्धकारिणीसमिति बनाई गई उसने प्रतिष्ठा सम्बन्धी इस महान कार्य को बड़ी ही योग्यता से किया। भक्तनिवास—जहाँ पर महाराजजी साहिब विराजमान थे—के नज़दीक राजा ध्यानसिंह की हवेली में एक बड़ा ही विशाल और सौंदर्यपूर्ण मण्डप बनाया गया, उस में महाराज श्रीवल्लभविजयजी पं० श्रीसोहनविज-

यजी तथा बाहिर से आनेवाले अन्यान्य विद्वानों के प्रभावशाली व्याख्यान तथा भजन मंडलियों के मनोहर भजन हुआ करते थे।

इसी शोभनीय विशाल मंडप में प्रातः स्मरणीय महाराज श्रीवल्लभविजयजी तथा पंन्यास श्रीसोहनविजयजी को समस्त चतुर्विध संघने एक मन होकर क्रमशः आचार्य और उपाध्याय पदवी से समलंकृत करके अपनी कृतज्ञता का परिचय दिया।

आमंत्रणके पहुँचते ही पंजाब के सभी साधर्मी बन्धुओं ने इस शुभ कार्य में हमारी हरएक प्रकार से सहायता की। अंबाला, होशियारपूर, गुजराँवाला, नारोवाल, मालेरकोटला, लुधियाना और जंडयाला आदि जिन २ शहरों में सोना चांदी के रथ पालकी, आसे, चामर और चाँदनी आदि बहुमूल्य सामान लेने के लिये यहाँ से जो आदमी गये उनको वहाँ २ के श्रीसंघ ने और भी प्रोत्साहित किया तदर्थ हम उनके कृतज्ञ हैं।

मार्गशीर्ष शु० द्वितीया शुक्रवार से पंचमी सोमवार तक का प्रोग्राम था। इस अवसर में अपने दिलों में पूर्ण उत्साह को लिये हुए लोग अधिकाधिक संख्या में आने लगे। बाहर से आने वाले बंधुओं की सुविधा के लिये स्टेशन पर स्वयंसेवक मौजूद रहते थे। पंजाब के अलावा काठियावाड़, गुजरात, मारवाड़, और बंगाल आदि प्रान्तों से भी कई एक सम्भावित सद्गृहस्थ इस अवसर पर पधारे थे। उत्सव में

पधारे कुल स्त्री पुरुषों की संख्या अनुमान चार से पाँच सहस्र की थी।

व्याख्यान—नवीन मुद्रित प्रोग्राम के अनुसार, शुक्रवार की रात उक्त मंडप में, न्यायाचार्य पंडित सुखलालजी संघवी और पंडित हंसराजजी शास्त्री के, सामाजिक विषय पर बड़े ही रोचक व्याख्यान हुए। शनिवार को सवेरे ८ वजे के करीव महाराज श्रीवल्लभविजयजी का एक वड़ा ही सार गर्भित धर्मोपदेश हुआ। दो पहर के दो वजे पंन्यासजी श्रीसोहन-विजयजी महाराज ने वड़ी ओजस्वीनी भाषा में जैन समाज के सामयिक कर्त्तव्य को सूचित किया। रात्रि को पंडित हंसराजजी का 'वर्त्तमान समय में जैन समाज को किसमार्ग का अनुसरण करना चाहिये' इस विषय पर एक छोटा सा, लेकीन भावपूर्ण, भाषण हुआ। अनन्तर वोध-पूर्ण कई एक भजनों के वाद सभा विसर्जित हुई।

सवारी—रविवार का दिन वड़ा ही उत्साहपूर्ण था। आज के दिन भगवान् की सवारी वड़ी ही धूमधाम से निकलनेवाली थी। सोने चांदी के रथ और पालकियाँ सुसज्जित हो रहे थे। महेन्द्र ध्वजा फहरा रही थी। तात्पर्य्य यह कि सवारी का सभी सामान तैयारी के पूर्ण यौवन में था। प्रातःकाल महाराज श्री का एक वड़ा ही पुरअसर उपदेश हुआ। इसके बाद रथ आदि की वोलियाँ हुईं अनन्तर लोग भोजन के लिये भोजनशाला में चले गये।

ठीक बारह बजे के करीब बड़ी धूमधाम से भगवान् की सवारी निकाली गई और शहर के नियत स्थानों से होती हुई करीबन आठ बजे वापिस लौटी। सवारी के साथ जनता की भीड़ बेशुमार थी, जिधर देखो उधर ही स्त्रीपुरुषों का समूह नज़र आता था।

सवारी का क्रम—सब के आगे नफीरियों का मनोहर बाजा था। उसके पीछे पुतलियों वाली महेन्द्र ध्वजा फरकाती हुई चल रही थी। उसके बाद एक गतका बाज़ी का कर्त्तव्य दिखाती हुई मंडली जारही थी। उसके पीछे मोटरों पर सजी हुई सोना चाँदी की पालकियाँ और रथों के साथ चलती हुई एक २ भजन मंडली अपने मनोहर भजनों द्वारा दर्शक जनता को मुग्ध कर रही थी और उनके साथ २ चलनेवाले बेंड भी अपनी नवीन वादन कला का खूब ही परिचय देरहे थे। सवारी की लम्बाई तकरीबन आधे माइल के थी। सवारी के दरम्यान में एक सुन्दर मोटर पर बड़ी सजधज के साथ विराजमान की हुई स्वर्गवासी गुरुमहाराज (श्री आत्मारामजी) की ऑइल पेंटिंग छवी थी वह दर्शकों के दिलों पर अपूर्व प्रभाव डाल रही थी। सबके पीछे भगवान् का जो गङ्गा जमनी (सोने चाँदी का मिश्रित) रथ था उसके आगे ओसिया की सुप्रसिद्ध भजन मंडली अपना अद्भुत नाटकीय कर्तव्य दिखा रही थी तथा इस रथ के आगे लाहौर का सुप्रसिद्ध जो बेंड बज रहा था उसका मधुर नाद तो अभी तक कानों में

गूँज रहा है। अमृतसर, जंडयाला, होशयारपुर, पट्टी, कसूर, रोपड़ और अम्बालादि शहरों की भजन मंडलियों ने अपने उत्तमोत्तम भजनों द्वारा जनता को खूब ही आनन्दित किया। तथा ओसिया की भजन मंडली का अभिनय तो दर्शकों के लिये बिलकुल ही नई चीज़ थी। इसलिये जैन समाज की उसके साथ इतनी भीड़ थी कि कहीं २ पर तो उसके अभिनय के लिये स्थान बनाने में ही बड़ा हैरान होना पड़ा ताथा। इस भजन मंडली के दर्शन हम को बीकानेर निवासी श्रीमान् सेठ सुमेरमलजी सुराणा और उदयचन्दजी रामपुरिया की मेहरबानी से हुए तदर्थ हम उनके आभारी हैं।

प्रतिष्ठा—सोमवार का दिन बड़ा ही सौम्य और मंगलजनक था। उसरोज भगवान् श्रीशांतिनाथ को गद्दीपर विराजमान करने और परमपूज्य महाराज श्री वल्लभविजयजी को आचार्य पद पर प्रतिष्ठित करने की शुभ क्रिया का सम्पादन बड़े ही समारोह से किया गया। लाहौर शहर में ये दो कार्य ऐसे हुए हैं जो कि वर्तमान जैन इतिहास में निस्सन्देह स्वर्णाक्षरोंसे अंकित करने योग्य हैं।

आवश्यक उपयोगी क्रिया हो चुकने के बाद ठीक नौ बजकर पैंतीस मिनिट पर भगवान् बड़े ही उत्साह और समारोह के साथ गद्दी पर विराजमान किये गये। भगवानको गद्दीपर विराजमान करने और रथयात्रा की बोलियोंके तथा भेटके कुल मिलाकर १२५४० रुपयेकी मंदिरजी में आमदनी हुई थी।

यह प्रतिष्ठा जैनाचार्य श्रीमद्विजयवल्लभ सूरि महाराज के पवित्र करकमलों से हुई। यह संघ के लिए उत्तरोत्तर पूर्णतया कल्याणकारी, मंगलकारी और अभ्युदयकारी होगी ऐसा हमारा (श्रीसंघ का) दृढ एवं अटल विश्वास है। शासनदेव से हमारी वार २ प्रार्थना है कि वे हमारे इस विश्वास में अणु मात्र भी फर्क न आने देवें।

## आचार्य पदवी प्रदान

आचार्य पदवी को इससे बढ़कर और सौभाग्य क्या हो सकता है कि वह बहुत समय से जिस अनुरूप वर की प्राप्ति के लिये घोर तपस्या कर रही थी वह उसे मिल गया। उसकी—आचाय पदवी की—दीर्घ कालीन तपश्चर्या ने अपना फल दिखाया तथा समस्त संघ के विनीताग्रह और वड़ों की आज्ञा को शिरोधार्य करते हुए आचार्य पदवी को विभूपित करने में महाराज श्रीवल्लभविजयजी ने भी जो उदारता दिखाई है तदर्थ आप श्री को अनेकानेक साधुवाद ! आपकी आचार्य पदवी का संक्षिप्त इतिहास इस प्रकार है।

इन्कार – तपोगण गगन दिनमणि श्रीमद्विजयानन्द सूरि आत्मारामजी महाराज के स्वर्गवास होने के वाद, पंजाव श्री संघ की इच्छा, पूज्यपाद महाराज श्रीवल्लभविजयजी को ही, स्वर्गवासी गुरुमहाराज की इच्छा के अनुसार, उनके पट्ट पर विभूपित करने की थी; परन्तु महाराजश्रीने इस पर अपनी सर्वथा अनिच्छा प्रकट करते हुए कहा कि,–मेरे सिर पर अभी

कई वड़े वैठे हैं, जो कि मेरे से कई गुणा अधिक इस पदवी के लिये योग्य हैं। अतः श्रीसंघ को उन्हीं महात्माओं में से किसी एक को इस पद पर प्रतिष्ठित करना चाहिये।

इस विचार विमर्श में महाराज श्रीकमलविजयजी आचार्य बनाये गये जो कि अभी विद्यमान हैं। परन्तु बहुत से वर्षों के बाद पंजाब श्रीसंघ अपने दीर्घ अनुभव द्वारा किसी और ही नतीजे पर पहुँचा। उस को अपनी आशालता सर्वथा मुर्झाई हुई प्रतीत होने लगी। वह समझने लगा कि अब पंजाव की डगमगाती हुई नौका का कर्णधार सिवाय महाराज श्रीवल्लभविजयजी के दूसरा नहीं हो सकता। इस विशाल क्षेत्र की अवनति को देखकर, सिवाय इनके और किसी के दिल में थोड़ा बहुत भी दर्द होता हो, ऐसा समझना भूल है। अब तो उसको यह पूर्ण विश्वास हो गया कि, जिस महापुरुष ने, पंजाव की इस वीर भूमि में, वीर निर्दिष्ट धर्म बीज को वपन करके अंकुरित और पल्लवित किया, उस महापुरुष का अंगुली निर्देश, जिस आदर्श गुरुभक्त पर था (वही वल्लभविजयजी) इस उछरते हुए धर्म पौदे के आलवाल—थाले—को जलसे परिपूर्ण करेगा और उसको, अपनी देखरेखमें रख, उसकी सेवाकर, फलायगा फुलायगा।

इसी उद्देश्य से पंजावके श्रीसंघने अनेक वार महाराज श्रीवल्लभविजयजी महाराजकी सेवामें, पंजाव के जैनशासन की बागडोर अपने हाथ में लेने की विनीत प्रार्थनाएँ कीं।

जिनमें सादड़ी ( मारवाड़ ) की अखिल भारतवर्षीय श्वेताम्बर जैन कानफ्रन्स के अधिवेशन और महाराजश्रीके होशयारपुर के प्रवेशोत्सव पर, पंजाब के समग्र जैन समाज की तरफ से की गई संमिलित प्रार्थनाएँ खास तौर पर उल्लेख करने योग्य हैं।

इसी प्रकार कुछ समय वीत जाने पर पंजाव का सोया हुआ भाग जागा। गुरुभक्तिके आदर्श की जीती जागती मूर्ति, अपने चरण कमलों द्वारा बम्बई, गुजरात, काठियावाड़ मेवाड़, मारवाड़ और यू० पी० आदि देशों को पवित्र करती हुई १३–१४ वर्षों के वाद फिर पंजाव में पधारी। पधारते ही सबसे पहले उसका ध्यान समाज की विशृंखलता पर पहुँचा। उससे होने वाली भयंकर हानि पर विचार करते हुए समाज में संगठन पैदा करने की उसे नितान्त आवश्यकता प्रतीत हुई। तदर्थ श्रीआत्मानन्द जैन महासभा नाम की एक महती संस्था कायम की गई। वह आजतक कई सामाजिक सुधारोंमें अपनी सफलता का परिचय देचुकी है।

होशियारपुरका प्रवेश—विक्रम सम्वत् १९७८ फाल्गुन सुदी पञ्चमी को महाराज श्री का प्रथम प्रवेश होशियारपुर में हुआ। आप श्री का प्रवेश तो प्रथम अम्बाले में होना था परन्तु स्वर्गवासी लाला गुलावराय गुज्जरमल की फर्म के मालिक लाला दौलतराम मुन्निलाल जी आदि श्रीसंघ होशियारपुर के विशेष आग्रह और स्थानान्तरीय श्रीसंघ का उस-

में अनुमोदन होने से अम्वाले की वजाय आपका प्रथम प्रवेश होशियारपुर में हुआ। आपके प्रवेश के समय श्रीसंघ पंजाव ने जैसा उत्साह दिखाया वैसा आपकी इस वक्त की आचार्य पदवी से पहले कभी नहीं देखा गया था। उसी उत्साह में विद्यालय के लिए एक लाख के करीव चंदा जमा हुआ और तीन लाख के करीव लिखा गया था। उस की व्यवस्था अभी तक ज़ेर तजवीज़ है। उस समय महाराज श्री की सेवा में समस्त श्रीसंघ की तरफ से एक मानपत्र पेश किया गया था और शासन की वागडोर अपने हाथ में लेने की वड़े विनीत भाव से प्रार्थना की गई थी। इस से प्रथम सादड़ी (मारवाड़) की जैन कानफ्रन्स के समय भी आप से आचार्य पदवी के लिये अनुरोध किया गया था। परन्तु आपने इस वक्त भी श्रीसंघ को पूर्ववत् ही निराश किया। अव लाहौर की प्रतिष्ठा के समय फिर श्रीसंघ ने आपकी सेवा में उपस्थित हो कर उसी प्रार्थना को दोहराया। मगर आपको सम्मत होते न देख कर संघ ने, साधु शिरोमणि प्रवर्तक श्री कान्तिविजय जी महाराज, शान्तमूर्ति मुनिप्रवर श्रीहंसविजय जी महाराज, आदर्श गुरुभक्त पंन्यास श्री सम्पद्विजय जी महाराज और परम वृद्ध साधु स्वभाव मुनि श्रीसुमतिविजयजी महाराज की पवित्र सेवा में, अपनी उक्त शुभेच्छा प्रदर्शित करते हुए प्रार्थना की कि, आप इस विषय में श्रीसंघ पंजाव की इमदाद करें। जिससे कि वह शीघ्र ही अपने शुभ मनोरथ में सफलता प्राप्त

कर सके। श्रीसंघ पंजाब को इस से बढ़कर और कोई खुशी नहीं हो सकती कि, उक्त मुनि महाराजों ने श्रीसंघ की उक्त प्रार्थना का आशा से बढ़कर स्वागत किया। तदर्थ श्रीसंघ आपका सदा के लिये कृतज्ञ रहेगा। अब तो संघ के पाओं में और भी बल आगया स्वामी जी महाराज तो यहाँ मौजूद ही थे, प्रवर्तक जी महाराज और श्रीहंसविजय जी आदि के तार पहुँच चुके थे इस लिए अब महाराज श्रीको इन्कार की गुंजाइश न रही। संघके मुखियों ने आपश्रीकी सेवा में, उपस्थित होकर, बड़े नम्र शब्दोंमें प्रार्थना की "श्रीसंघ पंजाबकी चिरन्तन आशालता को अब आप श्री अवश्यं पल्लवित करें। स्वर्गवासी गुरु महाराज के बाद पंजाब के लिए आपश्री ने जो २ कष्ट सहन किये हैं उनमेंसे हम एक का भी बदला देने के लायक नहीं। आप हमारे विनय या अविनय पर कुछ भी ध्यान न देते हुए सिर्फ गुरु महाराज के "मेरे बाद तुम्हारी सार संभाल वल्लभ लेगा" इन वचनों का खयाल करके इस भार को अपने कंधों पर उठाने की कृपा करें।" समाज नेताओं के इन वचनों को सुनकर आप कुछ समय तो मौन रहे, फिर बोलेः—"परन्तु मेरा वहां के साथ व्यवहार तो वैसा ही रहेगा जैसा कि प्रथम था और अभी है।" यह सुनकर संघ की खुशी का पार न रहा। बच्चे २ के दिल में उत्साह और हर्ष वाल्लियों उछलने लगा। बाहर से आये हुए लोगों के ठहरने के स्थानों में सूचना करा दी गई कि कल

प्रातःकाल ही ६ बजे पहले सब लोग मंडप में हाज़िर हो जावें, महाराज श्री को 'आचार्य पद' पर प्रतिष्ठित किया जायगा! सच है—

भागती फिरती थी दुनिया, जब तलब करते थे हम।
जब से नफरत हमने की, वह बेकरार आने को है॥
(स्वामी रामतीर्थ)

आचार्य पद प्रतिष्ठा—सोमवार को प्रातःकाल ६ बजे से पहले ही स्त्री पुरुषों से सारा पंडाल खचाखच भर गया। मध्य में चाँदी का समवसरण स्थापित था जिसमें चारों तरफ विराजमान प्रभुमूर्तियाँ दर्शकों को, भावना वृद्धि द्वारा, कृतार्थ कर रही थीं। इस समय मंडप की शोभा कुछ अपूर्व ही थी जिस समय महाराज श्रीवल्लभविजयजी वयोवृद्ध स्वामी श्री सुमतिविजयजी महाराजको साथ लिए हुए अपने शिष्य परिवार सहित मंडप में पधारे, उस समय उपस्थित जनता ने "भगवान महावीर स्वामी, स्वर्गवासी गुरु महाराज और आप श्रीकी जय" के बुलन्द नारों से आपका बड़े ही हर्ष के साथ स्वागत किया। इस समय लोगों के दिलों में जो अपूर्व उत्साह दिखाई देता था उसका वर्णन इस क्षुद्र लेखनी के सामर्थ्य से बाहिर है। हमारा यह विश्वास है कि यदि एक सप्ताह प्रथम आपकी आचाय पदवी सम्बन्धी विज्ञप्ति प्रकाशित हो जाती तो पंजाब का तो एक भी स्त्री पुरुष उस रोज़ (आचार्य पदवी के रोज, घर में न रहता। सब के सब लाहौर में पहुँचते जा

हाँतक वनता अन्य प्रान्तों से भी एक बड़ी संख्या में लोग उपस्थित होते। हमारे पास आज तक उपालम्भ के पत्र और तार आही रहे हैं; मगर लाचार, हमें स्वीकृति ही ऐन वक्त पर मिली, जिसके लिए सखेद हम उन अनुपस्थित सज्जनों से क्षमा माँगते हैं जो कि इस शुभ अवसर की प्राप्ति से वंचित रहे और इस शुभ अवसर की राह बहुत दिनों से देख रहे थे।

चादर की बोली—सब से प्रथम महाराज श्री पर जो चादर ओढाने की थी उसकी बोली स्वनाम धन्य स्वर्गवासी लाला हीरालाल जीके सुपुत्र लाला माणिकचन्द जी मुन्हाणी लाहौर वालों ने ११०१ रुपये में ली, और उपाध्याय पदवी के लिये ओढाई जाने वाली चादर की बोली को ७०१ रुपये में स्वनाम धन्य स्वर्गवासी लाला ठाकुरदास जी खानगा डोगरां वाले के सुपुत्र श्रीमान् लाला प्रभदयाल जी दुग्गड लाहौर वालों ने लिया।

मानपत्र प्रदान—चादरों की बोली हो चुकने के बाद समस्त श्री संघकी तरफ से आपश्रीको एक मानपत्र दिया गया जिसको कि उपस्थित चतुर्विध संघ के समक्ष पंडित हंसराजजी ने पढ़कर सुनाया वह अक्षरशः नीचे दिया जाता है:—

नमः सत्योपदेशाय सर्वभूतहितैषिणे।
वीतदोषाय वीराय विजयानन्दसूरये॥

# पूज्यपाद श्रीवल्लभविजयजी महाराज की पवित्र सेवा में।

श्रीमन्तः!

हम समग्र पञ्जाब के जुदे २ शहरों, कसवों, और ग्रामों के निवासी जैनश्वेताम्बर मूर्तिपूजक लोग आज इस पञ्जाब की राजधानी लाहौर शहर में एकत्र होकर समग्र पञ्जाब के जैनश्वेताम्बर मूर्तिपूजक संघ की हैसियत से आपश्रीको, स्वर्गवासी जैनाचार्य न्यायाम्भोनिधि श्रीमद्विजयानन्द सूरि उर्फ आत्माराम जी महाराज के पट्टपर आचार्यपद से विजयवल्लभ सूरि इस नाम के साथ प्रतिष्ठित करते हैं।

## योग्यता

आपकी आयु इस वक्त ५४ सालकी है। दीक्षा लिये आपको आज ३७ वर्ष हुए। आप बाल ब्रह्मचारी हैं। आपका चरित्र निःसन्देह निरवद्य और पवित्रतम रहा है। ज्ञान की दृष्टिसे भी आपका स्थान बहुत ऊँचा है। स्वर्गवासी गुरु महाराज के पास से विद्या और अनुभव प्राप्त करने का आपको अच्छा अवसर मिला, आपने भक्तिपूर्वक गुरुचरणों में रहकर उस अवसर से लाभ भी पूरा उठाया। आपकी विनीतता, बुद्धिमत्ता और समय सूचक चातुरी से आकर्षित होकर गुरु महाराजने भी अपने सद्गुणों का मुख्य भाजन आपही को बनाया।

## सेवा

विक्रम सम्वत् १९५३ में महाराज जी साहिब का जब स्वर्गवास हुआ तबसे पञ्जाब को सम्भालने का सारा भार आपके ऊपर आया, आपने हम पञ्जाब निवासियों के धार्मिक स्वत्वों का संरक्षण करते हुए समस्त जैन समाज की भी अमूल्य सेवा करने में कुछ बाकी नहीं रक्खा। यद्यपि आपकी जन्मूमि गुजरात देश है तथापि आपका अधिकतर जीवन पञ्जाव में ही बीता। आप जब गुजरात में गये तो वहाँ समय देख कर सामयिक शिक्षाकी ओर सबका ध्यान खींचा। जहाँ पर भी आप गये वहाँपर विद्याभिवृद्धि और धार्मिक शक्ति बढ़ाने की दृष्टि से ही आपने प्रयत्न किया। उसके फल स्वरूप श्री महावीर जैन विद्यालय आज बम्बई में मौजूद है। जहां रहकर हरसाल अनेक विद्यार्थी विद्याकी भिन्न २ शाखाओंमें उत्तीर्ण होते हुए धार्मिक शिक्षा भी प्राप्त करते हैं। यह कहना कोई अत्युक्ति नहीं कि उक्त विद्यालय जैसी दूसरी संस्था जैन श्वेताम्बर मूर्तिपूजक समाज में कहीं भी नहीं एवं पालनपुरका एक बोर्डिंग भी आपके शुभ प्रयत्न की साक्षी देरहा है, फिर मारवाड़ जैसे विकट प्रदेश में भी आपने विद्या के लिये अथक परिश्रम किया।

आप काठियावाड़ आदिमें १३ वर्ष तक भ्रमण करके हमारे सौभाग्यसे फिर पंजाब में पधारे। आप जब से इधर पधारे

है तबसे हम लोगोंकी धार्मिक और समाजिक उन्नति के लिये निरंतर प्रयास कर रहे हैं तदर्थ हम आपके कृतज्ञ एवं ऋणी हैं।

## सम्मति

यद्यपि अमली तौर से आपको आचार्य पद पर प्रतिष्ठित करनेका सौभाग्य हम को आज ही प्राप्त होता है; परन्तु हमारे हृदय पट पर तो आप उसी दिन से आचार्यरूप से विराजित हैं जिस दिन कि स्वर्गवासी गुरुमहाराजने पञ्जाब श्रीसंघ के मुखियों से यह कहा था कि पंजाब का भार हमारे बाद में वल्लभ उठायगा उन मुखियों में से स्वनाम धन्य लाला गंगा-रामजी जैसे आज भी कई एक वृद्ध पुरुष यहां पर मौजूद हैं जो गुरुमहाराज की सम्मति को प्रत्यक्ष रूप से कार्य में परिणत होते देख अपने को कृतकृत्य मान रहे हैं।

## अनिच्छा और उदारता

गुरु महाराज के स्वर्गगमन के बाद पंजाब के श्रीसंघ ने आपको ही उनके पद पर प्रतिष्ठित करनेका निश्चय किया लेकिन आपने इस पर अपनी सर्वथा अनिच्छा प्रकट करते हुए यह उदारता भी दिखाई कि मुझ से जो बड़े इस वक्त मौजूद हैं उनमें से ही किसी को इस पद पर नियुक्त किया जावे। तदनुसार श्री कमलविजयजी महाराज आचार्य बनाये गये जो कि अभी विद्यमान् हैं। यद्यपि आचार्य श्री कमलविजय सूरि जी गुण और चारित्र की दृष्टि से सारे जैन समाज में

संमानित हैं तथापि वृद्धावस्था के कारण विहार की अशक्ति, गुजरात और पंजाब का वृहदन्तर इन दो कारणों से पंजाब का खास बोझ उठाने में सर्वथा असमर्थ हैं।

## प्रसंग और स्थान

आपका वयःपर्याय, दीक्षापर्याय और ज्ञानपर्याय ये तीन तो यथेष्ट हैं ही लेकिन आपकी धर्म विद्या और समाज सेवा भी किसी अंश में कम नहीं, इसी लिये इस शुभ अवसर पर आपश्री को आचार्य पद पर प्रतिष्ठित करनेका हमने संमिलित रूप से निश्चय किया है; क्योंकि इस पूर्ण उत्तरदायित्व पद के योग्य इस समय हम आप ही को पाते हैं।

आज तकरीबन् ४०० वर्ष के बाद इस लाहौर शहरमें फिर मंदिर प्रतिष्ठाका सुअवसर प्राप्त होता है तथा इसी शहरमें श्रीजिनसिंह और भानुचन्द्र क्रमशः आचार्य और उपाध्याय पदवी से विभूषित हुए थे। ऐसे ऐतिहासिक स्थान में आज हम सब लोग उन्हीं दो कामों [प्रतिष्ठ और आचार्यपद] की पुनरावृत्ति करने का सौभाग्य हासिल कर रहे हैं यह कुछ कम हर्ष की बात नहीं।

आज यहां पर केवल पंजाब का श्रीसंघ ही उपस्थित नहीं बल्कि काठियावाड़ गुजरात और मारवाड़ के संभावित बड़े २ गृहस्थ भी उपस्थित हैं। जिनमें दानवीर सेठ मोतीलाल मूलजी बम्बई–राधनपुर। सेठ गोविन्दजी वेरावल–(काठियावाड़)

धर्मप्रिय सेठ सुमेरमल जी सुराणा बीकानेर और सेठ पूंजलाल सातभाई वगैरह ( अहमदाबाद ) आदि सद्गृहस्थों के नाम विशेष उल्लेखनीय हैं ।

हम को यह कहते हुए और भी आनन्द होता है कि हमारे इस शुभ इरादे—आचार्यपद देने—को मुनि श्रीसुमतिविजयजी, साधु शिरोमणि प्रवर्तक श्री कांतिविजय जी और शान्तमूर्ति मुनि प्रवर श्री हंस विजयजी महाराज ने भी अपनी समुचित अनुमति द्वारा अपनाकर परिपुष्ट किया है । अतः हमारी आपके चरणों में बड़े विनीत भावसे प्रार्थना है कि आप इस आचार्य पदको सुशोभित करें ।

आपके हाथों से देशकालोचित प्रभावना जनक अनेक कार्य हों और शासन की विजयपताका उत्तरोत्तर अधिक फहरावे यही हमारी शासनदेव से बार २ प्रार्थना है ।

विनीत—

पंचनदीय, जैन श्वेताम्बर मूर्तिपूजक

वीर सं० २४५१. आत्म० सं० २९.<br>विक्रम सं० १९८१ मार्गशीर्ष शु० ५ चन्द्रवार.<br>स्थान—लाहौर.

समस्त श्रीसंघ.

इस मान पत्रको पढ़ चुने के बाद उपस्थित चतुर्विध संघ को सम्बोधित करते हुए पंडित जी ने कहा कि,—“ इस समय संक्षेप से दो वातें आप से मुझे जरूर निवेदन करनी हैं ।

प्रथम-जो चादर इस वक्त श्रीसंघ की तरफ से महाराज श्री पर ओढाई जाने वाली है वह कपड़े के लिहाज़ से तो अत्यन्त विशुद्ध एवं पवित्रतम है ही; परन्तु इस चादर में एक और विशेषता है, इसका सूत मेरे पूज्य पितृकल्प पंडित हीरालाल जी शर्मा ने अपने हाथ से काता है और इस पर सैकड़ोंही नहीं बल्कि हज़ारों ही "उपसग्गहर" तथा 'नव स्मरण' के पाठ हुए हैं (हर्षध्वनि) द्वितीय-जिस समय महाराज श्री की दीक्षा राधनपुर में हुई थी उस समय हमारे, जैन समाज के नेता दानवीर सेठ मोतीलाल मूलजी वहाँ पर मौजूद थे, उस वक्त दीक्षा का सब प्रवन्ध आप के हाथ से हुआ था और आज जब कि आप श्री को आचार्य पद पर प्रतिष्ठित किया जाता है तब भी सेठ साहिब यहाँ पर आप लोगों के समक्ष विद्यमान हैं। इससे इनकी पुण्य श्री के अतिरेक का अन्दाजा आप लोग बखूबी लगा सकते हैं।"*

महाराजश्रीके कीमती वचन—पंडित जी के बोल चुकने के बाद महाराज श्री उठे और आप ने फरमायाः—

* बडे दुःखसे कहना पडता है कि धर्मपरायण दानवीर सेठ मोतीलाल मूलजी इस वक्त संसार में नहीं हैं। लाहौरसे आते ही कुछ दिन बाद बम्बई में उनका देहान्त हो गया। ऐसे उदारचेता धर्मात्मा पुरुष का जैन समाजमें से सदा के लिये विछुड जाना बडे ही दुःख की बात है। पंजाब में आपका यह प्रथम आगमन सदा और सबके लिये अंतिम हो गया। समस्त भारतवर्षके जैन समाजको आपके विनयोगका दुःख है।

" उपस्थित चतुर्विध संघ मुझे जिस गुरुतर पद पर प्रतिष्ठित कर रहा है उसकी जिम्मेदारी को मैं जानता हूँ। उस पद के अनुरूप मेरे में योग्यता कितनी है इसका भी मुझे पूरा ख्याल है। मैं यह भी अच्छी तरह से जानता हूँ कि मेरे से वयोवृद्ध, दीक्षावृद्ध और ज्ञानवृद्ध, मेरे देश के मेरे शहर के मेरे परम उपकारी-जिनका उपकार मेरी नस २ में समाया हुआ है—प्रवर्तक श्रीकान्तिविजय जी महाराज, शान्तमूर्ति श्री हंसविजय जी महाराज, तथा अनन्य गुरु भक्त पंन्यास श्री सम्पद्विजय जी महाराज और मेरे पास में विराजमान परम वृद्ध स्वामी श्रीसुमतिविजयजी महाराज मेरे सिरताज मुनिराज मेरे सिर पर अभी विद्यमान हैं; तथापि श्रीसंघ का विशेष आग्रह और उक्त महापुरुषों का अनुरोध एवं विशिष्ट कृपा तथा विशेष कर स्वर्गवासी गुरु महाराज के वचन का पालन इस गुरुतर भार को उठाने के लिये मुझे विवश कर रहा है। जिस के लिये मैं लाचार हूँ। स्वर्गवासी गुरु महाराज पंजाब के थे। उन्हों ने इस वीर भूमि पंजाब में वीर परमात्मा के निर्दिष्ट किये हुए धर्मबीज को आरोपित, अंकुरित और पल्लवित करने में जो २ असह्य कष्ट सहे हैं वे सब मेरे हृदयपट पर पूरे तौर से अंकित हैं।

मैंने इसी उद्देश्य से अपने शिष्य वर्ग में से, सोहनविजय, ललितविजय, उमंगविजय और विद्याविजय इन चार को पंन्यास बनाया; क्योंकि वे चारों ही पंजाबी हैं और गुरुभक्ति में ये चारों ही एक से एक बढ़ कर हैं। इन चारों ही गुरुभक्तों को मैं अपनी चार भुजाएँ समझता हूँ। इन चारों को आज से इस बात को अपने

हृदय पट पर लिख लेना चाहिये कि गुजरात देश में जन्म लेने पर भी हमारे गुरु ने स्वर्गवासी गुरुमहाराज के लगाये हुए धर्म वृक्ष को सुरक्षित रखने का बीडा उठाया है तो हमारा यह सब से प्रथम कर्तव्य होगा कि हम अपने जीवन में पंजाब को कभी न भूलेंगे। शिष्य का धर्म है कि वह गुरु का सर्वथा अनुगामी हो।

इसके सिवाय एक बात और है। आप लोग मुझे आचार्य पदवी दे रहे हैं। मैंने उसे जिन हेतुओं से स्वीकार किया उनका मैं दिग्दर्शन करा चुका हूँ। यदि यह सब कुछ ठीक है तो मैं आप से कहता हूँ कि इस आचार्य पदवी के साथ ही पंन्यास सोहनविजय को उपाध्याय पदवी दी जावे। यद्यपि मेरे शिष्य वर्ग में इस समय उक्त पदवी के योग्य ललितविजय है। वह इससे (सोहनविजय से) दीक्षा में बड़ा और ज्ञानसे अधिक है; परन्तु पंन्यास पदवी प्रथम इसकी हुई है। यदि पंन्यास ललितविजय यहाँ पर मौजूद होता तो निस्सन्देह यह पदवी उसी को दी जाती; मगर यह भी इस पदवी के योग्य ही है और पंजाब के ऊपर इसका ममत्व सबसे बढ़कर है। इस लिये उक्त पदवी मैं इसी को देनी उचित समझता हूँ। मैंने स्वामी जी महाराज तथा यहाँ पर उपस्थित अन्य साधुओं से भी इस बारे में परामर्श कर लिया है। क्या आप सब को यह बात मंजूर है?"

आपके इस कथन का समस्त संघ ने एक आवाज़ से

समर्थन किया। इसके अनन्तर पंन्यास श्री सोहनविजय जी को मुखातिब करके, महाराज श्री ने फरमायाः—" तुम को इस वक्त श्री संघ की तरफ से जिस पद पर प्रतिष्ठित किया जाता है उस की गुरुता का तुम को अब पूरा ख्याल रखना होगा। तुम्हारे स्वभाव में कुछ उतावलापन है इस उतावले पन की जगह अब तुम्हें अपने हृदय में गम्भीरता को स्थान देना चाहिए। जो कुछ भी करना समझ सोच कर करना जो कि परिणाम में शुभ फल का देने वाला हो। तथा आज से लेकर अपने को एक बात का खास ख्याल रखना होगा। कोई भी नया काम करना हो तो अपने सिर पर जो बड़े हैं—( प्रवर्तक जी महाराज, श्री हंसविजय जी महाराज, पंन्यास श्री सम्पद्विजय जी महाराज और स्वामी श्री सुमति विजय जी महाराज आदि मुनिराज ) उनकी सम्मति के बगैर नहीं करना तथा अपने से छोटे साधुओं की भी सलाह लेना जरूरी है। तात्पर्य यह कि जो कुछ भी करना सम्मति से करना। इसी में श्रेय है ! यह बात खास लक्ष्य में रखनी चाहिए कि कोई भी पुरुष सेवक हुए बिना सेव्य नहीं बन सकता। "

आचार्य पद की क्रिया—इसके बाद शास्त्रोक्त विधि के अनुसार आचार्य पद की जो आवश्यक क्रिया थी वह की गई और ठीक साढ़े सात बजे महाराज श्री को आचार्य पदवी की और साथ ही पंन्यास श्री सोहनविजय जी पर उपाध्याय

पदवी की चादर ओढ़ाई गई। अनन्तर समवसरण की प्रदक्षिणा करते हुए आचार्य श्री पर और उपाध्याय जी पर चारों ओर से वासक्षेप मिश्रित चावलों की खूब ही वृष्टि हुई और जयकारों तथा बैंड वाजों की तुमुल ध्वनि के साथ यह शुभ क्रिया समाप्त हुई।

आपकी इस आचार्य पदवी के समय तकरीबन ७४,७५ शहरों के लोग उपस्थित थे, उन सब की लिस्ट परिशिष्ट में दर्ज है। तथा पंजाब के अतिरिक्त अन्य प्रान्तों के भी बहुत से सद्गृहस्थ इस समय हाज़िर थे। उन में दानवीर सेठ मोतीलाल मूलजी जे. पी. ( वम्बई–राधनपुर ), सेठ गोविन्द जी खुसाल ( वेरावल–काठियावाड़ ), सेठ नवीनचन्द हेमचन्द ( मांगरोल ), धर्म मूर्ति सेठ सुमेरमल जी सुराणा, सेठ उदयचन्द जी रामपुरिया ( बीकानेर ), सेठ पूंजाभाई–छगनलाल–कालीदास सात भाईया ( अहमदाबाद ), श्रीयुत मगनलाल हरजीवनदास ( भावनगर ), बाबू टीकमचन्द जौहरी ( देहली ) बाबू चंद्रसेन ( विनौली ) और लाला उमरावसिंह खिवाई ( मेरठ ) आदि सद्गृहस्थों के नाम विशेष उल्लेखनीय हैं।

तथा महाराज श्री के आचार्य पद पर प्रतिष्ठित होने की खुशी में सेठ मोतीलाल मूलजी की तरफ से एक साधर्मिवात्सल्य हुआ।

<u>बोलियाँ</u>—इस प्रकार उत्साह पूर्वक आचार्य पदवी का कार्य सम्पूर्ण होने के बाद भगवान् को गद्दी पर विराजमान

करने की बोलियाँ होने लगीं । इन बोलियों के बोलने में यद्यपि यथाशक्ति सभी ने अपना पूर्ण उत्साह बतलाया था तथापि गुजराँवाला श्री संघ का उत्साह कुछ विशेष देखने में आया। इसी अवसर पर लाहौर निवासी बाबू मोतीलाल जी जौहरी ने एक सोने की जड़ाऊ कंठी मूलनायक श्री शांतिनाथ जी के भेट की ।

बोलियों का कार्य समाप्त हो चुकने के बाद जैनधर्म भूषण आचार्य श्री विजयवल्लभ सूरि जी महाराज श्री मंदिर जी में पधारे और ठीक नौ बजकर पैंतीस मिनट पर भगवान् श्री शांतिनाथ गद्दी पर विराजमान किये गये । शुभ क्रिया उक्त श्रीके पवित्र करकमलों से सम्पादित हुई ।

## भजन व्याख्यान और इनाम ।

सोमवार की रात्रि को पंडाल में एक महती सभा हुई । सभापति का आसन दानवीर सेठ मोतीलाल मूलजी ने ग्रहण किया । जुदा २ भजन मंडलियों के भजन होने के बाद पंडित हंसराज जी शास्त्री का सामाजिक विषय पर एक छोटा सा भाषण हुआ । इसके अनन्तर मंदिर के पुजारियों तथा अन्य कर्मचारियों को सभापति के हाथ से इनाम दिलाया गया । बाद में ओसिया की भजन मंडली ने शिक्षापूर्ण एक अभिनय किया और कुछ अन्य भजनों के बाद सभा विसर्जन हुई ।

# आचार्य श्री का उपदेश।

आज पूर्णाहुती का दिन है परन्तु खुशी की वात तो यह है कि आज के दिन भी मंगल है। और सेठ साहिब के साधर्मिवात्सल्य ने तो इस मंगल को और भी मंगलमय वना दिया! लोग जाना चाहते थे लेकिन इसी कारण से उन्हें रुकना पड़ा।

ठीक आठ वजे के करीव आचार्य श्री विजयवल्लभ सूरि जी महाराज सभामें पधारे और अनुमान दो घण्टे तक आपने वडा ही शिक्षापूर्ण उपदेश दिया। आपने पंजाव निवासियों की कन्दमूल भक्षण की तरफ वढ़ी हुई अभिरुचि की आलोचना करते हुए केशी स्वामी और गौतमगणधर के प्रसंग में, साधुओं को वस्त्र किस प्रकार के और कितने मूल्य के रखने चाहिएँ यह वतलाकर आधाकर्मी आहार के विपय में वहुत कुछ मनन करने लायक वातें कहीं। इस उपदेश के दरम्यान में ही प्रसंगवश आपने कहा कि आप लोग सिद्ध क्षेत्रपालीताणा की यात्रा करने के लिये जाते हैं। वहाँ स्टेशन के नजदीक ही अपनी एक श्री यशोविजय जैन गुरुकुल नाम की संस्था है और जैनवालाश्रम नाम की एक संस्था शहर में है। क्या आपने कभी इसको देखा है? यदि न देखा हो तो आज से याद रक्खें कि जव कभी भी पालीताणे में जायँ इन संस्थाओ के दर्शन किये विना नहीं आवें। यहाँ पर

आज चार रोज से श्री यशोविजय जैन गुरुकुल की तरफ से दो आदमी चन्दे के लिये आये हुए हैं। यदि यह लोग आने से पहले खवर देते तो मैं इनको तुरन्त ही जवाव लिखा देता। इन लोगों का चन्देके निमित्त यहाँ पर आना समुद्र का छपाडियों से जल मांगने आने समान है; परन्तु यह लोग यहाँ पर आकर खाली चले जावें इस में भी शोभा नहीं। इस लिये ये लोग जिस ग्राम में आवें वहाँ इनकी यथाशक्ति मदद करनी योग्य है।

इसके सिवाय एक और वात की तरफ आपका ध्यान खींचता हूँ कि सिद्धक्षेत्र पालीताणा में पहाड़ पर भगवान ऋषभदेव के चरणों के नजदीक ही अपने परम उपकारी स्वर्गवासी गुरुमहाराज की एक मूर्ति विराजमान है। उस जगह पर जो कुछ भी काम हुआ है वह कितना रमणीय और शोभास्पद है वह तो आप में से जिन लोगों ने वहाँ जाकर दर्शन किये हैं उनको मालूम ही है। उसकी सुन्दरता के वनाने में जो कुछ भी द्रव्य लगा है उस में पंजाव निवासियों के सिवाय और किसी का एक पैसा नहीं, यदि चाहते तो गुजरात, काठियावाड़ और मारवाड़ आदि देश का कोई एक ही सद्गृहस्थ इतना काम वनवा सकता था; परन्तु पंजाव पर जो उनका खास उपकार हुआ है उसकी स्मृति कायम रखने के लिये ही ऐसा नहीं किया गया। मगर अपने घर का काम काज छोड़कर, अपने वक्त का भोग देकर

केवल गुरुभक्ति के निमित्त अपनी पूरी देखरेख में, जिन सज्जन ने इस कामको कराया है उन विनीत गुरुभक्त को धन्यवाद देने में पंजाब श्री संघ को अवश्य आगे आना चाहिये। वे सज्जन श्री जैन आत्मानन्द सभा भावनगर के मंत्री हैं और श्रीयुत वल्लभदास त्रिभुवनदास गाँधी उनका नाम है।"

( इस पर होशियारपुर निवासी लाला गोरामल के सुपुत्र लाला अमरनाथ ने कहा–"श्री आत्मानन्द जैन महा सभा पंजाब की तरफ से उनको एक स्वर्णपदक दिया जावे और उसपर जो खर्च होगा सो मैं अपने पास से दूँगा।' इसका उपस्थित सभी अन्य सज्जनों ने समर्थन किया। )

इसके बाद आपने स्त्रीवर्ग को सम्बोधित करके कहा:–"मैं इस वक्त आप से भी दो बातें कहूँगा। प्रथम–आप हाथ का जेवर–जो रत्नचौक या हाथ की मेंहदी के नाम से पुकारा जाता है–आगे को नया न बनवावें। मुनासिब तो यह है कि पहला बना हुआ भी न पहनें। इसके पहनने से एक तो हाथ सर्वथा काम करने से रुक जाता है और दूसरे चोर बदमाश को इसके खोसने में कुछ परिश्रम नहीं उठाना पड़ता। इस लिये ऐसे जेवर का न पहनना ही अच्छा है। द्वितीय–कपड़े पर १० तोले से अधिक गोटा न लगवावें और सलमे सितारे को तो छोड़ ही देना चाहिए। इन दोनों बातों की निस्बत महा सभा के दफ्तर से सब शहरों में पत्र आवेंगे जिस किसी माता या बहन को ये बातें पसन्द आवें वह अपना नाम वहाँ

लिखा देवे ।" और भी कई उपयोगी कामों की तरफ सभासदों का ध्यान खींचते हुए उपदेश के साथ ही आपने सभा को विसर्जित किया ।

## आभार और उपसंहार

लाहौर में होने वाली प्रतिष्ठा और आचार्य पदवी का संक्षिप्त विवर्ण हमने पाठकों की सेवा में उपस्थित कर दिया । इतने वडे कार्य की सम्पादनता में हमें जो सफलता प्राप्त हुई है वह सब स्वर्गवासी गुरु महाराज की कृपा और यहां पर विराजमान साधु मुनिराजों का अनुग्रह तथा वाहर से आने वाले साधर्मि वन्धुओं की मेहरवानी का नतीजा है । सब से प्रथम हम स्वामि श्री सुमतिविजय जी महाराज को धन्यवाद देते हैं कि जिन्हों ने हमें हरएक प्रकार से प्रोत्साहित किया । तथा श्री देव श्री जी आदि सतियों के भी हम कृतज्ञ हैं कि हमारे इस उत्सवमें जंडयाला से विहार करके पधारीं । पंजावके अतिरिक्त वम्बई आदि प्रान्तों से आनेवाले धर्मवन्धुओंके हम विशेष आभारी हैं कि जिन्हों ने इतनी दूर से आकर हमारे उत्सव की शोभा को वढ़ाया । विशेष कर लाहौर तथा स्यालकोट के परम्परा वाले स्थानिक वासी भाइयों को तो जितना धन्यवाद दिया जाय उतना कम है । इस मौके पर उन्हों ने हमारी आशा से वढ़कर मदद की है । और साथ में हम अपने यहां के दिगम्वरी भाइयों की इमदाद के भी वहुत २ मशकूर हैं, तथा राजा ध्यान

सिंह की हवेली के मैनेजर ठाकुर कंधारासिंह जी साहिब और राय साहिब लाला रघुनाथसहाय हैड मास्टर घालसिंह हाई स्कूल तथा राय साहिब लाला दीनानाथ की धर्मपत्नी आदि सद्गृहस्थों का भी हम अत्यन्त आभार मानते हैं कि जिन्हों ने हमको मंडप और रिहायश का मकान देकर हमारे उत्सव को पूर्ण सहायता दी। अन्त में शासनदेव से प्रार्थना है कि संघ में सदा शान्ति रहे।

आचार्यपद हो जानेके बाद सैकडों तार और चिट्ठियाँ मुबारिक बादीके आपके पास आये—उनमेंसे अनेक साधुओंके हैं और अनेक श्रावकोंके हैं। चिट्ठियोंको यहाँ उद्धृत करते हैं, तार परिशिष्टमें दिये गये हैं। साधुओंमें अनेक आत्मारामजी महाराजके संघाड़ेके हैं और अनेक दूसरे संघाड़ेके भी हैं।

## मुनि महाराजाओंके अभिनंदनपत्र।

(१)

जामनगरस्थ मु० मंडल त० श्री लाहोर श्रीयुत वि० व० सू० जी उ० सोह० वि० जी सप० यथा० साथ मा० हो। आपका पत्र तथा श्रीसंघका तार आनंद पूर्ण मिला है। पढ़कर आनंदमें वृद्धि हुई है। गुरुमहाराजकी कृपासे सारा कार्य आनंद पूर्वक समाप्त हुआ यह खुशी की बात है।

आपको जिस धर्म क्षेत्र में श्री १००८ गुरु महाराज की तरफ से विद्या और विनय शीलता आदि सद्गुणों की प्राप्ति

हुई उसी क्षेत्र में श्री संघने आपको गुरु महाराज के पट्ट पर अभिषिक्त किया यह आपके लिये बड़े गौरव की बात है। अब आप की और श्री संघ की इसी में शोभा है कि आप गुरु महाराज के कदमों पर चलते हुए शासन की शोभा में उत्तरोत्तर वृद्धि करें। श्री जी महाराज धर्म चर्चा के समय अपने वचनामृत से धर्माभिलाषियों की भावनाओं को पूर्णतया भरपूर करते हुए कहा करते थे कि,—संसार ताप से अत्यन्त तपे हुए जीवों को वीर परमात्मा की अमृतमयी वाणी सुना कर शान्त करने का सतत प्रयत्न करते रहना यही हमारा सच्चा धर्म धन है। यदुक्तम्—

शास्त्रं बोधाय दानाय धनं धर्माय जीवितम्।
वपुः परोपकाराय धारयन्ति मनीषिणः॥ १॥

वाद विवाद के समय कई एक कम समझ कटुक स्वभाव रखने वाले मनुष्य निष्कपट या सत्य कहने पर भी गर्म हो पड़ते थे; परंतु आप तो सदा शान्त और प्रसन्न वदन ही रहते थे। विपक्षी लोग कितने ही गर्म हों मगर आप तो सदा शान्ति से ही उत्तर दिया करते और अपनी शान्त गम्भीर मुद्रा में विकृति का अणु मात्र भी प्रवेश नहीं होने देते थे। इस पर आप श्री से कभी पूछा गया तो आपने यही उत्तर दिया कि—

सुजनो न याति विकृतिं परहितनिरतो विनाशकालेपि।
छेदे हि चन्दनतरु सुरभयति मुखं कुठारस्य॥

अज्ञ लोक एक प्रकार के बालक होते हैं। जैसे कोई रोग ग्रस्त हठी बालक औषधि पीने से इनकार करता है और उत्तम वैद्य अपने मधुर वचनों द्वारा उसे समझाबुझा कर औषधि पिला देता है और वह रोग से मुक्त होजाता है, इसी प्रकार साधु महात्माओं का फर्ज है कि वे पास में आये हुए अबोध से अबोध मनुष्य को भी किसी न किसी प्रकार से सद्बोधामृत पिला कर सुबोध करने का प्रयत्न करें। व्याख्यान देते समय क्रोध बिलकुल नहीं करना। क्रोध से विचार शक्ति नष्ट होजाती है। सरल से सरल प्रश्न का भी उत्तर देते नहीं बनता। क्रोध जैसा भयंकर विष और कोई नहीं। यदुक्तम्—

द्रुमोद्भवं हन्ति विषं नहि द्रुमं, नवा भुजंगप्रभवंभुजंगम्।
अदः समुत्पत्तिपदं दहत्यहो हंहोल्वण क्रोधहलाहलं पुनः॥

उपदेश देते समय साधु यदि क्रोध के वशीभूत हो जाय तो वक्ता श्रोता दोनों को ही कर्म का बन्ध होता है। इसलिये साधु पुरुष को प्राणिमात्र से मैत्री रखनी चाहिये और उसकी भाषा बड़ी ही शान्त एवं मधुर हो।

शेख सादी एक जगह फरमाते हैं—

दिलागर तवांजे कुनी अखतियार
शवद खलक दुनिया तुरा दोस्तदार॥

साधु पुरुषों के द्वारा प्रेम भाव से उपदेश मिलने पर धर्मान्वेषक जिज्ञासु लोग अवश्य धर्म में दृढ़ होते हैं और धर्म के रसिक बनते हैं। वीतरागदेव के प्रपौत्र मुनि महाराज, पाट पर

बैठ कर वीतरागदेव के समाधि मार्ग का उपदेश करें और श्रोता गण उस उपदेशामृत से अपने आत्मा में शान्त भाव को प्राप्त करें इसी में सार है। सांसारिक कार्यों में व्यग्रता को प्राप्त हुए मनुष्य कुछ समय शान्ति प्राप्त करने के लिये ही साधु मुनिराजों के पास उपदेशामृत का पान करने के वास्ते आते हैं, न कि इधर उधर की व्यर्थ बातों के सुनने और अपनी व्यग्रता को बढ़ाने के लिये उनका आगमन होता है। पाट पर बैठ कर व्याख्यान बाँचने वाले को किसी राज्य की तर्फ से किसी तरह की अमलदारी नहीं मिली हुई। उसको तो इस स्थान से मात्र लघुता रूप सद्गुण की अनुपम शिक्षा ग्रहण करने की है, इसलिये पाट पर बैठने से पहले, मैं कौन हूँ, किस के पाट पर बैठता हूँ और आगे को मेरे लिये क्या २ कर्त्तव्य है इत्यादि बातों का अवश्य विचार कर लेना चाहिये। तथा व्याख्यान दाता को इतना और भी ख्याल रखना चाहिये कि व्याख्यान में इस प्रकार के विषय की चर्चा हो जिससे कि सुनने वालों को कुछ न कुछ सद्बोध और शान्त रस की प्राप्ति हो।

साधु पुरुषों के कथन और आचरण का उपयोग मात्र धर्माभिवृद्धि के लिये है। इसके विपरीत बन्धुओं के पारस्परिक क्लेश, और परस्पर की ईर्षा आदि बीभत्स कार्यों के लिये साधु पुरुषों को अपने उच्चार और विचार का कदापि उपयोग नहीं करना चाहिये। इस वास्ते महात्मा पुरुष अलग रहते हुए भी सब से मिले हुए और सब से मिलते हुए भी सब से अलग हैं। एक

उर्दू कवि ने इस भाव को बहुत अच्छी तरह से व्यक्त किया है।

अलग हम सब से रहते हैं मिसाले तार तम्बूरा।
ज़रा छेड़े से मिलते हैं मिला ले जिसका जी चाहे ॥

साधु महाराज की मुख मुद्रा को देखते ही उसकी गम्भीरता और शान्तता का प्रभाव यदि श्रोताओं पर पड़े तभी वे शान्त भाव से साधु मुनिराज के उपदेशामृत को भली भाँति पान कर सकते हैं। कहा भी है—

चन्दनं शीतलं लोके चन्दनादपि चन्द्रमा।
चन्द्रचन्दनयोर्मध्ये, शीतलः साधु संगमः ॥

इस लिये साधु पुरुषों को सदा शान्त भाव में ही रमण करना चाहिये। परोपकार साधुओं का एक विशिष्ट गुण है। यदि कोई प्रतिपक्षी कष्ट भी दे तब भी साधु पुरुषों को तो दीपक की तरह उसके अज्ञानान्धकार को कष्ट सह कर भी दूर करने का प्रयत्न करना चाहिये।

अपने को जलाकर और को रोशन करना।
यह तमाशा हमने फ़कत चिराग़ में देखा ॥

परोपकार के कार्य में कष्टों के उपस्थित होने पर भाग जाना परोपकारी का काम नहीं। ऐसा कोई समय नहीं था और न होगा जब कि सारा संसार एक ही रंग में रंगा हुआ नज़र आवे। सभी लोग अवगुणान्वेषी और सभी गुणग्राही नहीं होते। संसार में यदि गुणग्राही लोग हैं तो अवगुण देखने वालों की भी कमी नहीं; परन्तु परोपकारी पुरुष इन बातों की कुछ भी

परवाह नहीं करते। वे कष्टों के पहाड़ों को चीरते हुए अपने ध्येय स्थान पर पहुँचकर ही वस करते हैं। कष्ट सहन किये विना कुछ नहीं वनता, पुराने उदाहरणों को छोड़िये एक ताजा ही उदाहरण लीजिये—

श्री १००८ गुरु महाराज साहिव ने जितने कष्ट सहे हैं उनकी गणना करनी कठिन है। यदि वे इस कदर कष्टों को न सहते और दृढता पूर्वक उनका मुकाविला न करते तो आज जो कुछ धर्म प्रभावना दृष्टि गोचर हो रही है यह कभी देखनी नसीव न होती। महाराज श्री अपने पूर्व कष्टों का कभी ज़िकर करते तो सुनकर आँखों में आँसू भर आते। इस लिये मात्र मानी हुई वड़ाई काम नहीं आती, किन्तु आचार में आया हुआ वड़प्पन ही काम की चीज़ है। विचार कर देखा जाय तो जितने भी महन्त आज तक हुए हैं वे सुख की शय्या पर सोते हुए नहीं किन्तु अनेक विध कष्टों की कंटीली शय्या पर तपस्या करने से हुए हैं। महत्व प्राप्त करना कुछ मामूली सी वात नहीं।

इसके अलावा नायक वने, इस से यह कदापि समझने का नहीं कि हमारे आश्रय तले रहा हुआ अन्य साधुवर्गमात्र हमारी हाँजी के लिये ही है, किन्तु छोटे साधु जो हैं वे वड़ों के संयम पालने में और शासन की शोभा वृद्धि में कई प्रकार से मददगार हैं ऐसा विचार करने का है। मयूर अपने छोटे वड़े अनेक प्रकार के पिच्छसमूह से ही शोभा देता है। छोटे

वड़ों के सहारे अपने संयम का पालन करते हैं और वड़े अपने दीर्घ कालीन विशिष्ट अनुभव द्वारा समय २ पर उनको समुचित्त शिक्षण देते हुए उन से संयम पलाते हैं। इस प्रकार परस्पर के प्रेम भाव से ही शासन शोभा और धर्माभिवृद्धि में प्रगति होती है। महत्व की शोभा केवल लघुत्व पर ही अवलम्बित है।

नमन्ति सफला वृक्षा नमन्ति सज्जना जनाः।

आप जानते हैं कि यह समय कुसंप के वढ़ाने का नहीं किन्तु जहाँ तक होसके उसको कम करने का है। परम पूज्य महाराज जव विद्यमान थे तव वे साधुओं और श्रावकों के साथ कितना प्रेम रखते थे, तथा साधुओं और श्रावकों में परस्पर कितना प्रगाढ़ प्रेम था उसका स्मरण आते ही आजकल की दशा पर अश्रुपात हुए विना नहीं रहता। वे महा पुरुष एक ही थे परन्तु उनके समय में जो २ काम हुए हैं उनका तो आज स्मरणमात्र ही रह गया। इसमें सन्देह नहीं कि अधिक महात्मा यदि आपस में मिलकर काम करें तो काम अवश्य अधिक हो मगर ऐसा भाग्य कहाँ? यदि मुनिनायक और साधारण मुनिराज अपने दिल में कुछ नम्रता को स्थान दें तो शासनोन्नति के अनेक प्रशंसनीय कार्य होसकते हैं परन्तु ऐसा सद्भाग्य मिलना वहुत कठिन है।

आपस में कुसम्प वढ़ने वढ़ाने का मुख्य कारण अभिमान है। इस अभिमान शब्द में से यदि 'मा और न' निकाल

दिया जावे तो तमाम जगत् विजय नाद से गूँज उठे । इस 'मा और न' को निकालने का उपाय छोटे बड़े दोनों को ही विचारणीय है। ऐसा होने से ही शासन की उन्नति होसकती है अन्यथा नाम मात्र की ही उन्नति है, कपाय धर्म और संयम दोनों के ही विघातक हैं इसी लिये इनके त्याग का शास्त्रों में वार २ उपदेश दिया है। जैन शासन में भले ही मुनियों और पदवीधरों की वृद्धि हो यह एक विशेष खुशी की बात है। परन्तु इसके साथ यदि वे अपनी २ शक्ति के अनुसार देश देशान्तर में भ्रमण करके सदुपदेश द्वारा लोगों में वास्तविक धर्म की अभिरुचि पैदा करें और उन्हें वीतराग देव के समाधि मार्ग के रसिक बनावें तथा एक दूसरे से प्रेम पूर्वक मिलें, प्रेम पूर्वक वार्तालाप करें एवं मिलते ही एक दूसरे के अन्तःकरण में आनन्द की उर्मियाँ उठने लगें और हिलमिल कर धर्म सम्बन्धी कार्यों का विचार करें तभी शासन की शोभा तथा उन्नति में यह वृद्धि उत्तरोत्तर वृद्धि कर सकती है।

गृहस्थ लोग आपस में मिलते समय अपने पुराने से पुराने वैर विरोध को छोड़ कर बड़े प्रेम भाव से मिलते और वार्तालाप करते हैं। अपने साधु कहलाते हैं और उस पर भी वीतराग-देव के शासन के अनुयायी हैं। अपने में समता गुण की अधिकता देख कर ही अन्य गृहस्थ लोग धर्म में प्रवृत्त हो सकते हैं, इस लिए वीतरागदेव के अनुयायी साधु वर्ग में

समता गुण जितना अधिक हो उतना ही अच्छा है, इसी में शासन की शोभा है । यदि जिन शासन रसिक मुनि लोगों में समता गुण का अभाव हो तो लोगों की उनके प्रति अवश्य हलकी नजर होगी । लोग उन्हें तुच्छ दृष्टि से देखेंगे, ऐसी दशा में उक्त वृद्धि और साधुता शासन की शोभा के लिए नहीं किन्तु शासन को शरमाने के लिये ही हो सकती है । इस लिये मुनिजनों का समता गुण ही अधिकतया शासन की शोभा है ।

आप गुरु महाराजकी सेवा भक्ति में निरन्तर लगे रहे, पंजाव में महाराज जी साहिव रूप सूर्यास्त होने के वाद उन क्षेत्रों में आपके हाथ से अनेक प्रभावनाजनक शुभ कार्य हुए तथा निरन्तर भ्रमण करके वहुत कुछ उन्नति की। इससे आकर्षित होकर श्रीसंघने आपको गुरु महाराज के पट्ट पर अभिषिक्त किया यह खुशी की वात है । अव आगे को आपके द्वारा अधिकाअधिक धर्म कार्य हों और शासन की शोभा में उत्तरोत्तर वृद्धि हो तथा अन्य मुनिराज भी उसका अनुसरण करें तो उसकी शोभा भी आप को ही है ।

विशेष में मैं याद दिलाता हूँ कि, १००८ श्री स्वर्गवासी गुरु महाराज श्रीमद्विजयानन्द सूरीश्वरजी तथा गुरु जी महाराज श्री १००८ श्रीलक्ष्मीविजय जी महाराज जी की विद्यमानता में प्रायः ऐसा प्रसंग आने ही नहीं पाता था । कदापि दैव योग सकारण या निष्कारण किसी को छद्मस्थपने की लहरसे

यदि ऐसा न होता तो, इस कार्यमें मुझे वह सफलता कदापि न प्राप्त होती जो इस वक्त हुई है, इस लिये आपके इस सद् उद्योग और प्रेमका मैं बहुत आभार मानता हूँ।

मुनिसम्मेलनमें पास किये गये प्रस्तावोंमेंसे आचार संबंधी नियम कोई नवीन नहीं है; क्यों कि, अपने समुदायमें आचार द्रव्य, क्षेत्र, काल और भावके अनुसार जैसा चाहिये गुरुकृपासे प्रायः वैसा ही है; परंतु भविष्यमें भी कदाचित् कुछ न्यूनता न हो इस लिये ऐसे प्रस्तावोंका पास करना उचित समझा गया है। जाहिर भाषण देनेसे धर्मकी कितनी उन्नति हो सकती है इस बातका उत्तर समयके आन्दोलनसे आपको अच्छी तरहसे मिल सकता है। साथमें यह भी स्मरण रहे कि, सम्मेलनमें पास हुए नियमोंको जबतक आप अमलमें न लावेंगे तब तक कार्यकी सिद्धिका होना सर्वथा असंभव है। आत्म उन्नति और धर्म उन्नतिका होना कर्त्तव्यपरायणता पर ही निर्भर है। दीक्षा संबंधी जो नियम पास किया है उसकी तर्फ पूरा ख्याल रखना। आजकल जो साधु निंदाके पात्र हो रहे हैं उनमेंसे अधिक भाग वही है जो शिष्य वृद्धिके लालचसे अकृत्यमें तत्पर हो रहा है। अपना समुदाय यद्यपि इस लांछनसे अभीतक वर्जित है, तथापि संगति दोषसे भविष्यमें भी ऐसे कुत्सित आरोपका भागी न हो इस लिये इसका स्मरण रखना जरूरी है।

महाशयो ! अब मैं आपका अधिक समय नहीं लेना चाहता, अपने व्याख्यानको समाप्त करता हुआ इतना कहना अवश्य उचित समझता हूँ कि, श्रावकवर्य गोकलभाई दुल्लभदासने इस सम्मेलनके लिये जो परिश्रम उठाया है और बड़ौदाके श्रीसंघने सम्मेलनमें आये हुए सैंकड़ों स्त्री पुरुषोंकी जो भक्ति की है वह सर्वथा प्रशंसनीय है। अंतमें अर्हन् परमात्मासे प्रार्थना करता हुआ आपसे कहता हूँ कि, परकल्याणको ही स्वकार्य समझ निरंतर धर्म उन्नतिमें ही तत्पर रहना आपका परम कर्तव्य है।

" उपसर्गाः क्षयं यान्ति छिद्यन्ते विघ्नवल्लयः ।
" मनः प्रसन्नतामेति पूज्यमाने जिनेश्वरे ॥ १ ॥
" सर्वमंगलमांगल्यं सर्वकल्याणकारणं ;
" प्रधानं सर्वधर्म्माणां जैनं जयति शासनम् ॥ २ ॥

ॐ शांतिः शांतिः शांतिः

सभापतिजीके व्याख्यानके अनंतर जयध्वनिपूर्वक सभा विसर्जन हुई ।

## " लेखक प्रार्थना । "

प्यारे पाठको ! मैं इस सम्मेलमें स्वयम् उपस्थित था इसलिये जो कुछ मेरे देखने व सुननेमें आया है वही अपनी लेखनीद्वारा उद्धृत कर आपकी सेवामें निवेदन किया गया है।

" धावतस्खलनं कापि " इस न्यायसे यदि कुछ लिखनेमें त्रुटि रह गई हो तो कृपया क्षमा करें ।

आपका कृपाभिलाषी हीरालाल शर्मा ।
मैनेजर श्रीआत्मानंद जैन लायब्रेरी
'अमृतसर' (पंजाब)

---

## सम्मेलनमें उपस्थित महात्माओंके नाम.

१ श्री १००८ श्री आचार्य महाराज श्रीविजय कमलसूरि.
२ श्री १०८ श्री उपाध्यायजी महाराज श्रीवीरविजयजी.
३ श्री १०८ श्री प्रवर्त्तकजी महाराज श्रीकांतिविजयजी.
४ श्री १०८ मुनिमहाराज श्रीहंसविजयजी.
५ पंन्यासजी महाराज श्रीसंपत्‌विजयजी.
६ मुनि महाराज श्री वल्लभविजयजी. ( हमारे चरित्रनायक )
७ मुनि श्रीमानविजयजी.
८ पंन्यासजी श्रीदानविजयजी.
९ मुनि श्रीचतुरविजयजी
१० मुनिश्री विवेकविजयजी.
११ मुनिश्री लाभविजयजी
१२ मुनिश्री कीर्त्तिविजयजी.
१३ मुनिश्री दौलतविजयजी.
१४ मुनिश्री नयविजयजी.
१५ मुनिश्री अनंगविजयजी.
१६ मुनिश्री हिम्मतविजयजी.
१७ मुनिश्री नेमविजयजी.
१८ मुनिश्री प्रेमविजयजी.
१९ मुनिश्री उत्तमविजयजी.
२० मुनिश्री ललितविजयजी.

| | |
|---|---|
| २१ मुनिश्री सोमविजयजी. | २२ मुनिश्री धर्मविजयजी. |
| २३ मुनिश्री संतोषविजयजी. | २४ मुनिश्री लावण्यविजयजी. |
| २५ मुनिश्री दुर्लभविजयजी. | २६ मुनिश्री सोहनविजयजी. |
| २७ मुनिश्री नायकविजयजी. | २८ मुनिश्री मंगलविजयजी. |
| २९ मुनिश्री विमलविजयजी. | ३० मुनिश्री कस्तूरविजयजी. |
| ३१ मुनिश्री कुसुमविजयजी. | ३२ मुनिश्री पद्मविजयजी. |
| ३३ मुनिश्री शंकरविजयजी | ३४ मुनिश्री उमंगविजयजी. |
| ३५ मुनिश्री मेघविजयजी. | ३६ मुनिश्री विज्ञानविजयजी. |
| ३७ मुनिश्री विबुधविजयजी. | ३८ मुनिश्री जिनविजयजी. |
| ३९ मुनिश्री तिलकविजयजी. | ४० मुनिश्री विद्याविजयजी |
| ४१ मुनिश्री विचारविजयजी. | ४२ मुनिश्री विचक्षणविजयजी. |
| ४३ मुनिश्री पुण्यविजयजी | ४४ मुनिश्री तरुणविजयजी. |
| ४५ मुनिश्री मित्रविजयजी. | ४६ मुनिश्री कर्पूरविजयजी. |
| ४७ मुनिश्री समुद्रविजयजी. | ४८ मुनिश्री लक्षणविजयजी. |
| ४९ मुनिश्री मेरुविजयजी. | ५० मुनिश्री उद्योतविजयजी. |

# सातक्षेत्रोंमें पोषक क्षेत्र कौन ?

( स्थान, लालबाग बंबई । )

" गृहस्थो ! विषयकी गम्भीरता का खयाल करनेसे स्खलना होनेका सम्भव है तथापि आप सज्जनोंसे मुझे आशा है कि उसे सुधार लेंगे ।

जैन शास्त्रोंमें सात क्षेत्रोंके नाम ये हैं; साधु, साध्वी श्रावक, श्राविका, जिनप्रतिमा, जिनमन्दिर और ज्ञान । कहीं कहीं यात्रा और प्रतिष्ठाको क्षेत्र कहा है । कहीं जीवदयाको भी; परन्तु पिछले क्षेत्रोंका समावेश पूर्वोक्त सात क्षेत्रोंमें हो जाता है । साधु और साध्वियोंका एक वर्ग है और उनका धर्म अणगार धर्म कहलाता है । श्रावक और श्राविकाओंका एक वर्ग है और उनका धर्म सागार धर्म कहलाता है । जैनशास्त्रमें एक संविग्न पक्ष भी कहा है । परन्तु उसका अन्तर्भाव साधु-धर्ममें हो जाता है । पहले कहे हुये अणगार और सागार धर्मको सर्व विरति और देशविरति भी कहते हैं । साधु, साध्वी, श्रावक और श्राविका ये चार जीव क्षेत्र हैं । ये पुरुषार्थ करनेवाले हैं और अन्तिम तीन क्षेत्र अपने आप कुछ नहीं कर सकते किन्तु उक्त जीवक्षेत्रोंके सहायक हैं । इन चार जीवक्षेत्रोंको

चतुर्विध सङ्घ कहते हैं। श्रावक न हों, तो चतुर्विध सङ्घ नहीं बन सकता, न सातक्षेत्र ही रह सकते हैं।

श्रावक शब्द तीन अक्षरोंसे बना हुआ है। उनके अर्थ जाननेसे स्पष्ट मालूम होगा। 'श्रा पाके' धातुसे 'श्रा' बना है;—'श्रान्ति पचन्ति तत्त्वार्थश्रद्धानं निष्ठां नयन्ति इति श्राः' 'श्रा' का अर्थ है तत्त्वोंको जाननेवाले। तत्त्वशब्दमें जीवाजीवादि नव पदार्थ लिये जाते हैं और देवगुरु धर्मरूप तीन तत्त्व भी लिये जाते हैं। 'डुवप' बीज सन्ताने धातुसे 'व' बना है;—'वपन्ति गुणवत्सु क्षेत्रेषु धनबीजानि निक्षिपन्तीतिवाः' इसका अर्थ है बोना। बोनेके लिये क्षेत्र और बीजकी जरूरत रहती है। क्षेत्रोंका परिचय पहले ही दिया गया है, बीजके जाननेकी आवश्यकता है। इमानदारी अर्थात् साहूकारीसे जो धन पैदा किया जाय वह बीज है। साहूकार शब्दके लिये संस्कृतमें साधुकार शब्द है। धनरूप बीजका उक्त क्षेत्रोंमें बोना इसका मतलब साधु साध्वियोंको धन प्रदान करना नहीं है। यदि ऐसा मतलब लिया जायगा तो पाँचों व्रत उड़ जाएँगे, एकका भी ठिकाना न रहेगा। निर्दोष अन्न, पानी, स्थान, पात्र आदि देकर उनकी धर्म क्रियामें मदद पहुँचाना बोना है। 'कृ विक्षेपे' धातुसे 'क' बना है;—'किरन्ति क्लिष्टरजो विक्षिपन्तीति काः' भीतरी सचित कर्मोको उड़ा देनेवाला 'क' कहलाता है। उक्त तीनों गुणोंसे युक्त जो होगा वह श्रावक है, चाहे वह ब्राह्मण, क्षत्रिय,

वैश्य कोई भी क्यों न हो। धर्म सबके लिये समान है, जो चाहे उसका पालन करे। पहले कह चुका हूँ कि जीवदया भी क्षेत्र है। जीवोंको बचाना अपने शास्त्रोंका सिद्धान्त है, तदनुसार आप हजारों रुपये खर्च करते हैं। क्या इससे आपका उद्देश्य सिद्ध होता है? आप जिनसे जीव छुड़ाते हैं उनके व्यापारमें कोई कमी नहीं दिखलाई देती। जबतक वे जीवहिंसाकी बुराइयोंको न जानेंगे तबतक अपना क्रूर कर्म नहीं छोड़ेंगे। इसके लिये उपदेशक, पुस्तकें, ट्रैक्ट आदि साधनोंको काममे लाना चाहिये। अपनी मर्यादाका उल्लङ्घन न करके समयानुसार अगर हो सके तो साधुओंको खड़े होकर उपदेश देनेमें मेरी समझसे कोई अनुचित बात नहीं है। अनुचित काम वह है जिसके करनेसे अन्तःकरणकी वृत्ति मलिन हो। सिद्धसेन दिवाकरका वृद्धवादीसे जहाँ शास्त्रार्थ हुआ वहाँ कोई सभा नहीं थी किन्तु जङ्गल था। अहीर ( Cowherd ) मध्यस्थ थे, सिद्धसेन दिवाकर अपना पक्ष संस्कृत भाषामें सुनाते थे और वृद्धवादी ग्रामीण भाषा बोलते थे। मध्यस्थ अहीरोंने फैसला दिया, " वृद्धवादी पण्डित हैं, सिद्धसेन नहीं " बाद वृद्धवादीने सिद्धसेनसे कहा " यहाँ मध्यस्थ पण्डित नहीं थे इस लिये शहरमें जाकर किसी योग्य व्यक्तिकी मध्यस्थतामें शास्त्राथ करें।" उत्तरमें सिद्धसेन दिवाकरने कहा, " शास्त्रार्थ हो चुका जब कि मैंने समय ही नहीं पहिचाना तब तो मेरा हार जाना

ठीक ही है। " मतलब यह है कि बड़ा आदमी खड़ा होकर और इतर लोग बैठकर सुनें यह रिवाज इस जमानेमें अनुचित नहीं समझा जा सकता। सभाओंमें राजा महाराजाओंका खड़े होकर बोलना क्या अनुचित समझा जाता है? रुचि पैदा करनेके लिये जमानेके अनुसार काम करनेमें कोई हर्ज नहीं, जीव बचाना हमारा उद्देश्य है। प्रतिदिन दश हजारमेंसे एक भी जीव बचा सकें, तो वर्षमें तीनसौ साठ बचाये जा सकते हैं, यह कम लाभ नहीं है।

केवल उपदेशादि कामोंसे भी उतना लाभ नहीं हो सकता जितना कि बाल्यावस्थामें ही सांसारिक शिक्षाके साथ बालकोंको धार्मिक शिक्षा देनेसे हो सकता है। इस विषयमें एक दृष्टान्त मेरे बाचनेमें आया है;–मदिरासे बचनेका उपदेश करनेवाला कोई उपदेशक एक स्कूलमें आया, स्कूल मास्टरने उससे पूछा, " आप कबसे उपदेशका काम करते हैं और कितने मनुष्योंने मदिरा पीनेका व्यसन छोड़ा? " उत्तरमें उपदेशकने कहा,–"दश वर्षसे उपदेश देता हूँ, " और जितने लोगोंको उसने व्यसनसे छुडाया था, गिना दिया। स्कूल मास्टरने कहा,–" आप हमारे विद्यार्थियोंसे मदिराके विषयमें उनकी क्या राय है पूछ लीजिये। " उपदेशकके पूछने पर सब विद्यार्थियोंने एक स्वरसे मदिरापानकी बुराइयाँ कह सुनाई।

सद्गृहस्थो! शास्त्रकारोंने पोषक क्षेत्र कौन है, सो कह दिया है; परन्तु वह अपनी समझमें नहीं आया अथवा समझकर उपेक्षा

की जा रही है । जो बड़ा हो वह पोषक । अपने अपने स्वरूपमें सब बड़े हैं । पाँच उँगलियोंमेंसे किसे प्रधान कहा जाय ? जमानेके अनुसार यदि विचार नहीं करोगे तो जैसा अबतक चलता आ रहा है वैसा ही चलेगा । जिसके अधीन सारे क्षेत्र हैं उसे खोज निकालो । मेरी समझके अनुसार वह क्षेत्र श्रावक श्राविका हैं ।

उनके रहनेसे मन्दिर और प्रतिमा हैं । साधु साध्वियोंके पास कौनसा धन है जिससे वे मन्दिरादिकी रक्षा करेंगे ? प्रतिष्ठा, जीर्णोद्धार आदिमें साधु क्या कर सकते हैं ? साधु साध्वियाँ भी तो इन्हींमेंसे होती हैं । उपदेशके अतिरिक्त साधु साध्वियाँ और क्या कर सकती हैं ? श्रावक श्राविकायें सब क्षेत्रोंका मूल हैं । जिसका मूल ढीला उसकी सब चीजें ढीली । यदि वे ढीले हैं तो पुष्ट होनेका प्रयत्न करें । एक राजाके चार लड़के थे । चारोंको उसने लोहा, चाँदी, सोना और रत्नोंकी खानें बाँट दीं । किसीने उस लोहेकी खान पाये हुये लड़केसे कहा, आपके पिताने अन्याय किया है क्योंकि यह समान विभाग नहीं कहा जा सकता । लड़केने कहा जिन खानोंको तुम श्रेष्ठ समझे हुये हो, बिना मेरे उनसे क्या काम निकलेगा ? जब तक कि मैं लोहेके हथियार रत्नोंकी खान खोदनेके लिये नहीं देऊँ ? इसी तरह श्रावक श्राविकारूप क्षेत्रके पुष्ट होने पर दूसरोंका काम चल सकता है ।

सद्गृहस्थो ! समुद्रका पानी किसीके काममें नहीं आता, नदियोंसे हजारों प्राणियोंका गुजारा होता है । समुद्र-तुल्य देव

प्रतिमा, मन्दिरोंका द्रव्य किसी दूसरेके उपयोगमें नहीं आ सकता। मेरा अभिप्राय क्या है, ठीक समझो। किसी माताके चार लड़कोंमेंसे एक बीमार हुआ। वह (माता) तीनोंका खयाल छोड़कर बीमार लड़केकी शुश्रूषा करती है, तो क्या माताका अभिप्राय तीनों लड़कोंके विषयमें अनुचित समझा जायगा? हर्गिज् नहीं, बल्कि उचित ही समझा जायगा; क्योंकि तीनों लड़के तन्दुरुस्त हैं, इनकी हानि होनेका सम्भव नहीं। पर यदि बीमारकी खबर माता न लेवे तो हानिकी सम्भावना है और उसका व्यवहार भी अनुचित समझा जा सकता है। सात क्षेत्रोंमेंसे साधनक्षेत्र प्रायः पुष्ट देखनेमें आते हैं, लाखों रुपये मन्दिरोंके जमा हैं। ऐसा सुननेमें आता है। उनपरसे ममत्त्व हटाकर यदि खर्च किया जाय तो हिन्दुस्तानके कुल मन्दिरोंका उद्धार हो सकता है। ऐसी हालतमें साधकक्षेत्र श्रावक श्राविकाओंके उद्धारका विचार न किया जायगा तो कितना नुकसान पहुँचेगा इसका अनुमान करना भी मुश्किल है। इस लिये बीमार लड़केकी सेवा, शुश्रूषाकी तरह; शिथिल प्रायः श्रावक श्राविकारूप क्षेत्रको मजबूत करनेमें,-उसकी रक्षा करनेमें इस समय यदि अधिक व्यय किया जाय तो मेरी समझसे अनुचित नहीं समझा जा सकता। नदीके समान यह श्रावक श्राविकारूप क्षेत्र परिपूर्ण होगा तो अन्य सब क्षेत्रोंको भली भाँति फायदा पहुँचानेवाला कहो, चाहे पोषक कहो, बराबर हो सकेगा। इस समय जहाँ खर्च करनेकी जरूरत है वहाँ खर्च करते

नहीं हो अन्यत्र हजारों रुपये उड़ा देते हो। श्रावकोंमेंसे अधिकांश तो चौबीस तीर्थङ्करोंके नाम तक नहीं जानते। खेतीहर (कृषक) भी क्षेत्रकी परीक्षा करके बीज बोता है। किस समय, किस क्षेत्रमें, कौनसा बीज, किस प्रकार बोना चाहिये यदि इस बातका ध्यान नहीं रखते हो, तो तुम खेतीहरसे भी गये बीते हो।

गृहस्थो! हम तुम दोनों मिलकर काम करना चाहें तो हो सकता है। एकसे काम नहीं हो सकता। हाँ कितने ही कार्य हमारे ( साधुओंके ) बिना भी तुम कर सकते हो। साधु न होनेसे विवाह बन्द न रहेगा, सामायिक पौषधादि भी बन्द न रहेंगे, परन्तु छः छः महीने पहाड़ोंमें रहकर भी साधुओंको तुम्हारे पास आकर हाथ पसारना पड़ता है। सारांश यह है कि तुम्हारा हमारा परस्पर धार्मिक सम्बन्ध है। लक्ष्मी स्वभावसे चपल है. धर्मके काममें विलम्ब नहीं करना और बुरे कामोंमें विलम्ब करना अच्छा है। सामर्थ्यके रहते हुये भी अपनी जातिका, अपने धर्मका उद्धार न करोगे तो दूसरा कौन करेगा? शास्त्रके अनुसार जो कहोगे साधु माननेको तैयार हैं। जो श्रावक होगा वह शास्त्रका उल्लङ्घन कर साधुको कदापि कुछ नहीं कह सकता। साधुओंकी सार सम्भाल लेना, श्रावकोंका परम कर्तव्य है। श्रावकको जैनशास्त्रमें साधुके मातापिताकी उपमा दी है,—" **अम्मापि उसमाणे** " श्रावकको साधुका राजा कहा है, " **सादूणं सड्ढो राया** " तब तुम्हारा फर्ज है कि सात क्षेत्रोंमें जहाँ त्रुटि मालूम देवे—शिथिलता मालूम देवे उसे दूर करनेका प्रयत्न करो।

# नाभेका शास्त्रार्थ।

## ढूंढियोंसे ६ प्रश्न ।

( १ ) जैनमतके शास्त्रानुसार जैनमतके साधुका भेष कैसा होना चाहिये अर्थात् साधु को कौन कौन चीज़ ज़रूरी चाहिये और किस किस कारण के वास्ते रखनी चाहिये जिनमें ऊनकी कितनी ? सूतकी कितनी इत्यादि, इसमें इस बातका भी निर्णय हो जावेगा कि मुख दिनरात बँधा रहे या खुला ही रहे ॥

नोट—इस प्रश्नका मतलब यह है कि ढूँढिये साधु एक कपड़े के टुकड़े को डोरेमें पाकर कानों के साथ लटका कर मुख को दिन रात बाँध रखते हैं सो जैनमत के शास्त्रों से बिलकुल विरुद्ध है ॥

( २ ) दिशा पिशाब होकर शुचि करनी चाहिये या नहीं ? यदि करनी चाहिये तो ढूँढिये साधु रात्रि को पानी बिलकुल नहीं रखते ह सो जब दिशा पिशाब होते हैं तब क्या करते हैं ?

नोट—इस प्रश्न का मतलब यह है कि ढूँढिये साधु रात्रि को जंगल जाते हैं तो पानी बिना शुचि कैसे करते होंगे, बुद्धिमान् आप ही विचार लेंवे । लज्जा के कारण इस बात को साफ साफ जाहिर नहीं करते हैं, जब कोई पूछता है तो कहते हैं जतन करते हैं सो न जाने क्या जतन करते हैं ? यदि इस बात में किसी को शंका होवे तो वह ढूँढिये साधु साध्वीको चौबीस तीर्थंकरकी कसम देकर तहकीकात कर सकता है ।

( ३ ) जूठे बर्तनों का मैला पानी साधु को लेना योग्य है या

नहीं ? ढूँढिये मैला पानी लेते और पीते हैं। आम लोग प्रायः जानते हैं।

( ४ ) शास्त्र कितने मानने और उसमें क्या प्रमाण है ? निर्युक्ति, भाष्य, चूर्णि, टीका आदि प्राचीन अर्थ मानने या नहीं ? व्याकरणादि का पढ़ना योग्य है या नहीं ? यद्यपि ढूँढिये इन बातोंको नहीं मानते हैं परन्तु जैनशास्त्र क्या फरमाता है सो देखना योग्य है।

( ५ ) सूतक पातक मानना चाहिये कि नहीं ? उस घर का आहार पानी लेना योग्य है या नहीं ? ढूंढिये इन बातों का परहेज नहीं करते हैं।

( ६ ) जैनमत के शास्त्रानु सार गृहस्थी को इष्टदेव की मूर्त्ति का पूजन करना योग्य है या नहीं ?

पूर्वोक्त ६ प्रश्नों का जैनशास्त्रानुसार कोई भी उत्तर ढूँढियों-की तरफ से नहीं मिला है। इस वास्ते न्यायवान् सत्य को पसंद करनेवाले धर्मात्मा महाराजा साहिब H. H. महाराजा हीरासिंह बहा-दुर नाभापति के पंडितगण ने अपने न्यायशील धर्मात्मा स्वामी महा-राजा साहिब की आज्ञानुसार पूर्ण विचार करके फैसला लिखकर रजिस्टरी कराके मुकाम रायकोट जिला लुधियाने में लाला देवीचंद चंबाराम की मार्फत महाराज श्रीवल्लभविजयजी को भेजा। पढ़कर उन महात्माने वह फैसला सर्वके लाभार्थ हमको भेज दिया। हमने देखकर जो कुछ आनंद मनाया, परमात्मा ही जानते हैं। जिह्वा से कहा नहीं जाता है और लेखनी से लिखा नहीं जाता है। यदि हमारे उस आनंद का किसी को अनुभव करना हो तो वह इस फैसले के

पढ़ने से अपने आपको जो कुछ आनंद प्राप्त होवे उसके साथ तुलना कर लेवे।

बस इस बात पर हम आनंद के वश होकर श्रीजैनधर्म्म की, श्रीमहाराज श्रीमद्विजयानंद सूरीश्वर श्रीआत्मारामजी महाराज-की, तथा नाभानरेश महाराज हीरासिंहजी बहादुर की जय बुलाने से नहीं रुक सकते हैं, बेशक धर्मी राजा हों तो ऐसे ही हों; महाराज साहिब ने अपनी न्यायकला द्वारा दूध और पानी को पृथक् २ करके दिखा दिया है, इस बात पर हम ऐसे धर्मात्मा न्यायवान् महाराजा साहिब को बारबार धन्यवाद देते हैं और प्रार्थना करते हैं कि महाराजा साहिब के तेज प्रताप ऋद्धि पुत्र पौत्रादि की प्रति दिन वृद्धि होवे साथ में अपने भूले हुए भाइयों से अरज़ गुजारनी मुनासिब समझकर हितशिक्षा रूप लिखा जाता है कि इस रीति का फैसला होने पर भी यदि आप अपने हठवाद को छोड़ने का उद्यम न करेंगे तो जरूर पक्षपात के प्रवाह में आपको गोते मारने पड़ेंगे।

अब नाभा में हुए शास्त्रार्थ का फैसला—जिसका वर्णन प्रथम किया गया—लिखा जाता है॥

( यह फैसले की अक्षरशः—हूबहू नकल है। )

## फैसला शास्त्रार्थ नाभा।

ॐ श्रीगणाधिपतये नमः।

श्रीमान् मुनिवर वल्लभविजयजी,

पंडित श्रेणी सरकारनाभा इस लेख द्वारा आप को विदित करते

हैं । गतसंवत्सर में आपने हमारे यहाँ श्री १०८ श्रीमन्महाराजाधिराज नाभानरेशजी के हजूर में छः ६ प्रश्न निवेदन करके कहा था कि यद्यपि जैनमत और जैनशास्त्र भी सर्वथा एक हैं परंच कालांतर से हमारे और ढूंढियों में परस्पर विवाद चला आता है बलकि कई एक जगा पर शास्त्रार्थ भी हुए हैं परन्तु यह बात निश्चय नहीं हुई कि अमुक पक्ष साधु है । श्रीमहाराज की न्यायशीलता और दयालुता देशांतरों में विख्यात है इससे हमें आशा है कि हमारे भी परस्पर विवादका मूल आपके न्यायप्रभाव से दूर हो जावेगा । भगवदिच्छा-से इन दिनों में ढूँढियों के महंत सोहनलालजी यहाँ आये हुए हैं उनके सन्मुख ही हमें इन छः ६ प्रश्नों का उत्तर जैनमत के शास्त्रा-नुसार उनसे दिलाया जावे ।

आपके कथनानुसार उक्त महंतजी को इस विषय की इत्तला दी गई, आपने इत्तला पाकर साधु उदयचंदजी को अपने स्थानापन्न का अधिकार देकर उनके हानि लाभ को अपना स्वीकार करके शास्त्रार्थ करना मान लिया था ।

तदनंतर श्री १०८ श्रीमन्महाराजाधिराजजी की आज्ञानुसार हम लोगों को शास्त्रार्थ के मध्यस्थ नियत किया गया । तिस पीछे कई दिन तक हमारे सामने आपका और उदयचंदजी का शास्त्रार्थ होता रहा शास्त्रार्थ के समय पर जो प्रमाण आपने दिखलाये सो शास्त्र विहित थे । आपकी उक्ति और युक्तियाँ भी निःशंकनीय और प्रामाण्य थीं । प्रायः करके श्लाघनीय हैं ।

उक्त शास्त्रार्थ के समय पर और इस डेढ वर्ष के अंतर में भी जो

इस विषय को विचारा है उससे यह बात सिद्ध नहीं हुई कि जैनमत के साधुओं को वार्त्तालाप के सिवाय अहोरात्र अखंड मुखबंधन और सर्वकाल मुखपोतिका के मुख पर रखने की विधि है। केवल भ्रांति है। केवल वार्त्तालाप के समय ही मुखवस्त्र के मुख पर रखने की आवश्यकता है। हमारे बुद्धिबल की दृष्टिद्वारा यह बात प्रकाशित होती है कि आपका पक्ष ढूँढियों से बलवान् है।

यद्यपि आपका और ढूंढियोंका मत एक है और शास्त्र भी एक हैं। इसमें भी सन्देह नहीं, साधु उदयचन्दजी महात्मा और शांतिमान् हैं परंच आपने जैनमत के शास्त्रों में अतीव परिश्रम किया है और आप उनके परम रहस्य और गूढार्थको प्राप्त हुए हैं। सत्य वो ही होता है जो शास्त्रानुसार हो और जिसमें उसके कायदों से स्वमत और परमतानुयायिओंको शंका ना हो, शास्त्र के विरुद्ध अंधपरंपराका स्वीकार करना केवल हठधर्म है।

पूर्व विचारानुसार जब आपका शास्त्र और धर्म एक है और उसके कर्त्ता आचार्य भी एक हैं फिर आश्चर्य की बात है कि कहा जाता है कि हमारे आचार्यों का यह मत नहीं है और ना इन ग्रन्थों के वोह कर्त्ता हैं! आप देखते हैं कि हमारे भगवान् कलकी अवतार की बाबत जहाँ आप देखोगे एक ही वृत्त पावेगा ऐसे ही आपके भी जरूरी है।

आपके प्रतिवादी के हठ के कारण और उनके कथनानुसार हमें शिवपुराण के अवलोकन की इच्छा हुई। बस इस विषय में उसके देखने की कोई आवश्यकता नहीं थी। ईश्वरेच्छा से उसके

लेख से भी यही बात प्रकट हुई कि वस्त्रवाले हाथ को सदा मुख पर फैंकता है इससे भी प्रतीत होता है कि सर्व काल मुखवस्त्र के मुख पर बाँधे रखने की आवश्यकता नहीं है किन्तु वार्त्तालाप के समय पर वस्त्र का मुख पर होना जरूरी है।

आपके शास्त्रार्थ में एक हमें बड़ा भारी लाभ हुआ है कि हमें मालूम हो गया कि जैनमत में भी सूतक पातक को ग्रहण किया है और जैनी साधुओं को उनके घरों के आहारादि के लेने की विधि नहीं है।

व्यतीत संवत्सर के आठ जेठ ज्येष्ठ सुदी पञ्चमी सं० १९६१ को जो शास्त्रार्थ मध्यमें छोड़ा गया उससे यह आशय था कि ढूंढियों की ओर से सदा मुखबन्धन की विधि का कोई प्रमाण मिले-सो आज दिन तक कोई उत्तर उनकी तरफ से प्रकट नहीं हुआ, अतः उन की मूकता आपके शास्त्रार्थ के विजय की सूचिका है।

**बस**

इस विषय में हमारी संमति है और हम व्यवस्था याने फैसला देते हैं कि आपका पक्ष उनकी अपेक्षा से बलवान् है। आपकी विद्या की स्फूर्त्ति और शुद्ध धर्माचार की नेष्टा अतीव श्रेष्ठतर है प्रायः करके जैनशास्त्रविहित प्रतीत होता है और है।

हस्ताक्षर पण्डितों के

पण्डित भैरवदत्त।
पण्डित श्रीधर राज्यपण्डित नाभा।
पण्डित दुर्गादत्त।
पण्डित वासुदेव।
पण्डित बनमालीदत्त ज्योतिषी।

उक्त फैसले के आने पर श्रीमुनिवल्लभविजयजी ने श्रीमान् नाभा नरेश को एक पत्र लिखा, उसकी अक्षरशः नकल आगे देते हैं ॥

श्रीमान् महाराजा साहिब नाभापति जी जयवन्ते रहें, और रायकोट से साधु वल्लभविजय की तर्फ से धर्मलाभ वांचना, देवगुरु के प्रताप से यहाँ सुखशान्ति है, और आपकी हमेशह चाहेत हैं। समाचार यह है कि आपके पण्डितों का भेजा हुआ फैसला पहुँचा। पढ़ कर दिल को वहुत आनन्द हुआ। न्यायी और धर्मात्मा महाराजों का यही धर्म है, कि सच और झूठ का निर्णय करें जैसा कि आपने किया है। कितने ही समय से वहुत लोगों के उदास हुए दिल को आपने खुश कर दिया। इस वारे में आपको वार वार धन्यवाद है। अब इस फैसले के छपवानेका इरादा है, सो रियासत नाभा में छपवाया जावे या और जगह भी छपवाया जा सकता है ? आशा है कि इसका जवाब वहुत जल्द मिलेगा ॥

ता० १८-१-१९०६

द० वल्लभविजय, जैनसाधु ॥

पूर्वोक्त पत्र के उत्तर में नाभानरेशकी तरफसे पण्डितों के नाम पत्र लिखा, उसकी नकल नीचे मूजिब है:—

ब्रह्ममूर्त पण्डित साहिबान कमेटी सलामत—नम्बर ११९२.

इन्दुल गुजारिश पेशगाह खास से इरशाद सादर पाया कि बावाजी को इत्तला दीजावे कि जहाँ उन का मनशा हो वहाँ इसको तबअ करावें यह उनको इखतियार है, जो कुछ पंडितान ने बतलाया

वह भेजा गया है, लिहाजा मुतकाह्लिफ खिद्मत हूँ कि आप बमनशा हुक्म तामील फर्मावें ।१०माघ संवत् १९६२.अज् सरिशतह ड्योढी।

पन्नालाल, सरिशतहदार ।

इस पत्र के उत्तर में कमेटी पंडितान ने श्रीमुनि वल्लभविजय जी के नाम पत्र लिखा, उसकी नकल नीचे मूजिब है:—

ब्रह्मस्वरूप बावा साहिब जी श्रीमहात्मा वल्लभविजयजी साहिब साधु सलामत । नम्बर ७७६

सरकारवाला दाम हश्मतहू से चिट्ठी आपकी पेश होकर वर्दी जवाब बतवस्सुल ड्योढी मुबारिक व हवालह हुक्म खास वर्दी इरशाद सदूर हुआ कि बावा जी को इत्तला दी जावे कि जहाँ उन का मनशा हो, तबअ करावें। बखिद्मत महात्मा जी नमस्कर दस्त वस्तह होकर इल्तिमास किया जाता है कि जहाँ आपका मनशा हो छपवाया जावे, और जो फैसला तनाजअ बाहमी साधुआन् महात्मा का जो जैनमत के अनुसार पण्डितान् ने किया था, आपके पास पहुँच चुका है, मुतलअ हो चुका है। तहरीर ११ माघ संवत् ११६२

द० सपूर्णसिंह, अज् सरिशतह कमेटी पण्डितान ।

## गुजराँवालाका शास्त्रार्थ ।

"जैन पत्र सम्पादकजी महाशय,

कृपाकर इस लेखको अपने पत्रमें छपवाकर प्रसिद्ध कर दीजिएगा।

जिस समय यहाँ प्रतिष्ठा महोत्सव बड़ी धामधूमसे हुआ, उस उत्सवको देखत ही ढूँढक भाइयोंके पेटमें मारे द्वेषके ज्वलाएँ उठने

लगीं। फल यह हुआ कि उन्होंने एक छोटीसी किताब छपवाकर, श्रीआत्मारामजी महाराजके विरुद्ध सनातन धर्म्मावलंबी भाइयोंको खड़ा किया, तथा द्रव्यादिसे उनकी सहायता करने लगे। किताबमें ऐसे वाक्य लिखे हुवे थे,—“ आत्मारामजी पुजेरेने अपने बनाये ‘अज्ञान तिमिर भास्कर’ नामक ग्रन्थमें लिखा है कि वेदोंमे नरमेध, गोमेध तथा अश्वमेध आदि यज्ञोंका विधान है। ब्राह्मण लोग, मनुष्य गाय, घोड़े आदि प्राणियोंको मारकर यज्ञ करते थे। ब्राह्मण भाइयो! क्या यह बात सच्ची है ?”

इस किताबको देखकर, सनातन धर्म्मावलंबी बहुत बिगड़े। उन्होंने नोटिस दिया, जिसका आशय यह था,—“ आत्मारामजी महाराजने ‘अज्ञान तिमिर भास्करमें’ हमारे शास्त्रोंसे जो जो प्रमाण हिंसा साबित करनेके लिये दिये हैं, उनको सत्य ठहरानेके लिये आप लोग अपने पण्डितोंको बुलावें, हम लोग भी अपने पण्डितोंको बुलाते हैं। अगर इस नोटिसका जवाब नहीं दोगे तो आत्मारामजी मिथ्यावादी समझे जायँगे।”

इस नोटिसको पाकर जैन भाइयोंकी ओरसे उत्तरमें नोटिस दिया गया। उसमें यह प्रार्थना की गई थी,—“ श्रीमान् आत्मारामजी महाराजने अज्ञानतिमिर भास्करमें वेदादि शास्त्रोंसे जो २ प्रमाण दिये हैं वे सत्य हैं। किताब छपेको इक्कीस वर्ष हुए अभी तक किसी महाशयने उसके विषयमें तकरार नहीं उठाई। आप लोगोंको यदि सन्देह हुवा हो, तो, अज्ञान तिमिर भास्करमें दिये हुए प्रमाणोंको अपने शास्त्रोंसे मिलाकर स्वयं देख लेवे, अथवा अपने पण्डितोंको

दिखला कर निर्णय कर लेवें। यदि आपके पास पुस्तकें न हों, तो हमारे पास आकर देख लेवें, क्योंकि आपसमें विरोध फैलाना अच्छा नहीं है, और गुप्त बातोंको पबलिक ( सर्व साधारण ) में जाहिर करना, हम लोग अच्छा नहीं समझते हैं, फिर आपकी इच्छा।"

इस नोटिसको पाकर वे लोग शान्त नहीं हुए, किन्तु शास्त्रार्थ करनेके लिये उत्तेजित करने, तथा अपने पण्डितोंको बुलानेका प्रबन्ध करने लगे। श्रीसंघ गुजराँवालाने भी मुनिराज श्रीवल्लभविजयजी महाराजको तारद्वारा सूचित किया, मुनिराज श्री दिल्लीमें चौमासा करना चाहते थे पर इस समाचारको सुनते ही फिर पंजाब आने वास्ते लौटे। पाठकगण! सख्त गरमीके दिनोंमें चलनेके कारण पैरोंमे सूजन आ गई थी अतएव श्रावक भाई आग्रहसे अपने २ ग्रामोंमें विश्राम लेनेके लिये आग्रह करते थे, लेकिन जैन शासनकी किसी प्रकार हेलना न हो, इस लिये मुनिराज बड़े वेगसे विहार करने लगे। ऐसे ही मुनिराज धन्यवादके पात्र हैं! और जैन पंडित श्रीव्रजलालजीको तारद्वारा सूचना दी। वे महाशय सूचना पाते ही यहाँ आ गये।

इधर सनातनी भाइयोंने पं० भीमसेन शर्म्मा, विद्यावारिधि पं० ज्वालाप्रसादजी मिश्र तथा पं० गोकुलचंदजी आदिको बुलाया। प्रथम पं० भीमसेनजी आये, उन्हें लेने वास्ते ढूँढक भाई भी स्टेशनपर गये थे, इतना हीं नहीं बलकि पण्डितजीके गलेमें अपने हाथोंसे पुष्प माला भी डालते रहे! तथा सनातन धर्म्मकी जयमें जय मिलाते थे।

दूसरे दिन, सनातनी भाइयोंकी ओरसे सायंकालके चार बजे

नोटिस तथा एक पत्र मिला, जिसका आशय यह था,—"आज सायंकालके ६ बजे ब्रह्म अखाड़े में सभा होगी, हमारे पं० भीमसेनजी शास्त्रार्थ करनेकेलिये तैयार हैं। आत्मानन्दी पुजेरे भी अपने पण्डितको लावें। यदि आत्मानन्दी नहीं आवेंगे तो पं० भीमसेनजीका व्याख्यान होकर सभाका कार्य समाप्त किया जायगा तथा जैनोंका पराजित होना प्रसिद्ध कर दिया जायगा"

इस नोटीसको पाकर जैनलोगोंको बड़ा आश्चर्य हुआ कि न तो कोई मध्यस्थ, न पुलिसका प्रबन्ध। फिर भी घंटेकी फुरसत ( अवकाश ) देकर शास्त्रार्थके लिये बुलाना, सभास्थान भी ब्राह्मणोंका, सभापति भी उन्हींके पक्षपाती पं० लालशङ्करजी, मानों यह एक गुड़ियोंका खेल ही इन लोगोंने समझ लिया! पाठकगण, सच्ची बात तो यह है कि वेदमें हिंसा है यह बात दुनियामें जाहिर है। बंबई शहरकी धर्म्मसभाने २६ प्रश्न निकाले थे। जिनमेंसे आठवें और ग्यारहवें प्रश्नका जवाब तारीख ३० जुलाई सन् १९०४ के 'बंबई समाचार' में छपा है, जिसमें खुलासा वेदमें हिंसा लिखी है! परन्तु सनातन धर्म्मावलंबियोंने तथा उनके पं० भीमसेन शर्म्माने जोशमें आकर तथा पक्षपातका चश्मा चढ़ाकर विचार किया कि ब्राह्मण क्षत्रियादि हजारों मनुष्य हमारे पक्षमें हैं। जैनी कुल थोड़ी संख्यामें, फिर भी ये जैनी हमारे सन्मुख बोलते हैं? इस लिये इन्हें शास्त्रार्थमें चालबाजीसे अथवा लड़ाई दंगेसे दबाना और प्रसिद्ध कर देना कि जैनी हार गये। पर जैन लोग उनका अन्तःकरण अच्छी तरहसे जानते थे अतएव थानेदार तथा पुलिस को साथमें लेकर जैन पं० ब्रजलालजीको सभामें ले गये।

सभामें सनातनी, आर्यसमाजी, ढूंढक, सिख, मुसल्मान आदि ५००० पाँच हजारके लगभग मनुष्य एकत्रित ( इकट्ठे ) हुए थे। थोड़ी ही देरमें पं० भीमसेनजीका भाषण प्रारम्भ हुआ जब भाषणके समाप्तिका समय कुछ बाकी था, इतनेमें जैन पं० व्रजलालजीने पत्रमें लिखकर सभापतिको सूचना दी कि दश मिनिट बोलनेकी इजाजत ( आज्ञा ) मुझे मिलनी चाहिये।

अनन्तर सभापतिकी आज्ञा पाकर उठकर वे बोलना चाहते थे, इतनेमें पं० भीमसेनजी बड़े आवेशसे बोल उठे कि—"प्रतिपक्षी जैनी ही बोल सकता है, न कि ब्राह्मण ! इस लिये बोलनेकी इजाजत आप को नहीं दी जायगी।"

उत्तर देते हुए पण्डितजीने गम्भीरतासे कहा कि,—"मैं जैनी हूँ अतएव आपका रोकना अनुचित है।" तदनन्तर पं० भीमसेन जीने कहा कि, यह हमको लिख दो। पंडितजीने लिख दिया, और उच्च स्वरसे कहा कि,—"जैनी बननेका कारण वेदविहित हिंसा है।"

यह सुनकर सभामें कोलाहल मच गया। मारे गुस्सेके पं० भीमसेनजीकी आँखें लाल हो गईं। तदनन्तर इजाजत पाकर पण्डितजीने यह कहा;—"श्री आत्मारामजी महाराजने अज्ञान तिमिर भास्करमें वेदादिशास्त्रोंके जिन प्रमाणोंसे गोमेध, नरमेध, तथा अश्वमेधादि दिखलाए हैं, तथा उन प्रमाणोंका जैसा हिन्दीभाषामें अनुवाद किया है, उनको सत्य सिद्ध करनेकेलिये हम तैयार हैं, परन्तु मध्यस्थ जरूर होना चाहिये। जो निष्पक्षपाती तथा संस्कृत भाषाके पदोंका

अर्थ समझनेकी अच्छी योग्यता रखता हो। पं० भीमसेनजीका यह कहना कि,—"पबलिक मध्यस्थ है, दूसरे मध्यस्थकी आवश्यकता नहीं।" बिलकुल गलत ( अनुचित ) है। गोया पं० भीमसेनजी अपने मुखसे ही सिद्ध करते हैं कि, हम सच्चा शास्त्रार्थ करना नहीं चाहते। यदि योग्य मध्यस्थ नहीं मिल सकते हों, तब तो पं० भीमसेनजीका कहना कुछ मान भी लिया जाता; किन्तु इन्हीं सनातनी भाइयोंने, आर्यसमाजके साथ शास्त्रार्थ करनेके समय, मेयो कॉलेजके प्रिन्सिपल थिबो साहब, तथा क्विन्स कॉलेजके प्रिन्सिपल बेनिस साहबको मध्यस्थ बनानेका आग्रह किया था अतएव मैं सम्पूर्ण सभासदोंसे निवेदन करता हूँ कि, वे ही निष्पक्षपात बुद्धिसे विचार करें, ऐसे शास्त्रार्थमें मध्यस्थकी जरूरत है अथवा नहीं? बलके मध्यस्थका निषेध सम्बधी पं० भीमसेनजीका व्याख्यान, साफ जाहिर करता है कि मध्यस्थके रहनेपर हमारी चालबाजी चलेगी नहीं; किन्तु पोल खुलजायगी।"

बस इतना ही जैन पं० ब्रजलालजी कहने पाये थे कि सभापतिने कहा,—"समय हो गया, बोलना बंद करिए।" अभी दस मिनिट पूर्ण नहीं हुए, किन्तु पाँच मिनिट बाकी ( शेष ) थे, अतएव इस अन्यायको देखकर कई लोगोंने कह दिया कि पक्षपात हो रहा है, पर वहाँ कौन सुनता है। बड़ी जल्दीसे पं० भीमसेनजीने उठकर कहा कि,—" वादी, प्रतिवादी दोनों यदि चाहें तब मध्यस्थ नियत किया जाता है, हम लोग मध्यस्थको नहीं चाहते हैं; क्योंकि उसमें रिश्वतखोरी ( घूसदेना )

होती है; अब समय हो गया, अतएव सभा बन्द की जाती है, कल फिर सभा होगी।"

तदनन्तर दोनों पक्षवाले,—"जैन धर्म्मकी जय!" "सनातन धर्म्मकी जय!" पुकारते हुये सुरक्षित अपने अपने घर गये। सभास्थलमें कोई २ बहादुर अपनी बहादुरी दिखलानेकी चेष्टा करते थे, पर पुलिसने भी बहादुरीका फल हवालातमें बन्द होना पड़ेगा, इत्यादि कहकर शान्त किया।

दूसरे दिन मुरादाबादके पं० ज्वालाप्रसादजी, तथा मेरठके पं० गोकुलचंदजी आ गये, और सभा की गई। व्याख्यानमें जैनियोंको मनमानी गालियाँ देकर पं० ज्वालाप्रसादजीने विद्यावारिधि पदवीकी सार्थकता दिखला दी! तथा पं० भीमसेनजी भी अपनी वृद्धावस्थाकी शान्ति दिखलाकर लोगोंको मात करते थे! बिचारे ढूँढक भाइयोंकी बड़ी दुर्दशा होती थी! क्योंकि खर्च भी देना और सभामें पण्डितोंकी गालियाँ भी सुनना। अन्तमें, परिणाम यह हुआ कि लोगोंमें अत्यन्त अशान्ति फैल गई। प्रति क्षण मारपीट होनेकी सम्भावना होने लगी, अतएव पुलिस सुपरिन्टेन्डेन्ट बहादुरको सब प्रबन्ध करना पड़ा। उन्होंने कहा कि,—"दोनों पक्षवाले लोग, अपने २ पण्डितोंको लेकर, कल सवेरे सात बजे कोतवालीमें हाजिर हों। जज साहब व चटर्जी साहब संस्कृतके जानकार हैं उनके समक्ष तुम्हारा फैसला करा दिया जायगा"

यहाँ पाठकोंको यह दिखलाना आवश्यक है कि, जैनोंकी ओरसे पं० भीमसेनशर्म्माको एक रजिष्टर पत्र भेजा गया था, परन्तु उन्होंने

लिया नहीं। पत्रका आशय यह था कि, आप ब्राह्मण स्मृति आदि ग्रन्थोंमें किन २ ग्रन्थोंको प्रमाण मानते हैं ? " खैर !

पुलिस सुपरिन्टेन्डेन्ट साहबसे सनातन धर्मसभाके सेक्रेटरी पं० केदारनाथने कहा कि, हम पाँच प्रश्न जैनियोंको देते हैं, वे कल सवेरे इन प्रश्नोंका जवाब लिखकर लावें। उसी समय जैन भाइयोंकी ओरसे भी रजिस्टरपत्र दिखलाया गया, और कहा गया कि, इस प्रश्नका उत्तर, सनातनी पण्डित भी लिखकर लावें। दूसरे दिन सवेरे सात बजे दोनों पक्ष कोतवालीमें उपस्थित हुए। उसी समय साहब आ गये। पुलिस इन्स्पेक्टर द्वारा भीड हटवाई गई। चुनेहुए शिक्षित लोगोंको छोड़कर, अन्य लोग बाहर कर दिये गये तथा फाटक बन्द कर दिया गया।

श्रीमान् पं० ज्वालासाहब डिस्ट्रिक्ट जज तथा हेडमास्टर चटर्जी साहब मध्यस्थ किये गये थे। पाठकगण, यहाँ मध्यस्थके विषयमें कुछ लिखना अप्रासंगिक नहीं समझा जायगा। मध्यस्थ जज साहब ब्राह्मण कुल तिलक, निष्पक्षपाती अमृतसर निवासी थे। आपके पूर्वज भी बड़े बड़े अधिकारी थे। धर्मान्दोलनके कारण परस्पर बढ़ी हुई अशान्तिको पक्षपातरहित होकर दूर करनेके कारण, आप जैनीमात्रके धन्यवादके पात्र हैं। और ऐसे ही संस्कृतज्ञ मि० बी. सी. चटर्जी बी. ए. हेडमास्टर भी उपस्थित थे। मौलवी नजीरहुसेन, मौलवी सय्यद कलन्दरहुसेन, डिस्ट्रिक्ट सुपरवाइझर, आर्यसमाजके नेता मि० आत्माराम अमृतसरी आदि प्रतिष्ठित हिन्दु, मुसल्मान तथा राजकर्मचारी भी उपस्थित थे।

कार्य प्रारम्भ हुआ। जजसाहबने सनातनी भाइयोंसे पूछा कि; अज्ञान तिमिर भास्करको छपे कितने दिन हुए ? उत्तरमें कहा गया, इक्कीस वर्ष। फिर जज्जसाहबने पूछा कि, इतने दिनतक क्यों तकरार नहीं उठाई गई ? उन्होंने कहा,—अभीतक किताब देखनेमें नहीं आई थी। अनन्तर एक जैन भाईने कहा कि यह बात गलत है, क्योंकि पं० भीमसेनजीने कहा था,—"एक वार मैं इस किताबका खण्डन कर चुका हूँ।"

फिर सनातनी भाइयोंकी प्रार्थनानुसार जजसाहबने कहा,—"कल पाँच प्रश्न जैनियोंको दिये थे वे लावें।"

जैनियोंकी ओरसे लिखित प्रश्नोंके उत्तरकी कॉपी जजसाहबके सन्मुख रक्खी गई और कहा गया कि, हम लोगोंने सनातनियोंको जो प्रश्न दिये थे उनका उत्तर चाहते हैं।" जज साहबके माँगनेपर पं० भीमसेनजी बोले कि, प्रथम हमारे प्रश्नका जवाब दिया जाय पीछे इनके प्रश्नका जवाव दूँगा; क्यों कि प्रथम हमारी ओरसे प्रश्न किये गये थे।

उसी समय जैनियोंकी तरफसे रजिस्टर पत्र दिखलाकर कहा गया कि, प्रथम हमारी ओरसे हीं प्रश्न किया गया था। तपास करनेपर यही बात सच्ची निकली। तदनन्तर जज साहबने जैन पं० ब्रजलालजीसे कहा कि, आप अपने प्रश्न सुना देवें, पश्चात् प्रश्न सुन कर, उन्होंने पण्डित भीमसेनजीसे पूछा कि,—"मन्त्रब्राह्मणयोर्वेदनामधेयम्" इस महर्षिके सूत्रानुसार ब्राह्मण ग्रन्थको वेदत्व प्राप्त है, अतएव मैं आपसे पूछता हूँ कि, ब्राह्मण ग्रन्थ वेद हैं वा नहीं ?

पाठको ! यहाँ यह लिखना आवश्यक है कि, सनातन धर्म्मावलंबीमात्र ब्राह्मण ग्रन्थोंको वेद मानते हैं और उन्हींमें गोमेध तथा नरमेध बड़े विस्तारसे लिखा है। अतएव पं० भीमसेनजीने बड़ी चालाकीसे उत्तर दियाथा कि,—" मूल वेदमेंसे गोमेध तथा नरमेध दिखलाओ, " इससे उपर लिखा पूछा गया था।

पं० भीमसेनजीने कहा,—" ब्राह्मण ग्रंथोंको वेद मानता हूँ परन्तु मैं जैनी पण्डितसे पूछता हूँ कि, वे मूल वेदमेंसे गोमेध तथा नरमेध दिखलावें।

जज साहब पं० भीमसेनजीसे बोले,—"मन्त्रब्राह्मणयोर्वेदनामधेयम्" इस वचनसे ब्राह्मण ग्रन्थोंको वेदत्व प्राप्त है, उसे आप स्वीकार भी करते हैं। बस अब आपको जैन पं० ब्रजलालजी अपनी इच्छानुसार संहिता अथवा ब्राह्मणभागसे नरमेध तथा गोमेध दिखलावेंगे। यह आपका आग्रह करना कि, मूलमेंसे ही दिखलावें, अनुचित है।

पं० भीमसेनजीने कहा,—" ब्राह्मण ग्रंथ, मूल वेदका व्याख्यान हैं, अतएव मूलका आग्रह किया जाता है।"

जज साहबने कहा, " इसमें क्या प्रमाण है कि, ब्राह्मण ग्रन्थ मूल वेदका व्याख्यान हैं ? फिर यह शङ्का उठती है कि वह व्याख्यान वेदानुकूल है अथवा नहीं ? "

तदनन्तर पं० ज्वालाप्रसादजी बोलने लगे। उन्होंने भी पिष्टपेषणसाही किया जिसे सुनकर जज साहबने स्पष्ट कह दिया कि आप लोग बराबर उत्तर नहीं देते हैं।

इतनेमें तीसरे सनातनी पण्डितने कहा कि,—" गौणमुख्ययो-

मुख्ये कार्यसम्प्रत्ययः" इस न्यायसे संहिता मुख्य तथा ब्राह्मण ग्रन्थ गौण हैं. अतएव जैन पण्डितको मूल वेदसे ही हिंसा बतलानी चाहिये।"

जज साहबने कहा,—"ऐसा क्यों ? यह न्याय इस स्थलके लिये नहीं आप लोग विचारकर बोलें।"

( इतना कहकर हँस दिये और सनातनी पण्डितोंसे बोले कि, ) "आपलोगोंमेंसे किसीने भी उत्तर ठीक नहीं दिया खैर ! जैन पं० ब्रजलालजी ! आप मूल वेदमें हिंसा बतला सकते हैं या नहीं ?

उत्तरमें पण्डितजीने कहा कि,—"हमारा यह पक्ष ही नहीं है, क्यों कि आत्मारामजी महाराजके बनाए हुये अज्ञानतिमिरभास्करके लेखको सत्य सिद्ध करना यही हमारा पक्ष है। यदि मूल वेदके विषयमें आप निर्णय करना चाहते हों तो, स्वयं पं० ज्वालाप्रसादजीने तथा पं० भीमसेन शर्म्माने अपनी लेखनीसे ही मूल वेदमें हिंसा सिद्ध की है।"

इस वाक्यको सुनकर जज साहबने कहा,—"दिखलाओ।" शीघ्र ही पं० ज्वालाप्रसादजी मिश्रका—"मिश्र भाष्य" दिखलाया गया, जिसमें अश्वको मारकर उसके मांसको पकाना इत्यादि अश्वमेध यज्ञका वर्णन लिखा था। वैसे ही पं० भीमसेनजीका लेख दिखलाया गया। उन्होंने साफ लिखा है,—"वेदमें लिखा है कि आए हुए ब्राह्मण वा क्षत्रिय राजा वा अतिथिके लिये बड़े बैल वा बड़े बकरेको पकावे।" इन वाक्योंको सुनकर सनातन धर्म्मावलंबी तथा उनके पं० भीमसेनजी व ज्वालाप्रसादजी कुछ भी नहीं बोल सके।

तदनन्तर मध्यस्थ पुरुषोंने कहा कि जो कुछ मतलब है हम खूब

समझ गये हैं । मगर हम भ्रातृभावसे आपसमें राजीनामा हो जावे और ऐसे क्लेश वृद्धिको प्राप्त न होवें इसमें अच्छा समझते हैं । आखिरकार मध्यस्थ पुरुषोंका वचन मान्य रखना मुनासब समझा गया और परस्पर भ्रातृभावका राजीनामा लिखा गया ! यह वृत्तान्त जैसा मेरे अनुभवमें आया पाठकवृन्दको सूचनार्थ लिखा गया है । यदि इसमें कुछ न्यूनाधिक लिखा गया हो, तो दोनों ही पक्षवाले मुझपर क्षमा करें ।

K. C. Bhutt.

( २६ जुलाई १९०८ )

जैन.

( नोट ) इस कार्यमें शहर जलंधरनिवासी यतिजी केसरऋषिजीने भी प्रशंसनीय मदद दी थी । इनकी धर्म पर पूर्ण श्रद्धा है । पढ़े हुए भी ये प्रायः यतिवर्गमें उच्च कोटिके लायक हैं । यदि इनके जैसा ख्याल अन्य यतिवर्गका होवे तो जैनधर्मोन्नति शीघ्र ही हो जावे । इतना ही नहीं बलकि जैनधर्मपर झूठे आक्षेप करने वालोंको खूब शिक्षा मिल जावे ।

## " पंडित भीमसेनजी शर्माके उद्‌गार "

### गुजराँवाला पंजाब ।

जैनधर्मावलम्बी लोगोंमें कई फिर्के होने पर भी ढुँडेरे और पुजेरे ये पंजाबमें विशेष कर हैं । पुजेरे जैनियोंमें एक आत्माराम साधु हो चुका है । उक्त साधुने एक पुस्तक अज्ञान तिमिर भास्कर नामक छपाया था जिसमें वेदादि मान्य शास्त्रोंकी ऋषि महर्षियोंकी

और विशेषकर ब्राह्मण मात्रकी खूब निन्दा की है। वेदको हिंसादि अधर्म फैलाने वाला कहा है। सब सनातन धर्मी आर्यसमाजी और स्वा० दयानन्दको भी हिंसक अधर्मी लिखा है। पंजाबमें नागरीका प्रचार कम है इससे उस पुस्तकका हाल सब कोई नहीं जानते थे। ढुँडेरे जैनियोंने पुजेरोंका खंडन करते हुए अज्ञान तिमिर भास्करका अनुवाद करके दो तीन ट्रेक्ट उर्दूमें छपा दिये। जिनको देखकर सनातन धर्मी पबलिकमें बड़ी हलचल पैदा हो गई कि सनातन धर्मके वेदादि शास्त्रोंमें मनुष्यका तथा गौका मारना लिखा है तो हम वेदको छोड़ देंगे। ढुँडेरोंकी चालाकी यह थी कि सनातन धर्मी दलको अपने शत्रु पुजेरोंका विरोधी बना दें तो इन दोनोंमें खूब झगड़ा हो। सो यदि सनातन धर्मी ऐसा कहते कि हम जैनधर्मके सभी फिर्कोंको वेदविरुद्ध तथा नास्तिक मानते हैं, हम सभीका खंडन करेंगे तो एक पुजेरोंके साथ झगड़ा कम होता। सो न हुआ किन्तु पुजेरोंसे बखेड़ा बढ़ गया। शास्त्रार्थ होनेकी बात चीत चली। इटावेसे पं० भी० श० और मुरादाबादसे पं० ज्वालाप्रसाद मिश्र तथा मेरठसे पं० गोकुलचंदजी गुजराँवालेमें पहुँचे। गुजराँवालेमें चार दिन बड़े समारोहसे सभा हुई। पहिले दिनकी सभामें कुछ जैन लोग आये। पुजेरे जैनियोंकी ओरसे कोई पण्डित नहीं था। काशीकी जैन पाठशालामें पढ़नेवाला एक ब्राह्मण विद्यार्थी ( जिसने लघु कौमुदी भी ठीक नहीं पढ़ पाई थी ) शास्त्रार्थके लिये आया था। अनुमानसे जाना गया कि कुछ लोभ देके उसे वेद विरोधी बनाया गया था।

जब सभामें वह विद्यार्थी बोलनेको खड़ा किया गया तब सनातन

धर्मियोंने पूछा कि तुम कौन हो?" उसने कहा-"मैं काशीकी जैन पाठशालाका अध्यापक ब्राह्मण हूँ।" तब सनातन धर्मियोंने कहा कि,-"यहाँ जैनियोंके साथ शास्त्रार्थ है, क्या तुमने वेदोक्त धर्म त्याग दिया है? क्या तुम जैनी हो गये हो?" ऐसा सुनकर विद्यार्थीका चहरा बिगड़ गया और कुछ घबरा गया। तो भी लोभ वश मिथ्या बोला कि, मैंने वैदिक धर्म छोड़ दिया मैं जैन हो गया हूँ। तब कहनेकी इजाजत होनेपर भी उससे कुछ न कहा गया। केवल यही कहा कि गुजराँवालाके कलक्टर साहब सभापति हों। २२ प्रबन्ध कर्त्ता हों कोई अंगरेज मध्यस्थ हो तब शास्त्रार्थ होना चाहिये। सनातन धर्मकी ओरसें पत्रलिकको सुनाया गया कि शास्त्रार्थ टालनेके लिये यह इनकी बहानेबाजी है। सभामें सिद्ध किया गया कि वेदमें मनुष्यको तथा गौको कदापि मत मारो इनकी रक्षा करो ऐसा साफ २ लिखा है। प्रमाण दिखाये गये, आत्मारामको मिथ्यावादी, जैनियोंको निर्दयी हिंसक नास्तिक सिद्ध किया गया। तीन चार दिन तक जैनोंको सब प्रकार सभामें बुलाया पर घबड़ाके नहीं आये, डर गये। सनातन धर्मका जय जयकार होके सभा विसर्जन हुई।

ब्राह्मण सर्वस्व मासिकपत्र संपादक पंडित भीमसेन--
शर्मा--भाग--९--अंक १२ पृष्ठ ४९७--४९८।

पूर्वोक्त दोनों अखबारोंके लेखोंको देखकर वाचकवृंद स्वयं विचार कर सकें इस वास्ते यह उद्यम किया गया है, न कि पक्षपात करनेके-लिये। इस वास्ते वाचकवृंदसे सविनय प्रार्थना है कि वे निष्पक्ष पात हो स्वयं निर्णय कर लेंवे इति।

( विशेष निर्णय नामक पुस्तकसे उद्धृत )

# बारहवीं श्वेतांबर जैनकान्फरेंस सादड़ी ( मारवाड़ )

## के समय दिया हुआ भाषण ।

ॐ नमः वीतरागाय ।

यस्य निखिलाश्च दोषा न सन्ति सर्वे गुणाश्च विद्यन्ते ।
ब्रह्मा वा विष्णुर्वा हरो जिनो वा नमस्तस्मै ॥

( भावार्थ—जिसमें एक भी दोष नहीं है और जिसमें सारे गुण विद्यमान हैं उसको मैं नमस्कार करता हूँ । वह चाहे ब्रह्मा हो, विष्णु हो, महादेव हो या जिन, हो । )

मान्य मुनिवरो ! सुशीला साध्वियो ! सभ्य सद्गृहस्थो और सन्नरियो ! आप सर्वका यहाँ पर उपस्थित होना कुछ अन्य ही कथन कर रहा है । रंग बिरंगी विचित्र पगड़ियों और लाल पीले अनेक प्रकारके कपड़ों व गहनोंसे सुसज्जित दो दलोंका एकत्रित होना तो अनेक विवाह ( शादी ) जीमनवार आदि प्रसंगोंमें ही संभव है । परन्तु आपसे ही क्या ? सारी दुनियासे उलटे रस्ते चलनेवाले हमारे दोदल जो आपको दिखलाई देते हैं उससे साफ़ जाहिर होता है कि, यह प्रसंग सांसारिक नहीं है, किन्तु धार्मिक है । इस लिए मैं भी यहाँ कुछ बोलनेका अधिकार रखता हूँ ।

### मेरा विचार और अधिकार ।

महाशयो ! यहाँ जो कुछ कहूँगा अपना निजका विचार कहूँगा । उसको मानना न मानना उस पर विचार करना न करना आपका

अख्तियार है । मेरे पास तो क्या जैन साधुमात्रके पास ऐसी सत्ता नहीं है जिसके बलसे आप पर किसी किसमका जोर या फर्ज डाला जा सके ? जैसा कि साँझवर्त्तमानमें सुलहके उत्सवमें शामिल नहीं होनेका करवीर पीठके जगद्गुरु श्रीशंकराचार्यका अपने अनुयायियोंको फर्मान जाहिर हुआ है ।

जैन गुरुओंको उपदेशका अधिकार है आदेशका नहीं । सज्जनो ! आपके पास प्रतिनिधित्व (Deligation) सूचक चिन्ह फूल हैं । मेरे पास रजोहरण धर्मध्वज है । आपके पास कागजका कटा हुआ टिकिट है मेरेपास कपड़का बना हुआ वेष है । आपको जैन कॅन्फरेंस–जैन महासभाके इस अधिवेशनके तीन दिनोंका प्रतिनिधित्व मिला है मुझे जैनशासनका हमेशाके लिये प्रतिनिधित्व मिला है ।

आपको आमंत्रण पत्रिका द्वारा अपने अपने ग्राम–नगर संस्थाकी तरफसे अधिकार प्राप्त हुआ है । मुझे–प्रातः स्मरणीय मरहूम जैनाचार्य श्रीमद्विजयानंदसूरि श्रीआत्मारामजी महाराजके हस्तसे समस्त श्रीजैनसंघकी तरफसे अधिकार प्राप्त है । प्राप्त अधिकारको यथाशक्ति अमलमें लाना अपना कर्तव्य समझ कर ही इस समय मैं उद्यत हुआ हूँ ।

### कॉन्फरेंसकी आवश्यकता ।

सज्जनो ! ऐसी सभाओंकी कितनी आवश्यकता है सो आप सब जानते हैं । इस सभाके स्वागत कमेटीके प्रमुखने और सभाध्यक्षने अपने अपने वक्तव्यमें भली प्रकार जाहिर कर दिया

है। अन्यान्यस्थानोंमें ऐसी अनेक सभाएँ हो रही हैं। यदि इस सप्ताहको सभासप्ताहका नाम दिया जाय तो योग्य ही है। सभाओंका उद्देश उन्नतिके सिवा और कोई नहीं है। यह बात सत्य ही माननी पड़ती है। मगर कभी कभी उससे विपरीत कार्य होता सुनाई या दिखाई देता है। जिससे कई लोगोंको अरुचिसी हो जाती है। मेरी समझमें यह उनकी बड़ी भारी भूल है। इस तरह करनेसे पक्ष पड़ जाता है। एक दूसरे पर परस्परमें इल्जाम या दोष लगा देते हैं, उसका परिणाम बुरा होता है। संपके स्थानमें कुसंप प्रीतिकी जगह अप्रीति, सुधारकी जगह बिगाड़, हो जाता है। इस लिए प्रिय महाशयो ! व्यक्तिगत कार्यको आगे खड़ाकर समष्टिका नाश करना बुद्धिमत्ता नहीं है। बड़ी मुश्किलसे, अनेक कष्ट सहनकर धन व्ययकर तीन दिनके लिए जो सम्मेलन होता है, उसमें तकरारी बातको स्थान न देकर जिस मुद्देकी बातके लिए, जिस उद्देशसे एकत्रित होते हैं उसका ही निराकरण होना उचित समझा जाता है।

## शान्तिकी योजना।

बेशक यदि अशान्तिका कोई प्रश्न हो जिससे समाजपर बुरा असर होनेकी संभावना हो, कुसंपका बीज बोया जाता हो उसके लिये न्यायको मान देकर सभ्यतासे गंभीरताके साथ परस्पर विचारोंका मीलानकर शान्त चित्तसे समाजके हितकी खातिर, थोड़े ही समयमें यदि निराकरण होता दिखलाई देवे तो कसरत रायसे कर देना योग्य है। परन्तु एक तुच्छसी बातकी खातिर अपना ही कक्का

खरा किये जाना और समाजको धक्का दिये जाना आधी आधी रात सारी सारी रात एक ही बातको उठा लिए जाना योग्य नहीं है।

महरबानो! यदि आपको अपने समाजका, जैन समाजका अपने स्वामी भाइयोंका, अपनी धर्मात्माबहनोंका, अपनी सन्तानका अरे! अपने पिता महावीरके शासनका कुछ भी दर्द हो, आप की नस और रगरगमें धर्माभिमान या मनुष्यत्वका अंश भी हो तो अपने, अपनी समाजके हितके लिए आपको अशान्ति, क्लेश और कुसंपको समाज़से धक्का देकर शान्ति, प्रेम और संपका वास करानेके लिए जुदा जुदा इलाकोंके मुख्य मुख्य समाजके प्रतिष्ठित नेताओंकी एक खास सभा कायम करनी चाहिए। जरूरतके वक्त वह सभा जहाँ योग्य समझा जाय एकत्र हो कर जो खुलासा अपने हस्ताक्षरोंसे जाहिर करे सर्व समाजमें मान्य हो जावे। मेरी समझमें यह बात क्या गृहस्थ और क्या साधु सबको पसंद आयगी।

महाशयो! पीछे भी ऐसी प्रणाली चलती थी ऐसा जैन इतिहाससे मालूम होता है। श्रीधर्मघोष सूरि महाराजने जैनधर्मसे विरुद्ध चलनेवाले श्रावकोंको शिक्षा ( दंड ) देने के लिए अठारह श्रावक कायम किये थे। जिनमें श्रीमालकुलतिलक यशोधवल नामक खजानचीका पुत्र जगदेव मुख्य था। जिस जगदेवको श्री हेमचंद्रसूरिने बाल कविका विरुद किया था।

## विद्याकी खामी दूर करो।

प्यारे जैन भाइयो! आपने समझ लिया होगा कि, पिछले हमारे जैन भाई सुशिक्षित, धनाढ्य, अधिकारी और प्रतिष्ठित होते थे।

जिससे वे धार्मिक और सामाजिक यावत् राज्यकार्यमें भी प्रवीण होते थे। आजकल अपनी कैसी दशा हो रही है सो आपसे छुपी हुई नहीं है। जिसका मुख्य कारण, जहाँतक मेरा खयाल पहुँचता है, विद्याका अभाव नहीं तो भी कमी तो अवश्य है।

मुझे कहना पड़ता है कि हिन्दुस्तानमें प्रायः क्या हिन्दु, क्या मुसलमान, क्या ईसाई, क्या पारसी, क्या आर्य समाजी, क्या सिख, सबके कॉलेज सुनाई देते हैं, परन्तु जैनोंका एक भी कॉलेज—महा-विद्यालय नहीं है।

जिस समाजमें सबसे अधिक विद्या-ज्ञानका प्रेम कहा जाता है; माना जाता है उसमें कोटीश्वरोंके विद्यमान होते हुए भी विद्याका क्षेत्र संकुचित ही बना रहे, यह थोड़े दुःखकी बात नहीं है! कमसे कम हिन्दुस्तानमें तीन जैन कॉलेज होनेकी आवश्यकता है। एक गुजरातमें ऐसे स्थान पर हो कि, जिसका लाभ गुजरात, काठियावाड़ कच्छ और दक्षिण सब ले सकें। एक मारवाड़में ऐसे स्थान पर हो कि जिसका लाभ मारवाड़, मेवाड़, मालवा सबको मिले। एक ऐसे स्थान पर हो कि जिसका लाभ पंजाब, बंगाल, संयुक्त प्रांत आदि सबको मिले।

## कॉलेजकी आशा।

महानुभावो! बड़े हर्षकी बात है कि पंजाबमें जैन कॉलेजकी संभावना महोदय सभापतिजीने आपके आगे प्रकट कर ही दी है, तो भी प्रसंग होनेसे पंजाबी भाइयोंको याद दिलानेके लिए स्वर्गवासी गुरु महाराजका उच्च आशय मैं सुना देना चाहता हूँ।

एक दिनका जिक्र है। लुधियानेमें कुछ आसर्यमाजी भाइयोंने श्रीमहाराज साहबसे अर्ज की कि, आप देव मंदिर तो बनवाये जाते हैं, मगर देवमंदिरके रक्षकोंके उत्पादक देववाणी-सरस्वतीके मंदिरकी भी जरूरत है।

श्रीमुखने, आहा! क्या ही उस वक्त समयसूचकताका जवाब दिया! सुनकर सब खुश हो गये। आपने फर्माया था,—" इस वक्त इनको देवभक्त बनानेकी जरूरत है, इस लिए देवमंदिर बनते हैं। जब यह कार्य पूर्ण हो जायगा खुद ब खुद देववाणीका खयाल हो जायगा। "

बेशक महापुरुषोंकी वाणीमें भी देववाणीकाही असर होता है। आपका कहना ज्योंका त्यों ही मेरे अनुभवमें आ रहा है। धीरे धीरे पाठशाला हाइ स्कूलके रूपमें प्रविष्ट हो कॉलेजके रूपमें आनेकी संभावना हो रही है।

महाशयो! मेरे अंदर भी इस बातका बीज उस वक्तका बोया हुआ धीरे धीरे अंकुरके रूपमें प्रकट हुआ आपको नजर आता होगा। परंतु वह सद्गुरूका बोया हुआ बीज सफल तब ही माना जायगा, जब सरस्वती मंदिर बन कर उसमेंसे देव—देववाणीके रक्षक सरस्वतीपुत्र उत्पन्न होंगे। मुझे कहनेका अधिकार नहीं, मगर रहा भी नहीं जाता, जितना आप लोगोंका लक्ष्मीके प्रति प्रेम है यदि थोड़ासा भी सरस्वतीके प्रति होवे तो आपका उभय लोकमें भला होवे। परंतु अफसोस! आपने एकको जितना मान दिया है उतना ही बल्के उससे भी अधिक दूसरीका अपमान कर रक्खा है। लोक—

में भी नूतन प्रेमपाशबद्ध होकर पुरातन स्त्रीका अपमान करते हैं। परंतु राज्यभयसे, लोकापवाद भयसे या ज्ञातिबंधनके भयसे उसका निर्वाह तो उसे अवश्य ही करना पड़ता है। अफसोस सरस्वतीका इतना भी निर्वाह नजर नहीं आता। मैं सत्य कहता हूँ! आप लोगोंकी जो बिगड़ी हुई दशा दिखलाई या सुनाई देती है, उसे आपके किये अपमानसे कुपित हुई सती सरस्वतीके शापका ही प्रभाव समझना चाहिए। इस लिए उसको मनाओगे तब ही आपका सौभाग्य बढ़ेगा।

## गुजराती भाइयोंकी आशा छोड़ दो।

महानुभावो! मुझे सहर्ष कहना पड़ता है कि आप सब क्या गुजराती, क्या मारवाड़ी, क्या पूर्वी क्या पंजाबी इसी मारवाड़ भूमिके पुत्र हैं। सौभाग्यवश आप सब क्या ओसवाल, क्या श्रीमाल, क्या पोरवाल अपनी मातृ भूमिमें उपस्थित हुए हैं। आप सबको मिलकर मातृभूमिका उद्धार करना होगा। जब आपकी मातृभूमिका उद्धार होगा याद रखना आपका, आपके धर्मका, प्रभु वीर भगवानके शासनका तभी उद्धार होगा। जिनमें गुजराती भाई तो इस भूमिसे बिल्कुल निर्मोही हो चुके हैं। इन्होंने अपना खानपान, पहेरवेश, बोलचाल, रीतिरिवाज, रंगढंग सब ही प्रायः बदल लिया है। इससे इनकी आशापर रहना तो मुझे ठीक नहीं मालूम देता।

यहाँ तक जिन्होंने जवाब दे दिया कि, कभी हमारे पर मारवाड़ी भाई हक न जमा लेवें, अपना गोत तक भुला दिया। आप यूँ न समझें कि, महाराज मारवाड़में हैं इस लिए मारवाड़ियोंको अच्छा

लगानेके लिए गुजराती भाइयोंकी तरफ कड़ी नजरसे देखा जाता है ! नहीं, नहीं, मेरा जन्म बड़ोदा—गुजरातमें है और मेरी दीक्षा आपके सामने बैठे हुए नवमी कॉन्फरन्सके माजी प्रमुख सेठ मोतीलाल मूलजीके शहर राधनपुरमें हुई है। मेरी दोनों ही अवस्थाकी मातृभूमि गुजरात है। मुझे गुजरातकी भूमिका मान है। परंतु मैं जिस आशयसे कह रहा हूँ उस पर लक्ष्य दिया जायगा तो मेरा कहना आपको अवश्य न्याय संपन्न दिखलाई देगा। जितने पुराने बड़े बड़े भव्य राणकपुरजी सरीखे मंदिर मरुभूमिमें दिखाई देते हैं, गुजरातमें नहीं दिखाई देंगे। गुजरातमें जाकर इन अपूर्व मंदिरोंके लिए गुजराती भाइयोंने कितना द्रव्य भेजा ? हाँ गुजरातमें प्रकट होते नये नये तीर्थोंके लिए मारवाड़ी भाइयोंसे द्रव्य लिया तो जरूर होगा। इस हालतमें बतलाइए गुजरातकी आशा पर बैठ रहना ठीक है ? कदापि नहीं। रहा पूर्व और पंजाब। सो उधर तो इतनी वस्ती ही नहीं। वे अपना काम आप ही निभा लेवें तो गनीमत है। बस तेलीके बैलकी तरह इधर उधर घूमघाम कर फिर मारवाड़ी भाइयों पर ही दृष्टि आ ठहरती है। इसमें शक नहीं कि मारवाड़ी व्यापारी हैं, धनाढ्य हैं, श्रद्धालु हैं, परंतु विद्याके अभावसे विवेकका वियोग हो जानेसे हठीले ज्यादा नजर आते हैं। जिस बातको पकड़ लेते हैं छोड़ते नहीं। यद्यपि यह बड़ा भारी अवगुण है, परन्तु मेरे लिए, नहीं, नहीं आप सबके लिए, वीर प्रभुके शासनके लिए वह गुणरूप होता नजर आता है। आप समझ लेवें, इस वक्त जिस कामके लिए मारवाड़ी भाइयोंने हाथ लंबाया है, हठ पकड़ लिया तो बस जयजयकार समाजका उद्धार हुआ ही पड़ा है। इसमें शक नहीं।

## महाजन डाकू मत बनो।

आप सुनकर खुश होंगे मारवाड़ी भाइयोंने श्रीत्मानंद जैनविद्यालय गोड़वाड़ स्थापन करनेका निश्चय कर लिया है। जिसके लिये चंदा फंड जारी है। करीब दो ढाई लाखकी रकम लिखि गई है। मैं उम्मीद करता हूँ इसी तरह इनका उत्साह जारी रहा तो यह रकम दश लाख तक पहुँच सकती है और जैन कॉलेजका उद्देश बहुत ही जल्दी पूरा हो सकता है। देखना चाहिए अब मारवाड़ी भाई मुझे कितना सच्चा बनाते हैं। हुंडी तो लिखी गई है अब सिकरनेकी देरी है। यदि सिकर गई तो वाह! वाह! वरना समझा जावेगा बाहिरसे हमें मीणे-डाकुओंने लूटा और अंदरसे महाजन-डाकूओंने लूटा।

महाशयो! समय अधिक होता जाता है। मेरा कथन कहीं कहीं आपको चुभता भी होगा; परंतु आप जानते हैं, मातापिताका दिल जब दुखता है तब कटु औषध ही पुत्रको पिलाते हैं। मेरा दिल अंदरसे दुखता है तभी आपकी, समाजकी दुर्दशाको सुधारके लिए इतना कहता हूँ। यदि आप इसको हितबुद्धिसे, गुरुबुद्धिसे निःस्वार्थ हमारे भलेके लिए ही कहते हैं, इस आशयसे स्वीकारेंगे तो आपका, आपके बालबच्चोंका, आपके समाजका हित होगा, और यदि उल्टा समझेंगे तो आपका ही अहित है। परंतु मुझे तो उपकार दृष्टिसे, हितबुद्धिसे, अनुगृह बुद्धिसे, कहनेमें एकांत हित ही हित है।

## वीतरागकी दुकानके सच्चे मुनीम।

महानुभावो! तीर्थंकर भगवान वीतराग देवकी दुकानके सच्चे

मुनीम—जो साधु मुनिराज कहाते हैं—यदि किसी किसमकी बेईमानी न करें तो हानिका तो काम ही नहीं बल्के, वृद्धि पाते पाते परमात्मा स्वरूप खुद परमात्मा बन सकते हैं। दुकान मौजूद है, सौदा मौजद है। मुनीम होशियार होना चाहिए। यदि मुनीम सचाईसे काम करता रहेगा, दिन दिन बढ़ती ही होगी। यदि कोई बेईमानी की तो वह काँदेकी वासकी तरह जाहिर हुए विना न रहेगी। आखिरमें उस बेईमान मुनीमका दिवाला निकल जायगा। मुँह काला हो जायगा। इस लिए वीतरागकी दुकानमें वीतराग बनने बनानेका ही सौदा होना चाहिए। जहाँ वीतराग बनने बनानेके सौदेके सिवाय—रागद्वेषकी परिणतिकी कमी—हानिके सिवाय—अन्य कोई सौदा रागद्वेप, ईर्षा, ममता, माया अहंकार आदिकी वृद्धिका नजर आता है वह वीतरागकी दुकान नहीं, वह वीतरागकी दुकानका मुनीम नहीं, वह ज्ञान नहीं, वह ज्ञानी नहीं, वह समझ नहीं, वह समझवाला नहीं। भगवान हरिभद्रसूरि महाराज फरमाते हैं।

तज्ज्ञानमेव न भवति यस्मिन्नुदिते विभाति रागगणाः।
तमसः कुतोऽस्ति शक्तिर्दिनकर किरनाग्रतः स्थातुम्॥ १॥

भावार्थ इसका यह है कि, वह ज्ञान नहीं है जिस ज्ञानके होने पर रागादिका समूह दिखाई दे। अंधेरेमे सूर्यकिरणोंके आगे खड़े रहनेकी शक्ति कहाँ हैं?

## कर्तव्यपरायण होना चाहिए।

महाशयो! ज्ञानका फल वैराग्य होना चाहिए। इस लिए ज्ञान, पांडित्य, समझ, इल्म तभी सफल माना जाता है, जब उसके स्वामी सदाचारी

चारित्रपात्र, और गुणग्राही हों । तभी वे प्रतिष्ठा पात्र उच्चपद सद्गतिके अधिकारी हो सकते हैं । अन्यथा वे जगतमें ज्ञानी, पंडित, इल्मदार भले कहावें, परन्तु इतने मात्रसे उनका परलोक कभी न सुधरेगा । चतुर्दश पूर्वधारी भगवान भद्रबाहू स्वामी फरमाते हैं ।

**जहा खरो चंदन भारवाही भारस्स भागी न तु चंदनस्स ।**
**एवं खु नाणी चरणेन हीणो, नाणस्स भागी न हु सोमाईए ॥१॥**

इसका मतलब यह है कि जैसा चंदनका बोझा उठानेवाला गधा-भारका ही भागी है, चंदनकी खुशबूका नहीं ऐसे ही ज्ञानी—पंडित ज्ञान—पांडित्यकाही भागी है, परंतु वह निर्विवेकी, सदाचार चारित्रसे हीन-रहित होनेसे सद्गतिका भागी नहीं होता । जो पढ़े लिखे हैं पर चारित्र सदाचारमें तत्पर नहीं, कर्तव्य परायण नहीं वे पढ़े लिखे मूर्ख ( पंडित मूर्ख ) हैं । वे ( Gramophone ) ग्रामोफोनकी चूड़ीके समान हैं । जैसे गायनका असर चूडीपर नहीं होता पर जब वह गाती है तब दूसरोंपर असर जरूर होता है । ठीक इसी तरह वे चेतन परमात्माके स्वरूपका दावा करनेवाले हैं । बेशक आत्मामें अनंत शक्ति है । यही आत्मा परमात्मा होता है पर वह शक्ति प्रगट होगी तब । जब तक ऐसा न होगा तब तक वह ज्ञानी पंडित, इल्मदार मुनीम, कहानेवाले भी अन्य प्राणियोंके समान संसारमें ही इधर उधर भटका करेंगे ।

## आत्मा ही परमात्मा है ।

हे वीर पुत्रो ! यदि न्यायसे देखा जाय तो कर्मयुक्त जीव संसारी कहा जाता है । कर्ममुक्त शिवसिद्ध परमात्मा कहा जाता है । बस

सिद्ध हुए हम ही अनंत शक्तिवाले हैं, हम ही परमात्म स्वरूप हैं। केवल कर्मके कारण ही हमारी तुम्हारी अनंत शक्ति ढकी हुई है। कैसी दुर्दशा है? दिल भर आता है। बहुत उपदेश देने पर भी कुछ असर न होनेका कारण मेरे खयालमें एक यही है। निर्विवेक! विवेकरूप शक्तिका विकास होनेके बदले संकोच हो रहा है, जिससे कोई भी सत्योपदेश अवश्य करणीय रूपमें ठहरता ही नहीं है और इसीसे जैन समाजकी दुर्दशा हो रही है। अपनी वर्तमान दशा और अपने पूर्वजोंकी दशाका मीलान करनेपर मालूम होगा कि अपने पूर्वज क्या थे और हम क्या हो गये हैं? और यदि अब भी न चेते तो क्या हो जाँयगे? परंतु यह दशा विद्यारूपी दर्पणके बिना नजर न आयगी। बिना दर्पणके मस्तकका दाग नहीं दिखता और बिना देखे मिटाओगे ही क्या? इसी लिए अब तो सबसे पहिले विद्यारूपी दर्पणको तैयार करनेका उद्यम करना जरूरी है।

## संप और उदारताकी आवश्यकता।

प्यारे जैन बंधुओ! उक्त दर्पणके लिए आपको संप और उदारताकी जरूरत है। आप खयाल करें ६ और ३ ये दोनों अंक एक सरीखे हैं। परन्तु जब ये दोनों एक दूसरेके सामने मुख करते हैं तब ६३ हो जाते हैं और जब विमुख हो जाते हैं तब ३६ ही रह जाते हैं अर्थात् उनकी कीमत घट जाती है।

इसी तरह एक १ जब अकेला होता है तब कोरा एक ही है, पर जब एक १ और आ मिलता है तब ११ हो जाते हैं। इससे एकताकी बड़ी जरूरत है। खेलमें बादशाह, रानी सब साथ होते हैं पर इक्केके आगे सब झक मारते हैं।

इससे भी समझा जाता है कि एका बड़ी चीज़ है। आप सब इक्के हो कर आपसमें मिलजुल जो कुछ करना चाहोगे बड़ी सुगमताके साथ कर सकोगे। संप तो क्या अमीर क्या गरीब सबका चाहिए। परंतु उदारता तो केवल अमीरोंकी ही होनी चाहिए।

दाता और कृपण ये दो नाम धनाढ्यके लिए ही बख़्शिश हैं। गरीबोंका इन पर कोई दावा नहीं। दुनियामें गरीबको न कोई दाता कहता है न कंजूस ही। धनवान अमीर होकर दान करे तो दाता कहाता है। यदि जमा ही करता रहे दान करे ही नहीं तो वह कंजूस कहाता है। मतलब; ये दोनों पदवियाँ अमीरोंके लिए रजिस्टर्ड हो चुकी हैं। अब दोनोंमेंसे आपको जो रुचे सो स्वीकार करें। आपका—अमीर वर्गका अख़्तियार है। परंतु यह याद रखना कि, दाताका नाम प्रातःकालमें लोग खुशीसे लेते हैं और कंजूसका नाम लेना तो दूर रहा कभी भूलसे लिया जाय या सुनाई दे तो उसके नाम पर सब थूँकते हैं और कहते हैं हाय हाय किस पापी कंजूसका नाम लिया। बस अमीर बने हो तो अपने नाम पर थुंकाओ मत। उदार बनो। लक्ष्मीको भेजकर सरस्वतीको आमंत्रण दो। सरस्वतीके बिना घरमें अज्ञानांधकार है। अंधकारमें रहना लक्ष्मी पसंद नहीं करती। वह सदा शाप दिया करती है, कि हाय मैं किस अँधेरे कैदखानेमें आई! वह मौका ही देखा करती है कि, मैं किधरसे भागूँ? याद रखना ऐसी हालतमें यदि वह रूठकर भाग गई तो फिर इस भवमें तो क्या कई जन्मोंमें भी तुम्हारे पास नहीं फटकेगी। इस लिए यदि लक्ष्मीको प्रसन्न रखना चाहते हो तो ज्ञानरूपी सूर्यकी

किरणोंको घरमें आने दो। ज्ञान प्रकाशके आते ही लक्ष्मी प्रसन्न हो आपका घर कभी न छोड़ेगी।

## पाठशाला–विद्यालय–स्कूल–कॉलेजसे फायदा।

सज्जनो! थोड़ी समझवाले महाशयोंका यह कहना होता है कि जिनको पढ़ना पढ़ाना होगा आप ही अपना उद्यम कर लेंगे। समाजके पैसोंसे पाठशाला–विद्यालय–स्कूल–कॉलेज बनवानेकी क्या जरूरत है? अँग्रेजी पढ़ जायँगे तो उल्टे श्रद्धाहीन नास्तिक हो जायँगे।

बेशक मुझे कहना होगा, कि किसी अंशमें उनका कहना या मानना ठीक है; परंतु उसमें भूल किसकी है? इस बातका खयाल उन महाशयोंको नहीं आया है। यदि अंग्रेजी विद्यामें ऐसी शक्ति है तो मेरे सामने बैठे हुए श्रीश्वेतांबर जैन कॉन्फरन्सके पिता गुलाबचंदजी ढड्ढा एम. ए. और श्रीमहावीर जैन विद्यालयके ऑनरेरी सेक्रेटरी मोतीचंद कापड़िया सॉलिसिटरको उसका असर क्यों न हुआ?

आपको मानना ही होगा कि, इनको बचपनमें धर्मका शिक्षण मिला है। बस यही उद्देश पाठशाला आदि जारी करनेका है। लोग अपने मतलबके लिए सांसारिक शिक्षण तो देते और लेते हैं; परंतु धार्मिक शिक्षणका वहाँ कोई प्रबंध नहीं। ऐसी हालतमें अंग्रेजी पढ़े लिखोंमें यदि श्रद्धाका ह्रास या अभाव हो जाय तो कोई आश्चर्य नहीं, इसी वास्ते उनकी श्रद्धा बनी रहे और वे अपनी समाजकी उन्नतिको चाहें इसके लिए ही धार्मिक शिक्षणके प्रबंधकी अत्यावश्यकता है।

राज्यभाषा न सीखे और अकेला ही धार्मिक शिक्षण ले यह तो होना ही असाध्य है। एक साधु भी यदि राज्य भाषा जानता

हो तो बहुत काम कर सकता है। तो गृहस्थ जिसे व्यापारादिसे अपना निर्वाह करना है उसका तो कहना ही क्या ? इस लिए धार्मिक शिक्षण वे खुशीसे लें। और साथ साथ व्यावहारिक शिक्षण भी उन्हें देना जरूरी है। जिसके लालचसे वे धार्मिक अभ्यास करें। आप सबको इस बातका पूरा अनुभव है।

जिस रोज उपाश्रयमें पतासे या श्रीफलकी प्रभावना होती है कहीं उपाश्रयमें जगह भी नहीं मिलती। आपके सामने ये श्रीमहावीर जैन विद्यालयके विद्यार्थी बैठे हैं। विद्यालयमें दाखिल हुए उस समय जैन किस चिड़ियाका नाम है इतना भी इनको ज्ञात न होगा। परंतु इस वक्त धार्मिक अभ्याससे और प्रखर पंडित व्रजलालजीके सहवाससे इनमें एक नया ही जीवन आया दिखाई देता है कि, जिससे यह जैन समाजकी जाहोजलाली—उन्नति देखनेको उत्सुक हो रहे हैं। यह सब प्रताप अपने स्वतंत्र प्रबंधका है। इस लिए महाशयो ! यदि अपने समाजकी उन्नति चाहते हो तो अपनी स्वतंत्र पाठशाला आदि अवश्य होने चाहिए, जिसमें अपनी इच्छानुसार धार्मिक शिक्षाका प्रबंध हो सके। महानुभावो ! समय अधिक हो गया। मैं बोलते थक गया। आप सुनते नहीं थके होंगे तो बैठे तो थक ही गये होंगे। आखिरमें गवैया प्राणसुखका गाया हुआ पद आपको याद दिलाता हूँ। मेरे बोलनेके प्रवाहमें कहीं त्रुटि रह गई हो, कहीं असंबद्ध या अनुचित बोला गया हो तो उसकी बाबत मिच्छामि दुक्कडं देता हुआ मैं अपने वक्तव्यको यहीं समाप्त करता हूँ।

# आत्मानंद जयंती।

[ यह व्याख्यान आपने सं १९७१ के ज्येष्ठ सुदी ८ को आत्मानंदजयन्तीके समय लालबागमें दिया था । ]

महाशयो ! यद्यपि आजका दिन जयन्तीका है तथापि मैं इसको खुशीका दिन नहीं समझता; अफसोसका दिन समझता हूँ। मनुष्यको दुःख उसी समय होता है जब किसी ऐसे मनुष्यका वियोग होता है जिसके कारण उसका लाभ होता है, अथवा यूँ कहिए कि उसी मृत मनुष्यके लिए लोग शोक करते हैं जिसके कारण उनका कोई मतलब बिगड़ता है; उनका कोई स्वार्थ नष्ट हो जाता है। इस स्वार्थी दुनियामें कोई तबतक दुःख नहीं करता जबतक उसके स्वार्थमें व्याघात नहीं पहुँचता।

सज्जनो ! आप कहेंगे कि, साधुओंको शोक करनेकी क्या आवश्यकता है ? मैं कहूँगा शोक शोकमें भी भेद होता है। एक प्रशस्त होता है और दूसरा अप्रशस्त। अपने निजी नुकसानके कारण जो शोक किया जाता है वह स्वार्थपूर्ण, और मोहगर्भित अप्रशस्त शोक है। मगर जब एक मनुष्य यह विचार कर शोक करता है कि एक उपकारी महात्मा उठ गये हैं उनकी जगहको अब कौन पूरेगा ? तब उसका शोक निःस्वार्थ और भक्ति पूर्ण प्रशस्त शोक कहलाता है। मैं जिस शोककी बात कहता हूँ, वह अप्रशस्त नहीं प्रशस्त है। अप्रशस्त शोक कर्म बंधनका कारण होता है और प्रशस्त शोक कर्म निर्जराका।

शासन नायक चरम तीर्थंकर भगवान श्रीमहावीर स्वामीके निर्वाणके समय गौतम स्वामीने जो विषाद किया था, उसका कारण उनका कोई निजी स्वार्थ न था। वह स्वार्थरहित और भक्तिगर्भित था। जिसका फल उत्तरोत्तर सारे कर्मोंको क्षय करनेवाला और मोक्षदायी हुआ। शास्त्रकारोंका कथन है कि,—

अहंकारोपि बोधाय, रागोपि गुरुभक्तये।
विषादः केवलायाभूत्, चित्रं श्रीगौतमप्रभो॥

सज्जनो! हमें भी यहाँ इसी प्रकारका शोक प्रदर्शित करना है। जिन महापुरुषके गुणका अनुकरण करके शोक प्रदर्शित किया जाय, उन महापुरुषके गुणोंका जरासा भी अनुकरण न किया जाय तो मैं कहूँगा कि, फोनोग्राफमें और हममें कोई भी अंतर नहीं है। हाँ फोनोग्राफ जड़ है और हम चेतन हैं; अन्यथा फोनोग्राफमें भरी हुई कोई भी चीज जैसे प्रगट हो जाती है वैसे ही हमारे अंदर भरी हुई चीज भी मुँहके द्वारा—भाषणके रूपमें प्रकट हो जाती हैं; मगर उसका अनुकरण और उसपर अमल न करनेसे फोनोग्राफसे जुदा हो, उससे उच्च होनेका अभिमान नहीं कर सकते हैं। इस लिए हमें चाहिए कि, हम फोनोग्राफ न बन कर्त्तव्य कर, उससे भिन्न हो, अपनी चैतन्यशक्तिको इसी प्रकार विकसित करें जिस प्रकार कि ऊपर गौतम स्वामीके उदाहरणमें वर्णन की गई है।

सज्जनो! हमें अब यह विचारना है कि, हम जिन पूज्य प्रातःस्मरणीय स्वर्गीय श्रीमद्विजयानंद सूरि महात्माकी जयन्ती मनानेके लिए आज एकत्रित हुए हैं उनका किस तरह अनुकरण करनेसे

हमारा शोक मनाना सफल हो सकता है । सच कहा जाय तो जयन्तीका उद्देश यही है, केवल बाहरी धूम धाम करनेका नहीं । धूम धाम तो केवल लोगोंके दिलोंको आकर्षित करनेके लिए की जाती है । सभामेंसे एक भाईने अफसोस जाहिर किया है । कुछ अंशोंमें उसका ऐसा करना ठीक भी है, तो भी बम्बईकी जैनोंकी बस्तीके प्रमाणमें और लालबाग स्थलके प्रमाणमें जितने लोग जमा हुए हैं उन्हें देखकर मुझे तो क्या हरेकको प्रसन्नता हुए बिना न रहेगी । मेरा अनुमान है कि, पर्युषणों के या किसी खास बड़े पर्वके दिनके सिवा कभी इतने मनुष्य शायद ही जमा होते हों । हाँ लड्डू और दूधपाक पूरीवाले दिनकी बात जुदा है । ( हास्य )

महानुभावो ! इस शुभ कामके लिए आपने अपना अमूल्य समय खर्च किया है यह वास्तवमें प्रशंसनीय है । मगर यदि सच कहा जाय तो तुमने जो कुछ किया है या करोगे वह तुम्हारे हितहीके लिए है । इसमें तुमने किसी पर अहसान नहीं किया है । अगर इसी तरह थोड़ेमेंसे भी थोड़ा समय निरंतर निकाल कर धर्ममें बिताओगे तो तुम्हारे आत्माका उद्धार होगा । अन्यथा अगर फुर्सत फुर्सत ही पुकारते रहोगे तो जब तक दम है तब तक फुर्सत न मिलेगी और जब दम निकल जायगा तब तुम्हें कोई यह न पूछेगा कि, तुम्हें फुर्सत है ? ( हास्य )

प्रसंगवश मुझे कहने दीजिए कि, माँडवी स्कूल, विद्यार्थी मंडलके मैनेजरकी महनतसे विद्यार्थी मंडलने जो काम किया है उसे आप खुद देख चुके हैं । वह स्तुतिके पात्र है । साथ ही अफसो-

सके साथ कहना पड़ता है कि, हमें जिस सभ्यताको धारण करना चाहिए उस सभ्यताकी हमें जरासी भी खबर नहीं है। पाँच दस हजार आदमी जमा हों तो भी शान्तिसे सभी सुन सकें, हमें ऐसी शान्ति रखनी चाहिए उसकी जगह गड़बड़ करके न स्वयं सुनना न दूसरे को सुनने देना; क्या यह हमें शोभा देता है? मैं जानता हूँ कि दुनियाका ढंग जुदा है? '**सत्य मिरची झूठ गुड**' झूठी बातें गुडके समान मीठी लगती हैं; परन्तु सच्ची बातें मिरचीके समान तीखी लगती हैं; । सिरसे पैर तक झाल फूट उठती है।

हम जिन महात्माकी जयन्ती मनानेके लिए यहाँ एकत्रित हुए हैं उन महात्मामें इससे उल्टा गुण था। वे '**झूठ मिरची सत्य गुड**' इस सिद्धान्तको माननेवाले थे। इसी लिए आज जैसे अमुक, अमुक सेठके गुरु और अमुक, अमुक सेठके गुरु कहलाते हैं वैसे ही वे अमुक सेठके गुरु नहीं कहलाते थे। कारण वे सेठियोंके कथनानुसार चलना पसंद नहीं करते थे; वे जानते थे कि उनकी गुरुता कैसे रह सकती है। वे सेठ ही क्या हरेक श्रावकको धर्मोपदेश द्वारा अपने हुक्ममें चला सकते थे। वे भली प्रकार समझते थे कि, साधु और श्रावकोंके आपसमें धर्मके सिवा दूसरा कोई संबंध नहीं है, इसी लिए उन्हें किसीकी परवाह रखनेकी आवश्यकता न थी। आज तो ऐसी दशा हो रही है कि सेठका कहना गुरुको मानना ही चाहिए; सेठ चाहे गुरुका कहना माने या न माने। इसका मतलब सेठ गुरु होता है या गुरु गुरु होता है सो तुम खुद सोच लेना। ( हास्य )

सज्जनो! स्वर्गीय महात्मामें किस तरहकी बेपरवाही थी और

कितना साहस था इस बातका मैं तुम्हें दिग्दर्शन कराऊँगा। पं० हंसराजजीने जिस अज्ञान तिमिर भास्करकी बात कही है, वह जब छपवानेके लिए प्रेसमें दिया जानेवाला था तब कई लोगोंने कहाः—" महाराज ! आप साधु हैं। आप कानून नहीं जानते। इसके छपनेसे ' मानहानि ' का केस दायर होनेकी संभावना है। "

महाराजने फर्मायाः—" भाई हम साधु हैं। हम धन नहीं रखते इसी लिए तुम्हें पुस्तक छपानेके लिए सूचना देनी पड़ती है। तुम्हारे हितके लिए तुम धन खर्चो या न खर्चो यह तुम्हारी इच्छा है; अन्यथा इसमें मानहानि जैसी कोई बात नहीं है और यदि होगा तो उससे तुम्हें कोई हानि नहीं होगी। पुस्तक बनानेवाला मैं मौजूद हूँ। जिसको मान-हानिका केस करना होगा वह मुझपर करेगा। तुम निश्चिन्त रहो; बेफिक्र रहो। अंग्रेज सरकारका राज्य है। जब ऐसे न्यायी राज्यमें भी हम अपने धर्मपर आक्रमण करनेवालोंको, शास्त्रानुसार जवाब दे, अपने धर्मकी रक्षा करनेके न्याय्य हकका उपयोग न किया जायगा तो कब किया जायगा ? "

आहा ! कितनी धर्मकी लगन ! कैसी हिम्मत ! बेशक दुनियामें साहसी मनुष्य कभी अपने निश्चित विचारोंको दूसरोंके कहनेसे. या भय दिखानेसे नहीं छोड़ता। वह तो उन्हें पूरा ही करता है। मैं तुम्हें गये बरस स्वर्गीय पूज्य महात्माका चरित्र सुना चुका हूँ उससे विशेष मैं कुछ न कहूँगा; मगर मैं इस बार यह बात विपद रूपसे बताऊँगा कि वे कैसे साहसी, ज्ञानवान, गंभीर, निरभिमानी, निर्भय और स्पष्टवक्ता थे ?

महाशयो ! स्वर्गीय महात्मा कैसे ज्ञानवान थे, इस विषयमें कई वक्ता कह चुके हैं। उनके कथनसे तुम्हें उनके ज्ञानका अंदाजा हो गया है। मैं जो कुछ कहता हूँ उस पर ध्यान दोगे तो उनके ज्ञानके विषयमें पूर्णरूपसे जान सकोगे।

श्री १०८ श्री वुद्धिविजयजी ( बूटेरायजी ) महाराजके पाँच शिष्य थे । श्री मुक्तिविजयजी ( मूलचंदजी ) महाराज, श्री वृद्धि-विजयजी (वृद्धिचंदजी) महाराज श्रीनीतिविजयजी महाराज, श्रीखां-तिविजयजी महाराज और पाँचवें स्वर्गीय महाराज कि, जिनकी जयन्ती मनानेका आज हम लाभ उठा रहे हैं। पाँचवें महाराजकी अपेक्षा श्रीमूलचंदजी महाराज प्रायः गुजरातमें विशेष प्रसिद्ध हैं और श्रीवृद्धिचंद्रजी महाराजको काठियावाड़में लोग विशेष जानते हैं। श्रीनीतिविजयजी महाराज और श्रीखांतिविजयजी महाराजको भी काठियावाड़ी ही प्रायः जानते हैं। खांतिविजयजी महाराज काठिया-वाड़में कई स्थानोंमें दादा खांतिविजयजी तपस्वीके नामसे प्रसिद्ध हैं। मगर पाँचवें महात्मा तो गुजरात, काठियावाड़, कच्छ, मारवाड़, मालवा, मेवाड़, पंजाब आदि सारे हिन्दुस्थानमें प्रसिद्ध हैं। इतना ही नहीं विदेशोंमें—विलायतमें—भी लोग उन्हें जानते हैं।

इसका कारण क्या है ? इसका कारण यही है कि, इस सदीमें इनको जितना ज्ञान था उतना किसीको नहीं था। इस बातको सभी जानते हैं। जिनमें जितना पानी होता है उतनी ही उनकी दूर देशोंमें कीमत होती है। मोतीमें पानी होता है, इसी लिए उसकी कीमत होती है। जिसमें जितना पानी उतनी ही उसकी कीमत।

अहमदाबादमें शान्तिसागरको जवाब देनेमें ये महात्मा ! तीन थुईवालोंको जवाब देनेके लिए ये महात्मा ! स्थानकवासियोंको, सम्यक्त्वसार नामक पुस्तकका उत्तर देनेके लिए ये महात्मा ! दयानंद सरस्वतीके, जैनधर्म पर किये गये आक्षेपोंका उत्तर देनेके लिए ये ही महात्मा ! और वैदिक धर्मवालोंको जवाब देनेके लिए भी ये ही महात्मा ! कितनी विद्वत्ता ! कितना प्रताप ! ( धन्य ! धन्य ! की ध्वनि ! )

सज्जनो ! स्वर्गीय महाराजके ज्ञान गुणसे मुग्ध होकर ही, श्रीसंघने पालीतानेमें उन्हें, उनकी इच्छा न होते हुए भी, आचार्य पदवी दी थी । इस विषयमें भरूचके सेठ अनूपचंदजी अपनी पुस्तक प्रश्नोत्तर चिन्तामणिमें अच्छा प्रकाश डाल गये हैं । मुझे कहने दीजिए कि, उस जमानेमें बड़े भाग्यसे लोगोंको एक आचार्य मिले थे । प्रसन्नताकी बात है कि, भाग्यवश जैनोंमें आज पाँच छः आचार्य विद्यमान हैं । आचार्य श्रीविजयकमल सूरि, आचार्य श्रीविजयनेमि सूरि, आचार्य श्रीभ्रातृचंद्र सूरि, शास्त्रविशारद श्रीविजयधर्म सूरि, शास्त्रविशारद, योग्यनिष्ठ श्रीबुद्धिसागरसूरि, शास्त्र विशारद श्रीकृपाचंद्र सूरि । स्वर्गीय एक ही आचार्य महाराजने अपने समयमें अनेक प्रकारसे जैनधर्मकी उन्नतिके कार्य कर जैनोंको उपकृत किया है । इसी तरह वर्तमानके आचार्य महाराज भी यथाशक्ति अपनेसे हो सकें उतने धर्मकी उन्नतिके कार्य कर लोगोंका उपकार करें तो धर्मकी इतनी उन्नति हो कि, जिसका अंदाजा नहीं किया जा सकता है ।

प्रसंगवश मुझे कहना पड़ता है,—थोड़े दिन पहले रतलामके एक श्रावकका पत्र मुझे मिला है, उसमें लिखा है कि, यहाँ एक ब्रह्मचारी आये हुए हैं। उन्होंने ब्रह्मसूत्र पर 'वेदमुनि कृत ब्रह्म-भाष्य' नामा भाष्य रचा है, जो निर्णय सागर प्रेसमें छपकर तैयार हो गया है। उसमें सप्तभंगी, स्याद्वाद, नवतत्व आदिका खंडन किया गया है और स्याद्वाद पर अडतालीस दोष लगाये गये हैं। उसका योग्य उत्तर देनेकी आवश्यकता है। यद्यपि, चाहे जैसा, उत्तर तो दिया जायगा; भगवानका शासन जयवंत है, कोई न कोई उत्तर जरूर देगा तथापि इसका योग्य उत्तर योग्य भाषामें वर्तमान आचार्योंमेंसे अथवा पन्यासोंमेंसे कोई दे तो वह विशेष महत्व का हो। इस बातको सभी जानते हैं कि एक सामान्य व्यक्तिकी अपेक्षा किसी प्रतिष्ठित पदवीधरकी रचना विशेष प्रतिष्ठित होती है।

सज्जनो! अब मैं मरहूमकी गंभीरताका कुछ परिचय कराऊँगा। हमें गंभीरताकी खास जरूरत है। मैं जानता हूँ कि समय बहुत ज्यादा हो चुका है। लोग ऊँचे नीचे होने लग रहे हैं। बार बार जेबोंमेंसे घड़ियाँ निकालकर देखी जा रही हैं। मगर इन घड़ियोंकी अपेक्षा अपने जीवनकी घड़ी देखोगे तो मालूम होगा कि, कितना समय हो गया है और कितना बाकी है। भाग्योदयसे यह शुभ प्रसंग हाथ आया है। इसे स्थिर चित्तसे सफल कर लेना चाहिए। जैसे सांसारिक कार्योंकी चिन्ता रहती है वैसे ही बल्के उससे भी अधिक धार्मिक कार्योंकी चिन्ता रखनी चाहिए। जब तुम

अपने बाप दादोंकी द्रव्यरूपी पुँजीके मालिक बने हो, उसका बराबर हिसाब रखते हो और उसे बढ़ानेकी चिन्ता करते हो, तब उन्हीं बापदादोंकी धार्मिक पूँजीको तुम लापरवाहीसे क्षीण होने देते हो; यह कितने दुःखकी बात है।

संसारकी नश्वर पूँजीके लिये जितनी जहमत उठाई जाती है; जितना प्रयत्न किया जाता है उतना ही यदि परमार्थकी धार्मिक पूँजीके लिए–जो आत्माकी खास ऋद्धि है–प्रयत्न किया जाय तो यह आत्मा अत्यंत उच्च बन सकता है। हमेशा याद रखना चाहिए कि, दुनियामें सांसारिक उन्नतिका मूल कारण धार्मिक उन्नति ही है। मर्यादाके–धर्मके आदेशोंके–अनुसार जो संसारमें वर्तता है वही संसारमें उन्नति कर सकता है। कोई बता सकता है कि मर्यादाहीन अनीतिमान मनुष्यने भी कभी उन्नति की है। कदापि नहीं। धार्मिक उन्नति आत्माके गुण, जैसे जैसे प्रकट किये जाते हैं वैसे ही वैसे आत्मिक उन्नति बढ़ती जाती है कि, जिससे अंतमें मोक्ष मिलता है। यहाँ मैं इतना कहूँगा कि, गुण प्रकट करनेके लिए अवलंबनकी आवश्यकता पड़ती है। इस लिए आत्मिक गुण प्रकट करनेकी इच्छा रखनेवालोंको, स्वर्गीय महात्माके समान महात्मा पुरुषोंका, आदर्शकी तरह, अवलंबन करना चाहिए। सच्चे अवलंबनका त्याग करनेहीसे इस दुनियामें आजकल हम कितने पीछे पड़ गये हैं? यह बात विचारणीय है।

कई कहते हैं कि, आजकल पंचमकाल है। मैं पूछता हूँ कि, पंचमकाल सबके लिए है या फकत जैनोंहीके लिए है। जो जैन

एक दिन बड़े धनिक थे वे ही जैन आज गरीब व्याकुल दिखाई देते हैं और जो गरीब थे वे आज धनिक बन गये हैं। इसका कारण क्या है? इसका कारण यह है कि जैन गुणियों या गुणोंका आलंबन छोड़, शिक्षाविहीन हो, पुरुषार्थ हीन बन गये हैं और अपनी निर्बलताको वे कलियुग या पंचम कालके बहाने तले छिपाते हैं। पंचम कालमें केवलज्ञान आदि अमुक शक्तियाँ ही विकसित नहीं होती हैं अन्यथा प्रत्येक शक्तिको मनुष्य अपने पुरुपार्थके अनुसार विकसित कर सकता है। विचार करोगे तो अंग्रेज, पारसी आदि इसका आदर्श तुम्हें मालूम होंगे। इस लिए पंचम कालके अपंग कारणको आगे कर अपने प्रमादको उचित बताना और अपनी जवाबदारीसे छूट जाना अनुचित है। हम आज जिन महात्माकी जयन्ती मना रहे हैं वे महात्मा पंचमकाल—कलियुग—के थे या चतुर्थ काल—सत्ययुग—के थे? हमको स्वीकार करना पड़ेगा कि, वे भी पंचमकालहीके थे। अन्तर इतना ही है कि, उन्होंने अपने बलको प्रस्फुटित किया था और हम नहीं करते। उनका जीवन धन्य हो गया और हमारा नहीं।

महानुभावो! स्वर्गीय आचार्य महाराजमें गंभीरता कैसी थी? और उसके कारण वे अपने सामने आनेवाले उद्धतसे उद्धत मनुष्यको भी कैसे शान्त कर देते थे और कैसे उसके हृदय पर अपना प्रभाव जमा देते थे उसके एक दो उदाहरण मैं तुम्हें दूँगा।

मालेरकोटलेमें एक मुल्लाँ सृष्टि—रचनाके संबंधमें प्रश्न करनेके लिए आचार्यश्रीके पास आया। चर्चामें वह बराबर उत्तर न दे सका, इस लिए, एक तो मुसलमान, फिर मुल्लाँ और मुसलमानी

राज्य, मुल्लाँजीका मिजाज गरम हो गया। सत्य है जूठा पड़े, कोई उत्तर न मिले तो क्रोध करके लड़नेके सिवा दूसरा क्या करे? तो भी आचार्यश्रीने शान्त भावसे कहाः—"मुल्लाँजी! गुस्सा न करो। हम काफिर तो काफिर ही सही, मगर क्या एक बातका उत्तर दोगे?"

मु०—शौकसे।

आ०—हिन्दुओंका—जिनको आप काफिर बताते हैं—बनानेवाला कौन है? अपने धर्मके अनुसार बताना हमारी मान्यताकी तरफ़ न देखना।

मु०—इसमें कौनसी बात है? जब कुल कायनात (सृष्टि) को बनानेवाला खुदा है तब हिन्दुओंको बनानेवाला भी खुदा ही है।

आ०—अच्छा मुल्लाँजी जरा सोचिए कि, जिन हिन्दुओंको तुम काफिर कहते हो उन हिन्दुओंको खुदाने क्यों बनाया? क्या वह जानता नहीं था कि ये काफिर मुझसे खिलाफ (विरुद्ध) चलेंगे।

मुल्लाँजी शान्त हो गये और थोड़ी देरके बाद "फिर हाजिर होऊँगा" कह कर चले गये। बाहर जाकर लोगोंसे कहने लगे,—"बेशक! इनके साथ मेरा मत नहीं मिलता; मगर यदि कोई सच्चा फकीर हो तो ऐसा ही हो; दुनियाकी परवाह नहीं, मकर—फरेब—दगाबाजीसे दूर; खुश मिजाज शान्त स्वभाववाला, गंभीर और सच्चा हो।"

महाशयो! देखा आपने कि मुसलमान भी पीठ पीछे गुण गाने लगा। यह फल किसका है? यह है गंभीरता और समझानेके उत्तम ढंगका।

मुझे सखेद कहना पड़ता है कि,—अनेक ऐसी प्रकृतिवाले होते हैं कि, अगर कोई कुछ पूछने आता है तो उसे अपने माने हुए शास्त्रोंके प्रमाण देकर मनानेका प्रयत्न करते हैं। अगर वह नहीं मानता है तो उसे तुम नास्तिक हो, तुम्हें धर्मपर श्रद्धा नहीं है आदि ऐसे कटु शब्दोंका पान कराते हैं कि, वह फिर कभी उनके पास नहीं आता। इतना ही नहीं वह जहाँ जाता है वहीं उनकी निंदा करता है। मगर उन महाशयोंको यह खयाल नहीं आता कि, अगर वह हमारे माने हुए शास्त्रोंके प्रमाणोंको स्वीकारताही होता तो वह इस तरह उल्टे सीधे हमसे प्रश्न क्यों करता? और अपने समान शास्त्रोंपर श्रद्धा रखनेवालेको मना दिया तो इसमें बड़ी बात कौनसी हो गई? सच्ची बड़ाई तो तब है जब श्रद्धाहीन भी समझानेसे और सहवाससे श्रद्धावान बन जाय। ऐसी शक्ति आचार्यश्रीमें थी। इसका उदाहरण मैं ऊपर दे चुका हूँ। वे लोग भी भली प्रकार जानते हैं जिन्हें उनके दर्शनोंका और व्याख्यान श्रवणका सौभाग्य प्राप्त हुआ है।

आचार्यश्रीमें ऐसी कला थी कि, वे सामनेवालेके मान्य शास्त्रोंके अनुसार ही उसे समझा देते थे और अपना सिद्धान्त उसके गले उतार देते थे। वे इस महासूत्रका हमेशा पालन करते थे कि,—'**सत्यं ब्रूयात् प्रियं ब्रूयात् न ब्रूयात् सत्यमप्रियं।**' ( सत्य और प्रिय बोलो। अप्रिय सत्य न बोलो ) उनके हृदयपटपर महावीर स्वामीके साथ जो संवाद हुआ था वह बराबर अंकित था। जब गौतमस्वामी भगवान महावीरके पास आये थे तब वे शिष्यकी

तरह न आये थे, वे वादीकी तरह, भगवान महावीरको, इन्द्रजालिया समझ, जीतनेके लिए आये थे। मगर महावीर स्वामीने उन्हें ऐसे मधुर शब्दों द्वारा संबोधन किया और उनके मान्य शास्त्रोंद्वारा ही उन्हें समझाया कि, वे तत्काल ही समझ गये। क्या इस बातको हम जानते नहीं हैं? जानते तो हैं, मगर उसका आशय समझनेमें फर्क रह जाता है। जैसे एकही कूएका पानी सारे बगीचेमें जाता है; मगर जैसा पौदा होता है वैसा ही उस पर पानीका असर होता है; बबूलके पौदेसे काँटोंका वृक्ष होता है और आमके पौदेसे आमका वृक्ष। वैसे ही एकसी वाणी भी ग्राहक और पात्रके अनुसार परिणत होती है।

महानुभावो! स्वर्गीय महाराज साहबकी गंभीरताका एक दूसरा उदाहरण सुना, जो दो उद्देश बाकी रहे हैं उन्हें संक्षेपमें वर्णन कर, मैं अपना भाषण समाप्त करूँगा।

जीरे ( पंजाब ) में एक ईसाई आचार्यश्रीके पास आया और उद्धताके साथ बोला:—" तुम अहिंसा अहिंसा चिल्लाकर मांस खानेकी मनाई करते हो; मगर तुम खुद मांसाहारसे कहाँ बचे हुए हो?"

इस बातको सुन कर साधुओंके हृदयमें दुःख हुआ। श्रावकोंकी त्योरियाँ बदलीं। वे कुछ बोलना चाहते थे, इतनेहीमें आचार्यश्रीने उन्हें रोककर कहा:—" भाई उतावले न बनो। गुस्सा न करो! इसके कहनेसे हम मांसाहारी नहीं बन जाते। यह किस हेतुसे हमें ऐसी बात कह रहा है उस हेतुको समझ लें।"

आचार्यश्रीकी इस बातको सुनकर आगत ईसाईको बड़ी शर्म आई। उसके दिलने कहा,— तूने बड़ा बुरा किया कि, ऐसे महा-

त्माको कठोर शब्द कहे। अब क्या हो सकता है? जो भाषा वर्गणा निकल गइ वह निकल ही गई।

आचार्यश्रीने पूछा:—" तुम कैसे कहते हो कि हम भी मांसाहारसे नहीं बच सकते हैं ?"

ईसाई:—तुम दूध पीते हो या नहीं ?

आचा०—पीते हैं।

ई०—तो बस, दूध मांस और खूनसे ही बनता है। जब मास और खूनसे बना हुआ दूध पी लिया तो फिर बाकी रहा ही क्या ? मांस नहीं खाना और दूध पीना यह कहाँका न्याय है ?

आ०—बेशक, दूधकी पैदाइश इसी तरह होती है। इसी लिए जैन-मानते हैं कि न्याई हुई भैंसका पन्द्रह रोज, गायका दस दिन और भेड बकरी वगैरहका दूध आठ दिनतक नहीं पीना चाहिए। कारण उसके दूध रूपमें परिणमन होनेमें कसर रहती है। जब वह दूधके रूपमें परिणमन हो जाता है। तब जुदा ही पदार्थ बन जाता है। इस लिए इसमें कोई हानि नहीं समझी जाती है। यह कोई दलील नहीं है कि जिससे पदार्थ बनता है उसको भी पदार्थका खानेवाला जरूर खावे। अन्नके खेतसें गंदी चीजें डाली जाती हैं; ईख, खरबूजा वगैरहकी पैदाइश गंदगीकी खादसे ही होती है; तो कोई यह कहेगा कि अन्न खरबूजा आदि पदार्थोंको खानेवाला गंदगी भी जरूर खाय ? गंदगी खाकर पुष्ट बने हुए सूअरका मांस खानेवाला ईसाई क्या गंदगी भी खायगा ? सुनो, तुमने जिस तरहका सवाल किया है उसी तरहका जवाब भी तुम्हें मिलेगा। अगर

तुम्हारे कथनको तुम ठीक समझते हो और यह कहनेकी हिम्मत कर सकते हो कि, अन्नादि खानेवाला ईसाई गंदगी भी खाता है तो हमें भी तुम अपनी अकलके अनुसार जैसा मुनासिब समझो मान लो। हमारा इसमें कोई नुकसान नहीं है। हम तो यही मानते हैं कि, अन्नादि गंदगी नहीं है। गंदगी जुदा पदार्थ है और अन्न जुदा पदार्थ है। इसी तरह लोहू मांस जुदा पदार्थ हैं और दूध जुदा पदार्थ है। इस लिए यह कभी सिद्ध नहीं हो सकता है कि, दूध पीने वाला मांसाहारी है।

ईसा०—महाराज! आपने तो मुझे बड़े चकरमें डाल दिया। इसका जवाब और क्या हो सकता है कि, या तो मांस खानेवाला गंदगी खानेवाला बने या मांस खाना छोड़ दे।

आचा०—( उसे ठंडा देखकर ) अगर तुम्हारा यह पक्का विश्वास है कि, जिसका दूध पीना उसका मांस भी खाना चाहिए तो बच्चा माताका दूध पीता है इस लिए उसे माताका मांस भी, तुम्हारी मान्यताके अनुसार, खाना चाहिए।

ईसाई— अरे तोबा! तोबा! महाराज आप साधु हो कर क्या कहते हैं? माता बच्चेको पालती है। बच्चेका फर्ज है कि, वह जितनी हो सके उतनी माताकी सेवा करे। वह उपकार करनेवाली है। उपकार करनेवाले पर अपकार करना महानीचताका काम है।

आचा०—वाह! जब तुम इतना जानते हो तब जान बूझकर उल्टे रस्ते क्यों चलते हो? हम साधु हैं इसी लिए तो तुम्हारी भलाईके लिए तुम्हे सच्ची बात कह रहे हैं। केवल बचपनहीमें दूध पिलाने

वाली माता जब उपकार करनेवाली है तब जन्म भर दूध, घी खिलाकर पुष्ट रखनेवाले पशु क्या उपकारी नहीं हैं। माता तो थोड़े ही दिनतक दूध पिलाती है; मगर पशु तो जिन्दगी भर दूध पिलाते हैं। अगर उपकार करनेवाली माताकी सेवा करना उचित है तो फिर जन्मभर घी, दूध पिलाकर उपकार करनेवाले पशुओंकी भी सेवा करना चाहिए या उन्हें मार कर खा जाना चाहिए? अगर इन्साफ कोई चीज है तो तुम खुद ही इस बातको भली प्रकार समझ लोगे।

ईसा०—महाराज! मैंने आपको तकलीफ दी क्षमा कीजिए, मगर आपके वचनसे मेरा मन बदल गया है। मैं सच्चे दिलसे कहता हूँ कि जहाँतक मेरा वश चलेगा मैं खुद तो मांस खाऊँगा ही नहीं दूसरोंको भी खानेसे रोकूँगा।

फिर वह नमस्कार कर चला गया। सज्जनो! गंभीरता और मधुरताके फल आपने देखे। अब मैं आचार्यश्रीकी निरभिमानता-का परिचय कराऊँगा। पंडित हंसराजजी बता चुके हैं कि, आचार्यश्री प्रतिष्ठा या मानके भूखे न थे। उसीको पुष्ट करते हुए मैं कहूँगा कि, उनको मानसे बिलकुल प्रेम न था। वे हमेशा सत्यसे प्रेम करते थे। स्वयं अकेले न थे। उनके साथ पन्द्रह साधु-ओंका परिवार था। यदि वे अपने आप दीक्षित हो कर फिरते तो क्या कोई उन्हें बाहर निकाल देता? मगर नहीं, उन्हें शास्त्रकी रीति पसंद थी। यदि उन्हें मनःकल्पित रीति ही रखनी होती तो वे ढूँढियापन ही क्यों छोड़ते? अपने आप दीक्षित होना जैन शास-

नकी रीति नहीं है। इस लिए, आचार्यश्रीने बाईस बरस तक ढूँ-ढियापनमें बिताया था उतने समयमें जितने दीक्षित हुए जितनोंने सम्वेगदीक्षा ली थी उन सबको वंदना करना स्वीकार कर उन्होंने संवेग दीक्षा ली और जगतको अपनी निराभिमानताका प्रमाण दिया। उसका फल यह हुआ कि वे पहलेकी अपेक्षा अधिक आदर सत्कारके भागी हुए। इस बातको हमें हमेशा याद रखना चाहिए। वे कैसे निर्भय और विचारशील थे इस विषयमें श्रीयुत मोतीचंद कापडिया सॉलिसिटर कह चुके हैं। इसमें मैं थोड़ा और जोडूँगा। आचार्यश्रीने जैन प्रश्नोत्तर ग्रंथमें लिखा है कि, जैनोंकी भिन्न भिन्न जातियोंके एकत्र होनेसे जैनोंकी उन्नति होगी। वह बात आज नहीं मगर कालांतरमें कुछ कालके बाद होती दिखाई देती है। उसे तुम खुद न करोगे; मगर जमाना धीरे धीरे जबर्दस्ती तुमसे करा लेगा।

महाशयो! स्वर्गीय आचार्यश्रीके अनेक गुणोंका वर्णन किया गया है। उनका अपनेसे हो सके उतना अनुकरण कर जयन्ती मनानेके उत्साहको सफल करना चाहिए। एक क्षत्रिय वीरका वर्णन बगैर जोशके नहीं हो सकता। जोशमें यदि मुझसे कुछ अनुचित बोला गया हो तो, आपने उसकी उपेक्षा की है यह बतानेके लिए स्वर्गीय आचार्य महाराजके नामकी और शासननायक प्रभु श्रीमहा-वीर स्वामीके नामकी जय बोलें! मैं अपना स्थान ग्रहण करता हूँ।

# महावीर जयन्ती ।

[ यह भाषण आपने चैत्र शुक्ला १३ सं० १९७४ ता०५—४-१७ के दिन, वड़ोदेके जानी शेरीके उपाश्रयमें, महावीर जयन्तीके समय दिया था । ]

परम पूज्य प्रवर्त्तकजी महाराज, मुनिमंडल, सुश्रावक और श्राविकाओ !

आजका प्रसंग ऐसा है कि, जिसकी सभाके लिए नवीन सभापति चुननेकी या प्रस्ताव करनेकी आवश्यता नहीं है । श्रमण भगवंत महावीर स्वामीकी तस्वीर प्रमुख स्थानपर विराजमान की गई है, वे ही सबके प्रमुख हैं और हम उनके गुणगान करनेके लिए एकत्रित हुए हैं । प्रतिष्ठित श्रीकान्तिविजयजी महाराज हम सबमें बड़े एवं गुणी हैं । उनकी हाजिरीमें और उनके सामने हम अपना काम चलाते हैं, इस लिए नवीन सभापति चुननेकी कोई आवश्यकता नहीं है ।

आज भगवान महावीरका जन्म दिन है । हम प्रति वर्ष जयन्ती मनाते हैं । पर्युषण पर्वमें भगवान महावीरका जन्म चरित्र बँचता है और भादवा सुदी १ के दिन उनके जन्म-वाँचनका उत्सव, सारा संघ, प्रत्येक स्थान पर, करता है; मगर वह दिन वास्तवमें जन्म दिन नहीं है ।

हममें जयन्ती मनानेका रिवाज नया नहीं है । तीर्थंकरोंके च्यवन, जन्म, दीक्षा, केवल और मोक्ष ऐसे पाँच कल्याणक होते हैं । हरेक कल्याणकके दिन कल्याण महोत्सव करना चाहिए । वर्तमान चौवीसीमें कौनसे तीर्थंकरका कौनसा कल्याणक किस दिन आता है ? यह बात बतानेवाला तख्ता मैंने आज सवेरे ही उपाश्रयमें देखा है ।

पूज्यपाद हरिभद्र सूरि महाराजने आजसे १९०० वर्ष पहले **'यात्रा पंचाशक'** नामक ग्रंथ रचा है, उसमें कल्याणक उत्सव मनानेकी आज्ञा दी गई है। (यहाँ आपने शास्त्रोंके प्रमाण दिये थे) इनसे सिद्ध होता है कि यद्यपि हममें जयन्ती मनानेकी प्रथा नवीन नहीं है तथापि समयानुसार हम इसको नवीज पद्धतिसे मनाते हैं इस लिए हमें यह नवीन लगती है।

गृहस्थोंमें अपने जन्मवाले दिन और अपने पिताके जन्मवाले दिन आनन्द मनानेका रिवाज है। प्रपिता और पितामह और उनके पहलेके पूर्वजोंको यद्यपि गृहस्थ मानते हैं तथापि उनके जन्म दिन न तो याद रखते हैं और न उनका उत्सव ही करते हैं। अनन्त तीर्थंकर हो चुके हैं। वे सभी हमारे पूज्य हैं। तो भी हम उनके कल्याणक नहीं मना सकते हैं। वर्तमान चौवीसीके सभी तीर्थंकरोंके कल्याणकका उत्सव करें तो वर्ष भरमें १२० दिन चाहिए, जो वर्षका तीसरा भाग होता है। इस लिए उन सबके कल्याणक भी यद्यपि हम नहीं मना सकते हैं, तथापि जिन भगवान महावीरके शासनमें हम हैं और जिनके पुत्र कहलानेका हमें अभिमान है उनके कल्याणकके दिनकी तो हम आराधना कर सकते हैं इस लिए जितनी हो सके उतनी उत्तमताके साथ उनके कल्याणक मनाने चाहिए।

जो पुत्र अपने पिताका जन्म दिन आनंदमें बिताते हैं, अपने पिताके सद्गुण याद करते हैं; पिताने जो उपकार उस पर किये हैं

उन्हें स्मरण कर अपनी कृतज्ञता प्रकाशित करते हैं और यदि पिता जीवित होते हैं तो उनकी सेवाभक्ति कर अपना कर्तव्य करते हैं वे ही पुत्र सुपूत कहलाते हैं।

जयन्ती मनानेसे हमींको लाभ है। भगवान तो कर्मोका नाश कर परम पदको प्राप्त कर चुके हैं। इस लिए उनकी तो सदा विजय ही है। हमें तो अब उनके गुणोंका स्मरण कर शक्तिके अनुसार उन गुणोंको सम्मान दे हमें अपना ही जय करना है। जो भगवान महावीरको माननेवाले हैं, उनके लिए यह जयन्तीका दिन तन, मन और धनसे उत्सव करने योग्य है, जो उन्हें मानते नहीं हैं वे जयन्ती मनावें या न मनावें उनसे हमें कोई मतलब नहीं है।

ये वीर कैसे हो गये हैं उनका यथार्थ चरित्र कहनेकी मेरी शक्ति नहीं है। उनके सम्पूर्ण गुण तो जो उनके जैसा होता है वही जान सकता है। तो भी पूर्ण पुरुषोंने उनके गुणोंका वर्णन किया है उनमेंसे कुछ कहूँगा।

भगवानका 'वीर' नाम अन्वर्थ है। जो नाम गुणसे उत्पन्न होता है उसे अन्वर्थ कहते हैं। 'वीर' नाम गुणसे हुआ है; उन्होंने वीरताके जो काम किये हैं और अपनी जो वीरता प्रकट की है उनके कारण 'वीर' कहलाते हैं। वास्तवमें तो, इनका, मातापिताका दिया हुआ, नाम वर्द्धमान था। वीरका प्रभाव अपने हृदयमें स्थापित करनेके लिए वीर जयन्ती मनाई जाती है

जो विशेष सुशोभित होता है वह ‘ वीर ’ है। जो वस्त्राभूषणोंसे सुशोभित होता उसे वीर नहीं कहते; जो आत्मिक गुणोंसे सुशोभित होता है उसे वीर कहते हैं। जिनमें जरासा भी दोष न हो, जो निर्दोष हों, और देदीप्यवान हों ऐसे गुणोंवाले सभी ‘ वीर हैं।

शत्रुओंका नाश करनेसे, कर्मोका नाश करनेसे भी वीर कहलाते हैं। इस तरह वीर शब्दके अनेक अर्थ होते हैं। उपर्युक्त गुण उनमें थे। हमें भी अपनेमें उन गुणोंको उत्पन्न करना चाहिए। वीर, वीर कहनेसे हमारी भलाई न होगी। जगतमें कर्मवीर, दान वीर, शूरवीर, योगवीर आदि अनेक प्रकारके वीर कहलाते हैं। भगवान महावीर दानवीर थे। वे क्षत्रिय कुलमें उत्पन्न हुए थे। दान करनेका गुण क्षत्रियोंहीमें होता है। राज्यमें ब्राह्मण भले राज्यगुरु कहलानेका दावा करते हों; मगर उनमें दान गुण नहीं होता उनमें तो शिक्षा और भिक्षावृत्तिका ही गुण होता है। वैश्योंमें लोभवृत्ति होती है इस लिए वे भी वास्तविक दान नहीं कर सकते हैं। भगवंतने किसी तरहका भेद भाव न रख जगतके सभी लोगोंको दान दिया था। उन्होंने एक वर्षमें तीन अरब, अठासी करोड, अस्सी लाख सोनैये (उस समय चलता सोनेका सिक्का) दानमें दिये थे। ऐसे अवतारी पुरुष ब्राह्मणों या वैश्योंमें उत्पन्न नहीं हो सकते हैं।

भगवानने दान देते समय, धर्मी या अधर्मी, गुणी अथवा निर्गुणी, गरीब अथवा अमीर, इस तरहका कोई भेद न रख सभी को, अनु-

कंपासे, दान दिया था। इससे वे हमें अनुकंपा दान देना सिखा गये हैं। जो गृहस्थ होकर अपनी शक्तिके अनुसार दान नहीं देता है वह वास्तवमें वीर पुत्र नहीं है।

वीरताका गुण शुद्ध क्षत्रियके बिना दूसरोंमें उत्पन्न नहीं हो सकता है। भगवान ध्यानवीर भी थे। ध्यान अर्थात् चपलताका अभाव। तुम्हारा हमारा चित्त जैसे चंचल और चपल है वैसे भगवानका नहीं था। ऐसी शक्ति प्रकट करके हम भी उनके समान हो सकते हैं। चपलताका दोष नाश करनेके लिए हम यदि अभ्यास करेंगे तो अवश्यमेव, कुछ अंशोंमें ध्यानमें आगे बढ़ सकेंगे।

भगवान ज्ञानवीर भी थे। उन्होंने जगतके पदार्थोंको उनके यथार्थ रूपमें जाना था। संसारमें कोई ऐसा पदार्थ नहीं है जिससे प्रभु अज्ञात या अजान हों। जिनमें अजानपन हो वे ज्ञानवीर नहीं कहला सकते। भगवान महावीरने अज्ञानके सभी आवरणोंको खपा दिये थे, इसी लिए वे ज्ञानवीर कहलाते हैं।

कर्मवीर भगवंत आत्मिक गुणोंको प्रकट करनेमें कायर न थे। यह काम होगा या नहीं, ऐसी शंका उनको कभी नहीं होती थी। जिसके मनमें कार्य प्रारंभ करनेके पहले ही ऐसी शंका उत्पन्न होने लगती है कि, यह कार्य मुझसे पूरा होगा या नहीं? वह काम कभी उससे पूरा नहीं होगा। जिस समय भगवान संसारको छोड़ दीक्षाग्रहण कर विचरण करने लगे, उस समय इन्द्रने आकर विनती की— "भगवान आपको बहुत कष्ट उत्पन्न होनेवाला है इस लिए यदि आप आज्ञा दें तो मैं आपकी मददके लिए यहीं रहूँ।"

उस समय भगवानने कहा:—हे इन्द्र ! दूसरोंकी ! सहायतासे कभी कर्मोंका नाश नहीं होता; दूसरोंकी सहायतासे कभी केवलज्ञान नहीं होता। किसी भी तीर्थंकरने केवलज्ञान उत्पन्न करनेके लिए न किसीकी मदद ली है न भविष्यमें ही लेंगे। इससे भगवानने हमें स्वात्मावलंबी बननेका उपदेश दिया है। संसारमें कोई भी कार्य परावलंबनसे नहीं होता। भगवानमें संपूर्ण रूपसे स्वावलंबनका गुण था और अपनी आत्मिक ऋद्धि प्रकट करनेके लिए उन्होंने किसीकी सहायता नहीं ली थी।

योगवीरका अभिप्राय यह है कि, वे आलसी, प्रमादी या कायर न थे। वे कर्तव्य परायण थे इसी लिए वे योगवीर कहलाते हैं। इन गुणोंका आराधन करनेसे हम भी योगवीर हो सकते हैं। आत्मा ध्याता, ध्येय, ध्यान इन दर्जोंमें पहुँचनेके लिए योग निमित्त है। बाहिरी उपाधियोंको सर्वथा मिटा कर यदि भगवान महावीरके इन गुणोंको अपने हृदयमें स्थापित न करेंगे तो ये गुण हमें कदापि प्राप्त न होंगे। प्रत्येकको निमित्तकी आवश्यकता है। प्रतिमा ध्यानका साधन है। इनकी प्रतिमाद्वारा यदि हम इनका ध्यान करें तो हममें योगके कुछ अंश आ सकते हैं। प्रतिमाके निमित्तसे गृहस्थोंको द्रव्य और भावसे तथा साधुओंको भावसे योगका साधन करना चाहिए। साधुओंको भाव पूजाका अधिकार है। भगवानने संसारका त्यागकर, अपना ज्ञान प्रकटा उपदेश दिया है कि, तीर्थंकरोंके कल्याणकोंका आराधन करो। कल्याणकका अर्थ—कल्य माने सुख और अण माने बुलाना, अर्थात्

कल्याणकका आराधक सुखका बुलानेवाला होता है। यानी आराधन करनेवाला सुखी होता है। उनके चरित्रका ध्यान करनेसे उनके गुणोंकी छाप हृदयमें डालनेसे हम बुरे कामसे बच सकते हैं और सुखकी प्राप्तिके साधन जुटा सकते हैं।

भगवानके चरित्रमेंसे एक बात खास हमारे ध्यानमें लेने योग्य है। भगवानके जीवने एक बार कुलका मद किया था; अहंकार किया था, वह कर्म उनको भोगना पड़ा था। भगवान महावीरके समान उच्च कोटिके जीवको भी जब उस कर्मके प्रतापसे भिक्षुक कुलमें उत्पन्न होनेका प्रसंग आया था। तब आजकलके लोग जो कुलका मद, जातिका मद, धनका मद, बलका मद, आदि अनेक प्रकारके मद कर अनर्थ करते हैं; सत्कार्यमें योग नहीं देते, कई बार तो वे अच्छे कर्मोंके भी बीचमें आते हैं—कैसे ऐसे कर्मोंका फल भोगनेसे बच सकेंगे? इससे उन्हें यह उपदेश ग्रहण करना चाहिए कि, इन मदोंके कारण जो कर्म बँधते हैं उनसे अनेक भव भ्रमण करने पड़ते हैं,—इस लिए भगवानकी जयन्ती मना, किसी प्रकारका मद नहीं करनेका गुण हमें ग्रहण करना चाहिए।

भगवानने उपर्युक्त गुण प्रकट करनेके लिए महान् प्रयत्न किया था। उसमें उन्हें अनेक कष्ट सहन करने पड़े थे तो भी वे निस्पृह वृत्तिसे दृढ रह कर चलायमान नहीं हुए थे। संसारको छोड़नेवाले साधुओंको चाहिए कि, वे भगवानके गुणोंका अनुकरण करें और

अपना चारित्र पालते वक्त किसी भी तरहके अनुकूल या प्रतिकूल उपसर्ग हों तो उनसे विचलित न होकर अपने चारित्रमें दृढ रहें।

दुनियाकी हरेक चीजको आँखोंवाले देख सकते हैं। जिनके आँखें नहीं हैं, वे कुछ भी नहीं देख सकते। जिनके विवेक चक्षु हैं, वे भगवान वीरके चरित्रमें बहुतसी उत्तम बातें देख सकते हैं, जिनके विवेक चक्षु नहीं हैं उन्हें उनके चरित्रमें कुछ भी दिखाई नहीं देगा।

भगवानके चरित्रमेंसे मुख्यतया हमें जो कुछ सीखना है वह यह है कि, वीरताके कार्य कर हमें अपना वीरपुत्र नाम सार्थक करना चाहिए। यदि हम वीरताके कुछ भी कार्य न करें तो उनके चरित्रसे हमें कोई लाभ नहीं है। यदि हम वीरताका गुण प्रकट करेंगे, वीरताका गुण प्रकट करनेके लिए वीरकी उपासना करेंगे तो सेव्य सेवक भाव निकल जायगा और हम अवश्य मेव उनके समान ( कर्मको नष्ट करनेके लिए ) वीर हो सकेंगे।

---

सकल शास्त्र पटिष्ट मुनिश्वर । व्रजवरिष्ट गरिष्ट गुणैः शुभैः । विबुधनिष्प्रतिमप्रतिभान्वित ।
हितविचारविलासनिकेतन ? मुनिपवल्लभतेचरणद्वयं । सततमाश्रयतान्नतिसंततिः ।
सुरभिपद्मसमूहमुपेत्यकिं । व्रजितुमन्यतइच्छतिषट्पदी ॥ २ ॥
मम्यगाराधितंपर्व, महत्पर्यूषणाभिदं । यथाशक्तिसमाश्रित्य, देशकालादिकारणं ॥ ३ ॥
तत्राप्याराधितंसम्य-गभविष्यन्मुमुक्षूणां । भवादृशां प्रभावाच्च, श्रीसंघैः हर्षपुरितैः ॥ ४ ॥
प्रतिक्रमणनामानं, साध्वाचारं चिरंतनं । वल्लभानन्ददंकृत्वा, विचक्षणजनप्रियं ॥ ५ ॥
सांवत्सरे पर्वणि सर्वमान्ये, प्रत्येक जीवैः क्षामितोपराधः । पूज्यैर्विमानैः क्षमते जनोयं,
कृपांविधायक्षमणीय इश ॥ ६ ॥ ( कलापकं )
कृपावता भवतां कृपयात्र कुशलं तत्र त्वमपि तत्रभवतांकुशलं प्रेषणीयं

सं० १९७८ —श्रीयुत पं० हंसराज ।

# परिशिष्ट [ क ]

[ इसमें आपके लिए लोगोंने जो प्रशंसाके उद्गार निकाले वे दिये गये हैं। ]

( १ )

आवोजी वल्लभविजय ऋपिराया। मार्ग जैन दर्शाया॥
वल्लभ जिनमत वल्लभ स्वामी। वल्लभजननी जाया॥
वल्लभ चारित्र कंठ सरस्वती। वल्लभ नाम धराया॥ १॥
पंडितराज धर्म उपकारी। परम द्यालु सुखदाया॥
सर्व जीवों पर करुणासागर। जैन जहाज चलाया॥ २॥
स्वामी गुरु तीर्थ अभिलापी। धर्म समाज टिकाया॥
पोसे बिन तेरे कौन स्वामी। बूटा आत्म लगाया॥ ३॥
हो सुनी वीर वचन परकाशी। अर्पण कीनी काया॥
अर्थी अर्थ बचाये अपना। निगुर्णी गुण नहीं गाया॥ ४॥
मन चाहे चिन्तामणि पाऊँ। कल्पवृक्षकी छाया।
पुण्यवानसे मिले सहेली। बिन पुण्य पाये गँवाया॥ ५॥
लाख करोड़ी तेरी आन माने। छद्दुन न तेरा पाया॥
हम गरीब तेरी किस गिनतीमें। जो इतना चिर लाया॥ ६॥
सिंह मार्गमें निराधार चाले। आप तो निरपरवाया॥
हम परवाई दर्शनके प्यासे। क्यों कर मुझे भुलाया॥ ७॥
तुम तो मेघ सम हम शिष्य मूर्ख। गुरुसम घन वर्पाया।
मन मेरा मीन बाज जल तड़फत। मृग प्यासा जलचाया॥ ८॥

पंछी नहीं पिंजरेमें पाऊँ । दर्शन आसा धाया ॥
बैल नहीं जे रसड़ी बाँधूँ । टकता नहीं टकाया ॥ ९ ॥
जोगी नहीं जे जोगमें जोड़ूँ । भुलदा नहीं भुलाया ॥
दर्शन चाहा चंचल चित्त वाटे । निशदिन दौड़ दुड़ाया ॥ १० ॥
सर्व साथ संघ आप लै आवो । नैन नैन दर्शाया ॥
शशि सम शीत सदा क्रांति । भ्रांति पाप उड़ाया ॥ ११ ॥
अतिशय गरमी अतिशय सरदी । क्या पंजाब कि पाया ॥
बाज तेरे कौन इधर पधारे । करुणा निध तु जाया ॥ १२ ॥
आवो देश पंजाब पधारो । रहे तेरी साया ॥
संजमवंत महन्त महामुनि । तुमरी मुझे सहाया ॥ १३ ॥
केशोंसे चरणन रज चाटूँ । नैन नीर दोनुं पाया ॥
कुंकुमचंदन नवअंग पूजूँ । खुशी खुशी रंग रंगाया ॥ १४ ॥

—लाला खुशीराम ।

---

( २ )

गुरु वल्लभकी बानी है अमृतभरी ! ॥ अंचली ॥
वल्लभविजय महाराज बसें दिलोजानमें ।
उन्हीं गुरुका नाम धरूँ अपने ध्यानमें ॥
ऐसे गुरु महाराज हो सारे जहानमें ।
तारोंमें चाँद जिस तरह हो आस्मानमें ॥
मैं गुन गुरुके क्या कहूँ ? बरसाते हैं झड़ी ॥ गु० ॥ १ ॥
चौकीपै गुरु जिस घड़ी सजते व्याख्यानमें ।
मानों शजर फूलोंके थे गुरुकी जबानमें ॥

वर्षा दहनसे फूलोंकी होती मकानमें ।
वो रस भरीसी वानी जो पडती थी कानमें ॥
महिमा कथाकी क्या कहूँ हीरोंकी फुलझड़ी ॥ गु० ॥ २ ॥
समताका वास गुरुके हिरदे विराजता ।
करनेसे दरस जिनकें अज्ञान भाजता ॥
दूषणसे रहित बिल्कुल आनंद गाजता ।
ज्ञानीको खुशी होती मूरख है त्रासता ॥
सनअतं गुरुकी क्या कहूँ ? लाखों भरी पड़ीं ॥ गु० ॥ ३ ॥
बिन ज्ञानके हिरदेमें बिल्कुल अंधेर है ।
नामको इन्सान पर मिट्टीका खेल है ॥
निंदा जो गुरुकी करें किस्मतका फेर है ।
जानेमें उनके नरकको हरगिज न देर है ॥
आती है दया देख बात मूर्खता भरी ॥ गु० ॥ ४ ॥
चंदाके निकलनेकी खुशी सब जहानमें ।
चकवी व चोर रोते हैं चुर चुर मैदानमें ॥
सूरजकी कला तेज है सारे जहानमें ।
उल्लू खुशी करता नहीं सूरजकी शानमें ॥
ऐसे ही लोग वादी गुरुसे नाखुशी खरी ॥ गु० ॥ ५ ॥
थोडीसी सिफ़त करता हूँ गुरुकी बयान मैं ।
इक बार कोई आगया सुननेः वखानमें ॥
कुगुरुको तजके होगया सत्गुरुके ध्यानमें ।
सूत्रोंका अर्थ आगया उसकी पहचानमें ॥
तारीफ मुझ नादानसे हरगिज न जाकरी ॥ गु० ॥ ६ ॥

जिनवरका दर्श करके तू जीवन सुधार ले ।
वल्लभ हैं गुनकी खान यह निश्चय तू धार ले ॥
गुरु बिन मिले न ज्ञान ये मनमें विचार ले ।
कहता दसौंदीराम ये हिरदेमें धार ले ॥
नादान छोड़ भावना अज्ञानकी भरी ॥ गु० ॥ ७ ॥

—श्रीयुत दसौंदी राम ॥

---

( ३ )

१ बोल बाला हो वल्लभविजयका, है जो प्रशिष्य आनंदविजयका ।
कह रहे हैं वे सबको सुनाकर, पालो मुक्ति कर्म को खपाकर ॥
२ जन्म अच्छे घराने में पाया, सरपे था वाल्दीं का भी साया ।
कहते दुनियासे अब दिल हटाकर, पालो मुक्ति कर्म को खपाकर ॥
३ दुनिया तो है यह बिलकुल ही फ़ानी, चार दिन की ही बस ज़िंदगानी ।
लेना क्या है यहाँ दिल लगाकर, पालो मुक्ति कर्म को खपाकर ॥
४ पुण्य पहिले जन्म में किया था, जिससे मानुष जन्म यह लिया था ।
पुण्य वैसे ही अब भी कमाकर, पालो मुक्ति कर्म को खपाकर ॥
५ पाओं में अपने काँटा लगे जो, दरद करती है हरदम जगह वो ।
मत करो जुल्म दिल में यह लाकर, पालो मुक्ति कर्म को खपाकर ॥
६ हरगिज़ हरगिज़ न रेशम को पहनो, मेरी हिन्दु मुसलमान बहनो ।
बनता यह लाख जानें गंवाकर, पालो मुक्ति कर्म को खपाकर ॥
७ पहिले कीड़ों को मेहनत से पालें, फिर गरम पानी में सब डुबा लें ।
कारखानों में देखो यह जाकर, पालो मुक्ति कर्म को खपाकर ॥
८ खाँड मुतलक न खाओ विदेशी, होती है इससे पापों में बेशी ।
मिलता क्या पेट कबरें बनाकर, पालो मुक्ति कर्म को खपाकर ॥

९ आई जबसे यहाँ पर मशीनें, धर्म और कर्म सब हम से छीनें ।
चलती पुर्जों में चरबी लगाकर, पालो मुक्ति कर्म को खपाकर ॥
१० इन मशीनों को भट्टी में डालो, खड्डी चरखे घरमें लगा लो ।
खुद बुनो सूत घर में कताकर, पालो मुक्ति कर्म को खपाकर ॥
११ हिन्दवाले भी खुशहाल होंगे, दूर बीमारी और काल होंगे ।
देखना फिरा जरा चश्म वा कर, पालो मुक्ति कर्म को खपाकर ॥
१२ कोई कमजोर हिन्दी न होगा, कोई डरपोक हिन्दी न होगा ।
खाएँगे दूसरों को खिलाकर, पालो मुक्ति कर्म को खपाकर ॥
१३ ये ही उपदेश देते मदामी, ताकि हो दूर सारी गुलामी ।
कह दिया जो कि शर्मा ने गाकर, पालो मुक्ति कर्म को खपाकर ॥

—श्रीयुत भागमल शर्मा ।

---

( ४ )

अर्हं

## श्रीमद्गुरुवर्य-श्रीवल्लभविजय-स्तुत्यष्टकम् ।

( वल्लभविभक्त्यष्टकम् । )

उपजातिवृत्तम् ।

महागुरुश्रीमुनिसत्तमाऽऽत्मा-रामाभिधाचार्यपदाब्जभृङ्गः ।
तद्वाक्सुधापानचकोरचेता, न "वल्लभः" कस्य स "वल्लभो" ऽस्ति ॥ १ ॥
तपःप्रकर्षेण रिपूञ्जयन्तं, गीर्भिर्नृचेतांस्यनुरञ्जयन्तम् ।
स्वधर्ममर्माणि निदर्शयन्तं, वन्देत को नो "मुनिवल्लभं" तम् ॥ २ ॥
संसारसिन्धोर्यदि ते तितीर्षा मुक्तिश्रियां चापि मुदां दिधीर्षा ।
तदाऽमुना लोचनवल्लभेन, वाचः शृणुष्वा "मुनिवल्लभेन" ॥ ३ ॥
जैनागमाम्भोनिधिमन्थनाय, स्फुटीकृतज्ञानमहापथाय ।

---

१ मुक्तिश्रियां चापि मुदा दिधीर्षा.

जना भवार्तिप्रविनाशकाय, नमः कुरुध्वं "मुनिवल्लभाय" ॥ ४ ॥
शमादयो यद्धि गुणाः समग्राः, समेत्य दार्ढ्यादिह संवसन्ति ।
मन्ये ततोऽमीभिरुमाश्रयोऽन्यो, लब्धोनुरूपो "मुनिवल्लभा" न्नो॥ ५ ॥
जनैश्चकोरैरिव पीयमाना, अतीव माधुर्यरसं दधानाः ।
वाणीसुधाः कं न हि तर्पयन्ति, मुखेन्दुजाता "मुनिवल्लभस्य" ॥ ६ ॥
सदा जिनेन्द्रान्परिवन्दमाने, स्वभक्तलोकैः परिवन्द्यमाने ।
जना भजध्वं भवसागरेस्मिन्, सारं सुभक्तिं "मुनिवल्लभे"ऽस्मिन् ॥ ७ ॥
महागुरुश्रीमुनिनायकात्मा—नन्दाह्वयाचार्यकृपैकपात्र !
संसारतः प्राणिन उद्धरन्सन्—विराज नित्यं "मुनि वल्लभ" ! त्वम् ॥८॥

( उपगीतिवृत्तम् )

'मुनि' राजस्य सुललितं, 'वल्लभ'विजयस्य सत्स्तोत्रम् ।
'भवि'कं नित्यानन्दो 'जय'दं कृतमान्धृतानन्दः ॥ ९ ॥

॥ **इति गुरुस्तुत्यष्टकम्** ॥

—श्रीयुत पं० नित्यानंद शास्त्री आशु कवि ।

---

( ५ )

# आर्याभिनन्दनपत्रम् ।

समस्ताजिनरत्नानां, धर्माणामतुलोमहान् ।
आचार्य विजयानन्दो, विभुर्विजयतेतराम् ॥ १ ॥
तद्पादपङ्कजरजः समुपास्यधीरस्त्यक्त्वा रमां स च रमाविजयो महात्मा
श्रीमज्जिनेन्द्रशुभशासनकर्णधारो, हारो बभूव जिवरत्नजुषां जनानाम् ॥ २ ॥
तेषां शुभाचरणलोकवशीकृताना—मात्माभिरामजनशोकाविशोषकरणाम् ॥
धर्म्मात्मनामुपगतः किलशिष्यभावं, श्रीहर्षपूर्व विजयोत्तरनामधेयः ॥ ३ ॥

संसारसारजिनधर्मविभासलास्यम् ।
विज्ञानभानदमनीकृतगोजदोपम् ॥
शश्वत्प्रतापभवरोगनिरासिवैद्यम् ॥
॥ आर्याः नमन्ति सततं चरितामृतंयम् ॥ ४ ॥
तच्छासनामृतनिपीत सुलब्ध बोध !
श्रीवल्लभेति जनवल्लभभाविभावः
आनन्दधाममधिगम्य यशो यदीयम्
आर्याः सदा कलुषताञ्जहतीह चित्रम् ॥ ५ ॥
यद्धर्मशासनविधौ निशिवासरं हि।
सुज्ञाः विहाय कलुपं कलिकालजातम् ।
स्वैरं चरन्ति जनसंसदि वीतरागास्तस्मै यतीन्द्रपतये गदनाङ्क्मिस्ति ॥ ६ ॥
लोके ललामललितालपनाविलासम्,
भावं निपीयरसिकाः विरसाः भवन्ति ।
तद्पादभानुभवनैशनिरासकन्तु,
चित्रम्भवेत्सुजन संसदि किम्विचित्रम् ॥ ७ ॥
पाञ्चालमालमधिगम्य यशो यदीयम् । विज्ञानवारिविमलीकृतमुद्भिमाल्य
लोकोत्तरोपकृतिरद्यविभाति किन्नु शश्वचकार तिलक किल किं न चित्रम्॥८॥
गायन्ति कीर्तिरधुनापिच गुर्जरीयाः,
कैर्वा जनैर्न विदितं सुकृतन्तदीयम् ।
कीर्तिर्विभातिशिखरेऽभ्युदयस्य किम्वा
सूर्यस्यनोभवति कुत्रचिदंशुपातः ॥ ९ ॥
मार्तण्ड एप भगवान् किमु धर्मएव,
स्वाचारशासनविधौ स्वयमेव जातः ।

भाषा सुभाषण विधौ गुरूरेवनान्यः ।
इत्थंजना प्रतिजनान्निगदन्ति शश्वत् ॥ १० ॥
यतीन्द्र सम्प्राप्त गुणस्य वैभवनके समर्थाः कथितुं गुरूं विना ।
पिपीलीकाऽपीच्छति लङ्घितुं नगं तथैव वाचा गदितं मयाधुना ॥ ११ ॥
सर्वशास्त्रगरिष्ठस्यकुमारान्तशिवस्थच शिष्यः कृष्णपुराख्येऽ
ह्मम् अर्पयामिसतांमुदे । ११ ।
विद्यारत्नालङ्कारपदवीकेन द्वारकाप्रसादशर्मणाङ्कृतिरियम् ।

---

( ६ )

॥ श्री वीतरागायनमः

" विद्या धर्मेण शोभते "

# श्री वर्द्धमान ज्ञानमन्दिर उदयपुर की अपील।

## जैन समाज की सेवामें।

**प्रधान संस्थापक शासन प्रभावक श्रीमद् जैनाचार्य विजय वल्लभसूरिजी महाराज**

[ स्थापित सम्वत् १९७७ विक्रम ]

महानुभावो

इस दिव्य भूमि ' मेवाड ' का—जिसमें उक्त संस्था स्थापित है—परिचय देना अनावश्यक है, क्योंकि इसका केवल शुभ नाम ही इसके लिये पर्याप्त है। जैन संसारमें इस वीर भूमि का क्या स्थान है ? वह इतिहास के प्रेमियोंसे छिपा नहीं है।

यह वही पवित्र भूमि है, जिसमें आज भी परम पवित्र जगदाधार जगतवत्सल प्रथम तीर्थंकर देव 'श्री केसरीयाजी' महाराज विराजमान हैं।

यह वही धर्म एवं कर्मभूमि है जिसमें शिरोमणि तप गच्छीय शाखा का प्रादुर्भाव हुआ था।

यह वही रत्नप्रसविनी भूमि है, जिसने स्वनाम धन्य भामाशाह जैसे दानशीर एवं स्वदेशीप्रेमी, तोलाशाह कर्माशाह जैसे धार्मिक नर-रत्नों को जन्म दिया। अस्तु एक दिन वह था कि जैन जाति सामाजिक, राजनैतिक एवं धार्मिक उन्नति के शिखर पर पहुँची हुई थी। आज दिनों दिन उसका ह्रास देख कर कौन ऐसा जैन होगा जिसको इस पर शोक न होता हो, किन्तु सज्जनो, शोक केवल प्रदर्शित करनेसे काम नहीं चलेगा। समय कार्य करनेका है। सत्र जातियाँ उन्नति की ओर बढ़ रही हैं। हम दिनों दिन पिछड़े जा रहे हैं।

हमारी अवनति का मूल कारण, समाजमें चारों ओर अविद्याका साम्राज्य होना तथा जैन सिद्धान्तों की अनभिज्ञताका होना है। जिस जैन धर्मने सारे संसारको, कल्याणका मार्ग बतलाया, सुख और शान्ति का पाठ पढाया, उसी धर्म के अनुयायी, अविद्या एवं धार्मिक सिद्धान्तों की अनभिज्ञता के कारण दिनों दिन दुखी हो रहे हैं।

अविद्याको मिटानेके लिये और जनतामें विद्या फैलाने के लिये कई प्रकारके साधन हैं। उपदेश देना, पुस्तकालयों पाठशालाओं और वाचनालयों आदिका खोलना भी आधुनिक समयमें शिक्षाप्रचार के मुख्य साधन हैं। इस देशकी राजधानी उदयपुर जैसी विशाल नगरीमें—जो 'श्री केसरीयाजी महाराजके विराजमान होनेके कारण समस्त जैन बन्धुओंका प्रधान स्थान (अड्डा) है—जैन संसारके हितार्थ एक वृहत जैन संस्थाकी बहुत कालसे आवश्यकता थी; जिससे स्थानीय एवं समस्त जैन बन्धु तथा जैनेतर, यथावकाश ज्ञानकी

वृद्धि कर सकें तथा धार्मिक सिद्धातोंका मनन कर अपने जीवनका लाभ उठा सकें।

इस अभाव की पूर्ति के लिये स्थानीय यति वर्य श्रीअनूपचन्द्रजी महाराजके अविरल उद्योगसे सम्वत् १९७७ वि० में 'श्री वर्द्धमान ज्ञानमन्दिर' नामक संस्था स्थापित हुई।

इस संस्थाका उद्घाटन, परम पवित्र वीर परमात्माके अनन्य भक्त अतुल पुरुषार्थी, जैन मुनि-शिरोमणि, शान्त, दान्त, धीर, वीर श्रीमद् जैनाचार्य श्रीविजयवल्लभ सूरिजी महाराजके पवित्र करकमलोंसे हुआ है।

इस संस्थाने, धार्मिक ज्ञान प्रचार के लिए तथा जनतामें सेवाभाव जागृत करने के उद्देश से शीघ्र ही '(१) श्रीवर्द्धमान-ज्ञान-मंदिर (पुस्तकालय) (२) श्रीवर्द्धमान पाठशाला (३) श्रीवर्द्धमान औषधालय, नामक तीन उपयोगी संस्थाएँ स्थापित कर दी हैं।

श्रीवर्द्धमान ज्ञानमन्दिर (पुस्तकालय) का उद्घाटन भी उपरोक्त श्रीमद् जैनाचार्य के करकमलोंसे ही हुआ है।

इस समय पुस्तकालय में करीब ३००० पुस्तकें हैं, जिनमें करीब २५०० के वहु मूल्य जैन धार्मिक ग्रन्थ हैं। इससे लाभ उठाने वाले सज्जनोंकी संख्या वर्ष में कई हजार तक पहुँचती है। इस नगरमें अपने ढंग का यह एक ही पुस्तकालय है। यह शहर जैन जातिका केन्द्र होनेके कारण तथा श्री केसरीयाजी महाराजकी यात्राके निमित्त, प्रति वर्ष कई मुनिराज अपने शिष्य—वर्ग सहित पधारते रहते हैं, उनके लिये तथा श्रावक वर्ग के लिए यही एक मात्र पुस्तकालय है, जिसको अभी तक तीनों समुदायोंके जैन मुनिराजोंकी सेवा करनेका सौभाग्य प्राप्त हो रहा है। तथा इसकी सेवासे

उनको समयपर आवश्यक ग्रंथ मिल जानेसे बड़ा ही सन्तोष रहता है। आशा है कि ऐसे लोकोपकारी पुस्तकालयको सभी, उन्नतिकी चरम सीमापर पहुँचा हुआ देखना चाहेंगे।

श्रीवर्द्धमान ज्ञानपाठशाला एवं औषधालय का काम भी सुचारू रूपसे चल रहा है।

'सर्वेगुणाः काञ्चनमाश्रयन्ति' के अनुसार, भविष्य तथा वर्तमान समय में, भी द्रव्यकी सहायताके बिना इस संस्थाका उन्नतिकी ओर अग्रसर होना कठिन मालूम होता है।

इसको अच्छे रूपमें चलाने के लिए कई हजार रुपयोंकी आवश्यकता है। आज-कल बिना आर्थिक सहायताके संस्थाओंका चलना कठिन ही नहीं; किन्तु असंभव है।

पुस्तकालयके लिए भी जैसा साहित्य चाहिए, वैसा, अर्थाभावके कारण, संग्रह नहीं हो सका। अन्य दोनों संस्थाओंकी भी वहीं दशा है।

ऐसी सार्वजनिक संस्थाओंका जीवन आप ही लोगोंके हाथ है। जैन जाति सदासे दानशीलताके लिए प्रसिद्ध है। जीवनमें ऐसे अनेक प्रसंग आते हैं जिनमें लाखों रुपये बातकी बातमें व्यर्थ कामोंमें खर्चे किये जाते हैं। ऐसे शुभ कार्यके लिए आप लोगोंसे ऐसे शुभ धार्मिक अवसर " पर्युषण " पर इस लोकोपकारी संस्थाकी सहायताके लिए निवेदन किया जाता है; आशा है आप इस अवसर पर, इस शुभ कार्यमें, हाथ बँटाकर अवश्य ही अपनी उदारताका परिचय देंगे।

सहायता भेजनेका पताः—

कसेरोंकी ओल
उदयपुर ( मेवाड )
संवत् १९८२ भाद्रपद शुक्ला १

भवदीय—निवेदक
श्रीसंघका दास
मालमसिंह दोसी. बी. एस. सी. ( बम्बई )
मंत्री—श्रीवर्द्धमान ज्ञानमन्दिर.

( ७ )

( चाल-मजा देते हैं क्या यार, तेरेवाल घुंघर वाले । )

धन २ विजयवल्लभ सूरीराज डंका धरमत्रजानेवाले ॥ अंचली ॥

श्री गुर्जर देश मझार, वड़ोदा कुलश्री श्री माल।
इच्छा श्री दीपचंद गुणधाम-की इच्छा पूर्ण करनेवाले ॥ १ ॥ ध० ॥

लघुवयमां सत संगसार श्री विजयानंद सूरीराज ।
धर लीनो मनवैराग भवदधिपार उतरनेवाले ॥ २ ॥ध०॥

गुरुसंघ विनयको धार- इच्छा सम वर्ते सार ।
किया जगमें अति उपकार विद्या प्रेम बढ़ाने वाले ॥ ३ ॥ध०॥

विजयानंद सुरीश्वर बाग- था फूल हुवा गुलजार ।
सींचें गुरूजल पंजाब- आदिपे प्रेम धराने वाले ॥ ४ ॥ध०॥

वनिताश्रम शिक्षणसार- विद्यालयका नहि पार।
औषधालय और दुष्काल केलवणी फंड खुलानेवाले॥५॥ध०॥

पूजा निन्यानवेसार ऋषीराज लोककी धार ।
अष्टापद एकवी प्रकार नंदीश्वरके गुणगाने वाले ॥६॥ध०॥

आदि पारस महावीर परमेष्टी सब जगहीर ।
तारक तीरथ मन धीर- की रचनाकरके बतानेवाले॥७॥ध०॥

व्रत द्वादश श्राद्ध विचार- रचे रत्न त्रयी सुखकार ।
स्तवनादिका नहीं पार के रस्ता सरल दिखानेवाले॥८॥ध०॥

तब संघने किया विचार गुरुगुण मुक्ताफल माल ।
पद योग्य सूरी निर्धार आतम रूप बतानेवाले ॥ ९ ॥ध०॥

इन्दु सर युगकर साल चंद्र मगसर पंचमी श्रीकार ।
साडे सात बजे शुभकार सूरीपद संघ समर्पणवाले ॥ १० ॥ध०॥

केशवसुत दोनों बाल रखे तुम चरणोंमें भाल ।
वह आसपूर रहनार- सदाशिर आशा धरनेवाले ॥ ११ ॥ध.॥

---

( ८ )

## वल्लभ-वृत्त-विलासः ।

मङ्गलानन्दसदनं, सदनन्तमहोनिधिम् ।
प्रभुं शब्दार्थजननं, जननन्दकमाश्रये ॥ १ ॥
श्लोकी वल्लभविजयः, सूरिरुपश्लोक्यते मया श्लोकैः ।
आर्याणां खलु चरितं, रसभरितं कं न मुखरयति ? ॥ २ ॥
यस्य परां गुणगीतिं, तथा च लोकातिशायिनीं नीतिम् ।
सुजना अपास्य भीतिं, शृण्वन्तो न स्मरन्त्यमृतपीतिम् ॥
वल्लभयश उपगीतिः, शमयत्यरतिं सतां मनसः ।
दीप्तिर्दीप्तिपतेर्यति, यथा तमःसंहतिं जगताम् ॥ ४ ॥
अक्षरपङ्क्ति–प्राप्य यदीया । भाति गुणाली मौक्तिकमाला ॥ ५ ॥
इह मुनि-सूर्ये तपति नितान्तम् । शशिवदनानां भवति गतिः किम् ? ॥६॥
अस्मिन् वल्लभसिंहे, दृष्टे दान्तिनखाग्रे ।
कामेभस्य निकामं, नष्टा स्याद् मदलेखा ॥ ७ ॥
श्रीवल्लभमुनेः श्लोको, लोके माति कदापि नो ।
मित्रमन्त्रा यथा दुष्ट–लोके माति कदापि नो ॥ ८ ॥
भाति भव्यं शमदममयं वल्लभमानसम् ।
गद्यपद्यमयं चम्पू–काव्यं संराजते यथा ॥ ९ ॥

---

१ कीर्तिमान् । २ कीर्तिः ।

वल्लभ—सूरीश्वहृदे[1]—माणवकाक्रीडनकम् ।
द्रागिति[2] जैनं चरितं करोति चेतो महताम् ॥ १०

महात्मवल्लभस्मृतिः सतामभीष्टकामदा ।
द्युसन्नगस्वरूपिणी[3] विभाति भावुका भृशम् ॥ ११ ॥

एतत्सूरिस्वान्ताश्लिष्टा जैनी भक्तिर्भूयो भाति ।
यद्वत् सम्यक् शोभां धत्ते मेघाश्लिष्टा विद्युन्माला ॥ १२ ॥

पर्षदि भान्ती वल्लभमूर्तिः श्रोतृजनानां करोति चित्तम् ।
केलिवने किं चम्पकमाला चोरयते नो दर्शकचक्षुः ॥ १३ ॥

वल्लभसूरेर्देशनया बोधित आशु श्रोतृगणः ।
कर्हिचिदवोद्यत्कलुषे कर्मणि बन्धं नो धत्ते ॥ १४ ॥

साङ्गोपाङ्गालंकृतिः सुप्रसन्ना, दोषापेता सद्रसा सद्गुणाढ्या ।
माधुर्यश्रीशालिनी वल्लभोक्तिः, कस्मै दत्ते नो मुदं वल्लभेव ॥ १५ ॥

भो भो भव्या! भव-भव-भवक्लेश—दोदूयमाना !
मनाहः सद्गुणगणगृहं शान्तदान्तान्तरात्मा ।
आत्मारामस्मरणनिरतो वन्द्यतां वन्द्यपादोऽ—
मन्दाक्रान्तान्तररिपुरयं[4] वल्लभाचार्यवर्यः ॥ १६ ॥

एतत्सूरेश्चरणयुगली सेवाभाजां हृदयसरसि ।
आतिष्ठन्ती सुविशदगुणा हंसी वैषाऽपहरति मनः ॥ १७ ॥

वल्लभ ! वल्लभ ! यास्तव पादयुग्ममदोधकं[5] आनतिमार्गम् ।

---

१ हृदेव माणवको बालकः तस्य आक्रीडनकं खेलनकम् ( खिलौनेति प्रसिद्धम् )। २ अति द्राक् शीघ्रम् । ३ द्युसदां देवांना नगो वृक्षः कल्पवृक्ष इत्यर्थः, तत्स्वरूपिणी तत्तुल्येत्यर्थः । ४ अमन्दं यथा तथा आक्रान्ता वशीकृता आन्तरा अन्तर्भवा रिपवो येन सः । ५ अदः इदं ( पादयुग्मम् ) अध एव अधकः नीचैः आनतिः प्रणामस्तस्य मार्गम् ।

आनयते सकृदप्यसकृत् स उन्नतिमार्गमहो ! उपयाति ॥ १८ ॥
श्रीवल्लभपर्वैवच इन्द्रवज्रा उज्जृम्भितुं चेत् किल नोत्सहेरन् ।
दुर्वादिदुर्वादक-पर्वतोक्ति-पक्षा अपक्षाय न तद् व्रजेयुः ॥ १९ ॥
श्रीवल्लभाचार्यगिरां समक्षं दुर्वादिनः किं प्रभवन्ति वक्तुम् ।
स्थातुं सहन्ते खलु किं गिरीन्द्रा उपेन्द्रवज्रायुधमक्षताङ्गा ॥ २० ॥

सम्यक्त्वलक्ष्म्या उपजातिमन्त-
यदीच्छथ द्रागयि ! भक्तिमन्तः ! ।
श्रयध्वमार्यं मुनिवल्लभं तत्
संतारयन्तं भविनां समाजम् ॥ २१ ॥

आख्यानकी या विपरीतपूर्वा
मुनाविहोक्तिर्नहि साऽपरत्र ।
इति स्वचित्ते सुतरां विचार्य
निधत्त भो वल्लभ-देशनां द्राक् ॥ २२ ॥

साधुसाधितमनोरथोद्धता-
ऽखण्डपातकतमःकदम्बका ।
ज्ञानधामनिधिरर्हदाकृति-
स्त्वन्मनोनभसि वल्लभ ! स्थिता ॥ २३ ॥

स्वागतादरविधिं कुरुते यो-

---

१ वचांसि एव इन्द्रस्य वज्राः । २ स्वार्थे कः । ३ अपक्षाय विलीय । 'क्षै क्षये' इत्यस्य रूपम् । ४ इन्द्रस्य यद् वज्रायुधं तस्य समीप इत्यव्ययीभावः । ५ आख्यानके व्याख्याने तत्संबन्धिनी । ६ अविपरीता स्वधर्मानुकूला सा चासौ पूर्वा मुख्या इति कर्मधारयः । ७ मनोरथा इत्यन्तं पृथक् पदम् ; उद्धतं नाशितमित्यर्थः । ८ ज्ञानानां, धाम्नां तेजसां च निधिः । धामनिधिः । सूर्यश्च ।

वल्लभस्य मुनिवल्लभसूरेः ।
उत्सवोत्कलिकया[1] किल तस्य
स्वागतानि कुरुते शिवलक्ष्मीः ॥ २४ ॥

अर्हत्पङ्क्तिस्ते वल्लभाचार्यवर्य !
शान्ते स्वान्तेऽलं राजते वैश्वदेवी[2] ।
तेन त्रैगुण्यात्[3] सत्कलानां कलाप-
स्त्वय्येकस्मिन् भो लोक्यते चारु लोकैः ॥ २५ ॥

शुभशान्तिगृहे रमणीयतरे
मुनिवल्लभसूर्युपदेशवने ।
रसवत्फलदायक—वाक्य—तरौ
मुदितोऽट कदापि कदापि सखे ! ॥ २६ ॥

मुनिवल्लभाननविधूदयिता प्रमिताक्षरा सुगमतामयिता ।
सुतदेशनामय—सुधाकणिका
परिपीयतां वचनधोरणिकां[4] ॥ २७ ॥

यदा ते मुने वल्लभाचार्यवर्य !
स्फुरेद्देशना गारुडी मन्त्र—शक्तिः ।
भवेद्देव—देव-प्रसादात्तदानीं
महामोह—बाधा—भुजङ्गप्रयातम् ॥ २८ ॥

द्रुतविलम्बितसंशयदोलिकां

---

१ उत्कलिका उत्कंठा । २ विश्वस्य जगत इयं वैश्वी सा चासौ देवी देवता इत्यर्थो ज्ञेयः । ३ त्रैगुण्यात् अर्हत्पङ्क्तेश्चतुर्विंशत्यात्मिकायाः त्रिगुणितः द्वासप्तत्यात्मक इत्यर्थः महापुरुषे द्वासप्ततिः कला वसन्तीति जैनानां मतम् । ४ धोरणी श्रेणी ।

